








# श्रीस्वामि हरिप्रसादस्य-जीवनचरितम् ।

---

टीकाकारः ।

प्रारिप्सिताविघ्नसिद्ध्यं शिष्टाचारपरिपाट्या मङ्गलाचरणङ्करोति-

सिंहासने समासीनं ध्यायन्तं ईशमव्ययम् ॥
वनखण्डीतिनामानं वन्दे योगेश्वरं परम् ॥ १ ॥

स्थित्वा कल्पतरोरधोच्युतमथो ध्यायन्तमीशं परम् ।
बालेनाथ सुचारुचामरकरेणाऽऽसेवितं पृष्ठतः ॥
मर्द्दानेन च गायता हरियशः संसेवितं स्वाग्रतः ।
वन्देऽहं करुणार्णवं भयहरं श्रीमद्गुरुं नानकम् ॥ १ ॥

अन्वयार्थः–स्थित्वेति ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( कल्पतरोः ) कल्पवृक्षके ( अधः ) नीचेके भागमें ( स्थित्वा ) बैठकर ( अथ ) अनन्तर ( परम् ) मायासे परे ( ईशम् ) सर्वव्यापी ( अच्युतम् ) विष्णुको ( ध्यायन्तम् ) ध्यानकरनेवाले, ( सुचारुचामरकरेण ) सुतरां चारु चामरं करे यस्य । अत्यन्त मनोहर चामर है हाथमें जिसके ऐसे ( बालेन-अत्रबालनाममहाराजसेवको ग्राह्यः ) बालनामसेवकरके ( पृष्ठतः )

मष्टभागमें ( आसेवितम् ) सेवाको प्राप्त भये ॥ ( हरियशः ) हरिके यशको ( गायता ) गायनकरनेवाला ( मर्दनेन-गात्रपादसंवाहकेन ) शरीर वा पावोंके दाबनेवाले-वा गन्धर्व करके ( स्वाग्रतः ) आपके आगेके भागमें ( संसेवितम् ) सेवाको प्राप्त भये ( करुणार्णवम् ) दयाके सागर ( भयहरम् ) संसारभयको हरनेवाले ( नानकम् ) नानकनामके ( श्रीमद्गुरुम् ) शोभायुक्त या मोक्षलक्ष्मीको प्राप्तभये गुरूको ( वन्दे ) साष्टांगदण्डवत् करताहूं ( इतिग्रन्थादिमंगलाचरणम् ) इसप्रकार ग्रन्थके आरम्भमें मंगलाचरण किया ॥ १ ॥

भावार्थ.-मैं मोहनलाल कल्पवृक्षके तले विराजमान होकर उपरान्त मायासे परे कर्तुं, अकर्तुं अन्यथाकर्तुं समर्थ ऐसे विष्णुको, ध्यानकरनेवाले, अत्यन्त मनोहर चामरहै हाथमें जिनके ऐसे, बालानामक सेवक करके सेवाको प्राप्त, दोनों बाजूसे सेवाको प्राप्तभये, दयाके सागर संसारभयको दूर करनेवाले, अनेक शोभासम्पन्न श्रीनानक गुरुको दण्डवत् प्रणाम करताहूं ॥ १ ॥

अथातः संप्रवक्ष्यामि सङ्क्षेपेण यथामति ।
श्रीमद्धरिप्रसादस्य चरितं परमाद्भुतम् ॥ २ ॥

अन्वयार्थः-अथात इति ( अथातः मङ्गलानंतरम् अस्मात् श्लोकादारभ्य ) मङ्गलकिये बाद इस श्लोकसे आरम्भकरके ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( परमाद्भुतम् ) लोकोत्तर ( श्रीमद्धरिप्रसादस्य ) लक्ष्मीवान् जो हरिप्रसादजी तिनके ( चरितम् ) चरित्रको ( संक्षेपतः ) स्थूलभावसे ( यथामति ) बुद्धीके अनुकूल ( संप्रवक्ष्यामि ) कथनकरताहूं ॥ २ ॥

भावार्थ-मंगलाचरण किये बाद मैं मोहनलाल सर्वोत्कृष्ट, लोकविलक्षण, श्रीहरिप्रसादजीके चरित्रको संक्षेपसे बुद्धिके अनुकूल कथनकरताहूं ॥ २ ॥

वितस्ता चन्द्रभागा च विपाशैरावती सरित् ।
शतद्रुश्चापि यत्रासामस्ति सिन्धौ समागमः ॥ ३ ॥

अन्वयार्थः-वितस्तेति ( यत्र ) जिसस्थानमें वितस्ता, चन्द्रभागा, विपाशा ऐरावती, और शतद्रु, ( एताः नद्यः ) ये नदीयें ( सन्ति ) है ( च परम् ) और ( यत्र ) जिसस्थानमें ( आसाम् ) इन्नदियोंका ( सिन्धौ ) सिन्धुनामकनदीमें ( समागमः ) सङ्गम ( अस्ति ) है ॥ ३ ॥

भावार्थ-जिसस्थानमें वितस्ता, चन्द्रभागा, विपाशा, ऐरावती, और शतद्रु ये नदियें होकर इनसर्व नदियोंका सिंधुनाम, नदीमें समागमहुवाहै ॥ ३ ॥

तत्रास्ते सुभगं स्थानं परितो जलवेष्टितम् ।
साधुवेलेत्यभिख्यातमब्धौ द्वीपमिव स्थितम् ॥ ४ ॥

अन्वयार्थः-तत्रास्त इति ( तत्र ) सिन्धुसमागमस्थानमें ( परितः ) सबतरफसे ( जलवेष्टितम् ) जलसेवेढाहुवा ( साधुवेला इति अभिख्यातम् ) साधुवेला इसनाम से प्रसिद्ध ( स्थानम् ) प्रदेश ( आस्ते ) हैं ( यथा ) जैसे ( अब्धौ ) समुद्रमें ( स्थितम् ) रहनेवाला ( द्वीपमिव ) द्वीपसरीसा ॥ ४ ॥

भावार्थः-उसप्रदेशपर चौतरफ जलमे वेढा भया सुन्दर साधुवेलानामका लोकमे प्रसिद्ध स्थानहे। मानो जैसे कि, चारोंऔरसे समुद्रआकर बीचमें एक द्वीपही है ॥ ४ ॥

**प्राकारः सर्वतो यस्य दृढः पाषाणनिर्मितः ।**
**घट्टाश्च दशधा भिन्ना राजन्ते दिक्षु सर्वतः ॥ ५ ॥**

अन्वयार्थः-प्राकार इति ( यस्य साधुवेलाख्यस्थानस्य ) जिससाधुवेलाख्यस्थानके ( सर्वतः ) सबप्रदेशोतरफसे ( पाषाणनिर्मितः पाषाणेननिर्मितः ) पत्थरोंसे बनवाया हुवा ( प्राकारः ) कोट ( दृढः ) " दृढः स्थूलबलयोः इतिवचनात् " जोरावर ( अस्ति ) है ( यस्य ) जिससाधुवेलाख्य स्थानके सर्वतः चारों औरसे दिक्षु दिशाओमे दशधा " संख्यायाः प्रकारेधा " इतिवचनात दशप्रकारसे भिन्नाः अलग घट्टाः घाटजे है ते सन्ति हैं ॥ ५ ॥

भावार्थः-जिस साधुवेला नामकस्थानके सबप्रदेशो तरफ पत्थरोसे बन्धाहुवा कोट बडा भारी, जो कि, नहींगिरसके ऐसाहै और जिससाधुवेलानामक स्थानके चारों ओर उत्तम १० नामवाले पत्थरके बन्धेहुवेदश घाटहें ॥ ५ ॥

अथकुलकमाह ।

**कुशावर्तहरिद्वारौ गोघट्टश्च तथाऽपरः ।**
**यमघट्टोऽन्वहं यत्र हस्तशुद्ध्यादिकीं क्रियाम् ॥ ६ ॥**
**श्रीमान् हरिप्रसादाख्य आचचार व्यवस्थितः ।**
**रामघट्टस्तथैवाथ कुबेरश्चाऽपरस्तथा ॥ ७ ॥**
**देवीघट्टोऽनिशं यत्र स्त्रियो मज्जन्ति निर्भयाः ।**
**घट्टो वरुणनामा च गाणेशश्च प्रकीर्तितः ॥ ८ ॥**
**यस्यातिनिकटे विघ्नराजस्याऽऽभाति मन्दिरम् ।**
**सूर्य्यघट्टश्च यत्रार्घं सूर्य्याय प्रादहान्महान् ॥ ९ ॥**

अन्वयार्थः-( कुशावर्तहरिद्वारौ ) कुशावर्तघाट १ हरिद्वारघाट २ ( गोघट्टः ) गोघाट ३ ( च परम् ) और ( तथा ) तैसे ( यत्र ) जिसजगे ( अन्वहम् ) प्रतिदिन ( श्रीमान् ) लक्ष्मीवान् ( हरिप्रसादाख्यः ) हरिप्रसादजी महाराज ( व्यव-

स्थितः सन् ) स्थिरचित्तहोतेसते ( हस्तशुद्धयादिकीम् ) हस्तशुद्धिः आदिर्यस्याः ताम् । हातपेर मुखप्रक्षालनादि ( क्रियाम् ) कर्तव्यताको ( आचचार ) करतेभये ( सः ) वह ( अपरः ) अन्यचतथा यमघाट ४ ( अथ ) इसके उपरान्त आगेको ( तथैव ) वैसेहि ( रामघट्टः ) रामघाटहै ५ ( तथा ) तैसेहि ( अपरः ) अन्य रामघाटके आगेको ( कुबेरः ) कुबेरघाट ६ है ( यत्र ) जिसघाटमें ( अनिशम् ) निरन्तर ( स्त्रियः ) औरतें ( निर्भयाः सत्यः ) पुरुष दर्शनादि भयरहित होतसन्ति ( मज्जन्ति ) स्नानकरतीहैं ( सः देवीघट्टः ) वहदेवी घाट ( अस्ति ) है ( च परम् ) और ( वरुण नामा-वरुण इति नामयस्य ) वरुणहै नामजिसका एसा ( घट्टः ) घाट ( अस्ति ) है ( चपरम् ) और ( गणेशः-गणेशो देवताअस्य ) अर्थात गणेशघाट ( प्रकीर्तितः ) कहाहै ॥ ८ ॥ यस्येति ( यस्य ) जिसगणेशघाटके ( अतिनिकटे ) बहुतहीनजीक ( विघ्नराजस्य ) गणेशजीका ( मन्दिरम् ) देवालय ( अस्ति ) है ( यत्र ) जहांपे ( महान् ) हरिप्रसादजी व औरभी महत् पुरुषहै ते ( सूर्याय ) सूर्य्यनारायणके अर्थ ( अर्घम् ) अर्घ्य मदानका ( माददात् ) देतेभये ( सः सूर्यघट्टः ) वह सूर्यघाटहै ॥ ९ ॥

भावार्थ—जहांपर दशघाट अतिमनोहरहैं पहलाँजनौनसे कुशावर्त घाट १ । हरिद्वारघाट २ । गोघाट ३ । यमघाट ४ । जहां श्रीहरिप्रसादजी महाराज हस्तपादमुखप्रक्षालनादि नित्यक्रियाको स्थिरचित्तहोके करते भये ऐसा यमघाटहै तैसेही रामघाट ५ । तिसमें आगे कुबेरघाट ६ । जहां समस्त नगरकी रहनेवाली स्त्रिये पुरुषोंके दर्शनादि भयरहित अर्थात् निर्भय निरन्तर स्नानकरताहै ऐसा देवीघाट ७ । वरुणघाट ८ । जिसके अत्यन्त नजीक श्रीगणेशजीका मंदिरहै ऐसा गणेशघाट ९ । और श्रीहरिप्रसादजी व औरभी सज्जन श्रीसूर्यनारायणको जहांपर अर्घ देते भये ऐसा श्रीसूर्यघाटहै ॥ ६–९ ॥

कुशावर्तहरिद्वारौ ( ६ से ९ तक )

**एवमन्वर्थकास्तस्य दश घट्टाः प्रकीर्तिताः ।**
**दर्शनादेव नारीणां नृणां चापि मनोहराः ॥ १० ॥**

अन्वयार्थः—एवमिति ( एवम्—अनेन प्रकारेण ) इसप्रकारकरके ( तस्य साधुवेलाख्यस्थानस्य ) साधुवेलानामक स्थानके ( दश ) दशसंख्याके ( घट्टाः ) घाटहैं ते ( प्रकीर्तिताः ) कहेहं कसेंहै वहघाट ( नारीणाम् ) स्त्रियोंके ( चपरम् ) और ( नृणाम् ) मनुष्योंके ( दर्शनादेव ) देखनेमात्रसेहि ( मनोहराः—मनः हरन्तीति ) मनको हरण करनेवालेहैं अर्थात् ( नगरनिवासी जनानाम् चेतः तत्रैव रमतीत्यर्थः ) समस्तशहरके रहने वालेलोग जिनघाटोंपर वर्तावकर परम आनंदितहोते हैं ॥ १० ॥

भावार्थ—इसप्रकार साधुवेलाख्यस्थानके जैसानाम, वैसाही गुणहै जिनमें ऐसे दश १० घाटकहे हैं । उनघाटोंका महात्म्यकहते हैं कि, जिनघाटोंके दर्शनसे स्त्री और पुरुषोंका मन वहांही रमजाताहै ॥ १० ॥

**कुट्यः परमहंसानां दिव्याः सन्ति मनोरमाः ।**
**मध्यतः साधुवेलाया ब्रह्मण्यर्पितचेतसाम् ॥ ११ ॥**

अन्वयार्थः-कुट्यइति ( **बृह्मणी** ) परब्रह्मस्वरूप ईश्वरमें ( **अर्पितचेतसाम्** ) अर्पण-कियाहे चित्त जिनोंने ऐसे ( **परमहंसानाम्** ) परमहंसधर्मधारियोंके ( **साधुवेलायाः** ) साधुवेला नामकस्थानके ( **मध्यतः** ) मध्यस्थानमें ( **मनोहराः** ) मनकोहरनेवाली ( **कुट्यः** ) परम कुटीयें ( **सन्ति** ) है ( **इत्यनेनपरमसमाविधारिणांपरमहंसानांचबृह्मज्ञापकम स्थानंलक्ष्यते इत्यर्थः** ) दृढसमाधिकेलगानेवाले मुनियोंको और परहंसोंको ब्रह्मज्ञान देने-वाला यह स्थानहै ॥ ११ ॥

भावार्थ.-मायासेपरे सर्वव्यापी ज्ञानैकरूपऐसे, ईश्वरमे चित्तलगायाहे जिन्होंने ऐसे परमहंसधर्मके धारण करनेवाले ऐसे परमहंस और साधुवोंकी सुंदरमनको हरणकरने वाली परम कुटियें जहाँपर है इसव्याख्यानसे जानाजाताहै कि, यहस्थान परमरमणीक ज्ञानप्राप्तिका कारणहै. ॥ ११ ॥

**पङ्क्ति*स्थानं तथा तेषां भोजनार्थं सुनिर्मितम् ।**
**यस्य मध्ये दृढः पुण्यो निर्मितोस्ति शिवालयः ॥ १२ ॥**

अन्वयार्थः-पंक्तिस्थानमिति ( **तथा** ) दिव्यः मनकोहरणकरनेवाला ( **तेषाम्** ) परमहंसोंके ( **भोजनार्थम्** ) भोजनकरनेकेलिये ( **पंक्तिस्थानम्** ) भोजनशाला ( **सुनि-र्मितम्-सुष्टुनिर्मितम** ) बहुत सुंदरनिर्माणकीगई हैं ( **यस्य** ) पङ्क्तिस्थानके ( **मध्ये** ) मध्यभागमें ( **दृढः** ) जोरावर जोकि कभीनडिगसके ऐसा ( **पुण्यः** ) पवित्र ( **शिवालयः** ) शिवमन्दिरहैंसो ( **निर्मितः** ) निर्माणकियाऐसा ( **अस्ति** ) हैं ॥ १२ ॥

भावार्थ-जहाँ परमहंसोंकी भोजनशाला दिव्य मनको हरणकरनेवाली ऐसी सुंदरबनवाईहै और जिसके ( **मध्यमें** ) बीचमें बहुतसुंदर पवित्र श्रीमहादेवजीकामंदिर बनवायाहे यहमंदिर ऐसा मजबूतहै कि जिसको भूचालोंपरसतक कुछहरजा नहीं है ॥ १२ ॥

**श्वेताश्मना विरचिताऽस्ति परिक्रमोर्वी ।**
**मध्ये गुरोश्च मणिमन्दिरमस्ति यस्य ॥**
**हेमातपत्रकलशध्वजतोरणैश्च ।**
**पश्यँल्लसद्भुवि नरः खलु को न मुह्येत् ॥ १३ ॥**

**रचितमित्यध्याहारः ।**

अन्वयार्थः-श्वेताश्मनेति ( **यस्य** ) जिसशिवालयकी ( **परिक्रमोर्वी** ) परिक्रमाअर्थात प्रक्रमणकरनेका स्थान ( **श्वेताश्मना** ) सफेतपत्थरोंकरके ( **विरचिता** ) बन्धाहुवा ( **अस्ति** ) है ( **यस्य** ) जिसशिवालयके ( **मध्ये** ) बीचके भागमे ( **गुरोः** ) श्रीगुरुमहाराजका ( **मणिमन्दिरम्ः-मणिनिर्मितम मन्दिरम्** ) मणियोंका बंधवाया मन्दिर ( **अस्ति** )

---

* साधूना पङ्क्तयो यत्र भुञ्जतेऽमवस्थिताः । पङ्क्तिस्थानमितान्येनतत्तद्बुधैः परिभाषितम् ॥ १ ॥

है ( कीदृक्तत् मन्दिरम् इत्यपेक्षायामाह ) हेमातपत्रकलशध्वजतोरणैः ( शोभितम् शोभितम् इत्यध्याहार्य्यम् ) हेमनिर्मितैः आतपत्र कलश, ध्वज, तोरणैः सोनेकेबनवाये छत्र कलश ध्वज और तोरण इन करके ( शोभितम् ) ( शोभाकोप्राप्त ) ( भुवि ) मर्त्यांके बीचमें ( लसत् ) शोभाकोप्राप्त ( एतत् ) इसस्थानको ( पश्यन् ) देखनेवाला ( कः नरः ) कौनमनुष्य ( नमुह्येत् नहींमोहकोप्राप्तहोवेगा ( अपितु पश्यन्तः सर्वेपिमुह्यंतीत्यर्थः ) जो २ इसस्थानकोदेखेंगेवेसबहीबडेभारीमोहकोप्राप्तहोवेंगे इसमें सन्देह नहींहै ॥ १३ ॥

भावार्थ –जिस मन्दरके परिक्रमा अर्थात् प्रदक्षिणादेनेकी जगह सफेत संगमरवरीपत्थरोंसे बनवाई हुईहै जिस मन्दरके ( बीचमें ) दर्म्यानमें श्रीगुरुमहाराजका सोनेके छत्र, कलश, ध्वजा, और तोरण इनोंसे शोभित मणियोंका मंदिरहै ऐसे सुन्दर स्थानको देखकर कौन पुरुषका चित्त नहीं मोहित होता अपितु सभीही मोहित होतेहैं ऐसी मन्दरकी शोभावर्णनकरी ॥ १३ ॥

नानाविधा उपवनेष्वथ यत्र वृक्षाः ।
दृष्टा मुदं तनुभृतामिह वर्द्धयन्ति ॥
कूजन्ति चैव मधुरं विहगाश्च यत्र ।
सा नाकवद्भुवि विराजति साधुवेला ॥ १४ ॥

अन्वयार्थः–नानाविधेति ( अथ ) मन्दरकथनानन्तरम्, मन्दरकी शोभाकेहुवेपरता ( यत्र ) साधुवेलायाम् जिससाधुवेलास्थानमें ( उपवनेषु ) बगीचियोंकेबीचमें ( नाना-विधाः ) अनेकप्रकारके ( वृक्षाः ) वृक्षहैंते ( द्रष्टाः सन्ताः ) देखतेसन्ते ( इह ) मर्त्यलोकबीचमें ( तनुभृताम् ) देहधारियोंके ( मुदम् ) आनन्दको ( वर्धयन्ति ) वृद्धिगत करते है ( चपरम् ) और ( यत्र ) जिसस्थानमें ( विहगाः ) पक्षियेंहै ते ( मधुरम् ) मनोहर शब्दको ( कूजन्ति ) उच्चारते है ( सासाधुवेला ) वह साधुवेलास्थान ( भुवि ) मर्त्यमें ( नाकवत् ) स्वर्गसरीसी ( विराजति ) शोभाको प्राप्तहोतीहै ॥ १४ ॥

भावार्थ –ऐसीमन्दरका शोभावर्णनकरी इसके अन्तर जिससाधु वेलाख्यस्थानमें कुन्द, कुरबक, अशोक, श्रीवृक्षादि अनेक वृक्ष देखतेसन्ते देखनेवाले पुरुषोंको आनन्दवढातेहैं और जिस साधुवेलाख्यस्थानमे अनेकपक्षियें मधुर शब्द करतेहैं, वह साधुवेलाख्यस्थान मर्त्यमे मानो स्वर्गका भागसरीसा शोभाको प्राप्तहोताहै ऐसी बगीचीयोंकी शोभाकही ॥ १४ ॥

तस्यास्तु साधुवेलायावन खण्डीति विश्रुतः ।
अध्यक्षः समभूत्साधुर्महात्मा धर्मपालकः ॥ १५ ॥

अन्वयार्थः–तस्येति ( वनखण्डिइतिनाम्ना ) इसनामसे ( विश्रुतः ) मशहूर ( धर्मपालकः–धर्ममूपालयतीति ) धर्मकोरक्षण करनेवाले ( महात्माः–उदारचित्तः ) बडे गंभीरचित्तवाले ( साधुः ) तपज्ञानादिको साधन करनेवाले महाराज ( तस्याः ) उस साधुवेलास्थानके ( अध्यक्षः ) अधिकारी ( समभूत् ) होतेभये ॥ १५ ॥

भावार्थः–वनखण्डि इसनामसे प्रख्यात धर्मकी रक्षाकरनेवाले अर्थात् धर्मको आचरणकरनेवाले ऐसे योगी राज वहाँके मालिक होते भये ॥ १५ ॥

कीर्त्या यदीयया सर्वं व्याप्तं भारतमण्डलम् ।
गृह्णन्नाम यदीयं ना मुच्यते सर्वकिल्बिषैः ॥ १६ ॥

अन्वयार्थः–कीर्त्येति ( सर्वम् ) समस्त ( भारतमण्डलम् ) भरतक्षेत्रहैसो ( यदीयया कीर्त्या ) जिनवनखण्डीमहाराजकी कीर्त्तीकरके ( व्याप्तम् ) व्यापरहाहै ( श्रीमतामकीर्त्तिर्नगताइदृक्स्थानमपिनास्तीत्यर्थः ) ( इत्यनेनकीर्त्याः सर्वव्यापित्वंव्यज्यते इत्यर्थः ( यदीयम् ) श्रीवनखण्डीमहाराजके ( नाम ) नामको ( गृह्णन् ) उच्चारणकरनेवाला ( ना ) पुरुषहैसो ( सर्वकिल्बिषैः ) समस्तपापोंसे ( मुच्यते ) दूर होताहै ऐसे श्रीवनखण्डि महाराजके नामोच्चारणकामाहात्मकहा ॥ १६ ॥

भावार्थः–जिनकी कीर्त्तीकरके समस्त भरतखण्ड व्यापरहाहै ऐसास्थान नहीहै जहाँ वनखण्डी महाराजकी कीर्ती नही इनसाधु महाराजके नामको उच्चारणकरनेवालापुरुष सपूर्ण पापोंसे दूर होताहै. ऐसे श्रीमहाराजके नाममंत्रके उच्चारणका महात्मकहा, ॥ १६ ॥

कोषाध्यक्षस्तु तस्यासीद्धरिनारायणो मुनिः ।
श्रीमद्धरिप्रसादाख्यः शिष्यश्चात्यन्तवल्लभः ॥ १७ ॥

अन्वयार्थः–कोशाध्यक्षइति ( तु ) पुनः ( हरिनारायणः मुनिः ) हरिनारायणनामकमुनी ( तस्य ) साधुवेलाख्यस्थानके ( कोशाध्यक्षः–कोशानाम् अध्यक्षः ) अर्थोंधके मालिक अर्थात् खजांची ( आसीत् ) होतेभये ( चपरम् ) और ( श्रीमद्धरिप्रसादाख्यः ) शोभावानहरिप्रसादजी ( अत्यन्तवल्लभः ) श्रीवनखण्डीमहाराजजीके बहुतप्रिय ( छात्रः ) शिष्य ( आसीत् ) होतेभये ॥ १७ ॥

भावार्थ–उससाधुवेलास्थानके हरि नारायणनामक मुनी समस्त भाण्डागारके स्वामी होतेभये और श्रीहरिप्रसादजी श्रीवनखण्डी महाराजजीके अत्यन्त प्रिय शिष्य होते भये ॥ १७ ॥

अहर्निशं गुरोः पादसेवायां स रतः शुचिः ।
आत्मानात्मविवेकी च शान्तचेताः समाहितः ॥ १८ ॥

अन्वयार्थः–अहर्निशमिति ( शुचिः ) पवित्रः ( सः ) हरिप्रसादजी ( अहर्निशम् ) रातदिन ( गुरोः ) वनखण्डीनामकगुरुमहाराजके ( पादसेवायाम् ) चरणकमलोंकी सेवामें ( रतः ) तत्पर ( अभूत् ) होतेभये ( कीदृक् सः–आत्मानात्मविवेकी ) आत्मज्ञान अनात्मज्ञानके विचारमें मग्न ( पुनः कीदृक्शान्तचेताः ) शान्तं चेतः यस्य अर्थात् सर्वेन्द्रिय विषयोंसे अनासक्तहै चित्त जिनका ( अतएव समाहितः ) एकाग्रचित्तसपन्न आत्मज्ञान-अनात्मज्ञानविद्यायामतिनिपुणः सन्नित्यर्थः ॥ १८ ॥

भावार्थ.–आत्मज्ञान अनात्मज्ञानके विचारमें मग्न पवित्र, इन्द्रिय विषयोंसे विरामको प्राप्त हुवाहै चित्त जिनका इसलियेही स्वस्थचित्त श्रीहरिप्रसादजी गुरुके चरण कमलोंकी सेवामें रातदिन तत्पर होते भये ॥ १८ ॥

गुरूणामाज्ञया तेन कालेनाल्पेन गच्छता ।
वेदवेदाङ्गविद्यायाः कृतं सम्यगुपार्जनम् ॥ १९ ॥

अन्वयार्थः—गुरूणामिति ( तेन ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराजने ( गच्छता ) अतिक्रमण होनेवाला ( अल्पेन—कालेन ) थोडेहीकालकरके ( गुरूणाम्—आज्ञया ) श्रीवनखण्डीनामक गुरुमहाराजकीआज्ञाकरके ( वेदवेदाङ्गविद्यायाः ) वेदाश्चवेदाङ्गानिचतैः सहिताविद्यातस्याः चारवेद ज्योतिषादिवेदाङ्ग और सामान्य विद्याकलादिकोंका अर्थात ४ वेद १४ विद्या ६४ कलाओंका ( सम्यक् ) उत्तमप्रकारसेती ( उपार्जनम ) अध्ययन ( कृतम् ) किया विद्यादिष्वयं निपुणोबभूवेत्यर्थः ॥ १९ ॥

भावार्थः—श्रीहरिप्रसादजीने वीतनेवाले अल्पहीकालमें श्रीवनखण्डीनामक गुरुमहाराजके उपदेशकरके चारवेद ज्योतिषादि वेदाङ्ग और विद्या कला वगैरोंका विनापरिश्रम अभ्यास किया मानो पूर्व जन्ममें परिश्रमकर संपादन की हुई विद्या आपही आप उपस्थित होगई ॥ १९ ॥

अथ प्रयाणकाले स्व उपावृत्ते समाहितः ।
वनखण्डी गुरुर्ज्ञात्वा शिष्यं योग्यं समन्ततः ॥ २० ॥
हरिप्रसादमात्मीयेऽधिकारेऽभिषिषेच ह ।
आनीतैः साधुभिः पुण्यैः सम्भारैराधिकारिकैः ॥ २१ ॥

अन्वयार्थः—( युग्मम् ) अथेति ( अथ ) इसकेअनन्तर ( समाहितः ) स्वस्थचित्त ( वनखण्डी—गुरुः ) वनखण्डीनामकगुरू महाराज (स्वेप्रयाणकाले) आपहीके परलोकगमन कासमय ( उपावृत्तेसति ) सन्निहितमाप्तभयेसन्ते ( समन्ततः ) सर्वतरहसे ( योग्यम् ) अधिकारी ( शिष्यंज्ञात्वा ) शिष्यकोजानकर ( आत्मीये ) स्वकीय ( अधिकारे ) अध्यक्षतारूप अधिकारमें ( अधिकारिभिः ) अपने २ अधिकारमें स्थित ( साधुभिः ) साधुवोंने ( आनीतैः ) लायेहुये ( पुण्यैः ) पवित्र ( संभारैः ) सामग्रीकरके ( हरिप्रसादम् ) हरिप्रसादनामहाराजको ( अभिषिषेचह ) अभिषेक करतेभये अर्थात् स्वाधिकारं योग्याय हरिप्रसादसंज्ञकशिष्यायददावित्यर्थः ॥ २० ॥ २१ ॥

भावार्थः—हरिप्रसादजीके विद्याध्ययनके बाद वनखण्डी नामकगुरु प्रभार्गमें विराजमानहोकर अपने देह त्यागका समय नजीक आया ऐसे जानकर चारों ओरसे शिष्योंकीतरफ योग्यायोग्य ख्याल पहुँचाके अपने २ अधिकारमें स्थितसाधुवोंने लाईहुई पवित्र सामग्री करके योग्य हरिप्रसादजी महाराजको अपने अधिकारपे अभिषेक करते भये अर्थात् वनखण्डीजी महाराज योग्यजानकर अपनीगद्दी हरिप्रसादजीको देतेभये ॥ २० ॥ २१ ॥

स्वयं चात्मानमाधाय पूर्णे शुद्धेऽद्वये हरौ ।
संप्राप्य हरिसायुज्यं सद्यो देहमिमं जहौ ॥ २२ ॥

अन्वयार्थः-स्वयमिति ( चपरम् ) और ( स्वयम् ) आप ( आत्मानम् ) मनको ( पूर्णे-सर्वतःपरिपूर्णं ) आवर्णरहित ( शुद्धे ) निर्मळ अर्थात् मायासे परे ( अद्वयहरौ ) केवल हरीकेबीचमें अत्रश्रुतिः "एकएवाद्वितीयंब्रह्मनेहनानास्तिकिंचन" ( आधाय ) स्थापन करके ( हरिसायुज्यम् ) हरिकीसायुज्यतारूपमोक्षको ( संप्राप्य ) प्राप्तहोके ( उक्तंच-श्रीमद्भागवते ) "सायुज्य सार्ष्टि सामीप्य सारूप्यैकत्वमप्युत ॥ दीयमाननगृण्हन्तिविनामत्से वनजनाः इत्यादि" ( सद्यः ) तत्काल ( इमम्-देहम् ) इसदेहको ( जहौ ) त्यागकरतेभये ( परलोकंगतवानित्यर्थः ) ॥ २२ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीसे ओधवारदियेके बाद श्रीवनखण्डीमहाराज मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, इन-चारोंको ईश्वरमें लगातेभये और सायुज्य मोक्षपाकर इसदेहको तत्काल त्यागते भये ॥ २२ ॥

श्रीमद्धरिप्रसादस्य ततः आरभ्य धीरियम् ।
दृढाऽभूद् यज्जगन्मिथ्या नित्यं ब्रह्मैव केवलम् ॥ २३ ॥

अन्वयार्थः-श्रीमदिति ( ततः ) उसदिनसे ( आरभ्य ) आरंभकरके ( श्रीमद्धरिप्रसादस्य ) शोभावानहरिप्रसादश्री महाराजकी ( यत्जगत् ) यह जगत ( मिथ्या ) झूटा ( अस्ति ) है ( केवलम् ) एक ( ब्रह्मैव ) ब्रम्हजोहैसो ( नित्यम् ) अविनाशी ( अस्ति ) है ( इयम् ) यह ( धीः ) बुद्धीहैसो ( दृढा ) स्थिर ( अभूत् ) होतीभई २३

भावार्थः-श्रीवनखण्डीमहाराजका परलोक गमन देखकर श्रीहरिप्रसादजी महाराज वहीदिनसे निर्वेददशाको प्राप्तहोकर विचारतेभये कि यह समस्तजगत् मिथ्याहीहै और ब्रम्हअविनाशीहै प्रथमसमे लिखाभीहै कि ॥

विनिपातयता यदृच्छया दृशमासन्नतमैकपल्वले ॥ परिपीय पयः समुत्तरन्ददृशे तेन तदा गवां गणः ॥ ६५ ॥ घनपङ्कनिमग्नमक्षमं किल तत्रैकमसौ जरद्गवम् ॥ म्रियमाणमवेक्ष्य तत्क्षणादिति निर्वेदमगाद्विचक्षणः॥ ६६॥ क्षणभङ्गुरवृत्तिजीवितं भवभाजामितिनात्र विस्मयः ॥ तदिहाद्भुतमेतदीदृशं यदवश्याद्भिरपि ( जानद्भिः पंडितैरिति यावत् ) ममुह्यते ॥ ६७ ॥

अर्थ-चारोंओरनिगाहकरनेवाले राजाको जलपीकर उपरको आनेवाले गईयोंका झुड देख पडा ॥ ६५ ॥ चतुरराजा बहुतगहिरे कीचडमें गडगये और निकलनेको चाहे पर नहीं निकल सके बूढे एक बैलको देख निर्वेद पातेभये ॥ ६६ ॥ इससंसारमे समस्त लोगोंका जीनेका कुछभी ठिकाणा नहीहै ऐसे होकेभी बडी अचरजकी बातहै कि; बडे २ ज्ञानवानमोहित होजातेहैं इसमें ममता नहीं छोडते ॥ ६७ ॥

चंद्रप्रभाकाव्ये प्रथमसर्गे राजाजरद्वोको देख अत्यन्तनिर्वेद पाये ऐसे अनेकनिमित्तसे निर्वेद होताही आयाहै पुण्यवानोको ॥ २३॥

एतदाचिन्त्यमग्नोभूद्ब्रह्मध्याने निरन्तरम् ।
ब्रह्मज्ञानां तथैवाथ सेवायामनिशं रतः ॥ २४ ॥

अन्वयार्थः—एतदिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( एतत् ) ( गुरोः देहत्यागरूपं कर्म ) यह ( आचिन्त्य ) विचारकरके ( ब्रह्मज्ञाने ) परमात्मज्ञानमें ( मग्नः ) निमग्न ( अभूत् ) होतेभये ( अथ ) अनन्तर ( तथैव ) तिसही प्रकार ( ब्रह्मज्ञानाम् ) ब्रह्मज्ञानीलोगोंके ( सेवायाम् ) आदरसत्कारमें ( अनिशम् ) अनेककालपर्यंत ( रतः ) तत्पर ( आसीत् ) होतेभये ( रागद्वेषराहितानां मुनीनां विना किमपिनास्ति त एव सेव्याः ॥ अस्माकमपि परिणतिस्तादृशीभवतु इत्येव सवाञ्छितवानित्यर्थः )॥२४॥

भावार्थः—श्रीहरिप्रसादजी गुरुमहाराजकनखण्डीजीके परलोकगमनकी समस्त व्यवस्था देखकर आप निर्वेद कू पाय परमात्माके स्वरूपको ध्यावते भये और ब्रह्मज्ञानी मुनियोंकी उपासनाकर निरन्तर अपनाकाल बितावते भये और यह विचारते भये कि, इसजगतमें वेही सेवाकरने योग्यहैं कालान्तरसे हमाराभी परिणती ऐसीहोवो २४

**कोषाध्यक्षं न्ययुङ्क्ताथ साधुसेवापरायणम् ।**
**ज्ञात्वा कर्णोपमं साक्षात्कर्णदासं मनीषिणम् ॥ २५ ॥**

अन्वयार्थः—कोशाध्यक्षमिति ( अथ ) अनन्तर ( सः ) हरिप्रसादजीमहाराज ( मनीषिणम् ) बुद्धिवान ( साधुसेवापरायणम् ) साधूनां सेवायां परायणं, साधुवोंकीसेवा में तत्पर ऐसे ( कर्णदासम् ) कर्णदासनामक साधूको ( साक्षात् कर्णोपमम् ) प्रत्यक्ष कर्णकेतुल्य ( ज्ञात्वा ) जाणकर ( कोशाध्यक्षम् ) भाण्डागाराधिपतिरूपऐसे ( न्ययुङ्क्त ) योजनाकरतेभये ॥ २५ ॥

भावार्थः—इसके अनन्तर हरिप्रसादजी महाराज कर्णदासको कर्णसरीसे दानीजानकर भण्डारी अर्थात् खजाची करते भये वैसेहि कर्णदास समस्त साधुवोंकी सेवाकरणहारे और आप अपसे बुद्धिवान तथा कार्य भारकरनेमें निपुण ॥ २५ ॥

**तस्य वच्मि सदाचारं संक्षेपेण यथामति ।**
**यच्छ्रुत्वा तादृशाचारं कुर्युरन्येपि देहिनः ॥ २६ ॥**

अन्वयार्थः—तस्येति ( अहम् ) मोहनलाल ( तस्य ) श्रीमतः हरिप्रसादस्य श्रीमान हरिप्रसादजीके ( सदाचारम् ) श्रेष्ठआचरणको अर्थात् चरित्रको ( यथामति ) बुद्धी के अनुकूल ( संक्षेपेण ) सूक्ष्मताकरके ( वच्मि ) कथन करताहूं ( अन्ये देहिनः ) इतर प्राणिमात्र ( यत् ) हरि प्रसादजीके चरित्रको ( श्रुत्वा ) श्रवणकरके ( तादृशाचारम् ) हरिप्रसादजीसरीसे आचरणको ( कुर्युः ) करेंगे ॥ २६ ॥

भावार्थः मैं मोहनलाल बुद्धिके अनुकूल हरिप्रसादजीके चरित्रको संक्षेपसे कथन करताहूँ जिसचरित्रको सुनकर अन्यभी बुद्धिवान पुरुष वैसाही आचरण करेंगे यारासा सदाचरित्रको सुनकर बुद्धिवान अपनाभी आचरणसुधारनेहै ऐसा चारित्रकथनका हेतु प्रदर्शित किया ॥ २६ ॥

**आदौ प्रभातसमये त्रयवादनोर्द्ध्वम् ।**
**श्रीकर्णदाससुधिया परिबोधितोयम् ॥**

**अभ्युत्थितः स्वशयनादपि चात्मदेवम्।**
**ध्यायन् क्रियाश्च चरतिस्म पुनस्तथाऽन्याः॥ २७॥**

अन्वयार्थः—आदाविति (आदौ) प्रथम (प्रभातसमये) प्रातःकालकेसमयमें (अथवा-दनोर्ध्वम्-अथवादनादूर्ध्वम्) तीनबजेकेबाद (श्रीकर्णदाससुधियाः श्रीमान्योकर्ण-दासस्तस्य शोभनाधिया) लक्ष्मीवान्कर्णदासजीके मनोहरशब्दकरके (परिबोधितः) जाग्रतभये श्रीहरिप्रसादजी (स्वशयनादपि) अपनी गद्दीपरसे (अभ्युत्थितः सन्) उठतेसन्ते (आत्मदेवम्-ध्यायन्सन्) आत्मामें प्रकाशमान सर्व व्यापी ईश्वरका ध्यान करते संते (पुनः तथा) फेर तैसेही (अन्याः क्रियाः) अन्यनित्य नैमित्तिक क्रियाओंको (चरतिस्म) आचरणकरतेभये "लट्स्मे इत्यनेनपरोक्षार्थे नर्तमान प्रत्ययः" ॥ २७॥

भावार्थः—निद्राके अवसानमें श्रीकर्णदासजीमहाराज करके जाग्रतभये श्रीहरिप्रसादजीमहाराज रातकेतीन-बजेबाद उठकर अविनाशीपरमेश्वरको ध्यानकर नित्यनैमित्तिक क्रियाओंको आप करतेभये अर्थात् तीनबजेबाद उठकर ईश्वरका ध्यानकर और नित्यनैमित्तिक क्रियाकरना यह श्रुतिस्मृति सिद्ध सदाचारहै ॥ २७॥

**ज्ञानविज्ञानभक्तीनां, श्रावँयश्च तथा कथाः।**
**विविधाः कर्णदासाय नयन्नासीत्कियत्क्षणम्॥ २८॥**

अन्वयार्थः—ज्ञानविज्ञान भक्तिनामिति (सः) हरिप्रसादजी (कर्णदासाय) भण्डारीजी केलिये (ज्ञानविज्ञानभक्तीनाम्) ज्ञान, विशिष्टज्ञान, औरभक्ति इन्होंको (श्रावयन्सन्) श्रवण करातेसंते (तथा) तैसेही (विविधाः कथाः) अनेक कथाओंको (श्रावयन्सन्) श्रवणकरातेसंते (कियत् क्षणम्) किंचित् समयको (नयन् सन्) बितातेसंते (आसीत्) स्थित होतेभये॥ २८॥

भावार्थः—श्रीहरिप्रसादजी महाराज कर्णदासको अनेक पुराणादिकोंकी कथा कह और भक्तिज्ञान वैराग्य सम्बन्धीकथाकहकर अपना किंचित् समय सत्संगकथनमें बिताते भये ॥ २८॥

**कृतस्नानादिकश्चाथ दत्तार्घ्योष्णरश्मये।**
**कृताञ्जलिपुटो भूत्वा भक्त्याऽनावीच्च प्रत्यहम्॥ २९॥**

अन्वयार्थः—कृतस्नानादिक इति (अथ) इसकेअनन्तर (कृतस्नानादिकः) कियाहै स्नानादिक जिनने (दत्तार्घः) दियेहै अर्घजिनने ऐसेहरिप्रसादजी महाराज (कृतांजलि पुटः सन्) कियाहै अंजलिपुट अर्थात् नमस्कार जिनने ऐसंते (भूत्वा) होकर (प्रत्यहम्) प्रतिदिन (उष्णरश्मये) उष्णहै किरणजिनके ऐसे सूर्यकेअर्थ (भक्त्या) भक्तीकरके (अनावीत्) वन्दन करतेभये॥ २९॥

भावार्थः—प्रातस्मरणके अनन्तर स्नानकरके श्रीहरिप्रसादजी दोनोहातकी अञ्जलीजोडके सूर्यको भक्तिसे वन्दन करते भये ॥ अर्थात् प्रति दिन स्नान सन्ध्या सूर्यको अर्घदान कियाकरके अभिवादन करना ऐसा वेदोक्त क्रियाका आचरण दिखाया॥ २९॥

प्रत्यहं साधुवेलाया आययौ गुरुमन्दिरम् ।
गुरुग्रंथस्य तत्राथ पाठं कृत्वा प्रशान्तधीः ॥ ३० ॥

अन्वयार्थः-प्रत्यहमिति ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( प्रत्यहम् ) अहनिअहनिइति अव्ययीभावः। प्रतिदिन ( साधुवेलायाः ) साधुवेलानामक स्थानके ( गुरुमन्दिरम् ) श्रीगुरु नानकदेवजीकेमहान मंदिरमाति ( आययौ ) पधारतेभये ( अथ ) अनंतर ( तत्र ) उसमंदिरके बीचमें ( गुरुग्रंथस्य ) नानक देवजीके महान् २ ग्रन्थोंका ( पाठंकृत्वा ) पाठकरके, ( कीदृगयम्-प्रशान्तधीः ) अत्यन्त शान्तहैबुद्धिजिनकी ॥ ३० ॥

भावार्थः-अत्यन्तशान्तहै बुद्धि जिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराज दररोज साधुवेलानामक स्थानके गुरुनानक देवजीके मन्दिरमें आय उसमंदिरमें विराजमानहो श्रीगुरुनानकके महान २ ग्रन्थोंकीस्वाध्याय करते भये ॥ ३० ॥

परिक्रमं ततः कृत्वा भक्तिसंयुतया धिया।
सिंहासने समासीनोऽपाठयत्सज्जनोत्तमान् ॥ ३१ ॥

अन्वयार्थः-परिक्रममिति ( ततः ) गुरुग्रन्थोंकी स्वाध्यायके बाद ( भक्तिसंयुतया ) भक्तिकरके सहित ( धिया ) बुद्धीकरके ( परिक्रमं ) प्रदक्षिणाको ( कृत्वा ) करके ( सिंहासने ) सिंहासनके बीचमें ( समासीनः ) विराजमान श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( सज्जनोत्तमान् ) उत्तम २ वैष्णव साधर्मियोंको ( अपाठयत् ) पढातेभये ॥ ३१ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज महान २ ग्रन्थोंकी स्वाध्यायके बाद भक्तिसहित बुद्धीसे प्रदक्षिणाकरके सिंहासनपे विराजमानहो दर्शनवन्दनार्थ आये तथापरम ध्यान, धर्मज्ञानके लिये आये वैष्णवोंको आप उपदेशसन्थाभी देते भये इस चरित्रसे परमधार्मिकताभी जानीजातीहै ॥ ३१ ॥

श्रीमद्भागवतस्याथ कथां कृत्वा मनोरमाम् ।
ततश्चाऽभोजयत्साधून् साधुसेवापरायणः ॥ ३२ ॥

अन्वयार्थः-श्रीमद्भागवतस्येति ( अथ ) अनन्तर ( साधुसेवापरायणः साधूनांसेवायां परायणः ) वैष्णवोंकीसेवामें तत्पर श्रीहरिप्रसादजी ( श्रीमद्भागवतस्य ) श्रीमद्भागवतकी ( मनोरमाम् ) मनको समस्त गृहकार्य्योंसे छुडाकर ईश्वरकी तरफ लगानेवाली ऐसी ( कथाम्-कृत्वा ) कथाकोकरके ( ततः ) तदनन्तर ( साधून् ) साधुवोंको ( अभोजयत् ) भोजन कराते भये ॥ ३२ ॥

भावार्थः-उत्तम २ वैष्णवोंको पढायेबाद साधुवोंकी सेवामें मन, वचन, और कायसे, तत्परश्रीहरिप्रसादजी कल्पवृक्षसरीखे इष्टफलको देनेवाली ( उक्तंच "श्रीमद्भागवताभिधःसुरतरुः") इत्यादि श्लोकोंकरके जिसका वर्णितचित् महात्म्यहैऐसी श्रीमद्भागवतकी ऐसी सुन्दर कथाको करके परमवैष्णव साधुवोंको आप भोजन कराते भये ॥ ३२ ॥

यज्ञशेषमथो भुक्त्वा स्वयं शय्यामुपागतः ।
क्षणं विश्रम्य भूयोथाऽपाठयत्सज्जनोत्तमान् ॥ ३३ ॥

अन्वयार्थः—यज्ञशेषमिति (अथो) अनन्तर (स्वयम्) आपश्रीहरिप्रसादजी (यज्ञशेषम्) साधु भोजनरूपयज्ञसे, बाकीरहा, अन्नको (भुक्त्वा) भोजनकरके (शैयाम्-उपागतः सन्) शैय्यास्थान प्रति प्राप्तभये सन्ते (क्षणम्-विश्राम्य) अल्पकाल विश्रान्ति लेकर (अथ) अनन्तर (भूयः) फेर (सज्जनोत्तमान्) सर्वोत्तमवैष्णवोंको (अपाठयत्) पढातेभये ॥ तेषाम्पठन, पाठन, धर्मसेवन, परोपकार कार्य्येष्वेव समयो व्यतिक्रान्त इत्यर्थः ॥ ३३ ॥

भावार्थः—वैष्णवोंके भोजन यज्ञसे शेषरहा अन्नका आप (हरिप्रसादजी) प्रसादपाकर बिस्तरेपर क्षण भर विश्राम लेतेभये और थोडेहीकालसे उठकर उत्तम २ वैष्णव विद्यार्थियोंको पढातेभये ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराजका समस्तसमय पठन, पाठन, परोपकार और धर्मसेवन इनही कार्योंमें व्यतीतहोताथा जिससे नि, पर- लोकको बडा भारी सहाय पहुचे ॥ ३३ ॥

सायाह्ने योगवासिष्ठकथां चक्र उदारधीः ।
रात्रौ पारसभागस्य कथां कृत्वाऽनयन्निशाम् ॥ ३४ ॥

अन्वयार्थः—सायाह्नइति (उदारधीः) अपार बुद्धिवान श्रीहरिप्रसादजी (सायाह्ने) सायङ्कालकेसमयमें (योगवासिष्ठकथाम्) श्रीयोगवासिष्ठकी कथाको (चक्रे) उपदेशदेते भये (रात्रौ) रात्रीमें पारसभागस्य ग्रंथविशेषस्य (कथाम्-कृत्वा) कथाको बाचकर (निशाम्) रात्रीको (अनयत्) नितातेभये ॥ ३४ ॥

भावार्थः—अपारबुद्धिवान् श्रीहरिप्रसादजीमहाराज सायङ्कालमें श्रीयोगवासिष्ठकी कथा करते भये और रात्रीमें पारसभागग्रथकी कथाकरते भये इसप्रकार उत्तमकार्योंमें अपना समय व्यतीतकरते भये ॥ ३४ ॥

रामायणस्य चैवाथाऽनध्यायस्य दिने कथाम् ।
एवं कालः समस्तोपि विभक्तो हरिकीर्तने ॥ ३५ ॥

अन्वयार्थः—रामायणस्येति (अथ) अनन्तर (सः) हरिप्रसादजी (अनध्यायस्य-दिने) अनध्यायके दिनमें (रामायणस्य-कथाम्) श्रीरामायणकी कथाको (चक्रे) करतेभये (एवम्) इसप्रकार (समस्तोपि-कालः) संपूर्णसमय (हरिकीर्तने) विष्णुभगवानके कीर्तनमें (विभक्तः) विभागकोप्राप्त ऐसा (अभवत्) होताभया ॥ ३५ ॥

भावार्थः—और श्रीहरिप्रसादजी अनध्यायके दिन श्रीरामायणकी कथा करते भये इसप्रकार उनका समस्त समय श्रीविष्णुभगवानके कीर्तनमेंही बीतता भया ॥ ३५ ॥

अथैकदा हरिद्वारकुम्भमालक्ष्य चागतम् ।
संमन्त्र्या साधुभिस्तत्र गमनाय मनो दधे ॥ ३६ ॥

अन्वयार्थः-अथेति ( अथ ) अनन्तर ( एकदा ) एकसमयमें ( सः ) हरिप्रसादजी ( आगतम् ) प्राप्तऐसा ( कुंभम्-अलक्ष्य ) कुंभस्थगुरुजानकर ( संमन्त्र्य ) भलेप्रकार विचारकर ( साधुभिः सह ) साधुवोंसे सहवर्तमान ( गमनाय ) जानेके लिये ( मनः ) मनको ( दधे ) धारणकरतेभये ( कुंभस्थेगुरौ हरिद्वार स्नानमाहात्म्यतो देशान्तरागत सत्सङ्गतेश्चगन्तुमियेषेत्यर्थः ) कुंभके गुरुमें गंगास्नानकामाहात्म्य और प्रदेशी उत्तम साधु समागम ए दो कारणगमनमें मुख्यबनलायेहै ॥ ३६ ॥

भावार्थः-एकसमय हरिप्रसादजी कुंभकेगुरु आये ऐसाजानकर समस्तसाधुवोंको अपनाअभिप्राय प्रदर्शित करते भये और आपभी गमनकी इच्छाकरते भये वहाँ स्नानादि तथा अनेक साधुओंकी संगती ये दो बड़े लाभहैं ऐसा जान आप उत्सुक भये ॥ ३६ ॥

महान् सर्वदयालुश्च कर्णदासाह्वयस्तथा ।
स्वयंप्रकाशनामाऽथ युक्तिरामश्च विश्रुतः ॥ ३७ ॥

अन्वयार्थः-महानिति विशेषकमाह ( महान् ) तेजस्वी ( सर्वदयालुः ) समस्तोपर दयाकरनेवाले महंत सर्वदयालुनामके, ( तथा ) तैसे ( कर्णदासाह्वय ) कर्णदासनामक साधु ( अथ ) अनंतर ( स्वयंप्रकाशनामा ) स्वयंप्रकाशस्वामी ( अपरम् ) और ( विश्रुतः ) प्रख्यात ( युक्तिरामः ) युक्तिरामनामेमहाराज ) एते मायापुरीं अगुरितित् तीर्येणान्वयः ) ॥ ३७ ॥

भावार्थः-महंत सर्वदयालुनामके, कर्णदासजी, स्वयंप्रकाशजी, और प्रसिद्ध युक्तिरामजी ये समस्तसाधु मायापुरीको जानेभये ॥ ३७ ॥

धीमान् बालाप्रसादोऽथं कुमार इव चापरः ।
शिष्यो हरिप्रसादस्य ज्ञानविज्ञानसंयुतः ॥ ३८ ॥

अन्वयार्थः-धीमानिति ( अथ ) अनन्तर ( अपरः ) अन्य ( कुमारइव ) बालस्वरूपा ( धीमान ) बुद्धिवान् ( ज्ञानविज्ञानसंयुतः ) ज्ञानऔर विशिष्टज्ञानकरकेसहित ( हरिप्रसादस्य-शिष्यः ) हरिप्रसादजी महाराजके शिष्य ( बालाप्रसादः ) बालाप्रसादजी ( मायापुरीं-अगात् ) मायापुरीको गमन करतेभये ॥ ३८ ॥

भावार्थः-अनन्तर बालक आकारवाले, बुद्धिवान, ज्ञान विशिष्टज्ञानवान, श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके शिष्य, बालाप्रसादजी भी मायापुरीकोजाते भये ॥ ३८ ॥

अन्यैश्चाप्यथ चैतन्यप्रकाशाद्यैः समन्वितः ।
सद्भिर्हरिप्रसादाख्य आगान्मायापुरीं द्रुतम् ॥ ३९ ॥

अन्वयार्थः-अन्यैरिति ( अथ ) अनंतर ( अन्यैः ) इतर ( चैतन्यप्रकाशाद्यैः ) चैतन्यप्रकाशादि ( सद्भिः ) स्वामीयोंकरके ( समन्वितः ) सहित ( हरिप्रसादाख्यः ) हरिप्रसादजीमहाराज ( द्रुतम् ) शीघ्र ( मायापुरीम् ) मायापुरीको ( अगात् ) गमन करते भये ॥ ३९ ॥

भावार्थः-अनन्तर इतर चैतन्य प्रकाशादि साधुओंकरके सहित श्रीहरिप्रसादजीमहाराज मायापुरिकोशीघ्र गमन करते भये ॥ ३९ ॥

**तत्रागत्याथ साधूँश्च ब्राह्मणाँश्चाप्यबूभुजत्।**
**प्रायशोऽभ्यागतान् सर्वान्दिव्यान्नेन यदातदा ॥ ४० ॥**

अन्वयार्थः-तत्रेति ( तत्र ) तस्यां मायापुर्यां ( आगत्य ) प्राप्तहोकर ( अथ ) अनन्तर ( साधून् ) साधुवोंको ( चपरम् ) और ( ब्राह्मणान् ) ब्राम्हणोंको ( दिव्यान्नेन ) सुन्दरपक्वान्नकरके ( अबूभुजत् ) भोजनकरातेभये ( प्रायशः ) बहुतकरके ( यदातदा ) जबतब ( अभ्यागतान्-सर्वान् ) अभ्यागतसबोंको ( अबूभुजत् ) भोजन करातेभये॥४०॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज मायापुरीमें आय अनेकबार ब्राम्हण और साधुवोंको सुन्दरपक्वान्न करके भोजन कराते भये इसही प्रकार और सबोंकी तृप्ती करतेभये ॥ ४० ॥

**वासस्थानमहत्त्वं तु तेषां को वर्णयेत्कविः।**
**सतां वासेन यत्साक्षाद्रमाऽऽक्रीडमभूदिह ॥ ४१ ॥**

अन्वयार्थः-वासस्थानमहत्वमिति ( तुः-पुनः ) फेर ( कः कविः ) कौन चतुर पण्डित ( तेषां ) साधुसहित हरिप्रसादजीके ( वासस्थानमहत्वम् ) निवास स्थानके विस्तारको ( वर्णयेत् ) वर्णनकरैगा ॥ नकोपीत्यर्थः ॥ कोईभी नहीं वर्णन करसक्ता ( इह ) मायापुरीमें ( यत् ) जोनिवासस्थान ( सतां वासेन ) सन्तोंके निवासकरके ( साक्षात् रमाक्रीडम् ) लक्ष्मीकिक्रीडास्थानरूप वृगकीसीतरह बहुविस्तार ( अभूत् ) होताभया ॥ ४१ ॥

भावार्थः-येहांप्रसादजी समस्तसाधु सहित जिस मायापुरीमे ठहरे उसके विस्तारको कौन वर्णन करैगा यह स्थान,नृजमगीसा बहुविस्ताररूप सन्तोंके जहाँ तहाँ रहने करके शोभित होताभया ॥ ४१ ॥

**केचित्कथामकुर्वञ्छ्रीगुरुग्रन्थस्य संस्थिताः।**
**जगुश्चाऽन्ये गुरोः शब्दमशृण्वँश्चापरे जनाः ॥ ४२ ॥**

अन्वयार्थः-केचिदिति ( संस्थिताः केचित् ) विराजमान कोईसन्त ( श्रीगुरुग्रन्थस्य ) सुन्दर भागवत भारतादि महत ग्रन्थोंको ( कथाम् ) कथाको ( अकुर्वन् ) करतेभये ( अन्ये ) अन्यसाधुवों ( गुरोः शब्दम् ) श्रीगुरुमहाराजने उपदिष्टभजनोंको ( जगुः ) गातेभये ( अपरे-जनाः ) अन्यसाधु ( अशृण्वन् ) श्रवण करते भये ॥ ४२ ॥

भावार्थ -आनन्दपूर्वकके कोई साधु भागवत रामायण भारत इत्यादि ग्रंथोंकी कथा करते भये, कोई श्रीगुरुमहाराजके नामोच्चारणको रटते भये कोई श्रीगुरुमहाराजने बनाये पदोंको, भजनोंको गाते भये, कोई कथा भजनको सुनते भये ॥ ४२ ॥

केचित्तु सज्जनाश्चक्रुर्ज्ञानगोष्ठीं व्यवस्थिताः ।
शास्त्रवादं तथा केचिद् विद्वांसोऽन्योन्यसङ्गताः ॥ ४३ ॥

अन्वयार्थः-केचिदिति ( तु-पुनः ) (व्यवस्थिताः) स्वस्थचित्त ( केचित्-सज्जनाः ) कोइसन्त ( ज्ञानगोष्ठीम् ) अनेकज्ञानचर्चाको ( चक्रुः ) करतेभये ( तथा ) ऐसे ( अन्योन्यसङ्गताः ) परस्पर मिलेभये ( केचित् ) कोइसन्त पण्डितहोकर ( शास्त्रवादम् ) शास्त्रोंके विवादको ( चक्रुः ) करतेभये "पूर्वोक्तप्रकारेण सर्वेपि धर्मध्यान, शास्त्रपरिचिन्तन, परोपकारादि कर्मसु लिप्ताबभूवुरित्यर्थः" ॥ ४३ ॥

भावार्थः-कोई तो अनेकप्रकार वेदान्त की चर्चा करते भये कोई पंडित मीमांसाकी चर्चा करते भये कोई तर्कविषय प्रतिपादन करतेभये किंतनेकजणे शास्त्रका पूर्वपक्ष उत्तरपक्ष करतेभये इसप्रकार समस्त सन्त मण्डल धर्मध्यान, शास्त्रपरिचिन्तन, परोपकारादि कर्ममें तन्मय होते भये ॥ ४३ ॥

एवं मासावधिः कालो गतो नैवमबुद्धचत ।
सानन्दं सर्वसाधूनां तस्मिन् कुम्भस्य पर्वणि ॥ ४४ ॥

अन्वयार्थः-एवमिति ( तस्मिन् ) वह ( कुंभस्य ) कुंभके ( पर्वणि ) पर्वमें ( सर्वसाधूनाम् ) समस्तसाधुवोंका ( मासावधिः कालः ) मासपरिमाणावच्छिन्नसमय ( सानन्दम् ) आनंदसहित ( गतः ) बीतताभया ( कैरपि नैव अवबुद्धयतः-कैरपिनज्ञात इत्यर्थः ) किसीकेभी ख्यालमें नआया कि मास बीतगयाहे ॥ ४४ ॥

भावार्थः-हरिद्वार क्षेत्रमें समस्तसाधुवोंका एकमहिना बहुतही आनदसे बीतता भया किसीके भी लक्ष नहीं आया कि, एकमासकी मेलेकी मर्यादा बीतगईहै ॥ ४४ ॥

ततो गन्तुमनाः श्रीमानभूद् वदरिकाश्रमम् ।
स्वामी हरिप्रसादाख्यः सर्वसाधुसमन्वितः ॥ ४५ ॥

अन्वयार्थः-तत इति ( ततः ) तदनन्तर ( सर्वसाधुसमन्वितः-सर्वैः साधुभिः सहितः ) संपूर्णसाधुवोंकरकेयुक्त ( श्रीमान् ) वाहन, चमर, छत्रादि राजचिह्नसहित, ( हरिप्रसादाख्यः स्वामी ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( वदरिकाश्रमम् ) वद्रिनाथक्षेत्रप्रति ( गन्तुमनाः ) गमनकरनेके लिये है मन जिनका ऐसे ( अभूत् ) होतेभये ॥ ४५ ॥

भावार्थ-उसके उत्तर बाद समस्त साधुसहित वाहन, पालखी, छत्र, चामरादि राज्याधिकार सहित श्रीहरिप्रसादजीमहाराज वद्रिनाथको जानेकी इच्छा करते भये ॥४५॥

हृषीकेशं तपोभूमिमभ्यगात्प्रास्थितास्ततः ।
उदीचीं काशिकां प्रागात्ततः प्रस्थाय सत्वरम् ॥ ४६ ॥

अन्वयार्थः-हर्षीकेशमिति ( ततः ) हरिद्वारक्षेत्रसे ( प्रस्थित ) कृतप्रस्थान श्रीहरिप्रसाद-जी ( तपोभूमिम् ) तपस्याकाउत्तमस्थान ( हर्षीकेशम् ) हर्षीकेश क्षेत्रको ( अभ्यागात् ) प्राप्तहोतेभये ( ततः ) हर्षीकेश क्षेत्रसे ( उदीचीम्-काशिकाम् ) उत्तरकाशीको ( प्रस्थाय ) प्रस्थानकरके ( सत्वरम् ) शीघ्र ( प्रागात् ) गमनकरतेभये ॥ ४६ ॥

भावार्थः-हरिप्रसादजी महाराज हरिद्वार क्षेत्रसे हर्षीकेश क्षेत्रको गमनकरतेभये । और हर्षीकेश क्षेत्रसे उत्तरकाशीको शीघ्रही गमन करते भये ॥ ४६ ॥

गङ्गोत्तरीं प्रतस्थेऽथ यतो गङ्गा विनिर्गता ।
दर्शनादेव यस्या ना मुच्यते सर्वकिल्बिषैः ॥ ४७ ॥

अन्वयार्थः-गंगोत्तरीमिति ( अथ ) उत्तरकाशीकेगयेबाद ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( गंगोत्तरीम् ) गङ्गोत्तरीस्थानको ( प्रतस्थे ) जातेभये का सा गंगोत्तरी इत्यपेक्षायामाह ( यतः ) जिसस्थानसे ( गङ्गा ) गङ्गाजीहैसो ( विनिर्गता ) प्रगटऐसी ( अस्ति ) है ( तस्याः माहात्म्यमाह ) ( ना ) पुरुषः ( यस्याः ) जिसगङ्गाजीके ( दर्शनात् ) दर्शनसे ( सर्वकिल्बिषैः ) समस्त पापोंसे ( मुच्यते ) दूर होताहै ॥ ४७ ॥

भावार्थः-उत्तरकाशीके गये बाद श्रीहरिप्रसादजी गङ्गोत्तरीको जाते भये जहांसे श्रीगङ्गाजी प्रगट भयीहैं. पुरुष जिसगङ्गोत्तरी क्षेत्रके दर्शनमात्रकरके समस्त पापोंसे दूरहोताहै ॥ ४७ ॥

तत्राप्याऽमन्त्र्या तत्रत्यान् जनान्सर्वानबूभुजत् ।
दिव्यान्नैर्दक्षिणाभिश्च तर्पयामास भूसुरान् ॥ ४८ ॥

अन्वयार्थः-तत्रेति ( तत्रापि ) गङ्गोत्तरी स्थानके बीचमेंभी ( तत्रत्यान् ) वहाँ रहनेवाले ( सर्वान्-भूसुरान् ) समस्त पृथ्वीमें देवसमान ब्राह्मणसाधुवोंको ( चपरम् ) और ( जनान् ) अन्यलोगोंको ( दिव्यान्नैः ) सुन्दर मोदकादि पक्वान्नकरके ( अबूभुजत् ) भोजन करातेभये ( चपरम् ) और ( दक्षिणाभिः ) दक्षिणाकरके ( तर्पयामास ) तृप्तकरतेभये ४८॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी गंगोत्रीमें समस्त ब्राह्मण और सन्तोंको सुन्दरपक्वान्न करके भोजन कराते भये ॥ और सुवर्ण दक्षिणाकरके तृप्तकरते भये ॥ ४८ ॥

केदारेशं ततश्चागात्प्रयागं विष्णुपूर्वकम् ।
यत्रैवालकनन्दायां विष्णुगङ्गास्ति संगता ॥ ४९ ॥

अन्वयार्थः-केदारेशमिति ( ततः ) गङ्गोत्तरी स्थानसे ( सः ) हरिप्रसादः ( केदारेशम् ) श्रीकेदारनाथजीको ( अगात् ) गमनकरतेभये ( चपरम् ) और ( विष्णुपूर्वकम् ) विष्णुशब्दः पूर्वस्मिन् यस्य विष्णुशब्दहै पूर्वमें जिसके ऐसे ( प्रयागम् ) अर्थात् विष्णुप्रयागको ( अगात् ) गमन करते भये ( यत्रैव ) जहां ( अलकनन्दायाम् ) अलकनन्दामें ( सङ्गता ) समागमको प्राप्तऐसी ( विष्णुगङ्गा ) विष्णुगङ्गा जोहैसो ( अस्ति ) है॥४९॥

भावार्थ -श्रीहरिप्रसादजी गङ्गोत्री स्थानसे केदारेश्वरको और विष्णुप्रयागको प्राप्त होते भये जहाँ अलकनन्दामें विष्णुगङ्गाका समागम है ॥ ४९ ॥

**आगतोथ महाप्राज्ञः पुनर्बदरिकाश्रमम् ।**
**श्रीमद्बदरिकाधीशं भक्त्यानर्च समाहितः ॥ ५० ॥**

अन्वयार्थः-आगतइति ( अथ ) अनन्तर ( महाप्राज्ञः ) ईश्वरमें है बुद्धि जिनकी ऐसे हरिप्रसादजी ( पुनः ) फेर ( बदरिकाश्रमम् ) बद्रिनाथ महा क्षेत्रको ( आगतः ) प्राप्तहोतेभये ( चपरम् ) और ( समाहितः सन् ) स्वस्थचित्त होतेसंते हरिप्रसादजी ( श्रीमद् बदरिकाधीशम्-श्रीसंपन्नो यो बदरिकायाः अधीशः तम् ) शोभासपन्न जो बद्रीनाथमहाराज तिनको ( भक्तया ) भक्ति करके ( आनर्च ) पूजनकरते भये ॥ ५० ॥

भावार्थ -श्रीविष्णुभगवानके उपासक विष्णुप्रयागसे बद्रिनाथको पधारे ऐसे श्रीहरिप्रसादजी, स्वस्थचित्त होकर भक्तिसे श्रीबद्रिनाथ महाराजकी पूजन करते भये ॥ ५० ॥

**उषित्वा कतिचिद्वारांस्तत्र तस्मात्परावृतः ।**
**देवप्रयागतीर्थस्यान्वाऽजगामाथ मध्यतः ॥ ५१ ॥**
**सङ्गमोऽलकनन्दाया जाह्नव्या यत्र दृश्यते ।**
**स्नातस्तत्रेष्टदेवं स्वं पूजयामास सादरम् ॥ ५२ ॥**

अन्वयार्थः-युग्मम् ( तत्र ) बदरिकाश्रमकेबीचमें ( कतिचित् ) अनेक ऐसे ( वारान् ) दिनको ( उषित्वा ) रहकरके ( तस्मात् ) बदरिकाश्रमसे ( परावृत्तः ) पलटे श्रीहरिप्रसाद जी ( देवप्रयागतीर्थम् ) देवप्रयागसञ्ज्ञक तीर्थप्रति ( आजगाम ) प्राप्तहोतेभये ( अथ ) अनंतर ( देवप्रयागतीर्थस्य ) देवप्रयागसञ्ज्ञकतीर्थके ( मध्यतः ) मध्यभागसे " ( पञ्चम्या स्तसिल् ) ( यत्र ) जिसस्थानमें ( अलकनन्दायाः ) अलकनन्दा सञ्ज्ञक नदीका ( चपरम् ) और ( जाह्नव्याः ) श्रीगङ्गाजीका ( सङ्गमः ) समागम जोहैसो ( दृश्यते ) दिखताहै ( तत्र ) वह समागम स्थानमें ( स्नातः ) कृतस्नान श्रीहरिप्रसादजी ( स्वम् इष्ट देवम् ) स्वकीय इष्टदेवको ( सादरं यथा भवति तथा ) आदर पूर्वक जैसाहोय तैसा ( पूजयामास ) पूजनकरते भये ॥ ५१ ॥ ५२ ॥

भावार्थ श्रीहरिप्रसादनामहाराज बदरिकाश्रम अनेक दिन निवासकर यहाँसे परावृत्तहोकर देवप्रयाग क्षेत्रको जातेभये अनन्तर देवप्रयागतीर्थके मध्यसे, जहाँ अलकनन्दाका और श्रीगङ्गाजीका समागमस्थान है ऐसे सङ्गमस्थान प्रति स्नान करते भये और वहाँ आदरपूर्वक श्रीविष्णु भगवानकी पूजा करते भये॥५१॥५२॥

**पुनर्मायापुरीं गत्वा साधुवेलां समागतः ।**
**तत्रोवास यथापूर्वं त्रीणि वर्षाण्ययं पुनः ॥ ५३ ॥**

अन्वयार्थः-पुनरिति ( पुनः ) फेर ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( मायापुरीम्-गत्वा ) मायापुरीको जाकर अर्थात् श्रीहरिद्वार क्षेत्रप्रतिजाकर ( पुनः ) अनन्तर ( साधुवेलाम् ) साधुवेलास्थानको ( समागतः ) प्राप्तहोतेभये ( तत्र ) साधुवेलास्थानमें ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( त्रीणिवर्षाणि ) तीनवर्षपर्यन्त ( यथापूर्वम् ) पूर्वकीसीतरह ( उवास ) रहतेभये ॥ ५३ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी समसस्थानसे मायापुरीको जाते भये और वहासे स्वकीय साधुवेलानामक आश्रमको जाते भये और स्वकीय आश्रममें पूर्वकीसी तरह तीन वर्ष पर्यंत सुखसहित रहते भये ॥ ५३ ॥

**एकदा सुखमासीनं कर्णदासः कृताञ्जलिः ।**
**श्रीमद्धरिप्रसादाख्यं पप्रच्छेदं समाहितः ॥ ५४ ॥**

अन्वयार्थः-एकदेति ( एकदा ) एकसमयमें ( समाहितः ) स्वस्थचित्त ( कर्णदासः ) श्रीकर्णदासजी महाराज ( कृताञ्जलिः सन ) कियाहै अञ्जलि जिनने अर्थात् हातजोडते सन्ते ( सुखम् आसीनम ) सुखपूर्वक विराजमान ( श्रीमद्धरिप्रसादाख्यम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजको ( इदं पप्रच्छ ) यहप्रश्न करतेभये ॥ ५४ ॥

भावार्थ.-एकसमयमें स्वस्थचित्त श्रीकर्णदासजी हात जोडकर श्रीहरिप्रसादजी महाराजसे वक्ष्यमाण प्रश्न करतेभये ॥ ५४ ॥

कर्णदास उवाच ।

**भगवंन् ज्ञातुमिच्छामि वेदसिद्धान्तमुत्तमम् ।**
**को जीवः कः परात्मा च माया चैवाथ का प्रभो ॥ ५५ ॥**

( कर्णदास उवाच ) कर्णदासजी महाराज कहतेभये-

अन्वयार्थः-भगवन्निति ( हे भगवन् ) हेऐश्वर्यसंपन्न हरिप्रसादजी ( अहम् ) मै कर्णदास ( उत्तमम् ) उत्कृष्टऐसा ( वेद सिद्धांतम् ) वेदकेरहस्यको ( ज्ञातुम् ) जाननेके लिये ( इच्छामि ) इच्छाकरताहूँ ( हे प्रभो ) हे समर्थहरिप्रसादजी महाराज ( जीवः कः ) जीव क्यापदार्थ ( अस्ति ) है ( चपरम्) और ( परात्मा-कः ) परमात्मा कौन ( अथ ) और ( माया ) मायाजोहैसो ( का अस्ति ) कौनहै आपइन तीनो प्रश्नोके कृपाकर उत्तर कहो ॥ ५५ ॥

भावार्थ -हेहरिप्रसादजी महाराज मै वेदरहस्यको जाननाचाहताहूँ जीवपदार्थ क्याहै परमात्मपदार्थ क्याहै और मायापदार्थ क्याहै ॥ ५५ ॥

हरिप्रसाद उवाच ।

**शृणु प्रेष्ठ प्रवक्ष्यामि वेदसिद्धान्तमद्भुतम् ।**
**जीवो देहाभिमान्यज्ञः प्राणानां धारणाद्भवेत् ॥ ५६ ॥**

( श्रीहरिप्रसाद उवाच ) श्रीहरिप्रसादजी कहतेभये ।

अन्वयार्थः-शृण्विति ( हेशिष्य ) हेप्रियशिष्य ( त्वम् ) तुमजोहोसो ( शृणु ) श्रवणकरो ( अहम् ) मैंजूहूँसो ( अद्भुतम् ) विलक्षण ऐसा ( वेदसिद्धांतम् ) वेदके सिद्धांतको ( प्रवक्ष्यामि ) कथन करताहूँ ( प्राणानाम् ) प्राणोंके ( धारणात् ) धारणसे ( देहाभिमानी ) देहकाहै अभिमान जिसको ऐसा ( अज्ञः ) अज्ञानी ( जीवः ) जीव जोहैसो ( भवेत् ) होय ॥ ५६ ॥

भावार्थ-हेशिष्य हम उत्कृष्ट वेद सिद्धान्तको कहतेहैं तुम श्रवणकरो देहका अभिमानवाला हिताहित ज्ञानशून्यजीव, पञ्चप्राणोंके धारणसे कहा जाताहै ॥ अर्थात् पाचोंहि प्राणोंका धारक जीवहोय ॥ ५६ ॥

भुङ्क्ते च सुखदुःखेऽयं तत्तत्कर्मानुसारतः ।
परमेशं यदा वेत्ति मुक्तिभाक् स तदा भवेत् ॥ ५७ ॥

अन्वयार्थः-भुङ्क्तइति ( अयम् ) यह जीव ( तत्तत्कर्मानुसारतः-तानि तानि च तानि कर्माणि च तेषाम् अनुसारतः ) वह वह कर्मोंके अनुसार ( सुखदुःखे ) सुख और दुःखको ( भुङ्क्ते ) भोगताहै ( यदा ) जिस समयमें ( परम् ) मायासेपरे ( ईशम् ) ईश्वरको ( वेत्ति ) जानताहै ( तदा ) तिससमयमें ( सः ) वहजीव ( मुक्तिभाक् ) मुक्तऐसा ( भवेत् ) होय ॥ ५७ ॥

भावार्थ-यहजीव यह २ पूर्व सम्पादित कर्मोंके अनुसार सुख और दुःखको भोगताहै जिस समय आत्म ज्ञानसपन्न होताहै तब मोक्षपाताहै ॥ ५७ ॥

तस्यान्तःस्थःपरात्मा तु वन्धमोक्षाद्यसंयुतः ।
प्राणिनं यमयेदन्तः पुत्तिकां नर्तको यथा ॥ ५८ ॥

अन्वयार्थः-तस्येति ( तु-पुनः ) फेर ( परात्मा ) परमात्माजोहैसो ( तस्य ) जीवके ( अन्तस्थः ) अभ्यन्तर भागमें रहनेवाला ( चपरम् ) और ( वन्धमोक्षाद्यसंयुतः ) वन्धऔर मोक्षादिकसे भिन्नऐसा ( अस्ति ) है ( अयम् ) यह परमात्मा ( प्राणिनम् ) जीवको ( अन्तः ) अभ्यन्तर भागमें ( यमयेत ) नियमित कर्ताहै ( यथा ) जैसे ( नर्तकः ) नृत्यकरनेवाला, बाजीगर ( पुत्तिकाम् ) पुतलीको ( यमयति ) प्रेरणाकरताहै ॥ ५८ ॥

भावार्थ-हेमनुष्य ! तुम आत्माको जीवके अभ्यन्तर भागमें रहनेवाला और बन्धमोक्षादिकाने भिन्न ऐसे जानो वे परमात्मा इसजीवको प्रेरतेहैं जैसे प्रेरतेहैं तैसा प्रवर्तताहै जैसे कि, बाजीगर या नट पुतलीको जैसे नचावे उसमाफक वह नचतीहै ॥ ५८ ॥

तस्यात्मशक्तिमेवाथ प्राहुर्मायां मनीषिणः ।
यया संमोहितो जीवः परेशं नाधिगच्छति ॥ ५९ ॥

अन्वयार्थः-तस्येति ( अथ ) अनन्तर ( मनीषिणः ) पण्डित पुरुष ( मायाम् ) मायाको ( तस्य ) परमात्माकी ( आत्मशक्तिमेव ) स्वकीयशक्तिरूपऐसी ( प्राहुः ) कथन

करतेहैं ( यया ) जिस मायाकरके ( संमोहितः ) अत्यन्त मोहको प्राप्तभया ऐसा ( जीवः ) जीव जोहैसो ( परेशम् ) मायासे परे समर्थ वा ब्रह्मादिकोंकेभी प्रवर्तक सर्वव्यापी ईश्वरको ( नअधिगच्छति ) नहीं जानसक्ता ॥ ५९ ॥

भावार्थ-पण्डितपुरुष मायाको परमात्माकी शक्तिरूपकहतेहैं जिसमायाकरके मोहितभया यह जीव परमात्माको नहीं जानसक्ता ॥ ५९ ॥

कर्णदास उवाच ।

**भगवन् माया यथा जीवं मोहयंन्न कथञ्चन ।**
**तादृशं सुकरोपायं कृपया ब्रूहि मे प्रभो ॥ ६० ॥**

( **कर्णदास उवाच** ) कर्णदासजी कहते भये ।

**अन्वयार्थः**-भगवन्निति ( हे **भगवन्** ) हे ऐश्वर्यसंपन्न हरिप्रसादजी महाराज ( **यथा** ) जिस प्रकार ( **माया** ) मायाजोहैसो ( **जीवम्** ) जीवको ( **कथंचन** ) कोई प्रकार करके, वा लेशमात्रकरकेभी, ( **नमोहयेत्** ) नहींमोहकरे ( **हेप्रभो** ) हेस्वामी ( **त्वम्** ) आपजोहैसो ( **मे** ) मेरेलिये ( **कृपया** ) दयाकरके ( **तादृशम्** ) मोहनिवारणरूपऐसा ( **सुकरोपायम्** ) सुसाध्यउपायको ( **ब्रूहि** ) कथनकरो ॥ ६० ॥

भावार्थ-कर्णदासजी कहते भये हेहरिप्रसादजीमहाराज माया इसजीवको जिसप्रकार मोहित नहींकरसके आप ऐसे सुंदर उपायको मेरेपर दया कर कथनकरो ॥ ६० ॥

हरिप्रसाद उवाच ।

**कर्णदास महाप्राज्ञ सावधानोऽवधारय ।**
**यथा न मोहयेन्माया तथोपायं ब्रवीमि ते ॥ ६१ ॥**

( **हरिप्रसाद उवाच** ) श्रीहरिप्रसादजी कहतेभये ।

**अन्वयार्थः**-कर्णदासेति ( **हेमहाप्राज्ञ** ) हेबुद्धिवान् ( **कर्णदास** ) कर्णदासनामकशिष्य ( **त्वम्** ) तुमजोहैसो ( **सावधानः सन्** ) स्वस्थचित्त होतेसंते ( **अवधारय** ) बुद्धिमें धारण करो ( **माया** ) मायाजोहैसो ( **यथा** ) जिसप्रकार ( **नमोहयेत्** ) नहीं मोहित करे ( **अहम्** ) मैं ( **तथा** ) तिसप्रकार ( **उपायम्** ) उपायको ( **ब्रवीमि** ) कथन करताहूं ॥ ६१ ॥

भावार्थ-हेबुद्धिवान् कर्णदास तुम सावधान होकर हमारे वचनको बुद्धिमें धारण करो जिससे कि, माया मोहको नहीं कर सके ऐसे उपायको हम कथन करतेहैं ॥६१॥

**माया विनः परेशस्य बुद्ध्वा मायां स्वमोहनीम् ।**
**मायाविनं प्रपद्येत ततो माया न मोहयेत् ॥ ६२ ॥**

**अन्वयार्थः**-मायाविना इति ( **तितीर्षुः पुमान्** ) संसारसमुद्रसे तीरनेकी इच्छाकरनेवाला पुरुष ( **मायाविनः** ) माया जिनकीहै ऐसे ( **परेशस्य** ) ब्रह्मादिकोंके नियन्ता अर्थात् प्रेरक ऐसेईश्वरकी ( **स्वमोहिनीम्** ) जीवोंकी स्वार्थसें मोहित करनेवाली ऐसी ( **मायाम्** ) मायाको

( बुद्ध्वा ) जानकर ( मायाविनम् ) मायाके स्वामी ईश्वरको ( प्रपद्येत् ) शरणङ्गच्छेव शरणजावे ( ततः ) तिसकारणसे ( माया ) मायाजोहैसो ( नमोहयेत् ) नहींमोह करे सा ईश्वरस्य शक्तिः अतस्तमेवेश्वरं शरणं गन्तव्यं तद्द्वारा तस्याः जय इति भावः ॥ ६२ ॥

भावार्थः-संसार समुद्रमे तीरनेकी चाह जिसकोहै ऐसा पुरुष ब्रह्मादिकोंसे निगन्ता, और माया जिसकी कार्य कारिणीहै ऐसे ईश्वरको शरण जावे जिससे कि, पुरुषको माया नहीं मोहितकर सके ॥ ६२ ॥

**ऐंद्रजालिकमायापि स्यादेवाश्चर्य्यकारणम् ।**
**तस्यैव, यस्य नास्तीन्द्रः सुप्रीतो ऽनुकम्पया ॥ ६३ ॥**

अन्वयार्थः-ऐंद्रजालिकमायेति ( इन्द्रः ) इन्द्र जोहैसो ( अनुकम्पया ) दयाकरके ( यस्य उपरि ) जिसपुरुषकेऊपर ( सुप्रीतः ) प्रसन्नऐसा ( नास्ति ) नहींहै ( तस्यैव उपरि ) उसपुरुषकेऊपर ( ऐंद्रजालिकमायापि ) इन्द्रजाल सम्बन्धि मायाजोहैसो ( आश्चर्यकारणम् ) आश्चर्यकरनेवाली ( स्यादेव ) होय ॥ ६३ ॥

भावार्थ-इन्द्र जिसपुरुषके ऊपर अत्यन्त कृपाकरताहै और प्रसन्नहै उसको इन्द्रजालकी माया आश्चर्यकी करनेवाली नहीं होसकती इसीतरहसे मायाके पति परमात्मा जिसपुरुषके ऊपर प्रसन्नहै उसपुरुषको परमात्माकी माया नहीं मोहित करसकती ॥ ६३ ॥

**इन्द्रेऽनुकंपया युक्ते मायातत्त्वे तु बोधिते ।**
**पुनर्नैव भवेत्पुंसः सा मायाऽऽश्चर्य्यकारणम् ॥ ६४ ॥**

अन्वयार्थः-इन्द्रेति ( इन्द्रे ) इन्द्रजोहैसो ( अनुकंपया ) दयाकरके ( युक्तेसति ) सहित होतेसन्ते ( चपरम् ) और ( मायातत्वे ) मायातत्वजोहैसो ( बोधितेसति ) ज्ञायमान भयेसन्ते ( इत्यनेन पुमान् इन्द्रकृपया ऐंद्रजालिकमायातत्वं जानातीत्यर्थः ) पुरुष इन्द्रकी कृपासे इन्द्रजालकी मायाकोजानताहै ॥ ( पुनः ) फेर ( पुंसः ) पुरुषको ( सा माया ) वहमाया ( आश्चर्यकारणम् ) आश्चर्य कारिणी ऐसी ( नभवेत् ) नहीं होय ॥ ६४ ॥

भावार्थ-इन्द्र दयाकरके युक्त हो सन्ते, पुरुष इन्द्रजालकी मायाको जानताहै फिर उस पुरुषको इन्द्रजालकी मायासे कदापि मोहित नहीं करसक्ता इसही प्रकार ईश्वराराधनसेभी फल जानो कि मायासेमोह नहीं होता ॥ ६४ ॥

**एवमेवार्जुनायाह भगवानीदृशं वचः ।**
**'मामेव ये प्रपद्यन्ते मायामेतां तरन्ति ते' ॥ ६५ ॥**

अन्वयार्थः-एवमेवेति ( भगवान् ) श्रीकृष्ण जोहैसो ( एवमेव ) इसहीप्रकार ( प्रद्याय ) कृतप्रश्नऐसे ( अर्जुनाय ) अर्जुनके अर्थ ( ईदृशम् ) वक्ष्यमाण मन्त्रात्मकऐसे ( वचः ) वचनको ( आह ) कथन करतेभये उक्तश्च श्रीभगवद्गीतायां, ७ अध्याये १४ श्लोके "( ये ) जेपुरुष ( मामेव ) मेरेको ( प्रपद्यन्ते ) शरणागतप्राप्तहोतेहैं ( ते ) वेपुरुष ( एताम्-मायाम् ) इसमायाको ( तरन्ति ) तिरतेहै" ॥ ६५ ॥

भावार्थः-इसीप्रकार श्रीकृष्णजी कृतप्रश्न अर्जुनको वक्ष्यमाण वचनकहतेभये "जो हमारे शरणागत प्राप्त होतेहै वे हमारी मायासे मोहित नहीं होते" ॥ ६५ ॥

**एवं जीवेशमायानां मिथस्तत्त्वविचारिणोः ।**
**तीर्थराजप्रयागस्य कुम्भः प्रत्यागतो ऽचिरात् ॥ ६६ ॥**

अन्वयार्थः-एवमिति ( एवम् ) इसप्रकार ( तयोः ) हरिप्रसादजी और कर्णदास ये दोनों ( मिथः ) परस्पर ( जीवेशमायानाम् ) जीव, परमात्मा, और माया इन्होंके ( तत्त्वविचारिणोः सतोः ) तत्वोंका विचार करते सन्ते ( अचिरात् ) शीघ्र ( तीर्थराज-प्रयागस्य तीर्थानां राजा इति तीर्थराजः "राजाहस्सखिभ्यष्टच्" सचासौप्रयागश्च तस्य ) तीर्थोंका राजा प्रयागका ( कुंभः ) कुम्भसंबन्धीपर्वजोहैसो ( प्रत्यागतः ) प्राप्तहोता भया ॥ ६६ ॥

भावार्थः-इसप्रकार श्रीहरिप्रसादजी और कर्णदास ये दोनो जीव, ईश्वर, और माया इनको विचार करते भये और वाही समय शीघ्र प्रयागसंबंधी कुम्भका उत्सव प्राप्त होता भया ॥ ६६ ॥

**ततः श्रीमानुपाहूय साधून्सर्वान्विवेकिनः ।**
**यात्रार्थं मन्त्रयित्वा तैस्तत्र स्वीयं मनो दधे ॥ ६७ ॥**

अन्वयार्थः-ततइति ( ततः ) तदनन्तर ( श्रीमान् ) हरिप्रसादजी महाराज ( विवेकिनः ) विचारवान ऐसे ( सर्वान् साधून् ) समस्तसाधुवोंको ( उपाहूय ) बुलवाकरके ( तैः सह ) उन साधुवोंसे सहवर्तमान ( यात्रार्थम् ) प्रयागनिमित्तक यात्राके लिये ( मंत्र-यित्वा ) विचार करके ( तत्र ) प्रयागयात्राके विषयमें ( स्वीयम् ) स्वकीय ऐसा ( मनः ) मनको ( दधे ) धारण करतेभये स्वयमपि यात्रां गन्तुमियेषेति भावः ॥ ६७ ॥

भावार्थः-तदनन्तर श्रीहरिप्रसादजी विचारवान समस्त साधुवोंको एकत्र करते भये और उनके साथ प्रयागसंबंधी कुम्भोत्सव संबंधी यात्राका विचार करते भये ॥ ६७ ॥

**स्थाननिर्माणकार्यार्थं युक्तिरामं स्वमन्त्रिणम् ।**
**प्रेषयामास नीतिज्ञं नानाविद्याविशारदम् ॥ ६८ ॥**

अन्वयार्थः-स्थाननिर्माणकार्यार्थमिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ( नीतिज्ञम् ) नीतिको जाननहारे ( नानाविद्याविशारदम् ) अनेक विद्याओंमें कुशल ( स्वमंत्रिणम् ) अपने सलाही ( युक्तिरामम् ) युक्तिरामको ( स्थाननिर्माणकार्यार्थं ) स्थानकाकरवाना वगैरे कार्यके लिये ( प्रेषयामास ) पहुंचातेभये ॥ ६८ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज प्रयागमें स्थान निर्माणकेलिये युक्तिराम नामक अपनेसलाहीको पहुंचाते भये कैसेहैं वे मन्त्री नीतिको जाननहारे और अनेक विद्याओंमें कुशल ॥ ६८ ॥

**वाराणस्यां स आगत्य हरिदासं न्यवेदयत् ।**
**श्रीमद्धरिप्रसादस्य सर्वमेव चिकीर्षितम् ॥ ६९ ॥**

अन्वयार्थः—वाराणस्यामिति ( सः ) युक्तिरामजी ( वाराणस्याम् ) काशीकेबीचमे ( आगत्य ) प्राप्तहोके ( श्रीमद्धरिप्रसादस्य ) श्रीमानहरिप्रसादजी महाराजके ( सर्वमेवचिकीर्षितम् ) समस्तकर्तव्यताको ( हरिदासम् ) हरिदासनामक महन्त प्रति ( न्यवेदयत् ) कहतेभये ॥ ६९ ॥

भावार्थः—युक्तिरामसज्जनजी काशीमे आकर श्रीहरिप्रसादजीके प्रयाग क्षेत्र गमनरूप कर्तव्यताको हरिदास नामक महन्त प्रति कहते भये ॥ ६९ ॥

हरिदासस्तु तच्छ्रुत्वा युक्तिरामवचस्तदा ।
कुशलः सर्वकार्य्येषु समदृङ् मुदितोऽभवत् ॥ ७० ॥

अन्वयार्थः—हरिदासइति ( हरिदासः ) हरिदासनामकमहन्त ( तत् युक्तिरामवचः ) वहयुक्तिरामकेवचनको ( श्रुत्वा ) श्रवण करके ( मुदितः ) प्रसन्न ऐसा ( अभवत् ) होताभया ( कीदृक् हरिदासः ) कैसाहै हरिदास ( सर्वकार्येषु ) समस्त कार्योंमें ( कुशल ) चतुर और ( समदृक् ) सम्पूर्णोंपर समानहै दृष्टी जिनकी । सत्पुरुषोक्तयः सर्वेषामानन्दकरा भवंतीति भावः ॥ ७० ॥

भावार्थः—सम्पूर्णकार्योंमे निपुण, सभीपर समान दृष्टी रखनेवाले, ऐसे ये हरिदासजी युक्तिरामके वचन सुन कर हर्षको पाते भये ॥ ७० ॥

युक्तिरामस्य शिष्यं स सच्चिदानन्दपण्डितम् ।
गृहीत्वाऽन्यांश्च कार्य्येषु कुशलान्सज्जनोत्तमान् ॥ ७१ ॥
आगत्य तीर्थराजेऽस्मिन्साधूनां हि कुटीर्व्यधात् ।
यथायोग्यं यथास्थानं त्रिवेण्यास्तट उत्तमे ॥ ७२ ॥

अन्वयार्थः—युक्तिरामस्येति ( युग्मम् ) ( सः ) हरिदासजी ( युक्तिरामस्य-शिष्यम् ) युक्तिरामनामक मंत्रीके छात्रऐसे ( सच्चिदानन्दपण्डितम् ) सच्चिदानन्दसंज्ञकपण्डितको ( गृहीत्वा ) ग्रहणकरके ( चपरम् ) और ( कार्येषु ) कार्योंमे ( कुशलान् ) चतुरऐसे ( अन्यान् ) इतर ( सज्जनोत्तमान् ) सन्तजनोंमे श्रेष्ठ २ को ( गृहीत्वा ) ग्रहणकरके ( अस्मिन् तीर्थराजे ) इसप्रयाग नामक महान् तीर्थमें ( आगत्य ) प्राप्तहोके ( उत्तमे ) स्नान दानादिक्रियाकरके सर्वोत्कृष्टऐसे ( त्रिवेण्याः तटे ) त्रिवेणीजीके किनारेपे ( यथास्थानम् ) स्थान २ प्रति ( यथायोग्यम् ) जैसी चाहिये तैसी ( साधूनाम् ) साधुवोंकी ( कुटीः ) कुटीयोंको अर्थात् निवास स्थानोंको ( व्यधात् ) रचना करवातेभये ॥ ७१ ॥ ७२ ॥

भावार्थः—हरिदासजी जोहेसो, सच्चिदानन्द नामक युक्तिरामके शिष्यको और कार्योंमे कुशल ऐसे और भी सज्जनोंको, साथलेकर, प्रयागक्षेत्रमे, गमनकरते भये और त्रिवेणीजीके किनारेपे जैसीचाहिये तैसी जहाँ तहाँ साधुवोंकी कुटियें बनवाते भये ॥ ७१ ॥ ७२ ॥

पश्चाद्धरिप्रसादाय सर्वं वृत्तं न्यवेदयत्।
तन्त्रीद्वारा सतां स्थानपरिष्कारस्य सर्वतः ॥ ७३ ॥

अन्वयार्थः-पश्चादिति ( पश्चात् ) अनन्तर ( सः ) मुक्तिरामजोहैसो ( तन्त्रीद्वारा ) टेलिग्राफकेमार्गसे ( सर्वतः ) जहाँतहाँ ( सताम् ) साधुवोंके ( स्थानपरिष्कारस्य ) स्थानरचनासंबंधी ( सर्वम्-वृत्तम् ) समस्त रचनाको ( हरिप्रसादाय ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजकेलिये ( न्यवेदयत् ) सूचनाकरताभया ॥ ७३ ॥

भावार्थः-मुक्तिरामनामक मन्त्री परमकुटियोंके बनवायेके बाद टेलिग्राफके जरियेसे " जहाँतहाँ साधुवोंकी कुटियें बनवाई हैं इत्यादि, " आचरण श्रीहरिप्रसादजीको सूचना करवाते भये ॥ ७३ ॥

तदा तद्वृत्तमाकर्ण्य साध्वर्थं स समग्रहीत्।
सम्भारान् कामितांस्तांस्तान्दातुं कुम्भस्य पर्वणि ॥ ७४ ॥

अन्वयार्थः-तदेति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ( तदा ) तिससमयमें ( साध्वर्थं ) साधुवोंका है प्रयोजन जिसमें ऐसे ( तद्वृत्तम् ) कुटीनिर्माणरूप आचरणको ( आकर्ण्य ) सुनकर ( कुंभस्य-पर्वणि ) कुंभकेपर्वमें ( दातुम् ) देनेके लिये ( कामितान् ) इच्छित ऐसे ( तानतान् सम्भारान् ) उन २ वस्तुवोंको ( समग्रहीत् ) एकत्रकरते भये ॥ ७४ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी उससमयमें तन्त्रीके द्वारा प्रयाग क्षेत्रमें कुटियोंका बनवाना जानकर कुंभके पर्वमें दान करनेकेलिये योग्य २ पदार्थोंको खरीदके एकत्र करते भये ॥ ७४ ॥

शीतार्तानां कृते ह्यूर्णावासांस्ययमुपाग्रहीत्।
कौशेयान्यथ वासांसि तथाऽर्चाकारिणां कृते ॥ ७५ ॥

अन्वयार्थः-शीतार्तानामिति ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( शीतार्तानाम् ) शीतसे पीडित पुरुषोंके ( कृते ) लिये ( ऊर्णावासांसि ) दुशाले, कंबलआदिकोंको ( उपाग्रहीत् ) लेतेभये ( अथ ) अनन्तर ( तथा-अर्चाकारिणां ) ठाकुरसेवाकर पूजनकरने वाले पुजारियोंके ( कृते ) लिये ( कौशेयानि-कोशादुत्थितम् टक् कृमिकोशादि-जातवस्त्र ) पीताम्बरादि ( वासांसि ) वस्त्रोंको ( उपाग्रहीत् ) लेतेभये ॥ ७५ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज जिनेकलोगोंके लिये दुशाले, कम्बलादि खरीदते भये जिससे शीत निवारण होवे और जोकि ठाकुरकी पूजा करनेवाले उनोंके लिये पीताम्बरादि लेते भये ॥ ७५ ॥

भाजनान्यप्यनेकानि पिपास्वर्थं दयापरः।
अग्रहीद्विविधान् ग्रन्थान् दातुं विद्वद्भ्य एव च ॥ ७६ ॥

अन्वयार्थः–भाजनानीति ( दयापरः ) दयामें तत्पर श्रीहरिप्रसादजी ( पिपासुभ्यः ) जलपानके इच्छुक लोगोंके लिये ( अनेकानि भाजनान्यपि ) बहुपात्रोंको ( अग्रहीत् ) लेतेभये ( चपरम् ) और ( विद्वद्भ्य एव ) पण्डितपुरुषोंकेअर्थ ( दातुम् ) देनेकेलिये ( विविधान् ग्रन्थान् ) अनेक भागवतादि ग्रन्थोंको ( अग्रहीत् ) लेतेभये ॥ ७६ ॥

भावार्थः–दयावान् श्रीहरिप्रसादजी जिनके नजीक पात्र नहीं है और जलपानकी तरलीफ हुवा करती है ऐसे लोगोंके लिये अनेकपात्र लेते भये और विद्वान् लोगोंके लिये अनेक भागवतादि पुस्तक खरीदते भये ॥ ७६ ॥

**वाष्पगन्त्र्यामथारुह्य तीर्थराजं समागतः ।**
**उदासीनवरैः साधुशतैर्विज्ञैः सुसंयुतः ॥ ७७ ॥**

अन्वयार्थः–वाष्पगंत्र्येति ( अथ ) अनन्तर ( विज्ञैः ) पंडितऐसे ( उदासीनवर्यैः ) उदासियोंमें श्रेष्ठ ऐसे ( साधुशतैः ) असंख्यात साधुवोंकरके ( सुसंयुतः ) सहित श्रीहरिप्रसादजी ( वाष्पगन्त्र्याम्–वाष्पेणगच्छतीति ) वाफसेचलनेवाली रेलमें ( आरुह्य ) बैठकर ( तीर्थराजम् ) प्रयागप्रति ( समागतः ) प्राप्तऐसा ( अभवत् ) होतेभये ॥ ७७ ॥

भावार्थः–ज्ञानवान् और उदासीनोंमें श्रेष्ठ ऐसे अनेक साधुसहित श्रीहरिप्रसादजी रेलपर बैठकर श्रीप्रयाग क्षेत्रमें पधारते भये ॥ ७७ ॥

**युक्तिरामोऽप्यथाक्रैपीत् स्वाम्यादेशादुपागतः ।**
**भाष्यादिपुस्तकं काश्यां दातुं कुम्भस्य पर्वणि ॥ ७८ ॥**

अन्वयार्थः–युक्तिरामइति ( उपागतः ) प्राप्तऐसा ( युक्तिरामोऽपि ) युक्तिरामगोंहयो भी ( स्वाम्यादेशात् ) श्रीहरिप्रसादजीकी आज्ञासे ( काश्याम् ) काशीमें ( कुम्भस्य ) कुंभके ( पर्वणि ) पर्वमें ( दातुम् ) देनेकेलिये ( भाष्यादिपुस्तकम् ) भाष्यहै आदिमें जिनके ऐसे अनेक पुस्तकोंको ( अक्रैषीत् ) खरीदतेभये ॥ ७८ ॥

भावार्थः–काशीक्षेत्रमे आये युक्तिराम नामक मन्त्री श्रीहरिप्रसादजीकी आज्ञासे कुंभके पर्व निमित्त दानके लिये भाष्यादिअनेक पुस्तक खरीदतेभये ॥ ७८ ॥

**साधूँश्चापि यथायोग्यं तीर्थराजमुपानयत् ।**
**वाष्पगन्त्र्यामथो नावि संस्थाप्यायं महाशयः ॥ ७९ ॥**

अन्वयार्थः–साधूनिति ( अयम् महाशयः ) ये युक्तिरामनामक मंत्री ( साधूँश्चापि ) साधुवोंकोभी ( यथायोग्यम् ) यथास्थान अपने २ दर्जेमे ( वाष्पगन्त्र्याम् ) रेलमें ( संस्थाप्य ) बैठाके ( अथो ) अनन्तर ( नावि ) नौकामें ( संस्थाप्य ) बैठाकरके ( तीर्थराजम् ) श्रीप्रयाग क्षेत्रप्रति ( उपानयत् ) प्राप्तकरतेभये ॥ ७९ ॥

भावार्थः–ये युक्तिरामजी अनेक साधुवोंको अपने २ दर्जेमे रेलमें बैठाके और नावमें भी सुखपूर्वक बैठाते भये अनन्तर श्रीप्रयाग क्षेत्रमें कुंभके पर्वके निमित्त लेजाते भये ॥ ७९ ॥

श्रीमन्तोऽमरदासाख्याः सर्वोदासीनविश्रुताः ।
व्याख्या चूडामणौ येषां विमला राजतेतराम् ॥ ८० ॥

अन्वयार्थः-श्रीमन्तइति ( सर्वोदासीनविश्रुताः ) संपूर्ण साधुवोंमें प्रख्यात ( श्रीमन्तः ) लक्ष्मीवान् ( अमरदासाख्याः ) अमरदासहै नाम जिनका ऐसे साधू जो हैं सो ( समाययुः ) प्राप्त होतभये ( केते इत्यपेक्षायामाह येषाम् ) जिनोंकी ( चूडामणौ ) चूडामणी नामक ग्रंथमें ( विमला ) दूषणरहितऐसी ( व्याख्या ) टीकाजोहैसो ( राजतेतराम् ) शोभतीहै ॥ ८० ॥

भावार्थः-सम्पूर्ण उदासीनोंमें प्रख्यात जिनोंकी चूडामणी नामक ग्रन्थमें टीका शोभतीहै ऐसे लक्ष्मीवान् श्रीअमरदासजी महाराज प्रयागको आतेभये ॥ ८० ॥

तत्सनामा तथैवाथ गोविन्दाष्टकसंस्तवे ।
व्याख्याकारो हरिद्वारसेवीच पण्डितोत्तमौ ॥ ८१ ॥

अन्वयार्थः-तत्सनामेति ( अथ ) अनन्तर ( तथैव ) तिसहीप्रकार ( गोविन्दाष्टकसंस्तवे ) ( गोविन्दाष्टकनाम्नि भगवत्स्तुतिपरग्रन्थे ) गोविंदाष्टक नामक ग्रन्थमें ( व्याख्याकारः ) टीकाकीकरनेवाले ( तत्सनामा ) तिनकेसमाननामवाले अमरदासजी महाराज (.च पुनः ) और ( हरिद्वारसेवीन्च ) हरिद्वार क्षेत्रमें निवास करनेवाले ( पण्डितोत्तमौ ) पंडितोंमेंश्रेष्ठ दोनो अमरदासजी ( समाययतुः ) आतेभये ॥ ८१ ॥

भावार्थः-अनन्तर एकतो गोविंदाष्टक सस्तवनामक ग्रन्थपर टीका करनेवाले अमरदासजी तथा दूसरे हरिद्वार क्षेत्रमें निवास करनेवाले पण्डितोंमें श्रेष्ठ अमरदासजी दोनो आते भये ॥ ८१ ॥

ब्रह्मानन्दाभिधास्तद्वदुदासीनोत्तमोत्तमाः ।
चन्द्रोदयाह्वये ग्रन्थे येषां व्याख्यानमुत्तमम् ॥ ८२ ॥

अन्वयार्थः-ब्रह्मानन्दाभिधाः इति ( तद्वत् ) तिसहीप्रकार ( ब्रह्मानन्दाभिधाः ) ब्रह्मानन्दहैनाम जिनका और ( उदासीनोत्तमोत्तमाः ) उदासीनोंमें श्रेष्ठ जो साधू उन्होंमें भी उत्तम ऐसे अनेकसाधू ( अगमन् ) आतेभये ( केतेइत्यपेक्षायामाह ) ( येषाम् ) जिनोंकी ( चन्द्रोदयाह्वये ) श्रीनानक चन्द्रोदयहै नाम जिसका ऐसे ( ग्रन्थे ) ग्रन्थमें ( उत्तमम्-व्याख्यानम् ) उत्तम कथनी ( अस्ति ) है ॥ ८२ ॥

भावार्थः-तैसेही अनेक उदासियोंमें श्रेष्ठ जोसाधु जिनोंके भी मान्यपात्र, और जिनोंका श्रीनानक चन्द्रोदयनामक ग्रन्थमें उत्तम व्याख्यान है ऐसे ब्रह्मानन्दनामक अनेकसाधू आते भये ॥ ८२ ॥

एवमन्येपि यैर्ग्रन्थाः कृतास्तेपि समाययुः ।
आहूताः श्रीप्रयागेऽस्मिँस्तत्र कुम्भस्य पर्वणि ॥ ८३ ॥

अन्वयार्थः-एवमिति ( एवम् ) इसप्रकार ( यैः ) जिनसाधुवोंने ( ग्रन्थाः ) ग्रन्थ जोहैसो ( कृताः ) किये हैं ( अन्येतेऽपि ) इतरवेभी साधू ( अस्मिन्कुंभस्यपर्वणि ) यह कुंभकेपर्वमें ( आहूताः सन्तः ) कृताह्वान होतेसन्ते ( तत्रश्रीप्रयागे ) वहश्रीप्रयाग क्षेत्रमें ( समाययुः ) प्राप्तहोतेभये ॥ ८३ ॥

भावार्थ -जिन्होने अनेक ग्रन्थोंकी रचनाकरीहै और कुम्भकेपर्वमें बुलाये गये ऐसे अनेक साधु अपने २ शिष्योंको साथलेकर पधारतेभये ॥ ८३ ॥

**श्रीमान् गोहरदासश्च युतः शिष्येण धीमता ।**
**केशवानन्दनाम्नाऽऽगाद्भोलारामस्तथैव च ॥ ८४ ॥**

अन्वयार्थः-श्रीमानिति ( धीमान् ) बुद्धिवान् ( केशवानन्दनाम्ना ) केशवानन्दनामक ( शिष्येण ) छात्रकरके ( युतः ) सहित ( श्रीमान् ) अधिकार लक्ष्मीसहित ( गोहरदासः ) गोहरदासजी महाराज ( समाययौ ) आतेभये ( चापरम् ) और ( तथैव ) तैसेहि शिष्य सहित ( भोलारामः ) भोलारामजी महाराज ( समाययौ ) आते भये ॥ ८४ ॥

भावार्थ -केशवानन्दनामक छात्रसहित बुद्धिवान् लक्ष्मीवान् गोहरदासजीमहाराज प्रयागक्षेत्रमें पधारते भये और तैसेही शिष्यसहित भोलारामजीमहाराज भी प्रयाग क्षेत्रमें आते भये ॥ ८४ ॥

**तथा स्वरूपदासश्च गम्भीरो बुद्धिसागरः ।**
**विद्वानागादथो भक्तरामश्च साधुसत्तमः ॥ ८५ ॥**

अन्वयार्थः-तथेति ( विद्वान् ) पण्डित ( गंभीरः ) विद्या वगेरेसे गहरे ( बुद्धिसागरः ) बुद्धीके समुद्र ( स्वरूपदासः ) स्वरूपदासजी महाराज ( तथा ) अनेक शिष्य सहित ( आगात् ) आतेभये ( अथो ) अनन्तर ( साधुसत्तमः ) साधुवोंमें मान्य ( भक्तरामः ) भक्तरामजी महाराज ( चकारात् ) शिष्योंको साथले ( अगात् ) आते भये ॥ ८५ ॥

भावार्थ -पण्डित, बुद्धिसमुद्र, और शिष्यसहित स्वरूपदासजीमहाराज प्रयाग क्षेत्रमें आते भये और साधुवोंमें श्रेष्ठ शिष्यसहित भक्तरामजीमहाराज प्रयागमें आते भये ॥ ८५ ॥

**एवमन्येप्युदासीना विविधाः पण्डितोत्तमाः ।**
**आत्मारामाः समाजग्मुराहूताः प्रदिशो दिशः ॥ ८६ ॥**

अन्वयार्थ-एवमिति ( आत्मारामाः आत्मनि आरमन्ते इति ) आत्मज्ञानमें तत्पर ( पंडितोत्तमाः ) पण्डितोंमें श्रेष्ठ ( विविधाः ) अनेक ( अन्येपिउदासीनाः ) अन्यसाधुभी ( एवम् ) पूर्वोक्तप्रकार करके अर्थात् शिष्य सहित रेलके मार्गसे ( समाजग्मुः ) आतेभये "वीटशस्ते" धर्मध्वज उदासीन ( प्रदिशोदिशः ) दिशा २ ओंसे ( आहूताः ) बुलाये ॥ ८६ ॥

**भावार्थः**-पण्डितोंमें श्रेष्ठ, आत्माके अनुभवमें समस्तरामप्रजिनका चित्तरहाहै, और अनेकदेशोंसे चुलगये बहुतही उदासीन मण्डली रेलकेरस्तेसे अपने २ शिष्योंको लेकर आते भये ॥ ८६ ॥

**श्रीमद्धरिप्रसादाख्यैर्यथायोग्यं सभाजिताः ।**
**निर्दिष्टास्तत्तदावासे न्यवसँस्ते यथासुखम् ॥ ८७ ॥**

**अन्वयार्थः**-श्रीमद्धरिप्रसादाख्यैरिति ( **श्रीमद्धरिप्रसादाख्यैः** ) श्रीमान् हरिप्रसादजी महाराज करके ( **यथायोग्यम्** ) जैसाजिनोंका अधिकारहै तैसे ( **सभाजिताः** ) कियाहै सत्कार जिनोंका ऐसे वेसाधू ( **निर्दिष्टाः सन्तः** ) स्थानदिखलायेसन्ते ( **तत्तदावासे** ) उन २ स्थानोंमे ( **यथासुखम्** ) सुखपूर्वक ( **न्यवसन्** ) रहतेभये ॥ ८७ ॥

**भावार्थः**-श्रीहरिप्रसादजी प्रदेशसे आये साधुओंका बहुत सत्कार कर आप उनसाधुओंके रहनेके लिये सुखकारी स्थान बतलातेहुये उनस्थानोंपर अनेक साधुमण्डल सुखपूर्वक रहते भये ॥ ८७ ॥

**अथानन्दोऽन्वहं तत्र ववृधे चन्द्रिकोपमः ।**
**वादित्रगीतशास्त्रोक्तिज्ञानगोष्ठ्यादिकोत्सवैः ॥ ८८ ॥**

**अन्वयार्थः**-अथेति ( **अथ** ) अनंतर ( **तत्र** ) प्रयाग क्षेत्रमें ( **चन्द्रिकोपमः** ) चंद्रिकाकी अर्थात् चंद्रकांतिकी है उपमा जिसको ऐसा ( **आनन्दः** ) आनंदजो है सो ( **अन्वहम्** ) प्रतिदिन ( **ववृधे** ) बढताहुवा. "केनिमित्तैः" तत्राह ( **वादित्रगीतशास्त्रोक्तिज्ञानगोष्ठ्यादिकोत्सवैः वादित्रं, गीतम्, शास्त्रोक्तिः ज्ञानगोष्ठी च ताः आदिर्येषु तैः उत्सवैः** ) अर्थात् अनेकतरहके बाजे, अनेकतरहका गायन, अनेकशास्त्रोंकीचर्चा, ज्ञानचर्चा इत्यादि उत्सवोंकरके ॥ ८८ ॥

**भावार्थः**-अनंतर प्रयाग क्षेत्रमें अनेक तरहके गाने बजाने स्वाध्यायशास्त्रचर्चा वगैरे उत्सवों करके प्रति दिन बहुतही आनन्द समस्त लोगोंमें विस्तार चंद्रकान्ति सरीखा बढताहुवा ॥ ८८ ॥

**पाचकाः प्रभुणाऽऽदिष्टाः पक्त्वा पाकमनेकधा ।**
**सादरं निखिलान्साधून्भोजयन्तिस्म चागतान् ॥ ८९ ॥**

**अन्वयार्थः**-पाचकाइति ( **प्रभुणा** ) श्रीहरिप्रसादजीने ( **आदिष्टाः** ) कहे ( **पाचकाः** ) रसोइये लोक ( **अनेकधा** ) जितेकतरहोंका ( **पाकम्** ) सामग्रीको ( **पक्त्वा** ) तयार करके ( **निखिलान्** ) समस्त ( **साधून्** ) साधुओंको ( **सादरम्** ) आदर सहित ( **भोजयन्तिस्म** ) भोजन कराते भये ( **चपरम्** ) और ( **आगतान्** ) आगन्तुकोंको भी ( **भोजयन्तिस्म** ) भोजनकराते भये ॥ ८९ ॥

**भावार्थः**-रसोइये लोक हरिप्रसादजीके कहे मुजब अनेक प्रकार ( भोजन ) बनाकर समस्तसाधुओंको आदरपूर्वक भोजन कराते भये और अतिथियोंको भी आदरसे भोजन कराते भये ॥ ८९ ॥

संयावं दधि मोदकं च मधुरं मुक्तारिकाऽपूपकम् ।
शाकं चापि मनोहरं बहुविधं द्राक्षान्वितं पायसम् ॥
तिंत्तिण्यामलकादिभिस्सलवणैः कल्कीकृतैश्चान्वितम् ।
रस्यं स्निग्धमभीप्सितं सुमतयो भोज्यं तदाऽभुञ्जत ॥ ९० ॥

अन्वयार्थः-संयावमिति ( तदा ) तिसप्रयाग क्षेत्रमें ( सुमतयः ) विद्वान् अनेकसन्त ( रस्यम्-रसैः मधुराम्लादिभिः सहितम् ) मधुरादिरससहित ( स्निग्धम् ) चिक्कण " चिक्कण मसृण स्निग्धमित्यमर " ( अभीप्सितम् ) इच्छित अर्थात् जिनलोगोंको जो चाहना वह ( भोज्यम् ) भोजन करनेको योग्य मोदकादि ( अभुंजत-भुक्तवन्तः ) भोजन करते भये ( तस्मिन्नुत्सवे काका सामग्री जाता याभिः सर्वे तृप्ताः अभवन इत्यपेक्षाया नाममात्रेणाह ) ( संयावम् ) महाराष्ट्र भाषायाम् सांजा, ( हलवा ) धूली एतत् सशाकम्, ( दधि ) दही, ( मधुरम् ) मिष्ट ( मोदकम् ) लड्डू, ( मुक्तारिकापूपकम् ) समाहारद्वन्द्व मुक्तारिका, बुन्दीदाणे, " घेवर अपूपकम मालपूवा " ( चपरम् ) और ( मनोहरम् ) सुंदर ( बहुविधम् ) अनेक तरहेके ( शाकम् ) शाक ( द्राक्षान्वितम् ) द्राक्षया अन्वितम् द्राक्षोंसे मिश्रित ( पायसम् ) खीर, ( कल्कीकृतैः ) अवलेहवत् पतले किये ( सलवणैः ) लवण सहित ( तिंत्तिण्यामलकादिभिः ) " तिंत्तिणी अम्ली-अमचूर आमला आदि ये हैं आदिमें जिन्के ऐसे अनेक पदार्थोंके बहुतसुंदर " अर्थात् षट्रस भोजन प्रयाग क्षेत्रमें सन्तमहात्माओंका होता भया ॥ ९० ॥

भावार्थ-महान् २ पण्डितपुरुष उस प्रयाग क्षेत्र उत्सवमें पूरी लड्डू बुन्दीदाणे घेवर मालपूवा घेवर और अनेक मिष्टपदार्थ जो कि बहुत प्रभावाविस्तार होनासे बड़ा सुंदर, अनेक तरहके शाक सुंदर द्राक्षायुक्त खीर तथा अमचूर आमलोंकी चटनी, और निमक डाला हुवा रायता, इत्यादि अनेक पदार्थोंका भोजनकरन भये और जिनलोगोंको जो पदार्थ चाहे सो अथवा इच्छाभोजन रसों सहित घृत, मवनीतादिकोंसे चिकना, और तृप्त होते भये ॥ ९० ॥

वातामस्य पियालस्य द्राक्षायाश्चोपसेचनम् ।
दृष्टमेतत्तु तत्रैव प्रायः पक्वं तु पाचकैः ॥ ९१ ॥

अन्वयार्थः-वातामस्येति ( पाचकैः पक्व ) रसोइयोंने बनाया ( वातामस्य ) बदाम ( पियालस्य ) चिरौंजी ( चपरम् ) और ( द्राक्षायाः ) दाखोंका ( उपसेचनम् ) ( एतत् ) यह ( प्रायः ) बहुतकरके ( तत्रैव ) वहांही ( दृष्टम् ) अवलोकन किया ॥ ९१ ॥

श्रीमान्हरिप्रसादाख्यस्सभास्थ एकदाऽशृणोत् ।
आगतं गट्टुलालं तद्विद्योत्कर्ष्यं तथाद्भुतम् ॥ ९२ ॥

अन्वयार्थः-श्रीमानिति ( सभास्थः ) सभामें विराजमान् ( श्रीमान् ) लक्ष्मीवान् ( हरिप्रसादाख्यः ) हरिप्रसादजीमहाराज (आगतम्) प्राप्तऐसे ( गट्टुलालम् ) गट्टुलालजी शास्त्रीको ( तथा ) तैसेही ( अद्भुतम् ) विलक्षण ( तद्विद्यौत्कर्ष्यं ) गट्टुलालजीकी विद्याके आधिक्यको ( अशृणोत् ) श्रवणकरते भये ॥ ९२ ॥

भावार्थः-एकसमय सभामें विराजमान श्रीहरिप्रसादजी महाराज पंडित गट्टुलालजी प्रयाग क्षेत्रमें आये हैं और ये अद्भुतविद्याके धारी हैं इसतरह सुनते भये ॥ ९२ ॥

अन्यानप्यागतान् बुद्ध्वा विविधान् पण्डितोत्तमान् ।
द्रष्टुकामस्तदा तेषामिदं चित्तेऽन्वचिन्तयत् ॥ ९३ ॥

अन्वयार्थः-अन्यानिति ( तदा ) तिससमयमें ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( विविधान् ) अनेक ( पंडितोत्तमान् ) पंडितोंमें श्रेष्ठ ( अन्यानपि ) औरोंकोभी (आगतान्-बुद्ध्वा) आये जानकरके ( तेषाम् द्रष्टुकामः सन् ) पंडितोंके दर्शनकी लालसा करतेसन्ते ( चित्ते ) चित्तमें ( इदम्-अन्वचिन्तयत् ) यह धारण करते भये ॥ ९३ ॥

भावार्थः-गट्टुलालजी शास्त्रीके आगमन समयमें श्रीहरिप्रसादजी और भी उत्तम २ पंडितोंको प्रयागक्षेत्रमें आये जानकर चित्तमें प्रसन्नहो दर्शनकी इच्छा करते भये ॥ ९३ ॥

भूयश्च दुर्लभोयं स्यात्पण्डितानां समागमः ।
तदेकदा सभा कार्य्या विदुषां विधिपूर्वकम् ॥ ९४ ॥

अन्वयार्थः-भूयइति ( अयम् ) यह ( पंडितानाम् ) पंडितोंका ( समागमः ) मिलाप ( भूयः ) कालांतरमें ( दुर्लभः ) कठिन ( अस्ति ) है ( ततः-तस्मात् ) इसलिये ( एकदा ) एकसमयमें ( विधिपूर्वकम् ) यथायोग्य अर्थात् रिवाजके माफिक ( विदुषाम् ) पंडितोंकी ( सभा ) सभाहीसो ( कार्या ) करना ॥ ९४ ॥

भावार्थः-फिर कालांतरमें यह पंडितोंका समागम होना कठिन है अर्थात् मुश्किलहै इसलिये रिवाजके माफिक पंडितोंकी सभा करनी चाहिये क्योंकिहै " दुर्लभो मानुषो देहो राज विद्वत्समागमः । यतस्तेन्वह मप्यर्थ धर्मसेनाप्यनितरा " ॥ ९४ ॥

एतदाऽऽचिन्त्य दूतं स्वं प्रेषयामास सत्वरम् ।
आह्वानार्थं सभामध्येऽभिज्ञाँस्ताँस्तानुपागतान् ॥ ९५ ॥

अन्वयार्थः-एतदिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( एतदाचिन्त्य ) यह विचार करके ( सत्वरम् ) शीघ्र ( उपागतान् ) प्राप्त ऐसे ( तान्तान्-अभिज्ञान् ) वक्ष्यमाण पंडितोंको ( सभामध्ये-आह्वानार्थं ) सभामें बुलानेके लिये ( स्वं-दूतम् ) अपने दूतको ( प्रेषयामास ) भेजते भये ॥ ९५ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी यह विचार कर प्रयाग क्षेत्रमें आये पंडितोंको सभामें बुलानेके लिये अपने हलकारको उन्होंके जल्दी भेजते भये ॥ ९५ ॥

दूतो हरिप्रसादस्य प्रार्थनां विधिपूर्वकम् ।
संश्राव्योपानयत्सर्वान् पण्डिताँस्तत्र सादरम् ॥ ९६ ॥

अन्वयार्थः-दूतइति ( हरिप्रसादस्य ) श्रीहरिप्रसादजीका ( दूतः ) आज्ञाकारी पु ( विधिपूर्वकम् ) यथार्थ ( प्रार्थनां ) अर्जको ( संश्राव्य ) सुनाकर ( सादरम् ) आ सहित जैसे तैसे ( तत्र ) प्रयागक्षेत्रमें ( सर्वान् पंडितान् ) समस्त पंडितोंको ( उपा यन्:-आनीतवन्तः ) लाते भये ॥ ९६ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी महाराजका दूत समस्त पंडितो तरफ जाताहुवा और वहाँ अर्जकरिके " महा पधारिये हरिप्रसादजी आज पंडितोंकी सभा करना चाहतेहैं. और सत्कार करनाभी ", इसतरह अर्जकर स्थानमें संपूर्ण पंडितोंको लाता भया. ॥ ९६ ॥

गट्टुलालाह्वयो विद्वान् प्रज्ञाचक्षुर्विशारदः ।
श्रीमुम्बापत्तनासेवी तत्राऽऽगाच्छिष्यसंयुतः ॥ ९७ ॥

अन्वयार्थः-गट्टुलालाह्वय इति ( प्रज्ञाचक्षुः ) ज्ञानहीहैं नेत्र जिन्के ( विशारदः ) कुशल ( श्रीमुम्बापत्तनासेवी ) शोभायुक्त बम्बई शहरमे रहनेवाले ( विद्वान् ) पंडित ( गट्टुलालाह्वयः ) गट्टुलालहै नाम जिनका ऐसे शास्त्री ( शिष्यसंयुतः सन् ) शिष्य-सहित होकर ( तत्र ) प्रयाग क्षेत्रमें ( आगात् ) आते भये ॥ ९७ ॥

भावार्थः-ज्ञानहीहै नेत्र जिनके समस्तविद्यामें कुशल और बम्बईमें रहनेवाले पंडित गट्टुलालजी अपने शिष्य-सहित प्रयागक्षेत्रमें पधारते भये ॥ ९७ ॥

श्रीवृन्दावनसेवी च पण्डितः श्रीसुदर्शनः ।
योऽप्रधर्ष्यः स्वविद्यायां सहसाऽन्यैः स चाययौ ॥ ९८ ॥

अन्वयार्थः-श्रीवृन्दावनसेवीति ( चपुनः ) और ( वृन्दावनसेवी ) ( वृन्दावनेहरिं सेवतेसौ ) श्रीवृन्दावनमें निवासकरनेहारे ( सुदर्शनः ) सुदर्शननामक ( सः-पंडितः ) प्रसिद्धपंडित ( आययौ ) आवते भये ( तद्विद्याविषये किमप्याधिक्यं दर्शयति ) ( यः ) जोसुदर्शनशास्त्री ( अन्यैः ) और पण्डितोंकरके ( स्वविद्यायाम् ) अपनी अत्यन्त परिश्रमकी विद्यामें ( सहसा ) अचानक ( अप्रधर्ष्यः ) नहीं पराजित कियाजाय ऐसे ( अस्ति ) हैं ॥ ९८ ॥

भावार्थः-श्रीवृन्दावन क्षेत्रमें रहने हारे पण्डित सुदर्शनाचार्य प्रयाग क्षेत्रमे आते भये जो प्रतिपक्षी तर्क करनेवाले पंडितोंके साथ अपनी अभ्यस्तविद्यामें अकस्मात् भी नहीं पराजित होसके ॥ ९८ ॥

विद्वान् हरियशाश्चाथ गम्भीरो बुद्धिसागरः ।
मीमांसकवरस्तद्वन्नित्यानन्दोऽतिविश्रुतः ॥ ९९ ॥

अन्वयार्थः-विद्वानिति ( अथ ) अनन्तर ( चपरम् ) और ( गंभीरः अगाध ) जिनकी विद्याका थांह नहीं. ( बुद्धिसागरः ) बुद्धीके समुद्र ( मीमांसकः ) मीमांसाको जाननहारे पंडितोंमे श्रेष्ठ बुद्धिवान् ( हरियशाः ) हरियशरायजी ( आययौ ) आते भये. ( तद्वत्-अति विश्रुत, मीमांसक नित्यानन्दः ) नित्यानन्द शास्त्री ( आययौ ) आते भये ॥ ९९ ॥

भावार्थः-अनन्तर गभीर बुद्धिके समुद्र, और पण्डित हरियशरायजी महाराज शिष्यसहित प्रयाग क्षेत्रमें आते भये तैसेही मीमांसामें श्रेष्ठ और अत्यन्त प्रख्यात नित्यानन्द शास्त्रीभी शिष्यसहित प्रयाग क्षेत्रमें आते भये ॥ ९९ ॥

नैयायिकोत्तमश्चापि लालान्तः सङ्गमाभिधः ।
व्याकरणाद्यभिज्ञोथ सादीराम उदारधीः ॥ १०० ॥

अन्वयार्थः-नैयायिकोत्तमइति ( च पुनः ) और ( नैयायिकोत्तमः ) नैयायिक शास्त्रियोंमे श्रेष्ठ ( लालान्तः ) लालशब्दहै अन्तमें जिनके ( सङ्गमाभिधः ) सङ्गमशब्दहै नामके आदिमे जिनके अर्थात् सङ्गमलालनामीशास्त्री ( आययौ ) आते भये. ( अथ ) अनन्तर ( व्याकरणाद्यभिज्ञः ) व्याकरणादिकोंके जाननहारे ( उदारधीः ) अगाध बुद्धीके धारक ( सादीरामः ) सादीरामशास्त्री ( आययौ ) आते भये ॥ १०० ॥

भावार्थः-और न्यायशास्त्रके जाननेहारे पण्डितोंमे श्रेष्ठ और लालशब्दहै अन्तमें जिनके सङ्गम शब्दहै आदिमें जिनके अर्थात् सङ्गमलालशास्त्रीजीभी प्रयाग क्षेत्रमें आते भये । और व्याकरणादिकोंके जाननेहारे और अगाधबुद्धिके धारक सादीरामशास्त्री भी प्रयाग क्षेत्रमें आते भये ॥ १०० ॥

एवमन्येपि विद्वांसो नानाशास्त्रविशारदाः ।
साधवश्चागमँस्तत्र स्वस्वशिष्यैः समन्विताः ॥ १०१ ॥

अन्वयार्थः-एवमिति विदुषां आगमनविषयकव्याख्यानं संकोचयति ( एवम् ) इस प्रकार ( नानाशास्त्रविशारदाः ) अनेक शास्त्रोंमें कुशल ( अन्येपि-विद्वांसः ) इतरभी-विद्वान् ( च पुनः ) और ( साधवः ) साधुलोक ( स्वस्वशिष्यैः ) अपने २ शिष्यवर्गके ( समन्विताः सन्तः ) सहित होसन्ते ( तत्र ) प्रयाग क्षेत्रमें ( अगमन् ) प्राप्तहोते भये १०१

भावार्थः-इसप्रकार अनेक शास्त्रोंकी पठन पाठन करनहारे बहुत पण्डितलोग और साधुओंके समूह अपने २ शिष्योंको संग लेकर प्रयाग क्षेत्रमें आते भये ॥ १०१ ॥

अहमप्यगमं तस्यां सभायामनुमन्त्रितः ।
उपविष्टः प्रणम्याथ सर्वान् सभ्यान् कृताञ्जलिः ॥ १०२ ॥

अन्वयार्थः-अहमिति ( अनुमंत्रितः-पाचारितः ) बुलाया ( अहमपि ) मोहनलाल नामक मैं भी ( तस्यां सभायाम् ) निमन्त्रितसभामें ( अगमम् ) गमन करता भया ( अथ ) अनन्तर ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( कृताञ्जलिः सन् ) कियाहै अंजली जिसने ऐसा ( सर्वान् सभ्यान् ) संपूर्ण सभासदोंको ( प्रणम्य ) वन्दन करके ( उपविष्टः ) बैठता हुआ ॥

भावार्थः-उस पंडितोंकी समाने बुलवाया गया मैं मोहनलाल भी आकर संपूर्ण सभासदोंको नमस्कार करके बैठता भया ॥ १०२ ॥

**श्रीमद्धरिप्रसादादेराज्ञया च नियन्त्रितः ।**
**आहितोऽभेदवादं च प्रावोचं भेदवादिना ॥ १०३ ॥**

अन्वयार्थः-श्रीमद्धरिप्रसादादेरिति ( चपरम् ) और ( श्रीमद्धरिप्रसादादेः ) श्रीमान् हरिप्रसादजी वगैरे पण्डितोंकी ( आज्ञया ) अनुमतीकरके ( नियंत्रितः ) योजित ( चपरम् ) और ( अभेदवादम् ) अद्वितीयवादको ( आहितः ) ग्रहणकरवाया ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( भेदवादिना ) भेदवादी करके ( सह ) साथ ( प्रावोचम् ) भाषणकरताभया ॥ १०३॥

भावार्थः-और श्रीमान् हरिप्रसादजी वगैरेह महात्माओंकी आज्ञामें आधीन मैं मोहनलाल अभेदवाद याने माया और ब्रह्म एकही है इस विवादको ग्रहणकर मायाब्रह्मको भिन्न बतलानेवाले भेदवादियोंके साथ शास्त्रार्थ करता भया ॥ १०३ ॥

**न जीवब्रह्मणोर्भेदो वास्तवोस्ति कथञ्चन ।**
**वास्तवत्वे विरोधः स्याच्छ्रुतीनां शतशोन्यथा ॥ १०४ ॥**

अन्वयार्थः-नेति ( कथञ्चन केनापि प्रकारेण ) किसीप्रकारसे ( जीवब्रह्मणोः ) जीव और ब्रह्मका ( वास्तवः ) सत्यार्थ ( भेदः ) भिन्नता ( नास्ति ) नहीं है ( अन्यथा ) प्रकारान्तरसे ( वास्तवत्वेसति ) भिन्नत्व होतसन्ते अर्थात् जीव और ब्रह्मके भेदवादमें ( श्रुतीनां ) श्रुतियोंका ( शतशः ) अनन्त ( विरोधः ) विरोध ( स्यात् ) होवेगा "शत सहस्त्रमयुतमेते ह्यनन्तवाचकाः " ॥ १०४ ॥

भावार्थः-जीव और ब्रह्मका किसी प्रकारसे भी यथार्थ भेद नहीं हो सकता याने जीवपदार्थ भिन्न और ब्रह्म पदार्थ भिन्न ऐसा कोई तरहसे साबित नहीं हो सक्ती यदि जीवको और ब्रह्मको भिन्न २ आप मानेंगे तो श्रुतियोंमें बहुत विरोध आवेगा इसलिये जीव और ब्रह्ममें भेद नहीं मानना चाहिये ॥ १०४ ॥

**कांदिशीकस्तदाहासावाचारी वेषमाश्रितः ।**
**द्वासुपर्णादिवाक्येभ्यो भेद एव स्थिरस्तयोः ॥ १०५ ॥**

अन्वयार्थः-कांदिशीति ( वेषं-आश्रितः ) आचार्यादिस्वरूपको स्थित ( कः ) कौन-पुरुष ( आचारी सन् ) धर्माधिकारी उपाध्याय होय ( कांदिशि ) कौनसी दिशामें यौनसे-स्थानमें ( तत्-आह ) जीव और ब्रह्मके अभेदको ( आह ) कथन करते भये. ( तयोः ) जीव और ब्रह्मका ( द्वासुपर्णादिवाक्येभ्यः ) " द्वासुपर्णा-एरस्तयोस्तयोः स्यादति पिप्पलाद्यमन्यो निरस्योपि वर्तेन भृगात् " इत्यादि वचनोंके द्वारा ( भेद एव ) भेदही ( स्थितः-अस्ति ) विद्यमानहै ( अतोभेदज्ञानमेव वरमितिभावः ) ॥ १०५ ॥

भावार्थः–आचार्य पदको प्राप्त मोहनगुरु कौनसे स्थानमें बैठ जीव और ब्रह्मके अभेद विज्ञानको कहते भये अर्थात् अभेद निरूपण कहींभी स्थित होकर नहीं किया क्योंकि; जीव और ब्रह्मका "द्वासुपर्णा" इत्यादि श्रुति स्मृतिद्वारा भेद सिद्धहोहै ॥ १०५ ॥

तत्त्वमस्यादिकास्तद्वच्छ्रुतयोऽभेदबोधिकाः ।
तद्गुणान्वयबोधित्वाद्गतार्था नात्र संशयः ॥ १०६ ॥

अन्वयार्थः- तत्त्वमस्यादिकाइति ( तद्वत् ) तैसेही ( तत्त्वमस्यादिकाः–श्रुतयः ) "तत्त्वमसि" इत्यादिक श्रुती हैं सो ( तद्गुणान्वयबोधित्वात् ) ईश्वरके गुणोंको कथन करनेसे ( अभेदबोधिकाः–गतार्थाः ) अभेद प्रतीति जनक–सत्यार्थ हैं ( अत्र ) इसविषयमें ( संशयः–नास्ति ) कुछभी संदेह नहीं है ॥ १०६ ॥

भावार्थः–तैसेही "तत्त्वमसि" इत्यादि श्रुतिवचन ईश्वरकें गुणकोही कह अभेद प्रदर्शित करतेहैं तब भेद वाद मिथ्याहै इसमें कुछभी संशय नहीं ॥ १०६ ॥

श्रुत्वा वाक्यं तदीयं तत्तदाहं प्रतिवादिनम् ।
आश्रित्य सुदृढां कोटिं खण्डनस्येदमुक्तवान् ॥ १०७ ॥

अन्वयार्थः–श्रुत्वेति ( तत् तस्मात् ) तिसकारणसे ( तदा ) तिससमय ( अहं ) मैं मोहनलाल ( तदीयं ) भेदवादियोंके ( वाक्यं–श्रुत्वा ) वचनको श्रवणकर ( प्रतिवादिनं ) भेदवादियोंके ( खण्डनस्य ) खण्डनकी ( सुदृढां–कोटिं आश्रित्य ) जोरावर पक्षको लेके ( इदम् ) वक्ष्यमाण वचनको ( उक्तवान् ) कहता भया ॥ १०७ ॥

भावार्थः–तिससमयमें मैं मोहनलाल भेदवादियोंके अर्थात् जीव और ईश्वरको भिन्न बतलानेवाले लोगोंके वचनको सुनकर प्रतिवादियोंके खण्डनके लिये दृढकोटीको अंगीकारकर सभामें बोलता भया ॥ १०७ ॥

भेदस्य लोकसिद्धत्वान्नैव तद्बोधने श्रुतेः ।
प्रामाण्यं सम्भवेद्यस्मादप्राप्ते शास्त्रमर्थवत् ॥ १०८ ॥

अन्वयार्थः–भेदस्येति ( उत्तरपक्षमाह ) ( भेदस्य ) जीव और ब्रह्मके भेदको ( लोकसिद्धत्वात् ) व्यवहारहीसे सिद्धताहै इसलिये ( तद्बोधने ) भेदज्ञानमें ( श्रुतेः ) वेदको ( प्रामाण्यं ) प्रमाणता ( न संभवेत् ) नहीं होसक्ती ( यस्मात् ) जिसलिये ( अप्राप्ते ) लौकिकादिसे जहाँ प्राप्ति न होय तहाँ ( शास्त्रं–अर्थवत् भवति ) मन्वादिशास्त्र बलवान् होके प्रवृत्त होतेहैं ॥ १०८ ॥

भावार्थः–भेदतो व्यवहारके द्वाराही सिद्ध होताहै इसलिये भेदकू प्रदर्शनकरनेवाली श्रुतियोंका प्रमाण नहीं ग्रहण कियाजाता जहाँ व्यवहारसे सिद्धिनहीं होय वहाँ श्रुतिग्रहणकी जातीहै ॥ १०८ ॥

यदाऽवहेलयैवैवं मयाऽखण्ड्यस्य तन्मतम् ।
अथाप्यहृदयज्ञोऽसौ प्रत्यूचे तत्र किञ्चन ॥ १०९ ॥

अन्वयार्थः–यदेति ( मया ) मैंने ( यदा ) जिससमयमें ( एवं ) इसप्रकार ( अवहेलयैव ) बिना प्रयासमे ( अस्य ) भेदवादीका ( तत्–मतं ) वह अभिप्राय ( अखण्डि खडनाकिया ( अथापि ) ऐसा होते सन्ते भी ( अहृदयज्ञः ) अभिप्रायको नहीं जाननेवाले ( असौ ) भेदवादी ( तत्र ) उसविषयमें ( किंचन ) कुछभी ( प्रत्यूचे ) कहता भया १०९

भावार्थ –मैंने उनके भेदवादको सहज बिनाप्रयाससे खडन किया तो भी उसका वारा कुछ भी न जान भेदवादके विषयमें कुछ भी बोलते भये ॥ १०९ ॥

तदान्यैः पण्डितैः सम्यग्बोधितोऽसौ ममाशयम् ।
क्काऽभेदः क्व च भेदश्चेत्यूचुस्ते नु तदा वचः ॥ ११० ॥

अन्वयार्थः–तदेति ( तदा ) तिससमयमें ( अन्यैः ) इतर ( पंडितैः ) पंडितोंकरके ( मम–आशयं ) मेरे अभिप्रायको ( सम्यक्–बोधितः ) भली भांति समझाया ( असौ ) ये भेदवादी ( अभेदः–क्व–अस्ति ) अभेद कहां है ( चपरं ) और ( भेदः–क्व–अस्ति ) भेद कोनसे विषयमें है ( इति ) इसप्रकार ( ते ) वेसमस्त ( ऊचुः ) कहतेभये ॥ ११० ॥

भावार्थ –तिससमय में अन्यपण्डितोंके द्वारा मेरे अभिप्रायको उत्तम प्रकारसे जान भेद कहाँ है और अभेद कहाँ है इसप्रकार वचनकहते भये ॥ ११० ॥

भेदाऽभेदौ यथाऽत्यन्तं भिन्नौ तद्वदिमावपि ।
वादिनौ स्त इतीत्येवं मामस्तौषुस्तदा जनाः ॥ १११ ॥

अन्वयार्थः–भेदाभेदाविति ( यथा ) जिसप्रकार ( भेदाभेदौ ) भेद और अभेद ( अत्यन्तं ) बहुत ( भिन्नौ–भवतः ) अलग २ होतेहैं ( तद्वत् ) तैसेही ( इमौ–वादिनौ ) ये वादी और प्रतिवादी ( भिन्नौ–स्तः ) भिन्न २ है. ( तदा ) तिससमयमें ( जनाः ) लोग ( मां ) मेरेको ( इत्येवं ) इसप्रकारकरके ( अस्तौषुः ) स्तुतिकरतेभये ॥ १११ ॥

भावार्थ –जिसप्रकार भेद और अभेद ये दोनों वस्तु अलग भिन्न हैं तैसे ये दोनों वादी और प्रतिवादी भी भिन्न हैं इसप्रकार वचन सुन लोग मेरी बहुत स्तुति करते भये ॥ १११ ॥

तदान्येषां मिथो वादो भूयस्तत्राप्रवर्तत ।
हीनो जल्पवितण्डाभ्यां श्रोतुः कर्णसुखावहः ॥ ११२ ॥

अन्वयार्थः–तदेति ( तत्र ) सभाक्षेत्रमें ( तदा ) तिससमयमें ( अन्येषां ) इतर पंडितोंका ( मिथः ) परस्पर ( वादः ) शास्त्रार्थ ( भूयः ) पुन. ( अप्रवर्तत ) होता भया "कीदृशो वाद इत्यपेक्षायामाह" ( जल्पवितण्डाभ्यां ) वाचालता और उद्धतपना इन्होंसे ( हीनः ) रहित ( चपुनः ) फेर ( श्रोतुः–कर्णसुखावहः ) श्रवण करनेवालोंके कानोंको सुखदाई ॥ ११२ ॥

भावार्थ यहां प्रयाग क्षेत्रमें तिसमय और पण्डितोंकाभी शास्त्रार्थ खूब होतामया जो कि श्रवण करने वाले लोगोंको करनेको सुखदाई नियम जल्पवाद वितण्डवाद नहीं है ॥ ११२ ॥

गट्टुलालाह्वयेनाथ श्रीवृन्दावनवासिनः ।
चिरकालमभूत्तत्र शास्त्रार्थोऽद्भुतदर्शनः ॥ ११३ ॥

अन्वयार्थः—गट्टुलालाह्वयेनेति ( अथ ) अनन्तर ( तत्र ) प्रयागक्षेत्रमें ( श्रीवृन्दावनवासिनः )—"श्रीयुक्ते वृन्दावने वास्तव्यवत" श्रीवृन्दावन क्षेत्रमें रहनेवाले सुदर्शन शास्त्रीजीका ( गट्टुलालाह्वयेन ) गट्टुलाल शास्त्रीकरके ( अद्भुतदर्शनः ) विलक्षणहै दर्शन जिसका ( शास्त्रार्थः ) वाग्मतिवाद ( अभूत् ) होता भया ॥ ११३ ॥

भावार्थ—अनन्तर उस प्रयाग क्षेत्रसम्बन्धी समाम श्रीवृन्दावन क्षेत्रमें रहनेवाले सुदर्शनशास्त्रीनामा पण्डित गट्टुलालनाम साथ विलक्षणहै विषय जिसमें ऐसा शास्त्रार्थ बहुतकालपर्यन्त होता भया ॥ ११३ ॥

सभां वृत्तामुपश्रुत्य दर्शनार्थं समागतैः ।
जनैस्तत्राभवत्सङ्घो दर्शनीयोऽद्भुतो नृणाम् ॥ ११४ ॥

अन्वयार्थः— सभामिति ( नृणां ) पंडितोंकी ( सभां ) सभाको ( वृत्तां-सर्वतः परिपूर्णां ) चारो ओरसे शोभा सहित भरी ( उपश्रुत्य ) सुनके ( दर्शनार्थं ) दर्शनके लिये ( समागतैः ) आये हुये ( जनैः ) लोगो करके ( अद्भुतः ) विलक्षण ( दर्शनीयः-संघः ) देखनेयोग्य समूह "सघसार्थौतु जन्तुभिरित्यमरः" ( अभवत् ) होता भया ॥ ११४ ॥

भावार्थ — 'आज प्रयाग क्षेत्रमें अनेक साधुओंकी और देशान्तरसे आये पण्डितोंकी महान सभा होरही है' ऐसा सुनके जगह २ से दर्शनके लिये आये हुवे लोगोंका बडाभारी विलक्षण समूह जुड़ता भया जिसका शोभा कहनसे प्रथ बढ़जावे ॥ ११४ ॥

सभावसाने त्वथ कोपि विद्वान् ।
परीक्षितुं संसदि गट्टुलालम् ॥
अदात्तु तस्मै स इमां समस्याम् ।
"अणोरणीयान् महतो महीयान्" ॥ ११५ ॥

अन्वयार्थः—सभावसानइति ( विद्वान् ) पंडित ( कोपि ) अनिर्वचनीय ( सः ) नन्दानन्दशास्त्री ( सभावसाने ) सभाके विसर्जनकालमें ( गट्टुलालम् ) गट्टुलालशास्त्रीको ( परीक्षितुं ) परीक्षाकरनेकेलिये ( संसदि ) सभामें "सभासमितिसंसद इत्यमरः" ( तस्मै ) गट्टुलाल शास्त्रीके लिये ( इमां ) वक्ष्यमाण ( समस्यां ) समस्याको ( अदात्-तु ) देतेभये निश्चयकरके 'समस्यास्वरूपमाह' समस्याके स्वरूपको कहते हैं ( अणोः ) परमाणूसे ( अणीयान् ) अत्यन्तसूक्ष्म ( चपुनः ) और ( महतः ) स्थूलसे ( महीयान् ) अत्यत

यद्वा 'ईश्वरेएतदुभयपक्षं कथं संघटते.' ( यो अणीयान् स अणीयानेव-योमहीयान् स महीयानेव ) "विरुद्धावुभयधर्मौ धर्मिणि कथं संघटतः" ( महीयस्त्वे अणीयस्त्वं नसंघटते-अणीयस्त्वे महीयस्त्वं न संघटत-प्रत्यक्षादिप्रमाणाभावात् ) ( अयंब्रह्मानन्दशास्त्रिणः प्रश्नः ) ॥ ११५ ॥

भावार्थः-अनंतर समाविसर्जन कालमें सभाने कौन पंडितथा आयन पंडित ब्रह्मानंदजी गट्टुलाल शास्त्रीकी परीक्षाके लिये उनको यह समस्या देते भये वह समस्या कौनसी "सर्वव्यापी ईश्वर परमाणुसेभी सूक्ष्म कैसे, स्थूलसे भी स्थूलकैसे" जोपदार्थ सूक्ष्मसे सूक्ष्महै वह स्थूलसे स्थूल कैसा होसके जो पदार्थ स्थूलसे स्थूलहै वह सूक्ष्मसे सूक्ष्म कैसा होसका "छायातपवत्" छायाऔर धूपमांका प्रत्यक्षादि प्रमाणसे सिद्धहै जिसतरहे जहाँ छाँहहै वहाँ धूप नहीं होसकी और जहाँ धूपहै वहां छाँह नहीं हो सकी. इसहीप्रकार विरुद्धधर्म एकाश्रयमें कैसे रहसके हैं ॥ ११५ ॥

गट्टुलालः समस्यां तां बहुधाऽऽपूरयत्ततः ।
श्लोकान्हरिप्रसादस्य स्तुतेः कतिपयान्व्यधात् ॥ ११६ ॥

अन्वयार्थः-गट्टुलालइति (ततः) तदनन्तर (गट्टुलालः) पण्डित गट्टुलालजी ( तां-समस्यां ) उस प्रश्नको ( बहुधा ) अनेक प्रकार करके ( आपूरयत् ) परिपूर्ण करते भये. ( चपरम् ) और ( हरिप्रसादस्य ) श्रीहरिप्रसादजीकी ( स्तुतेः ) स्तुतीके ( कतिपयान् ) अनेक ( श्लोकान् ) गद्यपद्योंको ( व्यधात् ) रचना करते भये ॥ ११६ ॥

भावार्थः-तदनंतर पण्डित गट्टुलालजी उस समस्याको अनेक तरहसे पदनाकरते भये और श्रीहरिप्रसादजीकी स्तुतिपर अनेक श्लोकोंको बना सुनाते भये ॥ ११६ ॥

श्रीमान्हरिप्रसादस्तु तुष्टोऽष्टादश मुद्रिकाः ।
प्रत्येकं विदुषे दत्वा सर्वांस्तानभ्यपूजयत् ॥ ११७ ॥

अन्वयार्थः-श्रीमानिति ( तु-पुनः ) फेर ( श्रीमान्-हरिप्रसादः ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादजी महाराज (तुष्टः सन्) प्रसन्न होतसते. ( प्रत्येकं-विदुषे ) प्रत्येक पंडितोंके अर्थ ( अष्टादश-मुद्रिकाः ) अट्ठारह रुपयोंको ( दत्वा ) देकर ( तान्-सर्वान् ) उन समस्तोंको ( अभ्यपूजयत् ) पूजन करते भये ॥ ११७ ॥

भावार्थः-अनंतर अतिही प्रसन्न भये श्रीहरिप्रसादजी महाराज समस्त पंडितोंको बुलाय एक २ पण्डितोंको अठारह २ मुद्रिका देते भये और सभी पंडितोंकी भक्तीपूर्वक पूजा करते भये ॥ ११७ ॥

ततः सर्वेपि विद्वांसो गायन्तो यश उत्तमम् ।
श्रीमद्धरिप्रसादस्य स्वस्वस्थानमुपागताः ॥ ११८ ॥

अन्वयार्थः-ततइति ( ततः ) तदनंतर ( सर्वेऽपि विद्वांसः ) समस्तपंडित ( श्रीमद्धरिप्रसादस्य ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादजी महाराजके ( उत्तमम् ) उत्कृष्ट ( यशः ) कीर्तिको ( गायन्तः सन्तः ) गातेसते ( स्वस्वस्थानम् ) अपने २ स्थान प्रति ( उपागताः ) प्राप्तऐसे ( अभवन् ) होते भये ॥ ११८ ॥

भावार्थः-पुन समस्तपंडित लोग श्रीहरिप्रसादजी महाराजकी कीर्तिको चारों ओरसे गातेभये अपने २ आश्रमको जातेभये कहेंहैं " कदापि ऐसे गुणदानि हुवे नहोवेंगे,, इत्यादि ॥ ११८ ॥

**ततो हरिप्रसादाख्यो युक्तिरामं स्वमन्त्रिणम् ।**
**कर्णदासं तथाहूय प्राहेदं दीनवत्सलः ॥ ११९ ॥**

अन्वयार्थः- ततइति ( ततः ) तिसके अनतर ( दीनवत्सलः ) अनाथोंपर दयाकरनेहारे ( हरिप्रसादाख्यः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( स्वमंत्रिणम् ) अपने मंत्री ( युक्तिरामम् ) युक्तिरामजीको ( तथा ) तैसेही ( कर्णदासम् ) कर्णदासको ( आहूय ) बुलायके ( इदम् ) वक्ष्यमाणवचनको ( प्राह ) कहते भये ॥ ११९ ॥

भावार्थ-तदनंतर दीनोंपर दया करनहारे श्रीहरिप्रसादजी महाराज मंत्री युक्तिरामको और कर्णदासको बुलाकर यह वक्ष्यमाण वचन कहते भये ॥ ११९ ॥

**आनीतं यद्यदस्माभिर्दातुं कुम्भस्य पर्वणि ।**
**साधुभ्यस्तद्यथाकामं दीयतां पुस्तकादिकम् ॥ १२० ॥**

अन्वयार्थः-आनीतमिति ( अस्माभिः ) अपने ( कुंभस्य ) कुंभके ( पर्वणि ) पर्वमें ( दातुम् ) दान करनेके लिये ( यत्-आनीतम् ) जोलाया ( अस्ति ) है. ( तत्-पुस्तकादिकम् ) वह पुस्तक पात्र छाते ऊर्णादिकोंको ( साधुभ्यः ) साधुवोंकेलिये ( यथाकामम् ) जिनोंको जैसा चाहे तैसा ( दीयताम् ) दानकरो ॥ १२० ॥

भावार्थः-अपने कुंभके पर्वमें दानकरनेके लिये जो २ पुस्तक, छत्री, पात्र, वान्य वगैरह लायेहैं वे वस्तु जिनको जिस्की चाह होकर नजीक नही होय उनसाधू आदि गरीबोंको अवश्य देदेवो ॥ १२० ॥

**श्रुत्वा वाक्यं तदीयं तौ तदा दातुं समुद्यतौ ।**
**यथेष्टं सर्वसाधुभ्यः पुस्तकादिकमर्थितम् ॥ १२१ ॥**

अन्वयार्थः-श्रुत्वेति ( तदा ) तिस समयमें ( तौ ) युक्तिराम कर्णदास जेहैंते ( तदीयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके ( वाक्यं-श्रुत्वा ) आज्ञाको श्रवणकर ( सर्वसाधुभ्यः ) समस्त साधुवोंके लिये ( अर्थितम ) याचित ( पुस्तकम् ) पुस्तकोंको ( यथेष्टं ) जैसाचाहे तैसी ( दातुम् ) दानकरनेके लिये ( समुद्यतौ ) तत्पर ऐसे ( अभूताम् ) होते भये १२१

भावार्थः-तिस समयमें युक्तिराम और कर्णदास श्रीहरिप्रसादजीकी आज्ञाको सुनकर जिनोंने जिस् पुस्तकादिकोंकी याचनाकीथी उन समस्त साधुवोंको वह २ पुस्तकादिक देनेके लिये तत्पर होते भये ॥ १२१ ॥

शीतार्ता वसनार्थिनस्तनुभृतो वस्त्रैर्भृशं तोषिताः ।
तद्वत्पात्रविवर्जिताश्च विविधैः संतर्पिता भाजनैः ॥
साधून् प्रार्थितपुस्तकानपि तथैवाऽप्रीणयत्पुस्तकैः ।
एवं कोपि न चार्थितार्थविधुरस्तेभ्यो जनः प्रत्यगात् ॥१२२॥

**अन्वयार्थः**–शीतार्ता इति ( तैः ) हरिप्रसादजीने ( शीतार्ताः ) शीतसे पीडित ( वसनार्थिनः ) वस्त्रको चाहनेवाले ( तनुभृतः ) याचकलोक ( वस्त्रैः ) वस्त्र करके ( भृशम् ) अत्यन्त ( तोषिताः ) सतोषित किये 'अत्रतैरिति कर्तृपदाध्याहारः कार्यः' ( तद्वत् ) तैसेही ( पात्रविवर्जिताः ) जिनके नजीक पात्र नहीं ऐसे ( तनुभृतः ) लोग ( विविधैः ) अनेक ( भाजनैः ) पात्रो करके ( सन्तर्पिताः ) तृप्त किये ( तथैव ) तैसेही ( प्रार्थित पुस्तकान् ) याचितहे पुस्तक जिनोने ऐसे ( साधून् ) साधु लोगोंको ( पुस्तकैः ) पुस्तकोकरके ( अप्रीणयत् ) सतुष्ट करते भये ( जनः ) समस्तलोग ( तेभ्यः ) श्रीहरिप्रसादजीके अर्थ " ( एवं ) इस प्रकार ( कोपि ) कोइभी ( दानीअर्थितार्थविधुरः ) याचित वस्तुको देनेमें तत्पर ( नास्ति ) नहीं है" ( इति ) इसप्रकार ( प्रत्यगात् ) कहते भये ( अनेन तस्य दानातिशयो द्योतते इति भावः ) ॥ १२२ ॥

भावार्थ–शीतसेपीडित इमनुष्ये वस्त्रोंको चाहनेवाले लोगोंको श्रीहरिप्रसादजी वस्त्रदेय प्रसन्न करते भये तैसेही अनेक लोगोंके नजीक पात्र नहीं थे उन्होंको बरतन देकर प्रसन्नकरते भये तैसेही पुस्तकोंकी चाह करनहारे साधुओंको पुस्तक देकर अत्यन्त प्रसन्न करते भये वे समस्त याचक लोग " ऐसा कोई भी चाहा हुई वस्तुको देनहारा नहीं है" इत्यादि श्रीहरिप्रसादजी महाराजके यशको गाते भये ॥ १२२ ॥

गायन्तः पथि साधवस्त्वनुपदं कीर्तिं तदीयां मिथः ।
औदार्य्यं परमं तथा सुदयतां सौशील्यमेवापि च ॥
धन्यः स्वामिहरिप्रसाद इति ते उद्घोषयन्तो रवम् ।
आयाताः स्वकुटीः प्रहर्षितधियो लब्धात्मकामा जनाः १२३

**अन्वयार्थः**–गायन्त इति ( साधवः ) साधू जे हे ते ( चपुनः ) और ( जनाः ) याचक लोग ( मिथः ) परस्पर ( पथि ) मार्गमे ( अनुपदम् ) पाव २ प्रति ( तदीयां ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराजकी ( कीर्तिं ) यशको ( गायन्तः सन्तः ) गातेसते ( चपरम् ) और ( तथा ) तैसेही ( सुदयतां ) अत्यन्त दयाभावको ( परमम् ) उत्कृष्ट ( औदार्यं ) दानीपनेको ( चपुनः ) और ( सौशील्यम् ) सुस्वभावको ( गायन्तः सन्तः ) गाते सते "स्वामी हरिप्रसाद धन्य अस्ति" स्वामी श्रीहरिप्रसादजी महाराज धन्यहै ( इति ) इस प्रकार ( ते ) वेसाधू और याचकजन ( रवं ) शब्दको ( उद् घोषयन्तः सन्तः ) उच्चस्वरसे

कहते सन्ते ( स्वकुटीः ) अपने २ निवास स्थानको ( आयाताः ) आते भये ( कीदृशास्ते ) कैसेहैं वह साधु और याचकजन ( लब्धात्मकामाः ) प्राप्त भयेहैं इच्छितमनोरथ जिनको ( अतएव ) इसलिये ( महर्षितधियः ) अतिशय हर्ष सहितहै बुद्धी जिनोकी ॥ १२३ ॥

भावार्थः-साधू और याचक लोग रस्तेमें फेर २ ये " श्रीहरिप्रसादजी महाराज सरीका दानी भतोहुवा न होगा " इत्यादि स्वामीमहाराजकी कीर्तीको गाते अपने २ निवास स्थानको जाते भये कैसेहैं साधू और याचकलोग समस्तमनोरथ जिन्होके पूर्ण भयेहैं और बहुत हर्षको पाये ॥ १२३ ॥

तत्राथैवंविधां कीर्तिं लब्ध्वायं पुनराययौ ।
श्रीमद्वाराणसीक्षेत्रे सर्वसाधुसमावृतः ॥ १२४ ॥

अन्वयार्थः-तत्रेति ( अथ ) अनंतर ( तत्र ) प्रयाग क्षेत्रमे ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( एवंविधां ) इसप्रकार ( कीर्तिं ) यशको ( लब्ध्वा ) प्राप्तहोके ( सर्वसाधुसमावृतः सन् ) समस्तसाधूलोगोसे सहित होत सन्ते ( पुनः ) फेर ( श्रीमद्वाराणसीक्षेत्रे ) श्रीकाशी क्षेत्रमे ( आययौ ) गमन करते भये ॥ १२४ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज प्रयागक्षेत्रमें इसतरहे कीर्ति पाय समस्तसाधूसहित श्रीकाशी क्षेत्रको जाते भये ॥ १२४ ॥

हरिदासो महाँस्तत्र सर्वोदासीनविश्रुतः ।
गृहमानीय तान्सर्वानातिथ्यं चक्र आदरात् ॥ १२५ ॥

अन्वयार्थः-हरिदास इति ( तत्र ) काशी क्षेत्रमे ( सर्वोदासीनविश्रुतः ) समस्त साधुवोंमें प्रसिद्ध ( महान् ) तेजस्वी ( हरिदासः ) हरिदासजी महाराज ( तान्-सर्वान् ) उन्समस्त साधुवोंको ( गृहमानीय ) घरको लाय ( आदरात् ) आदरसे ( आतिथ्यं ) खातिरको ( चक्रे ) करते भये ॥ १२५ ॥

भावार्थः-काशीक्षेत्रमें सम्पूर्णसाधुवोंमे प्रख्यात श्रीहरिदासजीमहाराज समस्त साधुवोंको अपने आश्रममें लाय खातिर करते भये ॥ १२५ ॥

तथान्येभ्यः स्वशिष्येभ्यो यथायोग्यमकारयत् ।
आतिथ्यं सर्वसाधूनां भोज्यान्नवसनादिना ॥ १२६ ॥

अन्वयार्थः- तथेति ( तथा ) तिसही प्रकार ( हरिदासः ) श्रीहरिदासजी महाराज ( अन्येभ्यः-स्वशिष्येभ्यः ) इतर अपने शिष्योंसे ( सर्वसाधूनाम् ) समस्त साधुका ( भोज्यान्नवसनादिभिः ) भोजन करनेयोग्य अन्न और वस्त्रादिकरके ( यथायोग्यं ) जिनको जैसा चाहे तैसा ( आतिथ्यं ) सत्कारको ( अकारयत् ) कराते भये ॥ १२६ ॥

भावार्थः-तैसेही श्रीहरिदासजीमहाराज अपने शिष्योंके द्वारा समस्तसाधुवोंका अपने २ अधिकारके माफिक सुंदर पकान और वस्त्रादिकरके सत्कार कराते भये ॥ १२६ ॥

धन्यः क्षितावयमिहास्ति महानुभावः ।
साधूत्तमः स्वपरभेदधिया विहीनः ॥
ऐश्वर्य्यमाप्य परमस्ति न यस्य गर्वः ।
साध्वङ्घ्रिकञ्जनिरतो हरिदासनामा ॥ १२७ ॥

अन्वयार्थः-धन्य इति ( इह क्षितौ ) इसपृथ्वीमें ( महानुभावः ) बहुतहै अर्थात् अकथनीयहै सामर्थ्य जिनका ( हरिदासनामा-अयम् ) हरिदासनामक यह ( धन्यः-अस्ति ) स्तुत्य है "कोदृगयं इत्यत्रक्षयामाह" ( साधूत्तमः ) साधुवोंमें श्रेष्ठ ( स्वपरभेद धिया-विहीनः ) यह हमारा और यह परका इत्यादि भेदबुद्धिसे रहित ( साध्वङ्घ्रिकं-जनिरतः ) साधुवोंके चरणकमलकीसेवामें तत्पर ( चपरम् ) और ( ऐश्वर्य ) सम्पत्तिको ( प्राप्य ) पाकर ( यस्य ) जिसको ( गर्वः ) मान ( नास्ति ) नहीं है ॥ १२७ ॥

भावार्थ.-इस पृथ्वीमें बहुतहै सामर्थ्यजिनका, साधुवोंमें श्रेष्ठ, यह हमारा और यह पराया इत्यादि भेदरहित और साधुलोगोंके चरणकमलकी सेवामें तत्पर ऐसे श्रीहरिप्रसादजीमहाराजको धन्य होवो और लक्ष्मी पायकर भी जिनको किंचिन्मात्र गर्वनहींहै ॥ १२७ ॥

गृहीत्वा हरिदासस्य ह्यथातिथ्यं ततः पुनः ।
पञ्चायत्तालयं स्वागात्सर्वोदासीनपूजितम् ॥ १२८ ॥

अन्वयार्थः- गृहीत्वेति ( अथ ) अनतर ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी ( हरिदासस्य ) हरिदासनामक महन्तके ( आतिथ्यं ) सत्कारको ( गृहीत्वा ) स्वीकार करके ( ततः ) उस स्थानसे ( पुनः ) फेर ( सर्वोदासीनपूजितम् ) संपूर्ण उदासीनोंने जहाँ पूजन वगैरेका कार्यनियत किया ऐसे ( पञ्चायत्तालयं ) पचायत्ती अखाडेको ( स्वागात् ) गमन करते भये ॥ १२८ ॥

भावार्थः-अनतर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज हरिदास नामक महन्तके सत्कारको अंगीकार कर फेर वहाँसे संपूर्ण उदासीन रहकर जहाँ निरंतर पूजनवगैरे करतेहैं ऐसे पचायती आखाडेको जाते भये ॥ १२८ ॥

अपश्यदेतत्सुमनोहरस्थलम् ।
उद्यानरम्योपवनोपशोभितम् ॥
तथा च जालामुखरन्ध्रमध्यतः ।
पारावतादिद्विजकूटनादितम् ॥ ॥ १२९ ॥

अन्वयार्थः-अपश्यदिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( सुमनोहरस्थलम् ) अति सुन्दरहै बैठनेके लिये जगह जिसमें ( एतत् ) इस स्थानको ( अपश्यत् ) देखते भये कैसाहै यह स्थान ( उद्यानरम्योपवनोपशोभितम् ) ( उद्यानैः रम्योपवनैश्च

शोभितम् ) बडे २ बगीचे और नजरबाग इनसे, शोभाको प्राप्त ( तथाच ) और तैसेही ( जालामुखरन्ध्रमध्यतः ) जालियोंके छिद्रके बीचसे ( पारावतादि द्विजकूटनादितम् ) कबूतर इत्यादि पक्षियोंके समूहकरके चारोंओरसे कृतशब्द ॥ १२९ ॥

भावार्थः-अत्यंत मनोहरहै बैठनेवगैरेहका स्थान जिसमें, बहुतबडा बाहर बगीचा और भीतर भी छोटे २ बगीचो करके बहुत मनोहर, तैसेही कबूतर आदि अनेक पक्षियो चारो ओर झरोखेमें और छोटी २ जालियोंमें मनोहर शब्द कर रहेहैं ऐसे आश्रमको देखते भये ॥ १२९ ॥

समन्ततश्चाप्युपवेष्टितं दृढ
प्रोत्तुङ्गभित्त्याथ नृणां सुदुर्गमम् ।
बृहत्कपाटायसकीलशृङ्खलैः
संशोभितद्वारमतीव चायतम् ॥ १३० ॥

अन्वयार्थः-समंतत इति ( कीदृक्तत् स्थानम् ) कैसाहै वहस्थान ( दृढप्रोत्तुंगभित्त्या ) मजबूत बहुतऊंचे प्राकार करके ( समंततः ) चारोंओरसे ( उपवेष्टितम् ) वेष्टाहुवा ( नृणां ) मनुष्योंको ( सुदुर्गमम् ) आक्रमण करनेको अयोग्य ( बृहत्कपाटायसकीलशृंखलैः ( स्थूल कपाट " लोहेकेखीले " लोहेकी सांकल इनोंसे ( संशोभितद्वारम् ) अत्यंत शोभायमानहै दरवाजा जिसका ( चपरम् ) और ( अतीव ) अत्यंत ( आयतम् ) दीर्घ ॥ १३० ॥

भावार्थः-और कैसाहै वह स्थान चारों ओर मजबूत बहुतऊंचीभीत जिसकीहै जिससे मनुष्य भीतरको न जासके मजबूतकपाट लोहेकी खीलें और साकल इसकरके जिसका खुलावटदार दरवाजाहै ॥ १३० ॥

गत्वान्तः प्रददर्श चायमभितो दिव्यं गुरोर्मन्दिरम् ।
शोभाढ्यं मणिमौक्तिकैश्च जटितं श्वेताश्मना राजितम् ॥
चित्रैश्चाप्यथ काचवृक्षरुचिरैः संशोभितं सर्वतः ।
साक्षाच्छ्रीगुरुरामदासरचितस्थानोपमं चापरम् ॥ १३१ ॥

अन्वयार्थः- गत्वेति ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( अन्तः ) अभ्यंतर भागमें ( गत्वा ) जायके ( अभितः ) सन्मुख ( दिव्यं ) सुंदर ( मणिमौक्तिकैः ) मणी और मोतियों करके ( शोभाढ्यं ) शोभा सहित ( श्वेताश्मना ) सुपेदपत्थरोंसे ( राजितं ) उत्तम ( जटितं )जड़वाया ( चित्रैः )अनेकतरहके ( काचवृक्षरुचिरैः ) सुंदर झाड़ोंसे ( सर्वतः ) चारोंओरसे ( संशोभितम ) शोभाको प्राप्त ( अपरम् ) द्वितीय ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( श्रीगुरुरामदासरचितस्थानोपमम् ) श्रीगुरु रामदासजी महाराजने बनवाया स्थान सरीषा ( गुरोः ) गुरुमहाराजके ( मंदिरम् ) मंदिरको ( ददर्श ) देखतेभये ॥ १३१ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज इस, अखाड़ेमें अंदर जा सामने रहे सुंदर, हीरे मोतियोंसे जड़ा, सुंदर पत्थरोंसे चारों ओर शोभासहित जड़ा हरे, पीले, काले, लाल इत्यादि अनेक रंगके काचके झाड चारों ओर जिसमें हैं. और मानो दूसरा श्रीरामदासजीमहाराजका बनाया स्थानही है. ऐसे सुंदर स्थानको देखते भये १३१

**दृष्ट्वा स्थानस्य शोभां तां श्रीमानासीत्प्रहृष्टधीः ।**
**प्रशशंस तदा शोभाराममत्यनुमोदयन् ॥ १३२ ॥**

अन्वयार्थः- दृष्ट्वा इति ( **श्रीमान्** ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( **स्थानस्य** ) मंदिरकी ( **तां-शोभां** ) उसशोभाको ( **दृष्ट्वा** ) देखके ( **प्रहृष्टधीः** ) प्रकर्षकरके संतोषसे भरीहै बुद्धी जिनकी ऐसे ( **आसीत्** ) होते भये ( **तदा** ) तिस समयमें ( **रामं** ) रामदासजीको ( **अति-अनुमोदयन् सन्** ) अत्यन्त संबोधनदेतेसन्ते ( **शोभां** ) सुहावटको ( **प्रशशंस** ) सराहते भये ॥ १३२ ॥

भावार्थः-उस सुंदर मंदिरकी शोभाको देख श्रीहरिप्रसादजीमहाराज अत्यंत प्रसन्न होते भये और उससमय रामदासको संबोधन दे मंदिरकी शोभाको सराहते भये ॥ १३२ ॥

**धन्यो धन्य इहासि भूतलतले यस्यात्मभक्तिर्गुरौ ।**
**जाता ते ह्यनपायिनी भयहरी या दुर्लभा देहिनाम् ॥**
**यत्साक्षाद्गुरुरामदासरचितस्थानोपमं मन्दिरम् ।**
**शोभाराम महामते त्वमकरोः शान्तिप्रदं देहिनाम् ॥ १३३ ॥**

अन्वयार्थः-धन्य इति ( **हे महामते** ) हेबुद्धिवान् ( **हे शोभाराम** ) ( **त्वम्** ) आप ( **इह-भूतलतले** ) इसपृथ्वीतलमें ( **धन्यः** ) ( **धन्यः** ) ( **असि** ) धन्य २ हो. ( **यस्य-ते** ) जिसतुम्हारी ( **गुरौ** ) गुरुमें ( **अनपाइनी** ) स्थिर ( **भयहरी** ) समस्तभयको दूरकरनेवाली ( **भक्तिः** ) भक्ती जोहैसो ( **जाता** ) भई ( **या** ) जो भक्ती ( **देहिनां** ) लोगोंको ( **दुर्लभा** ) कठिनहै ( **यत् यस्मात्** ) जिसकारणसे ( **त्वं** ) तुम ( **देहिनां** ) प्राणिमात्रको ( **शान्तिप्रदम्** ) सुखदाई ( **साक्षात्** ) प्रत्यक्ष "साक्षात् प्रत्यक्षतुल्ययो-रित्यमरः ( **गुरुरामदासरचितस्थानोपमम्** ) गुरु रामदासजीमहाराजने बनवायेमंदिर सरीके ( **मंदिरम्** ) मंदिरको ( **अकरोः** ) करते भये ॥ १३३ ॥

भावार्थः-हेबुद्धिवान् शोभाराम इसपृथ्वीमें तुमको धन्य होवो क्योंकि तुम्हारी गुरुमें दृढ, चिरस्थाई, और समस्तभयको दूरकरनेवाली भक्तिहै जोकि, मनुष्योंको नहीं मिले, जिस भक्तिसे तुम गुरु रामदासजीमहाराजने बनवाये सुंदर स्थान सरीखे, प्राणिमात्रको सुखदाई मंदिर बनवाते भये ॥ १३३ ॥

**अथायं मन्दिरे गत्वा सर्वसाधुयुतः सुधीः ।**
**प्रणनाम गुरुग्रन्थं साष्टाङ्गं भक्तिसंयुतः ॥ १३४ ॥**

**अन्वयार्थः**-अथेति ( **अथ** ) अनंतर ( **सर्वसाधुयुतः** ) समस्तसाधुसहित ( **सुधीः** ) बुद्धिवान् ( **अयम्** ) श्रीहरिप्रसादजी ( **मंदिरे** ) मंदिरमे ( **गत्वा** ) जायके ( **भक्तिसंयुतः सन्** ) भक्तिसहित होनसते ( **गुरुग्रंथं** ) गुरु महाराजके ग्रंथोंको ( **साष्टांगं-प्रणनाम** ) साष्टांग दंडवत करते भये ॥ १३४ ॥

भावार्थः-अनंतर सर्वसाधुवोंसे सहित, बुद्धिवान श्रीहरिप्रसादजी मंदिरको जाय भक्तिसहितहो गुरुमहाराजके ग्रंथोंको वंदन करते भये ॥ १३४ ॥

## शोभारामेण चादिष्टे दिव्यस्थान उवास ह ।
## श्रमं विधूय मार्गस्य श्रीमाँस्तत्र यथासुखम् ॥ १३५ ॥

**अन्वयार्थः**-शोभारामेणेति ( **श्रीमान्** ) लक्ष्मीवान् श्रीहरिप्रसादजी ( **तत्र** ) उसमंदिरमें ( **मार्गस्य** ) रस्तेके ( **श्रमं** ) परिश्रमको ( **विधूय** ) दूरकरके ( **शोभारामेण** ) शोभारामजी नामा महंतने ( **आदिष्टे** ) बतलाये ( **दिव्यस्थाने** ) सुंदरस्थानमे ( **यथासुखं** ) सुखपूर्वक ( **उवास** ) बैठते भये ( **ह** ) निश्चय करके ॥ १३५ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी महाराज मंदिरके बीचमें मार्गके परिश्रमको दूरकर शोभारामनामक महंतने बतलाये हुये सुंदरस्थानमे सुखपूर्वक निवास करते भये ॥ १३५ ॥

## वाराणसीमथ ज्ञात्वा पण्डितानां पुरीं शुभाम् ।
## तत्राप्येकां सभां दिव्यां पण्डितानामकारयत् ॥ १३६ ॥

**अन्वयार्थः**-वाराणसीमिति ( **अथ** ) अनंतर ( **अयं** ) श्रीहरिप्रसादजी ( **वाराणसीं** ) काशिक्षेत्रको ( **पंडितानां** ) पंडित लोगोंकी ( **पुरीं** ) नगरी ऐसी ( **ज्ञात्वा** ) जानके ( **तत्रापि** ) वहाँ काशि क्षेत्रमेंभी ( **पंडितानां** ) पंडितोंकी ( **एकां-सभां** ) एकसभाको ( **अकारयत्** ) कराते भये ॥ १३६ ॥

भावार्थः-अनंतर श्रीहरिप्रसादजी महाराज काशीक्षेत्रको पंडितोंके रहनेका स्थानहै ऐसा जानकर वहाँभी पंडितोंकी एकसभा कराते भये ॥ १३६ ॥

## पण्डिता अप्युपश्रुत्य तदीयं यश उत्तमम् ।
## आजग्मुस्तत्समाहूताः सभायां हृष्टमानसाः ॥ १३७ ॥

**अन्वयार्थः**-पंडिता इति ( **आहूताः** ) बोलाये ( **पंडिताः अपि** ) पंडितनेहं तेभी ( **तदीयं** ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके ( **उत्तमम्** ) उत्कृष्ट ( **यशः** ) कीर्तिको ( **उपश्रुत्य** ) श्रवणकरके ( **हृष्टमानसाः सन्तः** ) हर्षितचित्तहोत सन्ते ( **सभायां** ) सभामें ( **आजग्मुः** ) आते भये ॥ १३७ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी महाराजने बुलाये पंडितभी श्रीहरिप्रसादजी महाराजके यशको सुन हर्षितचित्तहोय सभामें आते भये ॥ १३७ ॥

**श्रीमान्विद्वद्वरो बालशास्त्री गंगाधरस्तथा ।**
**श्रीदामोदरशास्त्री च रामकृष्णस्तथैव च ॥ १३८ ॥**

अन्वयार्थः-श्रीमानिति केतेआगताः इत्यपेक्षायामाह ( श्रीमान् ) लक्ष्मीवान् ( विद्वद्वरः ) पंडितोंमेंश्रेष्ठ ( बालशास्त्री ) बालशास्त्रीजी तथा विद्वद्वर श्रीमान् ( गंगाधरः ) गंगाधरशास्त्री ( चपरं ) और ( दामोदरशास्त्री ) दामोदरशास्त्रीजी ( तथैव ) तैसेही ( रामकृष्णः ) रामकृष्ण शास्त्री ॥ १३८ ॥

भावार्थः-पंडितोंमें श्रेष्ठ, श्रीयुत बालशास्त्री, तैसेही दो विशेषणवान् गंगाधर शास्त्री, और श्रीयुत दामोदर शास्त्री तैसेही रामकृष्णशास्त्री, ए सभामें आते भये ॥ १३८ ॥

**मीमांसकवरो विद्वान्नित्यानन्दश्च पण्डितः ।**
**शोभारामस्तथा धीमान् सीतारामोथ विश्रुतः ॥ १३९ ॥**

अन्वयार्थः-मीमांसकवरेति ( विद्वान् ) विपश्चित् ( मीमांसकवरः ) मीमांसकोंमें श्रेष्ठ ( पंडितः-नित्यानंदः ) पंडित नित्यानंदशास्त्री ( तथा ) तैसेही ( धीमान् ) बुद्धिवान् ( शोभारामः ) शोभारामशास्त्री ( अथ ) अनंतर ( विश्रुतः ) सख्यात ( सीतारामः ) सीतारामशास्त्री ( एते आगताः ) ये आते भये ॥ १३९ ॥

भावार्थः-पंडित, मीमांसकोंमें श्रेष्ठ नित्यानंदशास्त्री, तैसेही बुद्धिवान् शोभारामशास्त्री, और प्रख्यात सीता रामशास्त्री ए सभामें आते भये ॥१३९॥

**एवं परःशताश्चान्ये पण्डितास्तत्र संगताः ।**
**वेदवेदाङ्गविद्यायाः पारगाश्चातिविश्रुताः ॥ १४० ॥**

अन्वयार्थः-एवमिति ( एवं ) इसप्रकार ( तत्र ) वाराणसी क्षेत्रमें ( वेदवेदांगविद्यायाः ) वेद और जोतिषादि वेदांग विद्याके ( पारगाः ) पारगामी ( अतिविश्रुताः ) अत्यंतप्रख्यात ( परः शताः ) सौसंख्यासेजादे ( अन्ये-पंडिताः ) औरभी पंडित ( संगताः ) मीलित ऐसे ( आसन् ) होते भये ॥ १४० ॥

भावार्थः-इसप्रकार श्रीवाराणसी क्षेत्रमें इसप्रकार वेद ज्योतिषादि वेदांगविद्याके पारगामी अत्यन्तप्रसिद्ध सौसे जादे अनेक पंडित आते भये ॥१४०॥

**श्रीमन्तोऽमरदासाद्या उदासीनाश्च पण्डिताः ।**
**श्रीमद्धरिप्रसादेन स्थापितास्तद्वदग्रतः ॥ १४१ ॥**

अन्वयार्थः-श्रीमंतइति ( तद्वत् ) तैसेही ( श्रीमद्धरिप्रसादेन ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादनीमहाराजने ( श्रीमन्तः ) लक्ष्मीवान् ( अमरदासाद्याः ) अमरदासजीहै आदिमें जिनके ऐसे ( उदासीनाः ) उदासीनजीहेंसो ( चपरम् ) और ( पंडिताः ) पंडितजीहेंसो ( अग्रतः ) अग्रभागमें ( स्थापिताः ) स्थापन किये ॥ १४१ ॥

**भावार्थः**-श्रीमान हरिप्रसादजी महाराजने श्रीयुत अमरदासादि उदासीनोंको और पंडितोंको सभाके अप भागमें स्थापन किये ॥ १४१ ॥

अथ तत्र सभामध्ये शास्त्रवादोऽप्रवर्तत ।
युक्तिप्रमाणमाश्रित्य तेषामन्योन्यसंश्रयः ॥ १४२ ॥

**अन्वयार्थः**-अथेति ( अथ ) अनंतर ( तत्र ) काशीक्षेत्रमें ( सभामध्ये ) सभाके बीचमें ( तेषां ) पंडितोंका ( अन्योन्यसंश्रयः ) परस्पराश्रई ऐसा ( शास्त्रवादः ) शास्त्रार्थ ( युक्तिप्रमाणं ) अनेक युक्ति और प्रत्यक्षादि प्रमाणको ( आश्रित्य ) आश्रयकर ( अप्रवर्तत ) होता भया ॥ १४२ ॥

**भावार्थः**-अनंतर वाराणसी क्षेत्रमें सभाके बीचमें वालशास्त्री आदि पंडितोंका युक्ति और प्रमाणसहितपरस्परमें शास्त्रार्थ होता भया ॥ १४२ ॥

अथास्मिन्नन्तराले तु यथा वैदर्भसंसदि ।
याज्ञवल्क्यस्तथाऽऽजग्मुः श्रीराममिश्रशास्त्रिणः ॥ १४३ ॥

**अन्वयार्थः**-अथेति ( अथ ) इसके उपरांत ( अस्मिन्नन्तराले ) इसकालमें ( यथा ) जैसे ( वैदर्भसंसदि ) विदर्भाधिपतिकी सभाके बीचमें ( याज्ञवल्क्यः ) याज्ञवल्क्य महाराज ( तथा ) तैसेही ( श्रीराममिश्रशास्त्रिणः ) श्रीराममिश्रशास्त्री जो हैंसो ( आजग्मुः ) आते भये ॥ १४३ ॥

**भावार्थः**-अनंतर इसही कालमें श्रीराममिश्रशास्त्रीजी आते भये जैसे कि, विदर्भाधिपतिकी सभामें श्रीयाज्ञवल्क्यजी आते भये ॥ १४३ ॥

तैः सार्द्धमथ तच्छिष्याः साक्षाद्वेदस्वरूपिण ।
आगमँस्तत्र चत्वारः सभायां बुद्धिसागराः ॥ १४४ ॥

**अन्वयार्थः**-तैरिति ( अथ ) अनंतर ( तत्र-सभायां ) वहां सभामें ( तैः-सार्धं ) श्रीराममिश्रशास्त्रीजीके साथ ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( वेदस्वरूपिणः ) मानो वेदहीरूपसे आयेहैं ऐसे, ( बुद्धिसागराः ) बुद्धिके समुद्र ( चत्वारः ) चार ( तच्छिष्याः ) श्रीराम मिश्रजीके शिष्य ( आगमन् ) आते भये ॥ १४४ ॥

**भावार्थः**-अनंतर उस सभामें बुद्धिके समुद्र, मानो चारोंवेद मनुष्य रूपसे आयेहैं, ऐसे चार शिष्य श्रीराम मिश्रजीके साथ आते भये ॥ १४४ ॥

श्रीमान् भागवताचार्य्यो गौरीनाथस्तथैव च ।
श्रीमाँस्तथाऽम्बिकादत्तः सादीरामश्च पण्डितः ॥ १४५ ॥

अन्वयार्थः—श्रीमानिति ( तेषां नामान्याह— ) ( श्रीमान् ) श्रीयुत ( भागवताचार्यः ) भागवताचार्य १, ( तथैव ) तैसेही ( गौरीनाथः ) गौरीनाथ नामक २, ( श्रीमान् ) श्रीयुत ( अम्बिकादत्तः ) अम्बिकादत्त नामक ३, ( पंडितः—सादीरामः ) पंडित, सादीराम ४, ऐसे चार शिष्य थे ॥ १४५ ॥

भावार्थः—श्रीयुत भागवताचार्य, १ श्रीयुत गौरीनाथ २, श्रीयुतअम्बिकादत्त ३, पंडित सादीराम ४॥१४५॥

एवं शिष्यैर्युतांस्तांस्तु दृष्ट्वाऽभ्युत्थासनादिभिः ।
सभ्याः सभाजयामासुर्बहुमानपुरःसरम् ॥ १४६ ॥

अन्वयार्थः—एवमिति ( सभ्याः ) सभासद ( एवं ) इसप्रकार ( शिष्यैः—युतान् ) शिष्य सहित ( तान् ) श्रीराममिश्रशास्त्रीको ( दृष्ट्वा ) देखकर ( अभ्युत्थानासनादिभिः ) उठखडेहो आसन देनेकरके ( बहुमानपुरस्सरं ) अतिशय मान सहित जैसा होय तैसे ( सभाजयामासुः ) सत्कार करते भये ॥ १४६ ॥

भावार्थः—इसप्रकार आये श्रीराममिश्रशास्त्रीको देखकर समस्त सभामें बैठे हुवे पण्डित बहुत सत्कारसे खडेहो आसनादि प्रदर्शन कर सत्कार करते भये ॥ १४६ ॥

अथ तैरभवत्तत्र शास्त्रवादः सुखावहः ।
विदुषां तत्सभामध्ये चिरमद्भुतदर्शनः ॥ १४७ ॥

अन्वयार्थः—अथेति ( अथ ) अनंतर ( तत्र ) काशिक्षेत्रमे ( तत्सभामध्ये ) वह सभाके बीचमें ( विदुषां ) पंडितोंका ( तैस्सह ) उन शिष्योंके साथ ( सुखावहः ) सुखकारी, ( अद्भुतदर्शनः ) विलक्षणहै ज्ञानजिसमें ऐसा ( शास्त्रवादः ) शास्त्रार्थ ( चिरम् ) बहुतदेरतक ( अभवत् ) होता भया ॥ १४७ ॥

भावार्थः—अनंतर उससभामें, पंडितोंका उनचारों शिष्योंके साथ विलक्षण ज्ञानसहित, सुखदाई शास्त्रार्थ बहुतकाल पर्यंत होता भया ॥ १४७ ॥

श्रुत्वा वादं तु तेषां तच्छ्रीमाँस्तुष्टमनास्तदा ।
सभ्यान् सभाजयामास सर्वान् स्रक्चन्दनादिभिः ॥ १४८॥

अन्वयार्थः—श्रुत्वेति ( तदा ) तिस समयमे ( श्रीमान् ) हरिप्रसादजी ( तेषां ) उन पंडितोंका शिष्योंके साथ ( वादं ) शास्त्रार्थको ( श्रुत्वा ) श्रवण करके ( तुष्टमनाः सन् ) हर्षितचित्त होय ( सर्वान्—सभ्यान् ) सभी सभासदोंको ( स्रक्चन्दनादिभिः ) पुष्पमाल और गधोंसे ( सभाजयामास ) सत्कार करते भये ॥ १४८ ॥

भावार्थः—तिससमयमें श्रीयुतहरिप्रसादजी उन पंडितोंके शास्त्रार्थको सुनकर अति प्रसन्नहोय समस्त सभासदोंको पुष्पमाला और चन्दन करके सत्कार करते भये ॥ १४८ ॥

प्रत्येकं विदुषे प्रादात्तथा मुद्राचतुष्टयम् ।
आभाष्याथ प्रियं वाक्यं सर्वान् सभ्यानतर्पयत् ॥ १४९ ॥

अन्वयार्थः-प्रत्येकमिति ( तथा ) तिसप्रकार ( श्रीमान् ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादजी ( प्रत्येकं-विदुषे ) एक २ विद्वानोंको ( मुद्राचतुष्टयं ) चार २ रुपये ( प्रादात् ) देतेभये. ( अथ ) अनंतर ( प्रियं ) मिष्ट ( वाक्यं ) वचनको ( आभाष्य ) बोलके ( सर्वान्-सभ्यान् ) सभीसभासदोंको ( अतर्पयत् ) तृप्तकरते भये ॥ १४९ ॥

भावार्थः-तैसेही श्रीहरिप्रसादजी महाराज एक २ विद्वानको चार २ रुपये देते भये. और प्रियवचन बोल सबपण्डितोंको प्रसन्न करते भये ॥ १४९ ॥

ततस्तु सभ्या विदुषोऽस्य तद्यशः
सौहार्दमौदार्य्यमथापि शिष्टताम् ।
मिथो वदन्तः पथि हृष्टमानसाः
सर्वेपि ते स्वस्वगृहानुपागताः ॥ १५० ॥

अन्वयार्थः-तत इति ( ततः ) सत्कारसे ( हृष्टमनाः ) हर्षितचित्त ( ते-सर्वे-सभ्याः-अपि ) वेसमस्त सभासद भी ( विदुषः ) पंडित ( अस्य ) श्रीहरिप्रसादजीके ( पथि ) रस्तेमें ( तत्-यशः ) उस यशको, ( सौहार्द ) मैत्रीभावको, ( औदार्य ) दानीपनेको, ( अथापि ) और ( शिष्टतां ) श्रेष्ठताको ( वदन्तः सन्तः ) कहते सन्ते ( स्वस्वगृहान् ) अपने २ स्थानको ( उपागताः ) जाते भये ॥ १५० ॥

भावार्थः-तिसकारणसे प्रसन्नहै चित्त जिनका ऐसे समस्त सभासदलोग पंडित हरिप्रसादजीके यश, मैत्रीभाव, दानीपना और श्रेष्ठपना इन्हींको परस्पर मार्गमें कहते अपने २ घर प्रति जाते भये ॥ १५० ॥

एकदा व्यासदेवस्य दर्शनार्थमगादयम् ।
माघे दर्शनमाहात्म्यं श्रुत्वा साधुसमन्वितः ॥ १५१ ॥

अन्वयार्थः-एकदेति ( एकदा ) एकसमयमें ( साधुसमन्वितः ) साधुसहित ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी ( व्यासदेवस्य ) व्यासदेवजीका ( माघे ) माघमासमें ( दर्शनमाहात्म्यं ) दर्शनकेमाहात्म्यको ( श्रुत्वा ) सुनके ( दर्शनार्थं ) दर्शनकेलिये ( अगात् ) जाते भये ॥ १५१ ॥

भावार्थः-एकसमयमें समस्त साधुसहित श्रीहरिप्रसादजी माघमासमें दर्शनके माहात्म्यको सुन व्यासजीमहाराजके दर्शनको जाते भये ॥ १५१ ॥

गङ्गायास्तु परे पारे क्रोशयुग्मान्तरे शुभम् ।
स्थानं श्रीव्यासदेवस्य दृष्ट्वाऽऽसीद्धृष्टमानसः ॥ १५२ ॥

अन्वयार्थः-गंगाया इति ( गंगायाः ) श्रीगंगाजीके ( परे पारे ) परलेपार ( क्रोशयुग्मांतरे ) दोकोसके अंतरसे ( श्रीव्यासदेवस्य ) श्रीव्यासजीमहाराजका ( शुभं-स्थानं ) श्रेष्ठ स्थानको ( दृष्ट्वा ) देखके ( हृष्टमनाः- ) हर्षितचित्त ( आसीत् ) होते भये १५२

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजी गंगाजीके परलेपार दोकोसके फासले श्रीव्यासजी महाराजके स्थानका दर्शनकर हर्षित होते भये ॥ १५२ ॥

**अर्चयामास देवेशं विधिवद्भक्तिसंयुतः ।**
**भूयसीं दक्षिणां चाऽदाद्विप्रेभ्यस्तत्र चैव हि ॥ १५३ ॥**

अन्वयार्थः-अर्चयामासेति ( तत्र ) श्रीव्यासदेवजीके मंदिरमें ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी-महाराज ( भक्तिसंयुतः सन् ) भक्तिसहित होतसन्ते ( देवेशं ) देवोंके स्वामी श्रीव्यास-जीमहाराजको ( विधिवत् ) यथाशास्त्र ( अर्चयामास ) पूजनकरते भये ( चपरम् ) और ( विप्रेभ्यः ) ब्राह्मणोंके लिये ( भूयसीं ) बहुत ( दक्षिणां ) दक्षिणाको ( अदात् ) देते भये ॥ १५३ ॥

भावार्थः-श्रीव्यासदेवजी महाराजके मंदिरमें भक्तिसहित होय श्रीहरिप्रसादजी महाराज समस्तदेवोंके स्वामी श्रीव्यासजीका पूजन करते भये और समस्त ब्राह्मणोंको बहुत भूयसी दक्षिणा देते भये ॥ १५३ ॥

**श्रीमान् साधुप्रकाशोऽथ महान् व्यासपुराधिपः ।**
**श्रुत्वा तानागताँश्चित्ते मुदितोऽभून्महामनाः ॥ १५४ ॥**

अन्वयार्थः-श्रीमानिति ( अथ ) अनंतर ( श्रीमान् ) श्रीयुत ( महामनाः ) उदार चित्त ( महान् ) तेजस्वी ( व्यासपुराधिपः ) व्यासपुरके स्वामी ( साधुप्रकाशः ) साधुप्रकाशजी महाराज ( तान् ) श्रीहरिप्रसादजीको ( आगतान् ) आये भये ( श्रुत्वा ) श्रवण करके ( मुदितः ) आनन्दित ( अभूत् ) होतेभये ॥ १५४ ॥

भावार्थः-अनन्तर लक्ष्मीवान्, तेजस्वी, बहुतज्ञानी, व्यासनगरके स्वामी साधुप्रकाशजी महाराज, श्रीहरिप्रसादजी आये हैं ऐसा सुन चित्तमें बहुत हर्षित होते भये ॥ १५४ ॥

**तदा गोविन्ददासाख्यमुपाहूयायमुक्तवान् ।**
**श्रीमद्धरिप्रसादादेरातिथ्यं कर्तुमादरात् ॥ १५५ ॥**

अन्वयार्थः-तदेति ( तदा ) तिससमयमें ( अयं ) श्रीसाधुप्रकाशजी महाराज ( गोविंददासाख्यं ) गोविंददास नामक भंडारीको ( उपाहूय ) बुलायके ( आदरात् ) आदरसे ( श्रीमद्धरिप्रसादादेः ) श्रीयुत हरिप्रसादादिकोंके ( आतिथ्यं ) सत्कारको ( कर्तुं ) करनेके लिये ( उक्तवान् ) आज्ञादेते भये ॥ १५५ ॥

भावार्थः-तिससमयमें साधुप्रकाशजी महाराज गोविंददासजी नामक भंडारीको बुलायके श्रीहरिप्रसादजीको आदि लेय समस्त साधुओंके सत्कार करनेकी आज्ञा देते भये ॥ १५५ ॥

श्रुत्वा गोविन्ददासस्तत्साधुसेवारतः सुधीः ।
मेने धन्यं निजात्मानं कृतकृत्यं च सर्वथा ॥ १५६ ॥

अन्वयार्थः-श्रुत्वेति ( साधुसेवारतः )साधुवोंकी सेवामें तत्पर ( सुधीः ) हित-कारिणीहै बुद्धी जिनकी ऐसे ( गोविंददासः ) गोविंददासजी भंडारी ( तत् ) उसवच-नको ( श्रुत्वा ) श्रवण करके ( निजात्मानं ) स्वकीय शरीरको ( सर्वथा ) सर्व प्रकारसे ( कृतकृत्यं ) सार्थक ( चपरं ) और ( धन्यं ) धन्य ( मेने ) मानता भया ॥ १५६ ॥

भावार्थः-साधुवोंकी सेवामें तत्पर हितकारिणीहै बुद्धी जिनकी ऐसे गोविंददासजी साधुप्रकाशजीके वचनको सुनकर अपने शरीरको सर्व प्रकारसे कृतार्थ और धन्य मानते भये ॥ १५६ ॥

आनीयाऽसौ पुरादिक्षुरसं दुग्धादिकं तथा ।
संप्रार्थ्य परया भक्त्याऽपाययत्सर्वसज्जनान् ॥ १५७ ॥

अन्वयार्थः-आनीयेति ( असौ ) गोविंददासजी ( पुरात् ) नगरसे ( इक्षुरसं ) ईखके रसको ( तथा ) तैसेही ( दुग्धादिकं ) दूधवगैरहको ( आनीय ) लाय ( संप्रार्थ्य ) विनन्तीकरके ( परया ) उत्कृष्ट ( भक्त्या ) भक्तीकरके ( सर्वसज्जनान् ) समस्त साधु-वोंको (.अपाययत् ) पिलाते भये ( साधुसेवयैवात्मानं सकृतार्थं मेने इति भावः ) साधुवोंकी सेवाको ही गोविंददास कृतार्थ मानते भये ॥ १५७ ॥

भावार्थः-येगोविंददासजी नगरसे ईखकारस और दुग्धादि लाय समस्त सज्जनोंकी प्रार्थनाकर अत्यतभक्तिसे सब साधुवोंको ईखका रस और दुग्धादि पिलाते भये ॥ १५७॥

ऊरीकृत्य तदातिथ्यं ततस्तस्मात्समुत्थितः ।
श्रीरामनगरं दिव्यमागाद्भूयो महाशयः ॥ १५८ ॥

अन्वयार्थः-ऊरीकृत्येति ( ततः ) तदनंतर ( महाशयः ) श्रेष्ठहै अभिप्राय जिनका ऐसे श्रीहरिप्रसादजी ( तदातिथ्यं ) श्रीसाधुप्रकाशजीके सत्कारको ( ऊरीकृत्य ) अंगीका-रकरके ( तस्मात् ) व्यासदेवस्थानसे ( समुत्थितः सन् ) जातेसन्ते ( भूयः ) पुनः ( दिव्यं ) सुंदर ( श्रीरामनगरम् ) श्रीरामनगरको ( अगात् ) प्राप्तहोते भये ॥१५८॥

भावार्थः-तिसके अनन्तर महानहै चित्ताभिप्राय जिनका ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराज साधुप्रकाशजी महाराजके सत्कारको लेय वहाँसे रवाना होय सुंदर श्रीरामनगरको जाते भये ॥ १५८ ॥

तत्रापि व्यासदेवेशं भक्त्या संपूज्य भूयसीम् ।
दक्षिणां भूसुरेभ्योऽयं प्रादाद्दीनेषु वत्सलः ॥ १५९ ॥

अन्वयार्थः-तत्रापीति ( दीनेषु ) गरीबोंपे ( वत्सलः ) दयावान् ( अयं ) श्रीहरि-प्रसादजी ( तत्रापि ) श्रीरामनगरमें भी ( भक्त्या ) भक्तिकरके ( व्यासदेवेशं ) व्यास-

देवेश महाराजको ( संपूज्य ) पूजनकरके ( भूसुरेभ्यः ) पृथ्वीमें देवसमान ब्राह्मणोंके अर्थ ( भूयसीं ) बहुत ( दक्षिणां ) दक्षिणाको ( प्रादात् ) देते भये ॥ १५९ ॥

भावार्थः—सर्वत्र दयाकरने वाले श्रीहरिप्रसादजी रामनगरमें भक्तिसे व्यासदेवका महाराजका पूजनकर ब्राह्मणोंके अर्थ बहुत दक्षिणादेते भये ॥ १५९ ॥

**ततो नावि समारुह्य सर्वोदासीनवेष्टितः ।**
**पञ्चायत्तालयं ह्यागाद्वासस्थानं निजं शुभम् ॥ १६० ॥**

अन्वयार्थः—तत इति ( ततः ) रामनगरसे ( सर्वोदासीनवेष्टितः ) सम्पूर्ण उदासीन सहित ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( नावि ) नौकामे ( समारुह्य ) बैठकर ( निजं ) स्वकीय ( शुभं ) श्रेष्ठ ( वासः ) पचायती आखाडेको ( आगात् ) जाते भये ॥ १६० ॥

भावार्थ—समस्त साधुसहित श्रीहरिप्रसादजी महाराज रामनगरसे नौकामें बैठके स्वस्थान अपने पचायती अखाडेको जाते भये ॥ १६० ॥

**पुनस्तत्राथ साधूनां सभामेकामकारयत् ।**
**द्रष्टुं बुद्धिबलं सर्वसाधूनां स उदारधीः ॥ १६१ ॥**

अन्वयार्थः—पुन इति ( अथ ) अनंतर ( उदारधीः ) दानदेनेकी बहुत है बुद्धी जिनकी ऐसे ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( पुनः ) दूसरीवक्त ( तत्र ) पञ्चायती अखाडेमें ( सर्वसाधूनां ) समस्त साधुवोंके ( बुद्धिबलं ) विद्वताको ( द्रष्टुं ) देखनेके लिये ( साधूनां ) समस्त साधुवोंकी ( एकां-सभां ) एकसभाको ( अकारयत् ) करते भये ॥ १६१ ॥

भावार्थ—उदारहै बुद्धी जिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजी पञ्चायती अखाडेमें दूसरी दफे समस्त साधुवोंकी विद्वता जाननेके लिये साधुवोंकी सभाकरते भये ॥ १६१ ॥

**उदासिनां चिरं तत्र वादः कर्णसुखावहः ।**
**सभायां समवेतानामभूदद्भुतदर्शनः ॥ १६२ ॥**

अन्वयार्थः—उदासिनामिति ( तत्र ) पचायतीअखाडेमे ( सभायां ) सभाकेबीचमें ( समवेतानां ) जुटेहुवे ( उदासिनां ) साधुवोंका ( कर्णसुखावहः ) कर्णोंको सुखदाई ( अद्भुतदर्शनः ) विलक्षणज्ञानजिसमें ( वादः ) शास्त्रार्थ ( अभूत् ) होताभया १६२॥

भावार्थ—जिसवक्तमें पंचायती अखाडेमें समाज एकत्रभये अनेक साधुवोंका बहुतकाल पर्यंत विलक्षण ज्ञानसहित और कानोंको सुखदाई शास्त्रार्थ होता भया ॥ १६२ ॥

**वादान्तेऽहमथो पञ्च श्लोकान्निर्माय दत्तवान् ।**
**तस्मैहरिप्रसादाय तदाऽभूँछिखितानघः ॥ १६३ ॥**

अन्वयार्थः– वादान्त इति ( अथो ) इसकेबाद ( तदा ) तिससमय ( वादान्ते ) शास्त्रार्थकेबाद ( अहं ) मैं मोहनलाल ( तस्मै–हरिप्रसादाय ) तिनहरिप्रसादजीमहाराजके-अर्थ ( अधः–लिखितान् ) आगेको प्रदर्शितकियेहुवे ( अमून्–पंच–श्लोकान् ) यहपांच श्लोकोंके ( निर्माय ) बनायके ( दत्तवान् ) देताभया ॥ १६३ ॥

भावार्थः–अनन्तर तिसकालमें मैं मोहनलाल शास्त्रार्थकेबाद उन श्रीहरिप्रसादजीके लिये नीचेको कहे हुवे पांचश्लोक रचनाकर देता भया ॥ १६३ ॥

" येषां दिक्षु समन्ततो हि विमलं व्याप्तं यशो निर्मलम् ।
कीर्तिश्चाप्यनुकीर्तयन्ति कवयः सर्वत्र येषां शुभाम् ॥
शान्ताः स्वात्मरता विवेकजलधौ स्नाताश्च ये सर्वदा ।
धन्याः स्वामिहरिप्रसादमुनयस्तेऽस्यां क्षितौ सर्वतः १६४ ॥

अन्वयार्थः– येषामिति ( येषां ) जिनोंका ( दिक्षु ) दिशाओंमें ( समन्ततः ) चारोंओरसे ( विमलं ) मलरहित ( निर्मलं ) स्वच्छ ( यशः ) यश ( ख्यातं ) प्रख्यात ( अस्ति ) है. ( हि ) निश्चयकरके ( चपरम् ) और ( कवयः ) कवीजनहैंते ( येषां ) तिन श्रीहरिप्रसादजी महाराजकी ( सर्वत्र–शुभां ) चारोंओर शुभदाई ( कीर्तिमपि ) कीर्तीकोभी ( अनुकीर्तयन्ति ) कहते हैं अर्थात् गातेहैं. ( शान्ताः ) शान्तस्वभाव और ( स्वात्मरताः ) उत्तम आत्मज्ञानमें तत्पर ( ये ) जो श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( सर्वदा ) तीनोंकालमें ( विवेकजलधौ ) विचाररूपी समुद्रमें ( स्नाताः ) कृतस्नान ( सन्ति ) हैं ( ते–स्वामिहरिप्रसादमुनयः ) वे श्रीहरिप्रसाद मुनी ( सर्वतः ) सर्व प्रकारसे ( अस्यां–क्षितौ ) इसपृथ्वीमें ( धन्याः–सन्ति ) धन्य हैं ॥ १६४ ॥

भावार्थः–जिन श्रीहरिप्रसादजी मुनीका जस समस्तदिशाओंमे चारों ओर निष्कलंक व्यापरहाहै, और चतुर विद्वानलोग जिन श्रीहरिप्रसादजीकी श्रेष्ठ कीर्तीको चारों ओर गातेहैं; जोशान्तस्वभाव आत्मध्यानमें मग्न, और त्रिकाल विचाररूपी समुद्रमें स्नानकरनेवाले ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराजहैं वेइसपृथ्वीमें सर्वप्रकार धन्यहैं॥१६४॥

यैस्तीर्थेष्वनिशं दयालुहृदयैरभ्यागता भूरिशः ।
पात्राऽन्नादिभिरादरेण विविधैर्ग्रन्थैश्च संप्रीणिताः ॥
अन्यैश्चेष्टमनोरथैर्बहुविधैः सन्तर्पिताः साधवः ।
धन्याः स्वामिहरिप्रसादमुनयस्तेऽस्यां क्षितौ सर्वतः॥१६५॥

अन्वयार्थः– यैरिति ( दयालुहृदयैः ) दयासहितहैं चित्त जिनका ( यैः ) जोआपनें ( तीर्थेषु ) तीर्थोंमें ( अनिशं ) रात्रंदिन ( भूरिशः–अभ्यागताः ) बहुत याचक लोग ( आदरेण ) सन्मानकरके ( पात्रान्नादिभिः ) सत्पात्रनमें बरतन और अन्नदानकरके ( चपरम् ) और ( विविधैः–ग्रन्थैः ) अनेक ग्रन्थोंकरके ( संप्रीणिताः ) तृप्तकिये

( चपरम् ) और ( साधवः ) साधूलोग ( अन्यैः ) इतर ( बहुविधैः ) अनेक तरहके ( इष्टमनोरथैः ) इच्छित अर्थ करके ( सन्तर्पिताः ) तृप्तकिये ( ते-स्वामिहरिप्रसाद मुनयः ) वेस्वामी हरिप्रसादजी महाराज ( अस्यां ) इस ( क्षितौ ) पृथ्वीमें ( धन्या ) धन्य ( सन्ति ) है ॥ १६५ ॥

भावार्थ –दयासहितहै चित्त जिनका ऐसे जिन श्रीहरिप्रसादजी महाराजने अनेक याचक लोग तीर्थों २ में पात्रों और अन्नदानकरके और पुस्तक दानकरके सन्तोषितकिये और जिनोंने बहुत प्रकारके मनोरथ साधुलोगोंके परिपूर्ण किये हैं ऐसे श्रीहरिप्रसादजी मुनी इस पृथ्वीमें सर्वप्रकार धन्यहैं ॥ १६५ ॥

सन्त्यस्यां भुवि भूरिशस्तनुभृतः स्वार्थेऽनुरक्ताः परम् ।
ये वाञ्छन्ति परार्थमेव सततं ते दुर्लभा देहिनः ॥
ज्ञात्वेत्यात्ममनो धनं वपुरिदं यैः स्वंपरार्थेऽर्पितम् ।
धन्याः स्वामिहरिप्रसादमुनयस्तेऽस्यां क्षितौ सर्वतः ॥१६६॥

अन्वयार्थः–सन्तीति ( अस्यां-भुवि ) इसपृथ्वीमें ( भूरिशः-तनुभृतः ) अनेक लोग ( परम् ) केवल ( स्वार्थानुरक्ताः ) स्वार्थमें तत्पर ( सन्ति ) है ( ये ) जोपुरुष ( सततम् ) निरन्तर ( परार्थमेव ) इतर लोगोंके इच्छाकोही ( वांछन्ति ) इच्छाकरते है ( ते-देहिनः ) वेपुरुष ( दुर्लभाः-सन्ति ) दुर्लभ है ( यैः ) जिनपुरुषोंने ( इति-ज्ञात्वा ) इसप्रकार जाणके ( स्व ) अपना ( आत्ममनः ) आत्मा और मन ( धन-इद-वपुः ) धन और यह शरीर ( परार्थे ) दूसरोंके लिये ( अर्पितम् ) अर्पणकिया ( अस्यां-क्षितौ ) इसपृथ्वीमें ( ते-हरिप्रसादमुनयः ) वेहरिप्रसादजी मुनी ( सर्वतः ) सबतरहसे ( धन्याः-सन्ति ) धन्यवाददेने योग्यहै ॥ १६६ ॥

भावार्थ-इसपृथ्वीके बीचमें अपने २ स्वार्थमेंतत्पर ऐसे बहुत लोग है जो कि दूसरोंका फायदा चाहतेहैं वे बहुत ही कम मिलेंगे इसप्रकार आत्मा, मन, धन, और शरीर दूसरोंके अर्पण जिनोनेकियाहै वे हरिप्रसादजी महाराज इस पृथ्वीमें धन्य है ॥ १६६ ॥

काश्यां साधुसभा करालकलिना लुप्ता पुरा पाप्मना ।
आसीत्साधुमहात्मनां सुमनसां तत्त्वानभिज्ञैर्जनैः ॥
यैः साधून्निखिलान्निमन्त्र्य परितः प्रोज्जीविता सा पुनः ।
धन्याः स्वामिहरिप्रसादमुनयस्तेऽस्यां क्षितौ सर्वतः ॥१६७॥

अन्वयार्थः– काश्यामिति ( पुरा ) पहिलेकेसमयमें ( काश्यां ) काशि क्षेत्रमें ( तत्वानभिज्ञैः-जनैः ) तत्वोंको नहीं जाननेवाले लोगोंने ( सुमनसां ) उत्तमहै मनजिनका ( साधुमहात्मनां ) ( साधुषु-महात्मना ) साधुवोंमें श्रेष्ठऐसे लोगोंको ( साधुसभा ) श्रेष्ठसभा ( करालकलिना ) मरण मारणादिसे भयकरहै क्लेश जिनमेंऐसे ( पाप्मना )

पापकरके ( लुप्ता-आसित् ) लोपको प्राप्त होती भयी ( यैः ) जिन्होंने ( निखिलान् ) समस्त ( साधून् ) साधुओंको ( परितः ) चारों ओरसे ( निमंत्र्य ) बुलायके ( पुनः-सा ) फेर वह सभा ( प्रोज्जीविता ) चिरस्थायिनी करी ( ते-स्वामि हरिप्रसादमुनयः ) वे हरिप्रसाद मुनी महाराज ( अस्यां-क्षितौ ) इस पृथ्वीमें ( धन्याः ). धन्यवाद देने योग्य हैं ॥ १६७ ॥

भावार्थः-पहिले काशि क्षेत्रमें तत्वके नहीं जाननहारे अर्थात् मूर्ख लोगों करके उत्तमहै मनजिनका ऐसे साधुवोंमें श्रेष्ठ अर्थात् महत्तलोगोंकी उत्तम सभा मरण मारणादि भयकरहै क्लेश जिसमें ऐसे पाप करके मनाकी गई यहसभा जिन श्रीहरिप्रसादजी महाराजने समस्त साधुवोंको चारों ओरसे एकट्ठेकर पुनः स्थापनकी-वेश्री हरिप्रसादजीमहाराज सर्व प्रकारसे इस पृथ्वीमें धन्यहैं ॥ १६७ ॥

मन्येहं यदियं सभा प्रतिदिनं सद्भिर्गुणैः सर्वतो ।
यास्यत्युन्नतिमात्मनः खलु यथा शौक्ल्यो हिमांशोः कलाः ॥
सर्वेप्यत्र समागताः सुमतयश्चैनां सभामुत्सुकाः ।
अर्चिष्यन्ति यथाविधानमभितो भक्त्या स्वया सादरम्" १६८

अन्वयार्थः-मन्य इति ( यत्-इयं-सभा ) जोयह सभा ( प्रतिदिनं ) रोज २ ( आत्मनः ) इसी सभाके ( सद्भिः-गुणैः ) श्रेष्ठ गुणों करके ( सर्वतः ) सबतरहसे ( उन्नतिं ) बढ़तीको ( यास्यति ) प्राप्त होवेगी ( इति ) इसप्रकार ( अहं ) मैं मोहनलाल ( मन्ये ) मानताहूं ( शौक्ल्यः ) शुक्लपक्षसम्बन्धि अर्थात् शुक्लपक्षके ( हिमांशोः ) चंद्रकी ( कलाः-यथा ) कलाओंकीतरह ( अत्र ) इस सभामें ( समागताः ) प्राप्त ( सर्वेपि ) सब ( सुमतयः ) पंडितलोग ( समुत्सुकाः सन्तः ) उत्कंठित होय ( एनां ) इस ( सभां ) सभाको ( स्वया-भक्त्या ) स्वकीय भक्तिकरके ( सादरं यथातथा ) आदर सहित जैसा होवे तैसा ( यथाविधानं ) यथायोग्य ( अभितः ) सर्वप्रकार ( अर्चिष्यन्ति ) वृद्धिगतकरेंगे ॥ १६८ ॥

भावार्थः-यह सभा हररोज सभासदोंके श्रेष्ठ २ गुणो करके चारो ओरसे उन्नतीको पावेगी ऐसे निश्चयहै जैसे कि शुक्लपक्षमें चद्रमाके कलाओंकी वर्द्धताहोतीहै. इससभामें आये बुद्धिवान समस्त सभासद लोग उत्कंठित होकर इससभाको चारों ओरसे जैसे चाहिये तैसे आदरपूर्वक अपनी भक्तीसे वृद्धिंगत करेंगे ऐसामैं मानताहूं १६८

श्रुत्वा श्लोकानिमाञ्छ्रीमाँस्तुष्टो भक्त्या मदीयया ।
श्लाघयामास मद्भक्तिं वहुमानपुरस्सरम् ॥ १६९ ॥

अन्वयार्थः-श्रुत्वेति ( श्रीमान् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( इमान्-श्लोकान् ) पूर्वोक्त श्लोकोंको ( श्रुत्वा ) श्रवणकरके ( मदीयया-भक्त्या ) मेरी यह भक्ती करके ( तुष्टः सन् ) सन्तोषित होके ( बहुमानपुरस्सरं यथातथा ) बहुमान. पूर्वक जैसे तैसे मद्भक्तिं ) मेरे भक्तीको ( श्लाघयामास ) प्रशंसा करते भये ॥ १६९ ॥

भावार्थः-श्रीयुत श्रीहरिप्रसादजी पूर्वोक्त पांच श्लोकोंको सुनके मनमें मेरीकारी हुई भक्तिसे संतोषित होय बहुत सन्मान सहित मेरीकरी हुई भक्तिकी स्तुति करते भये ॥ १६९ ॥

अथान्याँस्तर्पयामास साधून् सर्वान् सभासदः ।
पंचक्रोशीं ततश्चागात् स्वामी प्रस्थाय सत्वरम् ॥ १७० ॥

अन्वयार्थः-अथेति ( अथ ) अनंतर ( स्वामी ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( अन्यान्-सर्वान्-साधून् ) इतर समस्त साधुवोंको ( चपरम् ) और ( सभासदः ) सभासद लोगोंको ( तर्पयामास ) सत्कार करते भये ( ततः ) पंचायतीअखाडेसे ( प्रस्थाय ) प्रस्थानकरके ( सत्वरम् ) शीघ्र ( पञ्चक्रोशीं ) पंचकोशीयात्राको ( अगात् ) जाते भये ॥ १७० ॥

भावार्थः-तदनंतर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज अन्य बहुत साधुवोंको और सभासदोंको सन्मानसे और दानादिकसे तृप्तकरते भये. और आप यह स्थानसे पंचकोशीको जानेमें शीघ्र उद्यमी भये ॥ १७० ॥

कर्दमेशं तथा भीमचण्डीं रामेश्वरं तथा ।
पाण्डवान् पंच चैवाथ कपिलेशमपूजयत् ॥ १७१ ॥

अन्वयार्थः-कर्दमेशमिति ( तथा ) तैसेही ( स्वामी ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( कर्दमेशं ) कर्दमेश्वरको ( तथा ) तैसे ( भीमचंडीं ) भीमचंडीको ( तथा-रामेश्वरं ) तैसेही रामेश्वरको ( पंचैव ) पांच ( पांडवान् ) पांडव क्षेत्रको ( चपरं ) और ( कपिलेशं ) कपिलेश्वरको ( अपूजयत् ) पूजनकरतेभये ॥ १७१ ॥

भावार्थः-तैसेहि श्रीहरिप्रसादजीमहाराज कर्दमेश्वर, भीमचंडी, रामेश्वर, पांचपाण्डव और कपिलेश्वरका पूजन करते भये ॥ १७१ ॥

ततः श्रीविश्वनाथस्य पूजां कृत्वा प्रशान्तधीः ।
पञ्चायत्तालयं ह्यागाद्वासस्थानं निजं शुभम् ॥ १७२ ॥

अन्वयार्थः-ततइति ( ततः ) तदनंतर ( प्रशान्तधीः ) अत्यंतशान्तहै बुद्धी जिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीविश्वनाथस्य ) श्रीकाशी विश्वनाथकी ( पूजां-कृत्वा ) पूजाकरके ( निजं ) अपना ( शुभं-वासः ) सुन्दर निवास स्थानरूप ( पंचायत्तालयं ) पंचायती अखाडेको ( अगात् ) प्राप्त होते भये ॥ १७२ ॥

भावार्थः-उसके बाद अत्यंत शांतहै बुद्धी जिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजीमहाराज विश्वेश्वरका पूजनकरके अपने निवास स्थानरूप पंचायती अखाडेको जाते भये ॥ १७२ ॥

वाराणस्यामयं कृत्वा कीर्तिमेवंविधां शुभाम् ।
ततो गन्तुमना आसीत्तीर्थयात्रार्थमुत्सुकः ॥ १७३ ॥

अन्वयार्थः- वाराणस्यामिति ( उत्सुकः ) उत्कंठित ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( वाराणस्यां ) काशिक्षेत्रमें ( एवंविधां ) इसतरह ( शुभां ) निर्मल ( कीर्तिं ) यशको ( कृत्वा ) करके ( ततः ) काशिक्षेत्रसे ( तीर्थयात्रार्थं ) तीर्थाटनके लिये ( गन्तुमनाः ) जानेके लियेहि चित्तजिनकाऐसे ( आसीत् ) होते भये ॥ १७३ ॥

भावार्थः-उत्कंठित श्रीहरिप्रसादजीमहाराज काशी क्षेत्रमें इसप्रकार निर्मल यशको स्थापनकर वहाँसे तीर्थयात्राको जानेकी इच्छा करते भये ॥ १७३ ॥

शोभाराममनुज्ञाप्य महतोन्यांश्च सादरम् ।
गुरुग्रन्थं प्रणम्याथ प्रस्थानमकरोदयम् ॥ १७४ ॥

अन्वयार्थः-शोभाराममिति ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी ( शोभारामं ) शोभारामजीको ( चपरम् ) और ( अन्यान्-महतः ) इतर महात्माओंको ( अनुज्ञाप्य ) आज्ञादेके ( अथ ) अनन्तर ( सादरम् ) आदर सहित ( गुरुग्रन्थं ) गुरुग्रन्थको ( प्रणम्य ) वन्दनकरके ( प्रस्थानम् ) प्रस्थानको ( अकरोत् ) करते भये ॥ १७४ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज शोभारामको और अन्यमहात्माओंको आज्ञादेकर आदर सहित श्रीगुरुग्रन्थ साहिबको वन्दन करके तीर्थयात्राके निमित्त प्रस्थान करते भये ॥ १७४ ॥

ततो विद्वद्वरः श्रीमान् ब्रह्मानन्दोतिविश्रुतः ।
श्रीमानमरदासश्चोदासीनेघूत्तमाविमौ ॥ १७५ ॥
प्रतस्थाते उभौ सन्तौ तैः सार्द्धं तीर्थदर्शने ।
श्रावयन्तौ कथां पुण्यां स्थानेस्थाने हरेः पथि ॥ १७६ ॥

अन्वयार्थः- ततइति ( युग्मम् ) ( ततः ) तदनन्तर ( श्रीमान् ) लक्ष्मीवान ( ब्रह्मानन्द-इति विश्रुतिः ) ब्रह्मानन्द इसनामसे प्रख्यात ( विद्वद्वरः ) पंडितोंमें श्रेष्ठ ब्रह्मानन्दजी ( चपरं ) और ( श्रीमान्-अमरदासः ) श्रीयुत अमरदासजी महाराज ( इति ) इसप्रकार ( उदासीनोत्तमोत्तमौ ) उदासीनोत्तमोंमें श्रेष्ठ ( उभौ-सन्तौ ) दोनोंसाधू ( पथि ) मार्गमें ( स्थानेस्थाने ) जगह २ ( हरेः ) विष्णुकी ( पुण्यां ) पवित्र ( कथां ) व्याख्यानको ( श्रावयन्तौ-सतौ ) सुणावते सन्ते ( तैः-सार्धं ) उनमहात्माके साथ ( तीर्थदर्शने ) अनेक तीर्थोंके दर्शनकेलिये ( प्रतस्थाते ) प्रस्थान करते भये१७५॥१७६॥

भावार्थः-तदनन्तर श्रीयुत ब्रह्मानन्द नामक प्रख्यात पंडित और श्रीयुतअमरदास ऐसे पंडितोंमें श्रेष्ठ दोनो पंडित प्रदेशमें जगह २ विष्णुकी पवित्र कथासे सुनानेसंते श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके साथ तीर्थयात्राको जाते भये ॥ १७५ ॥ १७६ ॥

ताभ्यामन्यैश्च विद्वद्भिः सार्द्धं भूयोऽयमभ्यगात् ।
अयोध्यां रघुनाथस्य पुरीं पुण्यामघापहाम् ॥ १७७ ॥

अन्वयार्थः— ताभ्यामिति ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( ताभ्यां ) ब्रह्मानन्द और अमरदाससे ( चपरम् ) और ( अन्यैः ) इतर ( विद्वद्भिः ) पण्डितोंके ( सार्धं ) सहित ( पुण्यां-अघापहां ) पवित्र और पापको दूरकरनेवाली ( रघुनाथस्य ) श्रीरामचंद्रजी महाराजकी ( पुरीं ) नगरी ( अयोध्यां ) अयोध्याजीको ( भूयः ) पुनः ( अभ्यगात् ) जाते भये ॥ १७७ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ब्रह्मानन्दजी, अमरदासजी और भी पंडित वगैरेहके साथलेय पवित्र, समस्त पापोंको दूरकरनेवाली श्रीरामचंद्रमहाराजकी आयोध्या नामक नगरीको फेर गमन करते भये ॥१७७॥

तत्रागत्याप्लुतो नीरे सरय्वाश्च परिष्कृतः ।
जन्मस्थानं तथा स्वर्गद्वारस्थानं ददर्श ह ॥ १७८ ॥

अन्वयार्थः—तत्रेति ( तत्र ) श्रीअयोध्यापुरीमें ( आगत्य ) आयके ( सरय्वाः ) सरजूजीके ( नीरे ) निर्मल जलमें ( आप्लुतः ) कृतस्नान ( चपरम् ) और ( परिष्कृतः ) वस्त्र अलङ्कारादिकपहिरे ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( जन्मस्थानं ) जन्मभूमीको ( तथा ) तैसेही ( स्वर्गद्वारस्थानं ) स्वर्गद्वारस्थानको ( ददर्श ) देखते भये ( ह ) निश्चयकरके ॥ १७८ ॥

भावार्थः—श्रीहरिप्रसादजीमहाराज वहाँ आयोध्याजीमें जाय सरयूजीके निर्मल जलमें स्नानकर और वस्त्राभूषणादि धारण कर अपनी जन्मभूमीको तैसेही स्वर्गद्वार स्थानको देखते भये वहां भी हैकि कि "जननी जन्मभूमिश्च स्वर्गादपि च दुर्लभा" अर्थ लोगोंको जन्मभूमि निगह पडना बहुत दुर्लभहै ॥ १७८ ॥

श्रीमद्वातात्मजस्थानं दुर्गं तद्वन्मनोहरम् ।
दृष्ट्वा ददर्श चाऽन्यानि स्थानानि शुभगान्ययम् ॥ १७९ ॥

अन्वयार्थः—श्रीमद्वातात्मजस्थानमिति ( तद्वत् ) तैसेही ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीमद्वातात्मजस्थानं ) शोभायुक्त मारुतीके स्थानको ( चपरम् ) और ( मनोहरं ) सुन्दर ( दुर्गं ) किलेको ( दृष्ट्वा ) देखके ( शुभगानि ) मनोहर ( अन्यानि-स्थानानि ) औरभी थानोंको ( ददर्श ) देखते भये ॥ १७९ ॥

भावार्थः-तैसेही श्रीहरिप्रसादजीमहाराज शोभायुक्त हनुमानजीके स्थानको और सुंदर किलेको देखकर औरभी देखने लायक मनोहर स्थानोंको देखते भये ॥ १७९ ॥

तत्रत्यानथ साधूंश्च श्रीरामार्पितचेतसः ।
दृष्ट्वा माधवरामादीन् कृतकृत्यमना अभूत् ॥ १८० ॥

अन्वयार्थः—तत्रत्यानिति ( अथ ) अनंतर ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीरामार्पितचेतसः ) श्रीरामचंद्रमें स्थापन कियाहै चित्तजिनने ऐसे ( तत्रत्यान् ) वहस्थानके

रहनहारे ( साधून् ) साधुवोंको ( चपरम ) और ( माधवरामादीन्-साधून् ) माधव रामहै प्रथम जिनमें ऐसे अनेक साधुवोंको ( दृष्ट्वा ) देखके अर्थात् दर्शन करके ( कृतकृत्य मनाः ) कृतार्थहैमनजिनकाऐसे ( अभूत् ) होते भये ॥ १८० ॥

भावार्थः-अनन्तर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज श्रीरामचन्द्रमे स्थापन कियाहै मनजिनोंने ऐसे साधुवोंको और माधवरामादि साधुवोंको देखकर भगवत् भक्त दर्शनसे अपने जन्मको सफल मानते भये ॥ १८० ॥

**तत्रापि पूर्ववत्कृत्वा कीर्तिं स्वामयमभ्यगात् ।**
**पुण्यां गोदावरीं गङ्गां दर्शनादघनाशिनीम् ॥ १८१ ॥**

अन्वयार्थः-तत्रेति ( अय ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( तत्रापि ) श्रीआयोध्यामेभी ( स्वां-कीर्तिं ) अपनी कीर्तिको ( पूर्ववत्-कृत्वा ) पहिलेकीसे तरह करके ( दर्शनात् -अघनाशिनी ) अवलोकनसेही समस्त पापोंको दूरकरनेवाली ( पुण्यां-गोदावरीम्-गंगाम् ) पवित्र गोदावरी गङ्गाको ( अभ्यगात् ) गमनकरते भये ॥ १८१ ॥

भावार्थः-ये श्रीहरिप्रसादजीमहाराज अयोध्यानगरीमें पहिलेकीसी तरह अपनी कीर्तिको विस्तारकर दर्शनमात्रसे समस्त पापोंको दूर करनेवाली पवित्र गोदावरी गंगाको जाते भये ॥ १८१ ॥

**तत्र स्नात्वा शुचिर्भूयो देवदेवं जगत्प्रभुम् ।**
**विधिवत्परया भक्त्या त्र्यम्बकेशमपूजयत् ॥ १८२ ॥**

अन्वयार्थः- तत्रेति ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी ( तत्र-स्नात्वा ) गोदावरी गङ्गामें स्नानकरके ( शुचिः सन् ) पवित्र होनसन्ते ( भूयः ) फेर ( देवदेवं ) ब्रह्मादिकोंकेभी प्रेरक ( जगत्प्रभुं ) जगतके नियंताऐसे ( त्र्यंबकेशम् ) त्र्यबकेश्वर नामक ज्योतिर्लिङ्गको ( परया-भक्त्या ) अत्यन्त भक्ति करके ( विधिवत् ) यथाशास्त्र ( अपूजयत् ) पूजन करते भये ॥ १८२ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज गोदावरी गङ्गामे स्नानकर पवित्रहोय ब्रह्मादिकोंकेभी प्रवर्तक श्रीत्र्यंबकेश्वर महाराजकी भक्तिपूर्वक विधानसे पूजन करते भये ॥ १८२ ॥

**श्रीपण्ढरपुरं दिव्यं भूयो गत्वा ददर्श च ।**
**विठ्ठलेशं प्रभुं तत्र पूजयामास सादरम् ॥ १८३ ॥**

अन्वयार्थः- श्रीपण्ढरपुरमिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( भूयः ) फेर ( दिव्यं ) सुंदर ( श्रीपंढरपुरं ) शोभायुक्त पंढरपुरको ( गत्वा ) जायके ( तत्र ) पंढरपुरमे ( विठ्ठलेशं-प्रभुं ) श्रीविठलनाथजीको ( ददर्श ) दर्शनकरते भये ( चपरम् ) और ( सादरम् ) आदर सहित ( पूजयामास ) पूजन करतेभये ॥ १८३ ॥

भावार्थ-इसके बाद श्रीहरिप्रसादजीमहाराज मनोहर पण्ढरपुरको जाय विठ्ठलेश प्रभुका दर्शन करते भये और वहाँ आदर सहित पूजनभी करते भये ॥ १८३ ॥

पक्षतीर्थे प्रतस्थेऽथ ततस्तृसिपुरं गतः ।
श्रीवालादर्शनं तत्र कृत्वा कुम्भेश्वरं ययौ ॥ १८४ ॥

अन्वयार्थः-पक्षतीर्थमिति ( अथ ) अनन्तर ( पक्षतीर्थं ) पक्षतीर्थको ( प्रतस्थे ) प्रस्थान करते भये ( ततः ) पक्षतीर्थसे ( तृसिपुरीं ) तृसिपुरीको ( गतः ) प्राप्त ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीवालादर्शनं ) श्रीबालाजी महाराजके दर्शनको ( कृत्वा ) करके ( कुंभेश्वरं ) कुंभेश्वरको ( ययौ ) गमन करते भये ॥ १८४ ॥

भावार्थः-अनन्तर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज पक्षतीर्थको जाते भये पक्षतीर्थसे तृसिपुरीको जाय वहाँ श्रीबालाजीके दर्शनकर कुंभेश्वरको जाते भये ॥ १८४ ॥

रामेश्वरमथाभ्यागाच्छ्रीरामस्थापितं ततः ।
दर्शनं स्पर्शनं पूजां कृत्वाप परमां मुदम् ॥ १८५ ॥

अन्वयार्थः-रामेश्वरमिति ( ततः ) कुंभेश्वरसे ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीरामस्थापितं ) श्रीरामचंद्रजीने स्थापन किये ( रामेश्वरम् ) रामेश्वर महाराजको ( अभ्यगात् ) प्राप्त होते भये ( तेषां ) रामेश्वरके ( दर्शनं ) दर्शनको ( स्पर्शनं ) चरणस्पर्शको ( च परम् ) और ( पूजां ) पूजाको ( कृत्वा ) करके ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( परमां-मुदम् ) अत्यन्त हर्षको ( आप ) पाते भये ॥ १८५ ॥

भावार्थः-अनन्तर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज कुंभेश्वरसे श्रीरामचन्द्रजीने सीताजीको लङ्कासे लानेके पश्चात् सेतुबन्धन कालमें स्थापन किये, रामेश्वरको जाते भये वहाँ रामेश्वरमें श्रीहरिप्रसादजीमहाराज दर्शन, चरणस्पर्श और पूजनकर अत्यन्त हर्षित होते भये ॥ १८५ ॥

पाथोधौ सेतुबन्धं च दृष्ट्वाऽयं पुनरराययौ ।
पद्मनाभस्य देशेऽथ श्रीचीनापट्टनं ततः ॥ १८६ ॥

अन्वयार्थः- पयोधाविति ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( पयोधौ ) समुद्रमें ( सेतुबन्धम् ) सेतुबंधनको ( दृष्ट्वा ) देखके ( पुनः ) फेर ( पद्मनाभस्य-देशे ) पद्मनाभके देशमें ( आययौ ) आते भये ( अथ ) अनंतर ( ततः ) पद्मनाभके देशसे ( चीनापट्टनं ) मद्रासको ( आययौ ) आते भये ॥ १८६ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज समुद्रमें सेतुको देखके पद्मनाभ नामक राजाके देशको जाते भये वहाँसे चीनापट्टनको नामक मद्रासको जाते भये ॥ १८६ ॥

मुम्बापुरीं ततो रम्यामाजगाम महाशयः ।
पण्डितानां सभां तत्र तथैवकामकारयत् ॥ १८७ ॥

अन्वयार्थः-मुम्बापुरीमिति ( ततः ) चीनपट्टनसे ( महाशयः ) महानहै अभिप्रायजिनका ऐसेश्रीहरिप्रसादजीमहाराज ( रम्यां ) रमणीक ( मुम्बापुरीम् ) मुम्बईको ( आजगाम ) आतेभये ( तत्र ) मुम्बापुरीमे ( तथैव ) पहिलेकीसीतरह ( पण्डितानाम्-एकां-सभां ) पण्डितोंकी एकसभाको ( अकारयत् ) करावते भये ॥ १८७ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज चीनपट्टनसे मनोहर, रमणीक, मुम्बई नगरको आते भये उस नगरीमें भी-पहिलेकीसी तरह एक विद्वज्जनोंकी सभा कराते भये ॥ १८७ ॥

**प्रादाय दक्षिणाद्रव्यं भूरि तत्रापि संसदि ।**
**संपूज्याथ प्रियैर्वाक्यैर्विद्वांसस्तत्र तोषिताः ॥ १८८ ॥**

अन्वयार्थः-प्रादायेति ( तेन ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजने ( तत्रापि ) मुम्बई नगरीमें ( संसदि ) सभामें ( भूरि-दक्षिणाद्रव्यं ) बहुत दक्षिणाको ( प्रादाय ) देयके ( अथ ) अनन्तर ( संपूज्य ) पूजनकरके ( विद्वांसः ) पंडितलोग ( प्रियैः ) मिष्ट ( वाक्यैः ) वचनकरके ( सन्तोषिताः ) संतुष्ट किये ॥ १८८ ॥

भावार्थः-श्रीहरिप्रसादजीमहाराजने मुम्बईनगरीकी सभामेंभी बहुत दक्षिणादेय और पण्डितोंका पूजन कर मिष्टवचनसे पण्डितोंको तृप्त किये ॥ १८८ ॥

**मुद्रां निन्ये तैथवाथ श्रीब्रह्मानन्दनिर्मिताम् ।**
**गुरुचन्द्रोदयव्याख्यामयं तत्रोत्तमाक्षरैः ॥ १८९ ॥**

अन्वयार्थः- मुद्रामिति ( अथ ) अनन्तर ( तथैव ) पहिलेकीसीतरह ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( श्रीब्रह्मानन्दनिर्मितां ) श्रीयुत ब्रह्मानन्द स्वामीने बनाई ( उत्तमाक्षरैः-सहितां ) सुंदर बडेअक्षरो सहित ( गुरुचन्द्रोदयव्याख्यां ) गुरुचन्द्रोदयनामकग्रन्थकी व्याख्याको ( मुद्रा ) छपवायकर ( तत्र ) अपने निवास स्थानमें ( निन्ये ) लेजाते भये ॥ १८९ ॥

भावार्थः-अनन्तर पहिलेकीसी तरह श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ब्रह्मानन्द स्वामीने बनाई हुई टीकासहित और बडे अक्षरकी पुस्तकको छपवायकर-अपने स्थानपर लेजाते भये ॥ १८९ ॥

**मुद्रां नीत्वाधिकारिभ्यः साधुभ्यश्च यथायथम् ।**
**प्रादाद्दापयामास गुरुभक्तशिरोमणिः ॥ १९० ॥**

अन्वयार्थः-मुद्रामिति ( गुरुभक्तशिरोमणिः ) ( गुरुषु भक्तिं कुर्वाणा ये जनास्तेषां शिरोमणिः श्रेष्ठः ) गुरुकी भक्ती करनेवाले लोगोंमें श्रेष्ठ श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( मुद्रां-नीत्वा ) पुस्तकको लेजाके ( अधिकारिभ्यः ) अधिकार सहित विद्वान लोगोंके लिये ( चपरं ) और ( साधुभ्यः ) साधुओंके अर्थ ( यथायथं ) यथायोग्य अर्थात् जिनको

जैसी चाहिये तैसी ( आदात् ) देते भये ( चपरम् ) और ( दापयामास ) दिलाते भये ( अधिकारिभ्यः स्वयं अनधिकारिभ्यः यथायोग्यं अन्यसाधुद्वारा दत्तवान् दापयामासेतिभावः ) ॥ १९० ॥

भावार्थः- गुरुभक्तोंमे श्रेष्ठ श्रीहरिप्रसादजीमहाराज पुस्तकोंको लेजाण अधिकारी लोगोंको यथायोग्य देते भये इतर साधुलोगोंको कर्णदासादिक महात्माओंके हस्तसे दिलवाते भये ॥ १९० ॥

साधारण्येन चैवाथ स्वपरेभ्यो ददावयम् ।
वस्त्रादीनि महार्घ्याणि कौशेयादीन्यथापि च ॥ १९१ ॥

अन्वयार्थः-साधारण्येनेति ( अथ ) अनंतर ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज (स्वपरेभ्यः ) अपनी जमातके और दूसरेके जमातके ( साधुभ्यः ) साधुवोंके लिये ( साधारण्येन ) समानताकरके ( महार्घ्याणि ) बहुमौल्यवान ( वस्त्रादीनि ) कपडे वैगरहको ( अथापि ) और ( कौशेयादिनि ) शाल वनात वैगरहको ( ददौ ) देते भये॥ १९१ ॥

भावार्थः-अनन्तर श्रीहरिप्रसादजीमहाराज अपनी जमातके और दूसरोंकी जमातके साधुवोंके लिये समान भावसे दुशाले, बनात और पीताम्बरादि वस्त्रोंको दान करते भये ॥ १९१ ॥

मासत्रयं न्यवासीत्स मुम्बापुर्य्यामुदारधीः ।
सानन्दं कीर्तयञ्छृण्वन्मुरारेर्यश उत्तमम् ॥ १९२ ॥

अन्वयार्थः-मासत्रयमिति ( उदारधीः-सः ) महानहे बुद्धिजिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( मुरारेः ) मुरनामक दैत्यके शत्रु ऐसे श्रीविष्णु भगवान्के ( उत्तमं-यशः ) श्रेष्ठयशको ( कीर्तयन् सन् ) कीर्तन करते सन्ते ( चपरं ) और ( शृण्वन् सन् ) श्रवणकरते सन्ते ( मुम्बापुर्या-मासत्रयं ) मुम्बई नगरीमे तीनमास पर्यंत ( सानन्दं-यथा तथा ) आनन्द सहित जैसे तैसे ( न्यवासीत् ) रहते भये ॥ १९२ ॥

भावार्थः-गम्भीरहे बुद्धि जिनकी ऐसे श्रीहरिप्रसादजी श्रीविष्णु भगवानके उत्तम यशको कीर्तन करते और श्रवण करते मुम्बई नगरीमें तीन मास पर्यंत आनन्दपूर्वक निवास करते भये ॥ १९२ ॥

ततश्चोत्थाय भूयोयं गिरनारगिरिं ययौ ।
दत्तात्रेयस्य यत्रास्ति स्थानमद्भुतदर्शनम् ॥ १९३ ॥

अन्वयार्थः-तत इति ( चपरं ) और ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( ततः ) मुम्बापुरीसे ( उत्थाय ) गमनकरके ( गिरनारगिरिं ) गिरनार पर्वतको ( ययौ ) गमन करते भये ( कीसो गिरनारगिरिः इत्यपेक्षायामाह ) ( यत्र ) जिसपर्वतमें ( दत्तात्रेयस्य ) दत्तात्रेय महाराजका ( अद्भुतदर्शनं ) विलक्षण देखनेलायक ( स्थानं ) स्थान जोहैसो ( अस्ति ) है ॥ १९३ ॥

भावार्थः-और श्रीहरिप्रसादजीमहाराज मुम्बई नगरीसे प्रस्थानकर गिरनार पर्वतपर जातेभये कोनसानह पर्वत जिसके ऊपर श्रीदत्तात्रेय महाराजका देखने लायक उत्तम स्थान है ॥ १९३ ॥

**ततः प्रभासक्षेत्रे च स्नात्वाऽगाद्द्वारिकापुरीम् ।**
**या श्रीकृष्णाज्ञया साक्षान्निर्मिता विश्वकर्मणा ॥ १९४ ॥**

अन्वयार्थः- तत इति ( ततः ) श्रीगिरनार गिरीसे ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( प्रभासक्षेत्रे ) प्रभास क्षेत्रमें ( स्नात्वा ) स्नान करके ( द्वारिकापुरीं ) द्वारिका पुरीको ( अगात् ) प्राप्त होते भये ( कासा द्वारिका इत्यत आह ) ( विश्वकर्मणा ) विश्वकर्माने ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( श्रीकृष्णाज्ञया ) श्रीकृष्णचंद्रकी आज्ञा करके ( या-निर्मिता ) बनाई है ॥ १९४ ॥

भावार्थ.-श्रीहरिप्रसादजीमहाराज गिरनार पर्वतसे प्रभास क्षेत्रमें पधारते भये वहाँ स्नानकरके द्वारका पुरीको जाते भये कौनसी द्वारका जो कि, प्रत्यक्ष श्रीकृष्ण परमात्माकी आज्ञामें विश्वकर्माने निर्माणकीहै. ॥ १९४ ॥

**तत्र श्रीद्वारिकाधीशं देवदेवं वृषाकपिम् ।**
**संपूज्य परया भक्त्या ततस्तस्या न्यवर्तत ॥ १९५ ॥**

अन्वयार्थः- तत्रेति ( तत्र ) श्रीद्वारका क्षेत्रके बीचमें ( अयम् ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( देवदेवं ) ब्रह्मादिकोंके प्रवर्तक ( वृषाकपि ) ( श्रीद्वारकाधीशम् ) द्वारकानाथ श्रीकृष्णचन्द्रको ( परया-भक्त्या ) एकांत भक्तीकरके ( संपूज्य ) पूजन करके ( ततः ) तदनन्तर ( अस्या. ) द्वारका नगरीसे ( न्यवर्तत ) परावृत्त होते भये ॥ १९५ ॥

भावार्थ -द्वारकाके बीचमें श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ब्रह्मादिकोंके भी प्रवर्तक शोभायुक्त विष्णु भगवान्‌को परम नाम एकान्त भक्तिसे पूजन कर द्वारकामें पलटते भये ॥ १९५ ॥

**अथ द्वीपे किराचीतिप्रसिद्धेऽन्वभ्यगादयम् ।**
**तत्र तत्सेवकास्तं वा आनर्चुरभ्युपायनैः ॥ १९६ ॥**

अन्वयार्थः- अथेति( अथ ) अनन्तर( अयं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( किराचि-इति-प्रसिद्धे द्वीपे ) किराची इसनामसे प्रसिद्ध द्वीपमें ( अन्वभ्यगात् ) गमनकरते भये ( तत्र ) किराची बंदरमें ( तत्सेवकाः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके सेवक ( अभ्युपायनैः ) नजराणे वगैरह करके ( तं ) श्रीहरिप्रसादजीको ( आनर्चुः ) सत्कार करते भये ॥ १९६ ॥

भावार्थ-द्वारकामें विदाहुवेबाद श्रीहरिप्रसादजी किराचीबंदरको जाते भये उस किराचीबंदरमें श्रीहरिप्रसादजीमहाराजकी सेवाकरनेवाले अर्थात् शिष्य लोग नजर नजराणे वगैरेहकरके श्रीहरिप्रसादजीमहाराजका सत्कार करते भये ॥ १९६ ॥

यत्रयत्रागमच्छ्रीमाँस्तीर्थेऽयं तत्र तत्र हि ।
कथाशास्त्रार्थवादादिर्भवन्नासीन्महोत्सवः ॥ १९७ ॥

अन्वयार्थः–यत्रेति ( श्रीमान्–अयम् ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादजी महाराज ( यत्र–यत्र– तीर्थे ) जिस २ तीर्थमें ( अगमत् ) गमन करते भये ( तत्र–तत्र ) तहाँ तहाँ ( कथाशास्त्रार्थवादादिः ) श्रीभागवतादि ग्रंथोंकी कथा, शास्त्रार्थ और वाद प्रतिवाद ( भवन्–सन् ) होत सन्ते ( महोत्सवः ) बड़ा भारी उत्सव ( आसीत् ) होता भया ॥ १९७ ॥

भावार्थः–श्रीयुत हरिप्रसादजीमहाराज जिस २ तीर्थमें जाते भये तिस २ तीर्थमें पुराण इतिहासादिकोंकीचर्चा वादप्रतिवाद और शास्त्रार्थ होयके बहुत आनद होता भया ॥ १९७ ॥

एवं तीर्थाटनं कृत्वा सर्वसाधुसमन्वितः ।
आगाद्धरिप्रसादाख्यः साधुवेलां निजाश्रमम् ॥ १९८ ॥

अन्वयार्थः–एवमिति ( सर्वसाधुसमन्वितः ) समस्त साधुनोंके सहित ( हरिप्रसादाख्यः ) हरिप्रसादजीमहाराज ( एवं ) इसप्रकार ( तीर्थाटनम् ) तीर्थोंमें गमन ( कृत्वा ) करके ( साधुवेलां ) साधुवेला नामक ( निजाश्रमं ) अपने निवास स्थानको ( आगात् ) आते भये ॥ १९८ ॥

भावार्थ.–समस्त साधुवोंके सहित श्रीहरि प्रसादजी पूर्वोक्त प्रकारसे समस्त तीर्थोंमें गमनकर साधुवेला नामक अपने स्थानको आते भये ॥ १९८ ॥

तदीयागमनं श्रुत्वा तद्दिने हृष्टमानसाः ।
साधुवेलाजनाश्चक्रुर्दीपमालामहोत्सवम् ॥ १९९ ॥

अन्वयार्थः–तदीयागमनमिति ( तदीयागमनं ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके आवनेको ( श्रुत्वा ) सुनके ( हृष्टमानसाः ) हर्षितहै चित्त जिनका ऐसे ( साधुवेलाजनाः ) साधुवेला नामके आश्रममें रहनेवाले लोग ( तद्दिने ) वाही दिन ( दीपमालामहोत्सवं ) ( दीपमालायां महोत्सव इव ) दिवालीके उत्सवकी तरह उत्सवको ( चक्रुः ) करते भये ॥ १९९ ॥

भावार्थ.–"श्रीहरिप्रसादजीमहाराज पधारे हैं" ऐसासुन हर्षित है चित्त जिनका ऐसा साधुवेलानामक आश्रममें रहनेवाले समस्त लोग चारों ओर दीपकोंको लगाय दीपवालीकीसी तरह बहुत उत्सव करते भये॥१९९॥

काशीरामोऽथ विप्रश्चानीय नीराजनादिकम् ।
पूजासम्भारमेतस्य पूजां चक्रेतिहर्षितः ॥ २०० ॥

अन्वयार्थः- काशीराम इति ( अथ ) अनन्तर ( काशीरामः ) काशीराम नामक शिष्य ( नीराजनादिकं ) आरतीको आदिमेंलेय ( पूजासंभारम् ) पूजाकी सामग्रीको ( आनीय ) लायके ( अतिहर्षितः सन् ) अत्यंत आनंदित होय ( एतस्य ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराजकी ( पूजां-चक्रे ) पूजाको करतेभये ( चपरं ) और ( विप्रः ) ब्राह्मण ( एतस्य ) हरिप्रसादजीकी ( पूजां ) पूजाको ( चक्रे ) करता भया ॥ २०० ॥

भावार्थ-काशीराम नामक शिष्य और ब्राह्मण पूजासामग्री और आरती वगैरह लाय बहुत प्रसन्न होय श्रीहरिप्रसादजीमहाराजका पूजन करते भये ॥ २०० ॥

तत्र पूर्ववदेवाथ निनाय हरिचर्चया ।
वर्षाणि कतिचिच्छ्रीमाँल्लोकान् सर्वान्हि पावयन् ॥ २०१ ॥

अन्वयार्थः-तत्रेति ( अथ ) अनन्तर ( तत्र ) साधुबेला नामक क्षेत्रमें ( श्रीमान् ) श्रीयुत हरिप्रसादजी महाराज ( सर्वान् लोकान् ) समस्त लोगोंको ( पावयन् सन् ) पवित्र करते संते ( कतिचित्-वर्षाणि ) कितनेक बरस ( हरिचर्चया ) विष्णु भगवानकी कथा वार्ता करके ( पूर्ववत् ) पहिलेकीसी तरह ( निनाय ) बिताते भये ॥ २०१ ॥

भावार्थ-इसके बाद साधुबेला क्षेत्रके बीचमें श्रीहरिप्रसादजीमहाराज सबसाधुबेलाके लोगोंको पवित्र करते विष्णु भगवानकी कथा चर्चाकर पहिलेकासी तरह आयुष्यके अनेक वर्ष बिताते भये ॥ २०१ ॥

अथ प्रयाणकालश्च श्रीमतः प्रत्युपस्थितः ।
कार्तिकान्ते शरीरेऽभूद्व्यथाभासोऽस्य कश्चन ॥ २०२ ॥

अन्वयार्थः- अथेति ( अथ ) इसकेबाद ( श्रीमतः-अस्य ) श्रीयुत हरिप्रसादजीका ( प्रयाणकालः ) वैकुण्ठलोक गमनका समय ( प्रत्युपस्थितः सन् ) प्राप्त होत संते ( कार्तिकांते ) कार्तिक मासकी पूर्णमाको ( शरीरे ) देहमें ( कश्चन ) कोई (व्यथाभासः) बीमारीकीसीतरह ( अभूत् ) होता भया ॥ २०२ ॥

भावार्थ-इसके बाद श्रीयुत हरिप्रसादजीमहाराजका परलोक ( वैकुण्ठ ) जानेका मौका आय कार्तिक मासके पूर्णिमाको शरीरमें बीमारी किंचित् होती भई ॥ २०२ ॥

मार्गशीर्षस्य सप्तम्यामथातो दिव्यवैक्षत ॥
विमानानि स्वमानेतुं विष्णुना प्रेषितान्ययम् ॥ २०३ ॥

अन्वयार्थः-मार्गशीर्षस्येति ( अथातः ) अनंतर ( अयं ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराज ( मार्गशीर्षस्य-सप्तम्यां ) मार्गसीर महिनेकी सप्तमीके दिन ( विष्णुना ) श्रीविष्णु भगवा-

नने ( स्वं-आनेतु ) अपने भक्तको बुलानेके लिये ( प्रेषितानि- ) भेजेहुवे ( विमानानि ) व्योमयानोंको " व्योमयान विमानोऽस्त्री" त्यमर ( दिवि ) स्वर्गमें ( अवेक्षत ददर्श ) देखते भये ॥ २०३ ॥

भावार्थ इसके बाद श्रीहरिप्रसादजीमहाराज फाल्गुन वदि सप्तमीके दिन आकाशमें देखते भये कि विष्णु परमात्माने मुझको अपने पास करनेके लिये अनेक विमान भेजकर आनेके लिये भेजेहैं ॥ २०३ ॥

**ततः श्रीमानुपाहूय कर्णदासं महामतिम् ।**
**स्वस्थाने दर्शयामास विमानान्यागतान्ययम् ॥ २०४ ॥**

अन्वयार्थः-ततइति ( ततः ) तदनन्तर ( श्रीमान्-अयम् ) श्रीयुत हरिप्रसादजी महाराज ( महामति ) महानहै बुद्धी जिनकी ऐसे ( कर्णदासं ) कर्णदास नामक भंडारीको ( उपाहूय ) बुलायके ( आगतानि ) आयेहुवे ( स्वस्थानि ) आकाशमें स्थित ( विमानानि ) विमानोंको ( दर्शयामास ) बताते भये ॥ २०४ ॥

भावार्थ इसके बाद श्रीयुत हरिप्रसादजीमहाराज अपार बुद्धिके धारक कर्णदासजीको नजदीक बुलाय आपे भये आकाशमें नजर आनेवाले अनेक विमानोंको दिखलाते भये ॥ २०४ ॥

**प्रयाणस्यात्मनो वृत्तं तथा तस्मै न्यवेदयत् ।**
**भक्तिज्ञानकथां तद्वद्विविधां शोकनाशिनीम् ॥ २०५ ॥**

अन्वयार्थः-प्रयाणस्येति ( तथा ) तिसप्रकार ( अय ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( आत्मन ) अपना ( प्रयाणस्य ) वैकुंठ गमनके, ( वृत्त ) वर्तावको ( तस्मै ) कर्णदासजीके अर्थ ( न्यवेदयत् ) कहत भये ( तद्वत् ) तैसेही ( शोकनाशिनी ) क्लेशोंको दूरकरनेवाली ( विविधा ) अनेक प्रकारकी ( भक्तिज्ञानकथा ) एकांत भक्ति और ज्ञानरहस्यको ( तस्मै ) कर्णदासके अर्थ ( न्यवेदयत् ) कथन करते भये ॥ २०५ ॥

भावार्थ तिसही प्रकार श्रीहरिप्रसादजी कर्णदासको अपनी वैकुण्ठ लोक जानकी हकीकत कहते भये तिसही ठौरपर आप हरी अनेक भक्तिमार्ग सम्बन्धिवचन और ज्ञानवार्ताको भी कर्णदासजीके अर्थ कहते भये ॥ २०५ ॥

**कर्णदासस्तदाऽऽकर्ण्य तत्तेषामद्भुतं वचः ।**
**आसीत् खिन्नमना दीनो बाष्पपूर्णाकुलेक्षणः ॥ २०६ ॥**

अन्वयार्थः-कर्णदास इति ( तदा ) तिससमयमें ( कर्णदास ) कर्णदासजी ( तेषा ) श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके ( अद्भुतम् ) विलक्षण ( तत्-वच. ) उस वचनको ( आक-

र्थं ) श्रवण करके ( बाष्पपूर्णाकुलेक्षणः ) ( बाष्पैः पूर्णे आकुले ईक्षणे यस्य ) नेत्रोदकसे भरेहैं विव्हल नेत्र जिसके ( हीनः ) कुछ भी करनेकू असमर्थ ( खिन्नमनाः ) खेदकू प्राप्त है मन जिस्का ऐसे ( आसीत् ) होते भये ॥ २०६ ॥

भावार्थ.–तिससमयमें वर्णदासनामक भक्तराजी श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके विलक्षण वचनको सुनकर कुछ भी करनेको असमर्थ और जिनके नेत्रमें जल आयाहै ऐसे अतिशय दुखित होते भये ॥ २०६ ॥

तं सान्त्वयित्वाथ हरिप्रसादः ।
पीयूषगर्भैरिव धीरवाक्यैः ॥
स्वानन्यभक्तं च तदाऽऽजुहाव ।
नाम्नार्थतश्चाप्यऽचलप्रसादम् ॥ २०७ ॥

अन्वयार्थः–तमिति ( अथ ) अनन्तर ( हरिप्रसादः ) हरिप्रसादजी महाराज ( तं ) वर्णदासको ( पीयूषगर्भैः ) शीतल मिष्टादिगुण सहित ( धीरवाक्यैरिव ) गंभीर पुरुषके वचनकीसीतरह ( सान्त्वयित्वा ) समझायके ( तदा ) तिस समयमें ( स्वानन्यभक्तं ) अपना एकांत भक्तको ( आजुहाव ) बुलाते भये ( कीदृशम् भक्तं ) ( नाम्ना अर्थतश्चापि ) नामसे और अर्थसेभी ( अचलप्रसादम् ) अचलप्रसाद नामक अर्थसे जिनका अनुग्रह चंचल नहीं है ॥ २०७ ॥

भावार्थः–इसके बाद श्रीहरिप्रसादजी महाराज वर्णदास नामक भक्तराजको अमृतसरीके शीतल, मिष्ट, सुखकारी, मनोहर और गंभीर वचनोंसे स्थिरचित्तकर अर्थात् समझायके पीछे समय नाम और अर्थ दोनोंहीसे अचलप्रसादनामक अपने पट्ट शिष्यको बुलाते भये ॥ २०७ ॥

द्रव्याण्यथानाय्य सुमङ्गलानि ।
क्षणं तमेवाथ विलोक्य भद्रम् ॥
तैः स्वाधिकारेऽभिषिषेच भूयः ।
तं प्रेमपूर्णं निजशिष्यवर्यम् ॥ २०८ ॥

अन्वयार्थः–द्रव्याणीति ( अथ ) इसके बाद ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी ( सुमङ्गलानि ) अत्यन्त मंगलकारक ( द्रव्याणि ) द्रव्योंको अर्थात् वस्तुओंको ( आनाय्य ) बुलवाके ( अथ ) अनंतर ( भद्रं यथा तथा ) कल्याण कारक जैसे होय तैसे ( क्षणं ) क्षणमात्र ( तं ) अचलप्रसाद नामा शिष्यको ( विलोक्य ) देखके ( भूयः ) फेर ( तैः–सह ) वर्णदासादिकसे सह वर्तमान् ( प्रेमपूर्णं ) प्रेमसे भरे हुवे ( निजशिष्यवर्यं ) अपने शिष्योंमें श्रेष्ठ ( तं ) अचलप्रसादको ( अभिषिषेच ) अधिकार देते भये ॥ २०८ ॥

भावार्थ –इसके बाद श्रीहरिप्रसादजीमहाराज भगवत्स्मरण और बन्धुओंको बुलाय स्थिरचित्तहोय अचल प्रसाद नामक पट्टशिष्यकू क्षणभर देखकें कण्ठदामनी धर्मरक्षके साथ प्रेमसे परिपूर्ण होय अपने शिष्योंमें श्रेष्ठ श्रीअचलप्रसादजीको अपने अधिकार पर अभिषेक करते भये अर्थात् गद्दी देते भये ॥ २०८ ॥

स्वयं समाधाय च चित्तमीशे ।
शुद्धेऽद्वये शान्ततुरीयभूम्नि ॥
शृण्वन्यशस्तस्य जहौ स सद्यः ।
श्रीयोगमायाभवने स्वदेहम् ॥ २०९ ॥

अन्वयार्थः–स्वयमिति ( सः ) श्रीहरिप्रसादजी महाराज ( स्वयम् ) आप ( चित्तं ) मनको ( शुद्धे ) मायासे परे ( अद्वये ) केवल ( शान्ततुरीयभूम्नि ) शान्तहै चतुर्थ अव-स्थाजिनकी और सर्वव्यापि ( ईशे ) ईश्वरमें ( समाधाय ) स्थापन करके ( तस्य ) विष्णु भगवानके ( यशः ) चरित्रको ( शृण्वन् सन् ) श्रवण करते सते ( सद्यः ) तत्काल ( स्व-देहं ) अपने शरीरको ( जहौ ) त्याग करते भये ॥ २०९ ॥

भावार्थ–श्रीहरिप्रसादजीमहाराज आप मायासे पर सर्व व्यापि ईश्वरमें चित्तको लगाय विष्णु भगवानके चरित्रको सुनते २ अपने शरीरको त्याग करते भये अर्थात् वैकुण्ठ लोकको पधारते भये ॥ २०९ ॥

अब्दे खवेदनिधिचन्द्रमिते च मार्गे ।
कृष्णेथ कृष्णचरणार्पितसर्वकामः ।
संरोध्य मार्गनवकं नवमीतिथौ सः ।
श्रीमान्हरेर्निलयमाप हरिप्रसादः ॥ २१० ॥

अन्वयार्थः–अब्द इति ( कृष्णचरणार्पितसर्वकामः ) श्रीकृष्ण परमात्माके चरणोंमें स्थापनकियेहे समस्त मनोरथ जिनने ( श्रीमान् ) श्रीयुत ( हरिप्रसादः ) हरिप्रसादजी म-हाराज ( मार्गनवकं ) नवही इन्द्रियोंको ( संरोध्य ) रोकके ( खवेदनिधिचन्द्रमिते–अब्दे ) "ख–शून्य, वेद–चार, निधय–नौ, चन्द्र–एक ( एतत् संख्याविशिष्टे अब्दे ) विक्रमाब्दे" अर्थात ( १९४० ) केसम्वतमें ( मार्गे–कृष्णे ) मार्ग शीर्षकेकृष्णपक्षमें ( नवमीतिथौ ) नवमीकेदिन ( हरेः–निलयं ) श्रीविष्णु भगवानके वैकुण्ठ लोकको ( आप ) प्राप्त होते भये अर्थात् ( श्रीमन्तः वैकुण्ठलोकङ्गता इति भावः ) ॥ २१० ॥

भावार्थ –श्रीयुत हरिप्रसादजीमहाराज नवही इन्द्रियोंको रोकक संवत ( १९४० ) के मार्गशीर्ष कृष्ण नवमी तिथिके दिन श्रीविष्णु भगवानके चरण कमलोंका ध्यान करते वैकुण्ठ लोकको पधारते भये ॥ २१० ॥

श्रुत्वा कर्णपुटैः प्रयाणसमयं तेषामथोपस्थितम् ।
मुल्तानादिनिवासिनो नरवराः पूर्वं हि तत्रागताः ॥
श्रीमत्स्वामिदिदृक्षवोऽतिविकला दीना विहीनाः श्रिया ।
त्यक्त्वावश्यककार्यजातमखिलं प्रेम्णा परं पूरिताः ॥ २११ ॥

**अन्वयार्थः**-श्रुत्वेति ( **अथ** ) अनंतर ( **श्रीमत् स्वामिदिदृक्षवः** ) लक्ष्मीवान् हरिप्रसादजी महाराजके दर्शनकी इच्छा करनेवाले ( **प्रेम्णा** ) प्रेमकरके ( **परं** ) अत्यन्त ( **पूरिताः** ) भरेहुवे ( **मुल्तानादिनिवासिनः** ) मुल्तानादिस्थानोंपर रहने वाले ( **नरवराः** ) बड़े २ अधिकारीलोग ( **तेषां** ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके ( **प्रयाणसमयं** ) परलोक गमनका अवसर ( **उपस्थितं** ) प्राप्त हुवा ( **इति** ) इसप्रकार ( **कर्णपुटैः-श्रुत्वा** ) कानोंमें सुन ( **अतिविकलाः** ) अत्यन्त व्याकुलचित्त, ( **दीनाः** ) कुच्छ भी नहीं करसके, ( **चपरं** ) और ( **श्रिया-विहीनाः सन्तः** ) शोभारहित होतसन्ते ( **अखिलम्** ) सब ( **आवश्यक कार्यजातम्** ) जरूरीकेबहुतकामोंको ( **त्यक्त्वा** ) छोड़के ( **तत्र** ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके परलोक गमनस्थानपे ( **आगताः** ) आते भये ॥ २११ ॥

भावार्थ -श्रीमान् हरिप्रसादजीमहाराजके परलोक गये बाद श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके दर्शनकी इच्छा करनेवाले मुल्तान वगैरह उत्तम २ स्थानको रहनेवाले धार्मिक लोग " महाराजका परलोकगमनका समय होगया " ऐसे सुनके, अत्यन्त दोदिलहो कुछभी नहीं करके और जरूरीके कार्यछोड़ शोभा रहित होय श्रीस्वामीहरिप्रसादजीमहाराजके नजीक आते भये ॥ २११ ॥

मन्ये वाय्वादयो देवाः स्वयमेव तदाऽऽगताः ।
यतस्तैः परमा शान्तिरुदपादि समन्ततः ॥ २१२ ॥

**अन्वयार्थः**- मन्य इति ( **तदा** ) तिस समयमे ( **वाय्वादयः-देवाः** ) वायूकूंआदिलेय अनेक देव ( **स्वयमेव** ) आपही ( **आगताः** ) आयेहे ( **इति** ) इस प्रकार ( **अहं** ) मैं मोहनलालनामाग्रन्थकार ( **मन्ये** ) मानताहू. ( **यतः** ) जिसकारणसे ( **तैः** ) वाय्वादि देवोंने ( **समन्ततः** ) चारों ओरसे ( **परमा** ) अत्यन्त ( **शान्तिः** ) शीतलता ( **उदपादि** ) उत्पन्नकी ( **तस्मिन् काले सर्वे लोकाः स्वस्वकार्यबहिर्मुखाः शीतलाः बभूवुः इति भावः** ) ॥ २१२ ॥

भावार्थ -तिससमयमे वायुकू आदिले सबदेव आपही आतेभये ऐसा हममानतेहैं क्योंकि उन्होंने शान्तिको आदि लेय सब अपने स्वभाव चारों ओरसे प्रगट किये ॥ २१२ ॥

धीरः समीरः प्रववौ सुदिरैर्मोदयन् दिशः ।
चमच्चकार चपला भूभागः पावितोम्भसा ॥ २१३ ॥

अन्वयार्थः-धीर इति ( धीरः ) गंभीर ( समीरः ) वायु ( प्रववौ ) वेहता भया ( दिशः ) काष्ठा ( सुदिरैः ) सुगंधसे ( मोदयन् ) सुगंधित करती भयी ( चपला ) वीजली ( चमच्चकार ) चमकती भई ( भूभागः ) पृथ्वीका प्रदेश ( अम्भसा ) जलकरके ( पावितः ) पवित्र होता भया ॥ २१३ ॥

भावार्थ-मन्द, सुगन्ध शीतल, पवन बहता भया समस्त दिशा सौगन्ध्यसे सुगन्धित होतीभई बीजली चमकती भई और पृथ्वीका प्रदेश जलसे पवित्र होताभया ॥ २१३ ॥

विमानं चाप्यथैतस्य दिवि यान्तं मनोहरम् ।
कर्णदासादयोऽपश्यन् साक्षाद्दृग्भ्यां समाहिताः ॥ २१४ ॥

अन्वयार्थः- विमानमिति ( समाहिताः ) स्वस्थचित्त ( कर्णदासादयः ) सलाहागिर कर्णदास वगैरह ( दिवि-यान्तं ) स्वर्गमें जानेवाला ( मनोहरम् ) सुन्दर ( एतस्य-विमानमपि ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके विमानकोभी ( दृग्भ्यां ) दृष्टिसे ( साक्षात् ) प्रत्यक्ष ( अपश्यन् ) देखते भये ॥ २१४ ॥

भावार्थ-कर्णदासादिक समस्त लोग स्वस्थचित्तहोय अपनी निगाहसे सुंदर आकाशके रस्तेसे जानेवाले विमानको देखते भये ॥ २१४ ॥

( अथ स्वाम्यचलप्रसादप्रशंसा )

चिरं चचार सेवमान एव पादपङ्कजम् ॥
प्रबद्धहस्तसम्पुटो मुदा विनम्रकन्धरः ।
तदीयमादरात्परोपदेशमेव भावयन् ।
प्रसादयन्नयं सदाऽचलप्रसादसंज्ञकः ॥ २१५ ॥

अब स्वामी हरिप्रसादजीमहाराजके निर्वाण कथनके बाद स्वामी अचलप्रसादजीकी प्रशंसा करतेहैं ।

अन्वयार्थः-चिरमिति ( अचलप्रसादसंज्ञकः-अयम् ) अचलप्रसादनामक ये महन्तभी महाराज ( सदा ) हमेशह ( प्रभोः ) परमात्माके ( पादपङ्कजम्-सेवमानएव ) चरणकमलोंकी सेवन करते करते ( चिरं ) बहुत कालपर्यंत ( चचार ) तपस्या करते भये ( कीदृशः ) कैसाहै यह ( प्रबद्धहस्तसम्पुटः ) अत्यन्त एकट्ठे कियेहैं हस्तपुट

जिनने अर्थात् दोनोहात जोडे, ( मुदा ) हर्षकरके ( विनम्रकन्धरः ) अत्यन्तनमाईहै गरधन जिनेंने ( च परम् ) और ( आदरात् ) प्रीतिसे ( तदीयं-परोपदेशमेव ) श्रीहरिप्रसादजी महाराजके श्रेष्ठ उपदेशको ( भावयन् ) चिंतन करनेवाले ॥ २१५ ॥

भावार्थः-दोनो हार्थोको जोड विनयसे नीची गर्धनकर और प्रसनतासे श्रीहरिप्रसादजीमहाराजके उत्तम उपदेशको चिंतन करनेवाले श्रीअचलप्रसादजीमहाराज सर्वकाल श्रीप्रभूके चरणकमलको स्मरणकर बहुत काल तक, तपस्या करते भये ॥ २१५ ॥

सहायतां ददत्सदा सुधर्मकार्यजातके ।
बभूव तन्मनः कदापि नो च हन्त पातके ।
सदा प्रसन्न एव पूज्यपाद आस तज्जने ॥
मनो न कस्य रज्यते ह्यकैतवे सुसज्जने ॥ २१६ ॥

अन्वयार्थः- सहायतामिति ( सदा ) सर्वकाल ( सुधर्मकार्यजातके ) अत्यन्त धर्मकार्यके समूहमें ( सहायतां ) आश्रयको ( ददत् ) देनेवाले ( तन्मनः ) उत्तमकार्यमेंहीहै मनजिनका ऐसे श्रीअचलप्रसादजी महाराज ( बभूव ) होते भये ( सः ) श्रीअचलप्रसादजी महाराज ( कदापि ) कोई समयमेंभी ( पातके ) पापोंके बीचमे ( नो चचाल ) नहीं प्रवृत्त होते भये ( हन्त-इति खेदे ) ( सदा ) सर्वकाल ( तज्जने ) साधर्मी लोकके बीचमें ( प्रसन्नः एव-पूज्यपादः ) आनन्दित और पूजत किये हैं चरण जिनके ऐसे ( आस ) होत भये. ( तथाहि ) इसविषयमे दृष्टांत देते हैं कि: ( सुसज्जने ) अत्यंत सज्जन पुरुष ( अकैतवे सति ) कपट रहित होतसन्ते ( कस्य ) कौन पुरुषका ( मनः ) चित्त ( न रज्जते ) नहीं अनुरागी होता ( अपि तु सर्वेपि अकैतवे सज्जने रज्यंतीतिभावः)२१६॥

भावार्थः-श्री अचलप्रसादजीमहाराज धर्मकार्यमें खूब चित्त लगाय बहुत सहायता देते भये, कोईकालमेंभी पातकिमें नहीं लिप्त होते भये. साधर्मी शिष्य लोग श्रीअचलप्रसादजीमहाराजका नित्य पूजनकर प्रसन्न करते थे. इसमें दृष्टान्त है कि कापट्यभावसे रहित सज्जन पुरुषमे किसका दिल नहीं अनुरागी होता अर्थात् सज्जन धर्मात्मासे सभीलोग अनुराग करते हैं ॥ २१६ ॥

नभोभुजाङ्कचन्द्रतः स यावदस्य जीवनम् ।
चकार सेवनैः सदा यशःपटस्य सीवनम् ॥
पुनस्तदाशिपांगणैः समाप्य तद्वरासनम् ।
विराजते त्यजन् जगत्प्रकामतुच्छवासनम् ॥ २१७ ॥

अन्वयार्थः-नभोभुजाङ्कचन्द्रत इति ( नभोभुजाङ्कचंद्रतः ) ( नभः शून्यं भुजौ द्वौ अंकानि नव चंद्रः एकं एतद्विक्रमाब्देभ्योऽरभ्य ) अर्थात् विक्रम संवत् १९२० सह-

**तीर्थेतीर्थे याचकान्तर्प्यमाणः स्थानेस्थाने सभ्यसन्मानधीरः ॥**
**जैरामाख्यो पूर्वदत्तंप्रतिष्ठन्निर्वाणेवै हारिनामं ददौ सः ॥ २२० ॥**

( मतत गु २ गण )

अन्वयार्थः—तीर्थइति ( पूर्वदत्तं ) पूर्वैः अचलप्रसादजीने दत्तंनाम दिये अधिकारको ( प्रतिष्ठन् ) विराजमान ( जयरामाख्यः ) श्रीजयरामदासजीमहाराज ( कभी ) शोभाकोमाप्तहोतेहुवे ( कीदृक्जयरामाख्यः ) कैसे है वे ( तीर्थेतीर्थे ) प्रत्येक तीर्थमें ( याचकान् ) अभ्यागतलोगोंको ( तर्प्यमाणः ) वस्त्र धान्यादिसे, तृप्तकरनेवाले । और कैसेंहैं ( स्थानेस्थाने ) जगहजगह ( सभ्यसन्मानधीरः ) दक्षिणादिद्वारा सभासदोंके सत्कारमें गंभीर, ( सः ) जयरामदासजीमहाराज ( निर्वाणे ) वैकुंठगमनकालमें ( हारिनामम् ) श्री हरिनामदासजीमहाराजको ( ददौ ) देतेभये ॥ २२० ॥

भावार्थ—अनेकतीर्थोंमें याचक लोगोंको वस्त्र धान्य वगैरह अनेक वस्तुनके दानकर तृप्तकरनेवाले, काशी, हरिद्वार, प्रयाग, वगैरह स्थानोंमें सभाकरायके पंडितोंको दक्षिणादि द्वारा तृप्तकरनेवाले, ऐसे श्री महन्त जयरामदासजीमहाराज श्रीअचलप्रसादजी महाराजने दिये हुवे अधिकारपर विराजते हुवे. और वैकुंठगमनकालमें हरिनामदासजी महाराजको अधिकार देते भये. ॥ २२० ॥

**को वर्णयेत्साधुगुणान् अनक्षवृत्तिमास्थितः ॥**
**यच्चित्ताम्भोजविलसत्स्थाने निर्विशते हरिः ॥ २२१ ॥**

अन्वयार्थः—कइति ( अनक्षवृत्ति—आस्थितः ) अतीन्द्रियज्ञानवान् ( कः ) कौनपुरुष ( साधुगुणान् ) साधुनके गुणोंको ( वर्णयेत् ) वर्णनकरेगा ( नकोपीत्यर्थः ) कोईभी साधूनके गुणोंका पार नही पाया, इसकेपूर्वार्धमें अंतर्लापिका (अभिप्राय) है। इसका अर्थयहहैकि; कदाचित् चतुर्मुख, अतीन्द्रियज्ञानसंपन्नब्रह्मदेव साधूनके गुणोंको अपनेचारमुखसे वर्णनकरेंगे, औरकिसीका सामर्थ्यनहीहै ( तेषां सामर्थ्यातिशयं दर्शयति ) साधुवोंके लोकोत्तर सामर्थ्यकोप्रकाशितकरतेहै । ( हरिः ) श्रीविष्णु ( यच्चित्ताम्भोजविलसत्स्थाने ) जिनसाधुवोंके चित्तकमलरूपी सुंदरस्थानमें ( निर्विशते ) नेर्विशः १ । ३ । १७ इस पाणिनीयके सूत्रसे आत्मनेपदभया प्रवेशकरतेहै. जहाँकि श्रीहरि "लक्ष्मीका निवासस्थानकमलहै" ऐसेजान आपभी भक्तके चित्तरूपी कमलमें प्रवेशकरतेहैं ( मन्दमतेः मम किमपि सामर्थ्यं नास्तीतिभावः ) ॥ २२१ ॥

भावार्थः-अतीन्द्रिय ज्ञानवान कौन पुरुष साधुनके गुणोंको वर्णन करेगा कोईभीनहींकरसकता, यहाँ अन्तर्लापिकाहै ब्रह्माजी अपने चतुर्मुखसे साधुनके गुणोंकावर्णन करेंगे अन्यका सामर्थ्य नहींहै "लक्ष्मीका निवासस्थान कमलहै" ऐसे पुराण प्रसिद्ध कथनको जानकर श्रीविष्णु जिन साधुओंके चित्तकमलरूपी सुन्दरस्थानमें प्रवेशकरतेहैं ॥ २२१ ॥

आत्मध्यानरतान्स्वधर्मनिरतः संश्रावयन्नादरात्
तीर्थस्थार्थिजनान्मनेप्सितददन्तेषां व्यथांदूरयन् ॥
लोकेभक्तजनैर्नितांतमभितस्संस्तूयमानश्चिरं
जीयाद्धार्मिकभव्यपद्मरुचिकृत्पद्माकराभः प्रभुः ॥ २२२ ॥

अन्वयार्थः-आत्मध्यानरतानिति ( धार्मिकभव्यपद्मरुचिकृत् ) धर्मात्मारूपीसुंदर कमलोंको ज्ञानोपदेशसे प्रफुल्लितकरनहारे, ( पद्माकराभः पद्माकरान् कमलसमूहान् आभासयति विकासयतीति सूर्यसरीके तेजस्वी, ( प्रभुः ) महंतजी श्रीहरिनामदासजीमहाराज ( चिरंजीयात् ) मार्कंडेयायु होवो, कैसेहै महन्तजीः-( तीर्थस्थार्थिजनान् ) तीर्थनिवासीयाचकजनको ( मनेप्सितददन् ) मनचाही वस्तुदेनेवाले, । ( तेषां ) उनयाचकनकी ( व्यथां-दूरयन् ) पीडाको निवारणकरनहारे, ( स्वधर्मनिरतः ) परंपरागत अपने धर्ममें तत्पर, ( आत्मध्यानतान्- ) ( आदरात् ) आत्मध्यानमेंतत्पर अपने सा धर्मीनको आदरसे ( संश्रावयन्-अत्रशास्त्राणीत्यध्याहारः ) शास्त्रका उपदेश करनेवाले, । ( लोके-भक्तजनैः ) पृथ्वीपर भक्तजनोंकर ( अभितः-नितान्त संस्तूयमानः ) चारों ओरसे अत्यंत स्तुतिको प्राप्तभये ॥ २२२ ॥

भावार्थः-धर्मात्मारूपी कमलोंको ज्ञानोपदेशसे विकसितकरनहारे, सूर्यसरीके तपस्यारूपतेजको धारण करनहारे, तीर्थाटनसमयमें याचक जनोंको मनचाही वस्तुदेनेवाले, और उनकीसमस्तपीडा दूरकरनहारे, परम्परागत, स्वधर्ममनतत्पर आत्मध्यानमें लीन भक्तजनोंको धर्मशास्त्रका उपदेशदेनेवाले, समर्थ और इसभूमंडलमें सेवकोंकर चारोंओरसे अत्यन्त स्तुतिको प्राप्तभये, श्रीहरिनामदासजी महाराज चिरायु होवो शार्दूलविक्रीडितछन्द इत्यर्थः ॥ २२२ ॥

गद्यपद्यादिनिर्माणज्ञानं मे नास्ति सर्वथा ।
यथा भातं तथाऽऽख्यातं क्षन्तव्योऽहं ततो बुधैः ॥ २२३ ॥

इति श्रीमदुदासीनवर्यश्रीमन्मुकुन्ददासशिष्येण, सां० यो० वेदान्ताचार्येण, मोहनलालाह्वयेन प्रणीत श्रीमदुदासीनोत्तमस्वामिजयरामदासस्य जीवनचरितं समाप्तम् ।

अन्वयार्थः-गद्यपद्यादिनिर्माणज्ञानमिति ( ग्रन्थकारः स्वमानपरिहारार्थमाह ) ( मे ) मुझको ( गद्यपद्यादिनिर्माणज्ञानं ) गद्यपद्यादि श्लोकोंके बनानेका ज्ञान ( सर्वथा ) कोई प्रकारभी ( नास्ति ) नहींहै. ( मे ) मुझको ( यथा ) जिसतरह ( भातं ) ज्ञानमें आया ( तथा ) तैसे ( आख्यातम् ) कथनकिया ( अतः ) इसलिये ( बुधैः ) पण्डितोंकरके ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( क्षन्तव्यः ) क्षमा करनेको योग्यहूं ॥ २२३ ॥

भावार्थः-मैं मोहनलाल इस ग्रथकी रचनामें अत्यन्त अनधिकारी हूँ कारणकि मैंने कुछभी गद्यपद्यात्मक ग्रन्थकी रचनाका रफन नहीं कियाहै मेरा जैसा कुछ ख्याल पहुचा इसमाफक रचना की है. इसलिये समस्त पंडित लोग इस मेरे अपराधको क्षमाकरेंगे ॥ २२३ ॥

इति श्रीइन्द्रावती ( इन्दोर ) नगरीनिवासिना ज्योतिर्विद्भगवानशर्मात्मजेन, साहित्य विद्याचार्येण, श्रीकृष्णशास्त्रिणा, विरचिता, श्रीमदुदासीनोत्तमस्व.मिहरिप्रसादस्य, जीवन चरितग्रन्थसम्बन्धिनी, संस्कृतहिन्दीभाषामयी, सुबोधिनी टीका, समाप्ता। इयम् सुबोधिनी टीका एकोनविंशति शतोत्तरषष्टितमे, वैक्रमसम्वत्सरे १९६० पौषशुक्लपौर्णिमास्यां, रविवासरे

समाप्तिमगमत्।

( एतेन श्रीहरिः प्रसन्नो भवतु )

अन्वयार्थः-गद्यपद्यादिनिर्माणज्ञानमिति ( ग्रन्थकारः स्वमानपरिहारार्थमाह ) ( मे ) मुझको ( गद्यपद्यादिनिर्माणज्ञानं ) गद्यपद्यादि श्लोकोंके बनानेका ज्ञान ( सर्वथा ) कोई प्रकारभी ( नास्ति ) नहीहै. ( मे ) मुझको ( यथा ) जिसतरह ( भातं ) ज्ञानमें आया ( तथा ) तैसे ( आख्यातम् ) कथनक्रिया ( अतः ) इसलिये ( बुधैः ) पण्डितोंकरके ( अहम् ) मैं मोहनलाल ( क्षन्तव्यः ) क्षमा करनेको योग्यहूं ॥ २२३ ॥

भावार्थ.-मैं मोहनलाल इस ग्रंथकी रचनामें अत्यन्त अनधिकारी हूं क्योंकि मैंने कुछभी गद्यपद्यात्मक ग्रन्थकी रचनाका रफत नहीं कियाहै मेरा जैसा कुछ ख्याल पहुंचा इसमाफक रचना की है इसलिये समस्त पंडित लोग इस मेरे अपराधको क्षमाकरेंगे ॥ २२३ ॥

इति श्रीइन्द्रावती ( इन्दोर ) नगरीनिवासिना ज्योतिर्विद्भगवानशर्मात्मजेन, साहित्य विद्याचार्येण, श्रीकृष्णशास्त्रिणा, विरचिता, श्रीमदुदासीनोत्तमस्वामिहरिप्रसादस्य, जीवन चरितग्रन्थसम्बन्धिनि, संस्कृतहिन्दीभाषामयी, सुबोधिनी टीका, समाप्ता। इयम् सुबोधिनी टीका एकोनविंशति शतोत्तरषष्टितमे, वैक्रमसम्वत्सरे १९६० पौषशुक्लपौर्णमास्यां, रविवासरे समाप्तिमगमत्।

( एतेन श्रीहरिः प्रसन्नो भवतु )

श्रीस्वामि वनखण्डिमहाराजजीके



परम्पराशिष्यस्वामि हरिनामदासजी उदासीन
( सिन्धुसाधुबेला )

# विज्ञापन ।



सज्जनगण ! आपलोगोंको विदितहो जो इस संसारमें विचारमाला नामक अतिउत्तम ग्रन्थ है सो महात्मा श्री अनाथदासजीने अष्टमविश्रामके ४० वें दोहेके स्वमित्र श्रीनरोत्तमपुरीकी सूचनासें श्रीविचारमाला सर्वशास्त्रोंके सारका संग्रहकर मुमुक्षुजनोंके ज्ञानोपयोगजापक ( चिंतनक ) २११ दोहा-बद्ध तथा भाषा बालबोधिनीटीका श्री स्वामीगोविंददासजीने श्री, १०८ स्वामी बनखंडी महाराजजीके शिष्य श्री स्वामी हरिप्रसादजीकी इच्छानुसार करीहै सो तांको देखके परमदयालु श्री पण्डित गुरुप्रसादजीने परमखोजकर प्राचीनमहात्मोंके बनाएहुवे श्लोक दोहोंअनुसार क्रमसें रखकर तथा मुमुक्षुप्रेरकजनोंकी इच्छासें जो कछु दोहा तथा श्लोक तथा पूर्वछापेहुई विचारमालाकी टीकामें अशुद्धीदेखकर शुद्धकीया औ पठनपाठनकी सुगमता तथा सुखपूर्वक बोधकेलीये जिनजिनशास्त्रोंका प्रमाणरूप अर्थ टीकामें लिखाथा और प्रमाणरूपश्लोक नहीं लिखे थे तिनतिनशास्त्रोंके प्रमाणरूप श्लोक नीचे टिप्पणीरूपकरके लिखदीयेहैं अब सिन्धनामकदेश सक्खरनगरविषे प्रसिद्ध ७ नदीके मध्य श्रीसाधबेलाके महन्त उदासीनवर्य्य श्री १०८ स्वामीयोगिराज बनखंडीमहाराजजीके परंपराशिष्यवर्तमान सिंहासनासीन् श्री स्वामी हरिनामदासजीने अत्यद्भुतग्रंथकूं देखकर वितरणद्वारा प्रचारकेअर्थ ( मुद्रित ) प्रसिद्ध कराईहै सज्जनोंको अनायासेंहीं इसमालाधारणका सौभाग्य उदयहोय और जिसको चतुर्वर्गकी कामनाहोय सो इसमालाको धारणकर कृतकृत्य होय इति ।



## दोहा ।

अर्धश्लोककरि कहितहूं, कोटिग्रंथको सार ।
ब्रह्म सत्य मिथ्या जगत, जीवब्रह्मनिर्धार ॥ १ ॥
ब्रह्मरूप अहि ब्रह्मवित, ताकी वानी वेद ।
भाषा अथवा संस्कृत, करत भेद भ्रमछेद ॥ २ ॥

## श्लोक ।

तावद्गर्जंति शास्त्राणि जंबुका विपिने यथा ।
न गर्जति महाशक्तिर्यावद्वेदांतकेसरी ॥ १ ॥

---



अथ श्रीविचारमालाकी मार्गदर्शक–

# अनुक्रमणिका ।

# अनुक्रमणिका ।



इति श्रीविचारमालाया अनुक्रमणिका समाप्ता ।










ॐनमस्सद्ब्रह्मणे नमः ॥

श्रीगणेशाय नमः ॥

( अथ श्रीमद्गोविंददासकृत बालबोधिनीटीका सहित )

# विचारमाला ।

## प्रथम विश्राम १.

शिष्यआशंका वर्णन ।

दोहा–गणपति गिरिपति गोपती, गिरिजागौरिदिनेश ॥
ईशपंच मम दासके, हरो सुपंचक्लेश ॥ १ ॥
श्रीगुरुदासगोपालनति, सततसुखपरमप्रकाश ॥
जिनपदरजशिरधारकर, सहविलास तमनाश ॥ २ ॥
श्रीमतहरिप्रसादजू, त्रिदशपुरहित प्रच्छेद ॥
विद्याप्रद गुरुतिहि नमो, जिहप्रसाद गतखेद ॥ ३ ॥

गुरुयुगपंचमनाइके, हियधरनिजउपकार ॥
विचारमालटीका रचूं, बालबोधिनीसार ॥ ४ ॥

ननु–टीका करने लगे तो टीकाका लक्षण कह्या चाहिये. काहेतें. लक्षेण अरु प्रमाणकर वस्तुकी सिद्धि होवे है तहां सुनोः–वाक्यकेपद भिन्नभिन्न कहने ओ पदोंके अर्थ कहने, ओ व्याकरणके अनुसार पदोंकी व्युत्पत्तिकरनी ओ वाक्यके पदोंका अन्वय ( संबंध ) करना ओ वाक्यके अर्थमें शंकाहोवे ताका समाधान करना. इन पंचलक्षण वाली टीकाकहिये है । अब ग्रंथके आरंभमें करणीय जो मंगल तिसके प्रयोजन कहेहैं, काहेतें । प्रयोजनविना मंदभी प्रवर्त होवे नहीं:–ग्रंथकी निर्विघ्नसमाप्ति ओ शिष्टाचार ओ ग्रंथकर्त्तामें नास्तिक भ्रांतिकी निवृत्ति इत्यादिक मंगलके प्रयोजन हैं. सो मंगल वस्तुनिर्देशरूप ओ आशीर्वादरूप ओ नमस्काररूप भेदतें त्रिधा है । सगुण वा निर्गुण परमात्मा वस्तु कहिये है, तिसका निर्देश कहिये कीर्तन वस्तु निर्देश कहिये है. स्व वा शिष्यके वांछितका अपने इष्टदेवसें प्रार्थना आशीर्वाद कहियेहै । अब तिनमेंसें ग्रंथके प्रयोजनको दिखावते हुए नमस्काररूप मंगल करे हैं:–

**सच्चिदानन्दरूपाय श्रीरामाय नमोनमः ।**
**यज्ज्ञाने नश्यत्यज्ञानं स्वमतुल्यं भवेज्जगत् ॥ १ ॥**

दोहा–नमो नमो श्रीरामजू, सत् चित् आनँदरूप ॥
जिहि जाने जगस्वप्नवत, नाशत भ्रम तम कूप ॥ १ ॥

---

( १ ) लक्षणप्रमाणाभ्यां वस्तुसिद्धिरिति न्यायात् । ( २ ) श्लोक–पदच्छेदः पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना । आक्षेपस्य समाधानं व्याख्यानं पंचलक्षणम् ॥ ऐसें व्याख्यानका लक्षण वर्णनकियाहे । ( ३ ) व्युत्पत्ति नाम विग्रहका है सो यहहै:–( राज्ञः पुरुषः ) राजपुरुषः अर्थ यहः–राजाका जो पुरुष होवे सो राजपुरुष कहिये है । ( ४ ) प्रयोजनमनुद्दिश्य मन्दोऽपि न प्रवर्तते इसन्यायसे ॥

टीकाः–श्रीसहित जो सगुणरामहै, ताकेतांई नमस्कार है औ सत, चित, आनंदस्वरूप जो निर्गुणब्रह्म है ताकेतांई नमस्कार है। जूशब्दका देहली दीपककी न्यांई दोनों ओर संबंध है। सतकहिये त्रिकालअबाध्य, चितकहिये अलुप्त प्रकाश, आनन्दकहिये दुःख सम्बन्धते रहित निरतिशयसुखरूप, जिसके साक्षात्कारतें अविद्यातत्कार्यरूप जगत निवृत्त होवे है।

दृष्टान्तः–जैसें जाग्रत्के ज्ञानते स्वप्नजगत् निवृत्त होवै है तद्वत्। काहेतें भ्रमरूपहोनेतें कैसा जगत्है:–तमकूपकहिये अंधकूपकी न्यांई दुःखदाई है। ब्रह्मज्ञानतें अविद्या तत्कार्यरूप अनर्थकी निवृत्ति कही सो परमानंदकी प्राप्तिके विना बने नहीं यातें परमानंदकी प्राप्ति अवश्य होवे है सो ग्रंथका प्रयोजन है॥ १॥

पूर्वकहे अर्थमें शंकापूर्वक उत्तरका श्लोक तथा दोहा–

**दया गुरोश्च रामस्य साधुसंगो यदा भवेत्।**
**तदात्मानं विजानाति जीवो भोगान् जहाति च॥२॥**

दोहा–राममया सतगुरुदया, साधुसंग जब होय॥
तब प्राणी जाने कछू, रह्यो विषय रसभोय॥ २॥

टीकाः–वादी शंकाकरे हैः–कछू कहिये तुच्छ जो विषयसुख तामें रह्यो. भोयकहिये आसक्त हुवा जो जीव सो ब्रह्मको कैसें जाने है?

उत्तरः–साधुकहिये आगेकहणे हैं लक्षण जिनके, संगकहिये तिनमें निष्कामप्रीति। राममयाकहिये ईश्वरके ध्यानकर जो चित्तकी एकाग्रता औ सतगुरुकहिये यथार्थगुरु अर्थात् ब्रह्मश्रोत्री ब्रह्मनिष्ठी तिनकी दयाकहिये शिष्यकूं तत्त्वसाक्षात्कारहोवे इस संकल्पपूर्वक जो महावाक्यका उपदेश; सो जब होवे तब प्राणीकहिये प्राणधारी जीव. जानेकहिये ब्रह्मको अपना आत्मा जानेंह सो ब्रह्म आत्माका

अभेद इस ग्रंथका विषय है. अधिकारी अनुबंध चतुर्थविश्राममें कहेंगे. प्रयोजन अनुबंध प्रथम श्लोक तथा दोहेमें कहा. इनतीनोंके वननेसें संबंध अनुबंध अर्थसे सिद्धहोवैहै ॥ २ ॥

इसरीतिसे अनुबंध कहिकर अब ग्रंथके रचनेकी प्रतिज्ञा करैहैः–

मौनिनं सद्गुरुं नत्वा मुरारेश्चांघ्रिपंकजम् ।
विचाररूपपुष्पाणां मालां बध्नामि तत्त्वदाम् ॥ ३ ॥

दोहा–पदवंदन आनंदयुत, करि श्रीदेव मुरारि ॥
विचारमाल वर्णनकरूं, मौनीजू उरधारि ॥ ३ ॥

टीकाः–मैं अनाथदास विचारमालासंज्ञकग्रंथकूं रचताहूं. क्याकरके आनंदकहिये सुखस्वरूप औ श्रीयुतकहिये सतस्वरूप औ देवकहिये प्रकाशरूप निर्गुणब्रह्मकूं नमस्कारकरके । ननु. इहां श्रीयुतशब्दका सत्यअर्थहोवै तौ श्री नाम शोभाका है. तिसवाले आविद्यक ( अविद्याकेकार्य ) पदार्थ सत्यकहे चाहिये ।

उत्तरः–विद्वान्‌की दृष्टिमें अविद्या तत्कार्य सर्व असतहै. यातें श्रीयुतपदका सतही अर्थ है. औ मुरारि कहिये मुरनामदैत्यके हंता जो सगुणब्रह्म ताके चरणोंकूं नमस्कारकरके। यद्यपि मुरारिसंज्ञा वैकुंठवासी चतुर्भुजमूर्तिकी है, तथापि सो मूर्ति सगुणब्रह्मनेंही धारणकरीहै। जो जिज्ञासु या ग्रंथकूं हृदयमें धारणकरै सो मौनि है. वा इसपदका और अर्थ करनाः–मौनि जो हमारे गुरुहैं तिनका हृदयमें स्मरणकरके ॥ ३ ॥

किंमौन? इसप्रश्नका अभिप्राय यहहै–मौन चारप्रकारकाहै. वाणीका१ औ इंद्रियोंका२ औ मानस३ औ चतुर्थ ज्ञानमौनहै ४ तिनमें कौनमौन तुम्हारे गुरूने अंगीकार कियाहै. ? तहां तुरीयपक्षमानकर कहैहैः–

इदं चाहमिदं मेनेदं ममे ति विकल्पनाः ।
क्षीणास्तत्त्वविदो यस्य स मौनीति निगद्यते ॥ ४ ॥

दोहा–यह मैं मम यह नाहिं मम, सब विकल्पभैंलीन ॥
परमातमपूरण सकल, जानि मौनतालीन ॥ ४ ॥

टीकाः–सकलकहिये अन्नमयादिपंचकोशनतें परे जो आत्मा ताकूं पूरणकहिये ब्रह्मरूप जानकर. यहकहिये पंचकोशहीं मेरा स्वरूप है. अथवा नहीं यह पंचकोशहीं ममकहिये मेरा ऐश्वर्य है वा नहीं इत्यादिक विकल्पकहिये संशयोंकी निवृत्तिरूप मौन ताकूं अंगीकारकियाहै. यामें श्रुतिप्रमाणहैः–(तिसपरब्रह्मके साक्षात्कार होनेहीं इसपुरुषका हृदयग्रंथि औ सर्वसंशय तथा सर्वकर्म निवृत होवे हैं) ॥ ४ ॥

( जितनाकाल पुरुष जीवे उतने काल, गुरु, शास्त्र, ईश्वर, इन तीनोंको वंदनाकरै ) यह शास्त्रमें कहाहै यातें कृतघ्नताकी निवृत्तिके अर्थ गुरोंकी स्तुति करे हैंः–

माता तातोनुजो मित्रमिष्ट राजासवः क्रमात् ।
प्रियास्तेभ्यः प्रियतमो ज्ञानविज्ञानदो गुरुः ॥ ५ ॥

दोहा–मात तात भ्राता सुहृद, इष्टदेव नृपप्रान ॥
अनाथसुगुरु सबतें अधिक, दान ज्ञान विज्ञान ॥ ५ ॥

टीकाः–अनाथदासजी कहैहैंः–परोक्षप्रत्यक्षज्ञानकेदेनेवाले जो गुरु, माता, पिता, भ्राता, सुहृदकहिये, प्रतिउपकारकूं नचाहकर उपकारकरै, इष्टदेवकहिये अपनेकुलकुके पूज्यदेवविशेष. नृप औ अपने प्राण इनसबतें अधिकहै. काहेतें माताआदि सर्व जन्मद्वारा सातिशयआदि अनेकदूषणकर दूषित जो विषयसुख ताके देनेवाले हैं. औ गुरु ज्ञानद्वारा निरतिशय जो मोक्षसुख तिसके देनेवाले हैं ॥ इतिभावः ॥ ५ ॥

( १ ) भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः । क्षीयन्ते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे ।
( २ ) श्लोक–पानदायुष्मयो वन्द्याः वेदान्तोगुरुरीश्वरः । आदौविद्यामसिद्धयर्थंकृतघ्नत्वापनुत्तये ।
( ३ ) अस्ति ब्रह्म । यह परोक्षज्ञान है ॥ अहं ब्रह्मास्मि । यह प्रत्यक्षज्ञान है ॥

पुनः स्तुतिकरैहैं:-

**सूर्यो गुरुः स्फुटो भूमौ भक्तहृत्पद्मभासकः ।**
**कुमुदान्विद्धितान्येहि तं दृष्ट्वा विकसंति नो ॥ ६ ॥**

दोहा-प्रगटपुहुमिगुरुसूर्यद्युति, जनमन नलिनप्रकाश ॥
अनाथकुमोदनिविमुख जन, कबहुँ नहोत हुलास ॥ ६ ॥

टीकाः-अनाथदासजी कहैहैं:-सूर्यवत प्रकाशतेहुए गुरु पृथ्वीतलमें प्रसिद्ध हैं. क्या करके प्रकाशतेहुए. जिज्ञासुजनांके हृदयरूप कमलोंको अपने वचनरूपकिरणोंकर प्रफुल्लित करतेहुए. अनधिकारिजनरूप जो कुमोदनियां सो कभी अह्लादकूं पावे नहीं जैसे सूर्यके उदयहुएतें उलूकको प्रकाश नहीं होवे तैसें ॥ ६ ॥

अवगुरुकृतउपकारको अन्वय व्यतिरेकद्वारा दोश्लोक
तथा दो दोहोंकर दिखावैंहैं:-

**प्रबुद्ध्य मोहनिद्रातस्तदैवाऽज्ञानिनो जनाः ।**
**विस्मरंति जगत्स्वप्नं स करोति दयां यदा ॥ ७ ॥**

दोहा-हेरत सद्गुरु मयाकरि, मोहनींदसोवंत ॥
जग्योज्ञानलोचन खुले, सुपनभ्रम विसरंत ॥ ७ ॥

टीकाः-कृपाकर गुरोंके हेरतकहिये तत्त्वका उपदेशकरतेहीं ज्ञान जग्यो कहिये स्वरूपज्ञान निरावरणभयो. जो मोह कहिये अज्ञान कर आवृतथा. इहां आवृतपदका अध्याहार है. यामें गीतावचन प्रमाणहैं:-(१) (अज्ञानकरआवृत जो स्वरूपज्ञान. तिसकर जीव मोहित होवै है.) अब इसका फलकहैंहैं:-भ्रमविसरंतकहिये अहंकारादिअध्यासकी(२) निवृत्ति होवैहै दृष्टांतः-जैसे निद्रामें उठेपुरुषका नेत्रके खुलनेसें स्वप्नाध्यास निवृत्त होवैहै ॥ ७ ॥

---

(१) अज्ञानेनावृतं ज्ञानं तेन मुह्यन्ति जन्तवः । (२) स्वाभावाधिकरणे ऽन्यभासः अध्यासः ॥ अर्थ यह -स्वअभावके अधिकरणमें जो अवभासकहिये निश्चय औ ज्ञानसो अध्यास

**गुरुं विना यथा भ्रांतः श्वासवैंऽज्ञजनास्तथा।**
**यथा मृगेंद्रः स्वां मूर्तिं दृष्ट्वा कूपेऽपतत्स्वयम् ॥ ८ ॥**

दोहा–गुरुविन भ्रमलग भूंसियो, भेद लहे विनस्वान ॥
केहरि वपुझांई निरखि, पर्‍यो कूप अज्ञान ॥ ८ ॥

टीकाः–गुरुकी प्राप्तिसेंविना अद्यपर्यंत भ्रमलग कहिये भ्रमरूप शरीर दोमें अध्यासकरके भूंसियो कहिये में जन्मता मरता हों कर्ता भोक्ता हों सुखी दुःखीहों ऐसे अन्यथा वकता भया।

दृष्टांतः–जैसें कूकर शीसमहलमें प्रविष्टहुवा अपने प्रतिविंवोंको आपसैं भिन्न मानकर भूंसे तैसें. अन्यदृष्टन्तः–जैसें उन्मत्तसिंह कूप जलमें अपने प्रतिविंवोंको देखके अपनेस्वरूपकूं नजानकर कूपमें गिरे तैसें ॥ ८ ॥

ननु ऐसे गुरु कहीं परोक्षहोवेंगे ! यह शंकाकर कहे हैः–

**ज्ञानविज्ञानरत्नाढ्यो गुरुरस्ति दयार्णवः।**
**यस्य वागूर्मिसंस्पर्शादज्ञो भवति सौख्यभाक् ॥ ९ ॥**

दोहा–प्रगट अवनिकरुणाग्नव, रतन ज्ञान विज्ञान ॥
वचन लहरि तनुपरसतें, अज्ञो होत सुजान ॥ ९ ॥

टीकाः–करुणाके समुद्र गुरु पृथ्वीपर प्रगट हैं। समुद्रकी जो उपमा दई गुरोंको तामें हेतुकहेहैं–लहरि स्थानापन्न वचनोंका तनु-परसते कहिये श्रोत्रिन्द्रियसें संबंधहोतेही रत्नस्थानापन्न ज्ञानविज्ञा-नद्वारा अज्ञोकहिये अज्ञानी जीव. तेसुजानकहिये परमेश्वररूप होवे है ॥ ९ ॥

---

–कहिये है। जैसे रज्जुसर्पमें व्यावहारिक औ पारमार्थिक सर्पके अधिकरण कहिये आश्रय-रज्जुविषे प्रातिभासिक सांप अवभासकहिये सर्प औ ताका ज्ञान है सो अध्यास है। यह अध्या-सका लक्षण है ॥ तैसे भ्रमअध्यासमें भी लक्षणका समन्वय करलेना ॥

ननु–गुरोंकी कृपातेंही ज्ञानप्राप्तहोवै तौ वैराग्यादिज्ञानके साध-
नोंका कथन निष्फलहोवैगा ! या शंकाकेहोयां कहेहैं:–

**मुकुरे रविसंयोगाद्यथोद्गच्छति पावकः ।**
**शिष्यानुभवनैर्मल्यं तथा सद्गुरुसंगतः ॥ १० ॥**

दोहा–सूरदरशआदरशज्यों, होत अग्नि उद्योत ॥
तैसे गुरुप्रसादते, अनुभव निर्मल होत ॥ १० ॥

टीकाः–दृष्टान्तः–जैसे रविके दर्शनते रविके प्रसादकर आदर्श कहियेआतशीशीशामेंही अग्नि प्रगटहोवैहै अन्यमें नहीं. तैसे गुरोंकी कृपातें निर्मलकहिये संशयविपर्ययरूप मलसेंरहित बोध शिष्यके हृदयमेंही होवैहै अन्यके नहीं औ साधनसेंसंपन्नहीं शिष्य कहाहै[1] यातें साधन निष्फल नहीं ॥ १० ॥

ननु–ऐसेहोवे । तो गुरु विषमदृष्टिवान् होवैगे ! या शंका-
को चंद्रदृष्टान्तसें दूरकरैहैं–

**चंद्रकांतमणिः सोमं द्रवते चंद्रसन्निधौ ।**
**शिष्यानुभवनैर्मल्यं तथा सद्गुरुदर्शनात् ॥ ११ ॥**

दोहा–जिम चंदहिलहि चंद्रमणि, अमिद्रवत तत्काल ॥
गुरुमुखनिरखत शिष्यके, अनुभवहोतविसाल ॥ ११ ॥

टीकाः–दृष्टांतः–जैसे चंद्रके प्रकाशको पाइकर चंद्रकांतमणिही अमृतको त्यागैहै अन्यनहीं सो कछु चंद्रमें विषमता नहीं काहेतें चंद्र समान सबको प्रकाशकरैहै. तैसे गुरोंके दर्शनतें अनुभवविसाल कहिये ब्रह्मबोध सो शिष्यकोही होवैहै अन्यको नहीं सोकछु गुरोंमें विषमता नहीं काहेतें गुरोंका दर्शन सबको समान है ॥ ११ ॥

---

(१) विवेक १ वैराग्य २ षट्संपत्ति ३ मुमुक्षुता ४ इनचारसाधनसंयुक्त जो नाम शिष्य है ताकू अधिकारीभी कहेहैं ॥

ऐसें गुरोंकी शरणकूं पाइकर शिष्यको क्याकरणीय है ? इसआकांक्षा के होयां कहेहैं:–

शिष्य उवाच ॥

श्रीगुरो भगवन् दीनबंधोऽहं शरणं गतः ।
हृच्छल्यं हर दुर्भेद्यं दयासिंधो नमोस्तुते ॥ १२ ॥

दोहा–हौंशरणागत रावरे, श्रीगुरुदीनदयाल ॥
कृपासिंधु वंदूंचरण, हरो कठिनउरशाल ॥ १२ ॥

टीकाः–हे श्रीगुरो सर्व ओरते निराशहोइकर मैं दीन आपकी शरणकूं प्राप्तभया हौं यातें आप दीनदयालुहो औ आपके चरणोंकूं वंदनाकरताहूं औ जातें आपकृपासागरहो यातें कठिनकहिये पीन जो मेरे हृदयमें शालकहिये दुःख है सो हरो ॥ १२ ॥

अब हृदयगत दुःखके हेतुकूं दिखावताहुवा शिष्य कहेहै–

अनाथोस्म्यतिदुःख्यस्मि भीतोस्मीति दयां कुरु ।
मज्जंतं भवसिंधौ मां समुद्धर महागुरो ॥ १३ ॥

दोहा–हौंअनाथ अतिशयदुःखी, डर्यो देखि संसार ॥
बूडतहौं भवसिंधुमें, मोहिं करो प्रभुपार ॥ १३ ॥

टीकाः–हे प्रभो मैं अनाथकहिये मेरा कोई रक्षकनहीं औ अतिशयकर दुःखीहूं काहेतें विषयसुखकूं मैंने त्याग्या है औ स्वरूपसुखको प्राप्तभयानहीं औ जन्ममरणरूपसंसारजन्यदुःखका स्मरणकर भयभीतभयाहौं ऐसें संसाररूपसमुद्रमें डूबता जो मैं हौं ता मुझको पारकहिये संसारका पार जो परमेश्वर तहां प्राप्तकरो ॥ १३ ॥

पुनः हेतु अंतरको दिखावैहै:–

आशा चिंता तृषा गेहे राक्षस्यो निवसंति मे ।
कथं जीवाम्यहं तासु स्मृतिं जीवं हरंति याः ॥ १४॥

दोहा—आशातृष्णाचिंतवहु, ए डायन घरमाहिं ॥
जीवनकिहिविध होयमम, हृदे स्मृतीकूंखाहिं ॥ १४ ॥

टीका:—आशाकहिये वांछितविषयकी निरंतर इच्छा. तृष्णाकहिये विषयकी प्राप्तिसें अतृप्तवृत्ति- चिंतावहुकहिये अप्राप्तविषयके साधनका चिंतनरूपवृत्ति- यह त्रितयवृत्ति रूप जोडायन अंतःकरणमें एककालमे एकहीवृत्तिकी न्यांई उदयहोवेंहै यातें त्रितयवृत्तिरूप एकडायनकरी याके विद्यमानहोयां ममजीवन कहिये मेरी ब्रह्मरूप कर स्थिति किस प्रकार होवे अर्थात् किसी रीतिसें होवे नहीं काहेतें स्थितिका साधन जो निरंतरतत्त्वानुसंधानरूप स्मृति ताकूं खाय कहिये ताकी विरोधी है ॥ १४ ॥

कदाचिद्दुर्मतिश्चित्ते सुमतिश्च प्रकाशते ।
ताभ्यामत्यंतदीनोस्मि युग्मनारीपतिर्यथा ॥ १५ ॥

दोहा—कबहूं सुमति प्रकाश चित, कबहुं कुमति अधीन ॥
विव नारीके कंतज्यों, रहत सदा अतिदीन ॥ १५ ॥

टीका:—दृष्टांतः—जैसें परस्पर विरोधिनी उभय स्त्रियोंकरजीत्या पुरुष निरंतर दुःखी रहता है. तैसें मैं भी चित्त कहिये अंतःकरणमें कदाचित् शुभनिश्चयरूपवृत्ति औ कदाचित अशुभनिश्चयरूपवृत्ति-तिनमें तादात्म्यअध्यासकर दुःखी रहताहूं ॥ १५ ॥

अब शिष्य स्वनिष्ठ आसुरी गुणोंकूं नदीरूपकर वर्णनकरताहुवा दुःखके हेतुकूं कहैहैः—

आशानदी महाघोरा शुभाशुभतटान्विता ।
तृष्णोर्मिका भ्रमावर्त्ता मनोरथजलाश्रया ॥ १६ ॥

दोहा—नदीआशा शुभअशुभ तट, भरी मनोरथनीर ॥
तृष्णा अमित तरंगजिहि, भरमभमरगंभीर ॥ १६ ॥

टीका:—पूर्वोक्तआशारूपी नदी है जिसमें डूबताहैं औ अविचार

पूर्वक शुभाशुभक्रियाजाके किनारे हैं. भूत औ भावी पदार्थोंकूं विषय करनेवाले मनोराज्यरूपजलकर पूर्ण है. औ पूर्वोक्त तृष्णारूप अमितजिसमें लहरींहैं औ आत्मतत्त्वके अभाववाले अहंकारादिकोंमें आत्मतत्त्वकी प्रतीतिरूपभ्रम सोई जामें भमरकहिये आवर्त्त हैं ॥ १६ ॥

द्वंद्वग्राजंतुका चिंता दुर्विगाह्या प्रवाहिनी ।
बाधते मम सा चित्तं धृतिवृक्षविनाशिनी ॥ १७ ॥

दोहा–रागादिक जलजंतुबहु, चिंताप्रबलप्रवाह ॥
धृततरुहरनीतरनतिहिं, बेधत मो मनआह ॥ १७ ॥

टीकाः–जामें रागकहिये प्रीति औ द्वेषरूप मत्स्यकूर्मादि जलजीव हैं औ पूर्वोक्त चिंतारूप अतिवेगवाली धारा है औ एकान्तस्थानमें विषयकी प्राप्तिसें चित्तकी अविकारतारूप धीरज सोई भया तरु तिसके हरनेमें तरुणकहिये समर्थ है तानदीने मेरे मनको वेधत कहिये पीडितकिया है ॥ १७ ॥

पुनःवहीकहे हैंः–

शुभाशुभगजौ रोषाद्बलिनौ प्रतियुध्यतः ।
गुरोस्वाज्ञानवशतस्तन्मध्ये पतितोस्म्यहम् ॥ १८ ॥

दोहा–प्रबल युगलशुभअशुभगज, भिरतसुरोपवढाय ॥
अपनी भूल अनाथहों, पर्यो मध्यनिहिं आय ॥ १८ ॥

टीकाः–दृष्टांतः–जैसें अतिबलवाले दोहस्ती क्रोधपूर्वक परस्पर युद्धकरते होवें तिनमें प्रवेशकर पुरुष दुःखकूंही अनुभव करैहै तैसें अपनीभूलकहिये अपने ब्रह्मात्मभावको न जानकर शुभअशुभ संकल्पोंमें तादात्म्यअध्यासकरकेहौं अनाथकहिये मैं दीनभयाहौं॥१८॥

अब स्वमनगत चंचलताकूं दुःखकाहेतु शिष्यदिखावैहै:-

उपदेशेपि मे चित्तं न स्थितिं लभतेऽचलाम्।
स्वभावचपलं स्वामिन् वृक्षस्थ इव वानरः ॥ १९ ॥

दोहा-कवहुँनमनथिरतागही, समुझायोसंपोत ॥
जैसें मर्कटवृक्षपर, कभीनठाढोहोत ॥ १९ ॥

टीकाः-दृष्टांतः-जैसें बाजीगरकर शिक्षितभयाभी बंदर वृक्षपर आरूढ होयकर निष्कंपरहैनहीं. तैसें पुनः पुनः चित्तकी एकाग्रताका यत्नभी किया तथापि मेरामन एकाग्रताको नभजताभया ॥ १९ ॥

चलत्पलाशपताकपटकच्छपशीर्षकाः ।
विद्युद्दीपशिपाभूतदीपा यद्वत्तथा मनः ॥ २० ॥

दोहा-चलदलपत्र पताकपट, दामिनिकच्छपमाथ ॥
भूतदीपदीपकशिखा, योंमनवृत्तिअनाथ ॥ २० ॥

टीकाः-चलदलनाम पिप्पलवृक्षकाहै। यह षट्पदार्थजैसें स्वभावसें चंचलहैं तसैं मेरे चित्तकी प्रवृत्तिस्वभावसें चंचलहै. अन्य स्पष्ट२०

स्वभावसैं चित्तकीविषयोंमें प्रवृत्तिभीदुःखकीहेतु है या अर्थको शिष्य दिखावैहै: ।

यथोर्ध्वज्वलनं वह्नेः, स्वभावो न तु यत्नतः ।
तथातिचंचलं चित्तं, भोगासक्तमनादितः ॥२१ ॥

दोहा-सहजस्वभाव आकाशकूं, पावक झरपचलंत ॥
चंचलस्वतः अनादिको, मन रतिविषय करंत ॥ २१ ॥

टीकाः-जैसें साथ उत्पन्नहोनेवाले स्वभावसें पावककी झरपकाहियेलाट ऊर्ध्वको जावै है। तैसें स्वरूपसें अनादिकालका चंचल जो मन सो भोग्य अभोग्य जो शब्दादिविषय तिनमें स्वभावसें प्रीति करै है ॥ २१ ॥

( १ ) पलाशनाम पत्तेकाहै ॥

अब चंचलताके हेतु जो संदेह तिनको दिखावेहैं:-

**जगत्सत्यमुतासत्यमित्यादातुं न शक्यते।**
**त्यक्तुं वा भुजगो यद्वद्गृहीत्वास्ये छुछुंदरीम्॥ २२॥**

दोहा-जग साँचो मिथ्याकिधौ, गृह्योतज्यो नहिंजात॥
गृही छछुंदर सर्पज्यों, उगलतबनत न खात॥ २२॥

टीका:-जगत् सत्यहै वा मिथ्याहै. मिथ्याहै ताँभी आपतें उत्पन्न होवेहै वा किसीअन्यकर. अन्यभी किसीजीवकृत है वा ईश्वरकृत है ईश्वरकृत जोहोवे ताँभी किसीका निवृत्तहुवाहै वा नहींहुवा निवर्त्तभी पुनः प्रतीतहोवेहै वा नहीं इत्यादि संशयरूप हेतुतें हेयउपादेयरूपकर निश्चित होवे नहीं दृष्टांतः-जैसें छछुंदरकहिये दुर्गंधिविशिष्टमूषक सदृश जीवविशेष. ताकूं सर्प मुखमें ग्रहणकरके पुनःग्रहणत्यागमें अशक्तहुवा दुःखीहोवेहै तैसें॥ २२॥

पर्व शिष्यने करे जो प्रश्न तिनका क्रमसे गुरु समाधान करे हैं:-

श्रीगुरुरुवाच॥

**प्रत्युवाच गुरुश्छात्रं दयालुः सोपपत्तिकम्।**
**श्रद्धत्स्व मम वाक्यानिह्याप्तवाक्यमिव ध्रुवम्॥२३॥**

दोहा-समाधान गुरु करत हैं, दयायुक्तकहि बोल॥
मम वचननमें आनतूं, आप्तवाक्य अडोल॥ २३॥

टीका:-ग्रंथकारउक्तिः-गुरु शिष्यकेप्रश्नोंका उत्तर कहेहैं. क्या करके दयादृष्टिपूर्वक वचनकहिकरके गुरुउक्तिः-हेशिष्य मेरे वचनोंमें तू विश्वासकर काहेतें गीतामें भगवानने कहाहैः-( श्रद्धावाँल्लभते ज्ञानम् ) कैसें वाक्यहैं आप्तवाक्यकहिये वेदवाक्यहैं काहेतें ( ब्रह्मविद्ब्रह्मैवभवति ) अर्थयहः-॥ ब्रह्मवेत्ता ब्रह्मरूप है. यातें ताकी वाणी वेदरूपहै. औ किसी प्रतिवादीकर खंडन नहीं होय सकते यातें अडोल है॥ २३॥

पूर्व शिष्यने कहा जो मेरा मन चंचलहै- या शिष्यकी उक्तिका अनुमोदन करते हुए गुरु चंचलताकी निवृत्तिका उपाय कहेहैंः—

मनोऽतिचंचलं दुष्टं गतिमन्नात्र संशयः ।
साभ्यासेन वैराग्येण निश्चलीक्रियतेऽपि तत् ॥२४॥

दोहा—निःसंशय मनहै चपल, दुहकरगति अतिआहि ॥
गुरुश्रुतिशुद्ध अभ्यासकर, निश्चलकीजतताहि ॥ २४ ॥

टीकाः—हेशिष्य तैंने जो कहा जो मन चंचल है औ अतिशय दुःखके करनेवालीहै गतिकहिये प्रवृत्ति जिसकी- यामें संदेह नहीं तथापि गुरुमुखात् श्रुतिशुद्धकहिये श्रुतिप्रतिपाद्य जीवब्रह्मका अभेद रूप अर्थ तिसका श्रवणकरके पुनः पुनः चिंतनरूप अभ्यासकर तिसीअर्थमें तिस चित्तकी स्थितिकर सो मन निश्चलकरिये है इत्यर्थः ॥ २४ ॥

अब सुगमउपायके जाननेकी इच्छा चित्तमें धारकर अभ्यासमें अपने अनधिकारको प्रगटकरताहुवा शिष्य प्रार्थना करेहैः—

शिष्य उवाच ॥

न साभ्यासो वैराग्यो मे, भोगेप्सोरजितात्मनः ।
प्रभो त्वत्पाददासोस्मि, हरासह्यं जगद्भयम् ॥ २५॥

दोहा—होंविषयी अतिअजितमन, नहिनहोत अभ्यास ॥
तातें प्रभु तुमपदशरन, हरहु कठिन जगत्रास ॥ २५ ॥

टीकाः—हे प्रभो आपने जो अभ्यास बताया सो मेरेसें नहीं होता है- काहेतें अभ्यास निर्विषय औ जितचित्त पुरुषसें होवे है- मैं विषयसक्त औ अतिअजितचित्तहूं तातें आपके चरणोंकी शरणहूं आप सुगमउपाय बतायकर जन्मादि मृत्युपर्यंत जो जगत्जन्य दुःखकीस्मृति तिसते उत्पन्न भया जो कठिनत्रासकहिये पीनभय ताके निवर्त्तकहो इत्यर्थः ॥ २५॥

अथ शिष्यकी उक्तिकाअनुवाद करतेहुए श्रीगुरु सुगम उपाय कहेहैंः–

श्रीगुरुरुवाच॥

**शृणु शिष्य महाशिक्षां निजश्रेयो यदीच्छसि।**
**मुक्तिमिच्छसि चेद्बंधात्तदा सत्संगमं कुरु॥ २६॥**

दोहा–सुन शिष्य उत्तम सीखको, जो चाहत निजश्रेय॥
जगबंधन इच्छित मुच्यो, तौ सत्संग करेय॥ २६॥

टीकाः–हेशिष्य जे पुरुष निजश्रेयकहिये स्वस्वरूप सुखके जाननेकी इच्छा करते हैं औ अविद्यातत्कार्य जगतरूपबंधकी मुच्यो इच्छित कहिये निवृत्तिकी इच्छा करे हैं. सो उत्तमसीखकहिये महा वाक्यका उपदेश ताको सुनकहिये श्रवण करके कृतार्थ होवे हैं. औ तूं आपको यामें असमर्थ देखता है. तौ सत्संगकरेय कहिये सज्जनों-का संगकर॥ २६॥

दोहा–गहे छछूंदर अहिमेर, तजे दृगनकी हान॥
जलपाए सुखहोतहै, नरसत्संग प्रमान॥ २७॥

ग्रंथकार उक्तिः–

**श्रीगुरुरस्ति दयालुः दीनजनाश्रय उदारश्च।**
**दीनजनानां शल्यं कृपयैवोद्धर्तुमिच्छति यः॥ २८॥**

सोरठा–श्रीगुरु दीनदयाल, अशरन शरन उदारअति॥
जन अनाथ उरशाल, कृपाकरत चाहत हन्यो॥ २८॥

टीकाः–अनाथदासजी कहे हैंः–जनकहिये शिष्यके हृदयमें शालकहिये दुःख ताकूं गुरु कृपाकर निवृत्त किया चाहते हैं काहेतें दीनपुरुषोंमें दयालु हैं. औ अशरणकहिये सर्व ओरतें निराश जो

(१) कथनस्य पुनः कथनमनुवादः अर्थ यहः–कथनकिये हुवेका पुनः कथनाका नाम अनुवादहै॥

जिज्ञासु तिनकी शरणकहिये आसरहैं औ आत्मरूपीधनके दाताहैं यातें अति उदारहैं ॥ २८ ॥

दोहा—प्रथम शिष्य संदेह कहि, भयोसु आप अदृष्ट ॥
सुखदुखकरसाक्षात जिम, होहिं अदृष्ट अदृष्ट ॥ १ ॥

इति श्रीविचारमालायां शिष्यआशंकावर्णनं नाम प्रथमविश्राम समाप्त ॥ १ ॥

## द्वितीय विश्राम २.

सत्संगकीइच्छावालाहुवा शिष्य सन्तोंकेलक्षण पूछेहै —

संतमहिमा वर्णन ।

शिष्य उवाच ॥

कृपया श्रीगुरो देव साधूनां ब्रूहि लक्षणम् ।
यद्विज्ञाय हितं स्वस्य सेवेहं तान्यथाविधि ॥ १ ॥

दोहा—कहो कृपाकर साधुके, लक्षण श्रीगुरुदेव ॥
जाहि निरखि हित आपनो, करों भलीविधि सेव ॥ १ ॥

टीकाः—हेश्रीगुरो कृपाकरके साधुके लक्षण कहो. काहेतें जाहि निरखिकहिये जिनलक्षणोंको महात्मोंमें देखकर अपने हित कहिये कल्याणकेअर्थ भली प्रकारसें तिनकीसेवादि करों ॥ १ ॥

साधुलक्षणवर्णनम् —

श्रीगुरुरुवाच ॥

कृपालवोनभिद्रोहाः पराक्षेपसहिष्णवः ।

---

( १ ) स्वकार्य संसारसागरतरणलक्षण ब्रह्मात्मैक्यज्ञानेन साधयित्वा परेषां धर्मार्थकाममोक्षरूपाणि कार्याणि साधयति ते साधव उच्यन्ते ॥ अर्थ यह—ब्रह्मआत्मैक्यज्ञानकरिके संसाररूप सागरमें तरण (उद्धार) रूप अपने कार्यकूं सिद्धकरिके तथा परपुरुषोंके धर्म अर्थ काम मोक्षरूप कार्यकूं जे सिद्धकरें हैं ते साधुकहिये हैं ॥ यह साधुशब्दका सामान्यलक्षणहै औ विशेष लक्षणतो ( कृपालवोनभिद्रोहा ) इत्यादि श्लोकोंकर तथा ( अतिकृपालुनहिंद्रोहहिन ) इत्यादिदोहोंकर मूलमें स्पष्टही है॥

**शांता दांताः कामहीना मृदुला उपकारकाः ॥ २ ॥**

दोहा–अतिकृपालु नहि द्रोहचित, सहनशीलता सार।
शमदमआदि अकाममति, मृदुल सर्व उपकार ॥ २ ॥

टीकाः–अतिकृपालु कहिये प्रयोजनविना कृपाकरैहैं। यातैंहि अद्रोहचित्तकहिये चित्तकर किसीसे द्वेष नहीं करते. पुनः कैसेहैं सहनशील कहिये मान अपमानादिद्वंद्वोंके सहारनेवालेहैं. वा सहन शीलस्वभावही सार कहिये श्रेष्ठहै यह जानेहैं औ शमकहिये मनका निग्रह, दमकहिये चक्षुरादिइंद्रियोंका निग्रह आदिपदकरके उपराति आदिकोंका ग्रहण करना अर्थात् तिनके करनेवालेहैं। ननु–शमद-आदि मुक्तिइच्छु मुमुक्षुके लक्षण कहेहैं विद्वान्के नहीं ऐसैं मतकहो काहेतैं अकाममतिकहिये अंतःकरणमें हेय उपादेयकी इच्छाते रहितहैं औ मृदुलकहिये कोमलस्वभावहैं। यातैं सर्वउपकार कहिये शरणागतोंका योगक्षेम करैहैं ( योगक्षेमनाम अप्राप्तकी प्राप्ति औ प्राप्तकी रक्षाका है ) ॥ २ ॥

पुनः संत लक्षण।

**अनीहाश्शुचयो ब्रह्मविदो निष्किंचनास्तथा।**
**अप्रमत्तामत्सराश्च गंभीरा मुनितापसाः ॥ ३ ॥**

दोहा–आत्मवित्तज्ञ अनीह शुचि, निःकंचन गंभीर ॥
अप्रमत्त मतसररहित, मुनि तपशांत सुधीर ॥ ३ ॥

टीकाः–आत्मवित् कहिये अन्वयव्यतिरेक युक्तिकर पंचकोश औ त्रिते शरीरोंतैं भिन्न त्रितेअवस्थाका प्रकाशक चिन्मात्र आत्मा जिनोंने जान्याहै, सो अन्वयव्यतिरेकरूप युक्ति यहहैः–स्वप्नअवस्थामें स्वप्नसाक्षिरूपकर जो आत्माका भान सो आत्माका अन्वय (मालामें सूतकी न्यांई अनुवृत्ति ) है आत्माके भानभये जो स्थूलदेहका

अभान सो स्थूलदेहका व्यतिरेक ( मणिकेकी न्यांई व्यावृत्ति ) है औ सुषुप्तिमें ता अवस्थाके साक्षिरूपताकर आत्माकी प्रतीति सो आत्माका अन्वयहै औ लिंगदेहका अभानसो लिंगदेहका व्यतिरेकहै औ समाधिमें सुखस्वरूपकर जो आत्माका भान सो आत्माका अन्वयहै। औ अविद्यारूप कारणदेहकी अप्रतीति सो कारणदेहका व्यतिरेकहै यातें त्रितेशरीरोंतें आत्मा भिन्नहै पंचकोश त्रितेशरीरोंके अंतर्गतहैं यातें कोशोंतें भिन्न विवेचन नहीं किया।

ईहां प्रमाणः-( त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता भोगश्च यद्भवेत्॥ तेभ्यो विलक्षणः साक्षी चिन्मात्रोऽहं सदाशिवः ) [ १ ] अर्थ यहः- तीन धामरूप तीन अवस्थामें जो भोगके करणहैं औ भोक्ताहै औ भोगहै तिनतें विलक्षण साक्षी चिन्मात्र सदाशिव मैं हूं॥ पुनः संतकेसेहैंः-अनीह कहिये व्यर्थचेष्टासें रहितहैं, शुचिकहिये अंतररागद्वेषरूप मलसें रहितहैं औ बाह्य जलमृत्तिकादिकोंकर शुद्ध रहेहैं निःकिंचन कहिये बाह्यसंग्रहते रहितहैं गंभीर कहिये अन्यकर अज्ञात आशय हैं, अप्रमत्त कहिये प्रमादसें रहितहैं, मत्सरकहिये बखीली ( ईर्षा ) तासें रहितहै, मुनि कहिये मननशीलहैं, तपशांत कहिये शांतरूपहीं जिनका तपहै। ईहांप्रमाण-

श्लोक-शांतिः समं तपो नास्ति संतोषान्न परं सुखम्।
　　तृष्णाया न परो व्याधिर्न च धर्मो दयापरः॥

पुनः संत केसेहैंः-सुधीर कहिये सुष्ठुधैर्यवान्हैं॥ ३॥

पुनः वहीकहेहैं-

**अमाना मानदा धीराः कवयो जितषड्गुणाः।**
**सत्यप्रतीतयो नीता करुणाशीलसिंधवः॥ ४॥**

---

( १ ) स्थूल, सूक्ष्म, आनंद ये भोग्य ( पदार्थ ) हैं॥ ( २ ) विश्व, तैजस, प्राज्ञ, ये तीनो भोक्ताहैं॥ ( ३ ) अंत करणकी वा अज्ञानकी वृत्तिरूप भोगहै॥

दोहा—जितषट्गुण धृतिमान कवि, मानद आप अमान ॥
सत्यप्रतीत अनीतगत, करुणाशील निधान ॥ ४ ॥

टीकाः—षट्गुण कहिये षट्उर्मि तिनोंके धृतकहिये धारनेवाले जो देह, प्राण, मन, सो जीतेहैं। मानकहिये वेदरूपप्रमाण तामें कवि-कहिये तात्पर्यरूपकर सर्वअर्थके जाननेवालेहैं, मानद कहिये व्यवहारदशामें स्वभिन्न सर्वको मान देवेंहैं औ आप मान नहीं चाहेहैं औ सत्यसंभाषणमें निश्चयहै काहेतें सत्यमूलकही सर्वधर्म हैं ऐसें जाने हैं। मिथ्यासंभाषण जिनतें दूरभयाहै, करुणारूप जो शीलकहिये आचार ताके निधान कहिये खाणीहैं काहेतें पामर औ विषयी औ जिज्ञासु जो पुरुष तिनसर्वपर कृपाकरेहैं इतिभावः ॥ ४ ॥

पुनः वही कहेहैं:—

स्तुतिर्निंदा सुहृच्छत्रुः सुखदुःखेऽमृतं विषम् ।
उच्चैस्त्वनीचते ब्रह्मा तृणं कांचनकाचता ॥ ५ ॥

दोहा—उस्तुतिनिंदा मित्ररिपु, सुखदुख ऊँचरुनीच ॥
ब्रह्मा तृण अमृत गरल, कंचन काचन वीच ॥ ५ ॥

टीकाः—स्तुति कहिये स्वनिष्ठगुणोंका अन्यकर परिकथन तथा स्वनिष्ट अवगुणोंका अन्यकर परिकथनरूप निंदा औ प्रति उपकार कर्ता मित्र तथा अपनेपर अपकारकर्तारूप शत्रु औ पुण्यवशतें इष्ट पदार्थके संबंधकर अंतःकरणके सत्त्वका परिणाम हर्षवृत्तिरूप सुख तथा प्रतिकूलपदार्थके संबंधकर अंतःकरणके रजोगुणका परिणाम विक्षिप्तवृत्तिरूप दुःख औ जातिगुण आयुकर अपनेसें अधिक जो ऊच तथा जातिगुण आयुकर अपनेसें नीच ब्रह्मा औ तृण तथा अमृत औ विष तथा कंचन औ काँच कहिये कचविशेष इत्यादिक

(१) जन्म, मरण, क्षुधा; पिपासा, हर्ष शोक ॥

सर्वपदार्थोंमें यद्यपि लौकिकदृष्टिसैं विषमता प्रतीत होवै है तथापि वे मनकृत होनेतैं मिथ्या हैं औ शास्त्रीयदृष्टिसैं सर्वपदार्थोंमें अनात्मत्वतुल्यही है औ ज्ञाननिवर्त्यत्वभी तुल्यही है ॥ ५ ॥

इत्यादिद्वंद्वहीनास्ते गतोद्वेगा उदारकाः ।
जगन्मित्राण्यग्रधियश्चिद्रूपा ह्यनहंकृताः ॥ ६ ॥

दोहा-समदर्शी शीतलहृदय, गतउद्वेग उदार ॥
सूक्ष्मचित्त सुमित्रजग, चिद्वपु निरहंकार ॥ ६ ॥

टीकाः-यातैं तिनमें महात्मा समदर्शी हैं इसीतैं शीतलहृदय हैं गतकहिये निवृत्त भयाहे उद्वेग कहिये क्षोभ जिनतैं त्यक्तवस्तुका पुनः ग्रहण करें नहीं यातैं उदार हैं । सूक्ष्मब्रह्मकूं विषय करनेतैं सूक्ष्म चित्तवाले हैं सो श्रुतिने कहाहैः-( दृश्यते त्वग्र्या बुद्ध्या सूक्ष्मया सूक्ष्मदर्शिभिः ) अस्यार्थः-सूक्ष्मदर्शियोंने शास्त्रसंस्कार सहित शुद्ध औ सूक्ष्म बुद्धिकर ब्रह्मकूं देखीता है कहिये निरावरण करीताहै इति । औ पुनः कैसे हैंः-जगतके सुष्ठु मित्रहै काहेतैं सर्वप्राणियोंमें निर्हेतुक प्रीति करेहैं औ चिद्रपुकहिये चेतनहीं है शरीर जिनोंका औ देहादिकोंमें परिच्छिन्न अहंकारतैं रहित हैं ॥ ६ ॥

पुनः वही कहेहैं ।

निर्विकल्पधियः संतः संतोपित्यागिनस्तथा ।
विज्ञानैश्वर्यवंतश्च बंधमोक्षविदो बलाः ॥ ७ ॥

दोहा-सर्वमित्र निःकल्पमन, त्यागी अतिसंतोष ॥
ऐश्वर्य विज्ञान बल, जानत बंध रु मोक्ष ॥ ७ ॥

टीकाः-सर्वमित्र कहिये सर्वप्राणी जिनके मित्रहैं । काहेतैं सर्वका होनेतैं औ कल्पनातैं रहित चित्तहै औ अतित्यागी हैं काहे- धन दाराआदिकोंका त्याग अतिसुगम है औ अनात्मामें आत्म

अभ्यासका त्याग अतिदुष्करहै सो जिन्होंने कीयाहै औ यथालाभ कर संतुष्टहैं औ अणिमादि सिद्धिरूप ऐश्वर्यकर संपन्नहैं औ विज्ञानके बलकर इस रीतिसें जानें हैं जैसें अहंकारादिकोंकी प्रतीतिरूप बंधआत्मामें मिथ्याहै तैसें तिसकी निवृत्तिरूप मोक्षभी मिथ्याहै काहेतें श्रुतिकहती है "न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः। न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता" ॥ अस्यार्थः–निरोध नाश, उत्पत्ति देहसंबंध, बद्ध सुखदुःख धर्मवाला, साधक श्रवणादि करनेवाला, मुमुक्षु साधनचतुष्टयसंपन्न, मुक्त अविद्यारहित, ये संपूर्ण वास्तव नहीं हैं इति ॥ ७ ॥

निर्द्वंद्वा निःस्पृहाः सर्वगुणातीता विदेहकाः।
क्लेशहीनाः स्वतंत्राश्च सदा भासंति साधवः ॥ ८ ॥

दोहा–तनुमतिगति आनंदमय, गुणातीत निस्पृह ॥
विगत क्लेश स्वच्छंद मति, संतभूपणएह ॥ ८ ॥

टीकाः–मतिगति कहिये बुद्धिकी वृत्ति तनु कहिये सूक्ष्महै जिनोंकी औ आनंदाकार होनेतें, आनंदरूप हैं, कैसा आनंदहै? सत्वादि तीनगुणोंतें परेहै, याहीतें निस्पृह कहिये अन्यविपयकी इच्छातें रहितहैं, सो महिम्नमें कहाहैः "नहि स्वात्मारामं विपयमृगतृष्णा भ्रमयति" अर्थ यहः-अपने आत्मामें आरामी पुरुपकूं यह मृगतृष्णाकी न्यांई जो शब्दादिक विपय सो भ्रमावें नहीं इति। औ अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेप, अभिनिवेशरूप पंचक्लेशतें रहितहैं। अविद्या द्विधाहै एक कारण अविद्याहै औ अपर कार्यअविद्या है इहां अविद्याशब्दकर कार्यअविद्याका ग्रहण है सो चारप्रकारकी है, अनित्यमें नित्यबुद्धि (१) दुःखमें सुखबुद्धि (२) अशुचिमें शुचिबुद्धि (३) औ अनात्मामें आत्मबुद्धि (४) अर्थ यहः–अनित्य जो ब्रह्मादिकलोक तिनमें नित्यबुद्धि [१] दुःखका साधन होनेतें दुःखरूप जो कृपि वाणिज्यादि

तिनमें सुखबुद्धि [२] अशुचि जो पुत्र स्त्री आदिकोंके शरीर तिनमें शुचिबुद्धि [३] औ अनात्मा जो अपना शरीर तामें मुख्यआत्मबुद्धि [४]यह अविद्या है। औ अस्मितानाम सूक्ष्मअहंकार, रागनाम प्रीति, द्वेषनाम विरोध औ अभिनिवेशनाम अतिआग्रह, इन पंचक्लेनतें रहित हैं। पुनः अकुंठितबुद्धि हैं अर्थात् तमरजोकरके जिनकी बुद्धि रुकती नहीं। अब प्रकरणको समाप्त करतेहुए गुरु कहेहैं—हे शिष्य! पूर्वोक्तलक्षण संतोंके भूषण हैं ॥ ८ ॥

हे भगवन् संतोंके एतावन्मात्रही लक्षण हैं? या आकांक्षाके भये अन्यभी हैं यह कहेहैं।

स्ववेद्यानि न शक्यंते वक्तुं लिंगानि भो सताम्।
उक्तानि परवेद्यानि सत्संगदयया मया ॥ ९ ॥

दोहा—स्वसंवेद्य नहिं कहिसकों, लक्षण संत महंत ॥
परसंवेद्य कहे कछू, संगप्रतापकहंत ॥ ९ ॥

टी०—हे शिष्य महानुभाव,जे संतहैं तिनके दोप्रकारके लक्षणहैं,एक स्वसंवेद्यहैं,अपर परसंवेद्य हैं,अन्य करके जो जान्येजावें सो परसंवेद्य कहियेहैं, औ आपकर जो जानेजावें सो स्वसंवेद्यकहिये हैं, सो कौन हैं? या आकांक्षाके हुए कहेहैं—मृत्युके समीप स्थित भयाभी चित्तमें भय न होवे, औ चिज्जडग्रंथिकी निवृत्ति औ निरावरण स्वरूपानंदकी उपलब्धि इत्यादिक जो स्वसंवेद्यलक्षणहैं सो हम कहि नहीं सकते। शेष जो परसंवेद्यलक्षणहैं सो स्वल्पसें हमने कहेहैं, अब सत्संगका माहात्म्य कहे हैं तू श्रवण कर ॥ ९ ॥

अब विश्रामकी समाप्तिपर्यंत फलकथनद्वारा सत्संगका माहात्म्य कहे हैं।

सत्संगकल्पवृक्षोसौ सर्वेप्सितफलप्रदः।
सुवाक्यामृतवर्षेण त्रींस्तापान् हरते क्षणात् ॥ १० ॥

दोहा–सत्संगति निज कल्पतरु, सकल कामना देत।
अमृतरूपी वचन कहि, तिहूँ ताप हरिलेत॥ १०॥

टीका–वांछितफलप्रद होनेतैं सत्संगही कल्पवृक्ष है जातैं सकलपुरुषोंकीयां इसलोकके धनयशादिपदार्थकूं विषयकरनेवालीयां औ परलोकके स्वर्गसुखादिकोंकूं विषय करनेवालीयां, सकलकामना पूर्णकरेहैं औ निष्कामपुरुषके अमृतकीन्यांई मधुरवचन कहिकर ज्ञानकी उत्पत्तिद्वारा अध्यात्म, अधिभूत, आधिदैव, तीन ताप दूरकरे हैं, अर्थयहः–क्षुधादिकोतैंजो दुःख होवै सो अध्यात्म कहिये हैं। चोरव्याघ्र सर्पादिकोतैं जो दुःख होवै सो अधिभूत कहिये हैं। यक्ष, राक्षस, प्रेतग्रहादिक औ शीत, वात; आतपतैं जो दुःख होवै सो आधिदैव कहियेहैं॥ १०॥

तत्पादवंदनं पापहरं तीर्थमये पदे।
सद्भापणं शांतिकरं कृपा तेषां तु मोक्षदा॥ ११॥

दोहा–पदवंदन तन अघहरन, तीर्थमय पद दोय॥
संभापन चित शांतकर, कृपा परमपद होय॥ ११॥

टीकाः–संतचरणोंके ताईं जो वंदन है सो शरीरनिष्ठ संचित पापनको हरेहै। काहेतैं, संतचरणोंकूं तीर्थरूप होनेतैं सो श्रीभगवान्नेभी एकादशमें कहाहैः–"सात्त्विक गुणधारी नरदेहा। शुद्ध करों ता चरण नखेहा"। पुनः बोलणा जिनका चित्तकूं शांत करेहै औ

---

(१) श्लोक–निरपेक्षं मुनिं शांत निर्वैरं समदर्शिनम्।
अनुव्रजाम्यहं नित्यं पूयेयेत्यंघ्रिरेणुभिः॥

अर्थ यहः–अपेक्षारहित तथा शांतरूप तथा निर्वैर औ समदर्शी ऐसे मननशीलमुनिके समीप सर्वदाकाळ जाताहूं औ तिस मुनिके चरणकी रेणु करके अपने शरीरको (पूयेय) पवित्र करता हूं अर्थात् मेरे अंतर्वर्ती ब्रह्मांडोंको पवित्र करताहूं॥

जिनकी कृपासैं परमपदकी प्राप्ति होवैहै सोई कहाहैः—"ज्ञानं विना मुक्तिपदं लभते गुर्वनुग्रहात्" ॥ ११ ॥

अब शिष्य पूछैहैः—हे भगवन्! सत्संगमें सुख कितनाकहै?

तहां गुरु कहैहैः—

कैवल्यमौक्तिकैर्युक्तः सुखाब्धिः सत्समागमः ।
तदाशये परागाधे कस्तिष्ठेद्दलयन्मनः ॥ १२ ॥

दोहा—सत्संगति सुखसिंधुवर, मुक्ता निजकैवल्य ॥
आशय परमअगाध अति, पैठे मन दलमल्य ॥ १२ ॥

टीकाः—हे शिष्य सत्संग सुखका समुद्र है महात्माका जो आशय कहिये गूढ अभिप्राय है सो तिसमें गंभीरता है । जीत्याहै मन जिनोंने ऐसे पुरुप समुद्रमें प्रवेशकरके कैवल्य मोक्षरूप मोतीकूं पावै हैं ॥ १२॥

अब शिष्य पूछे है ।

हे गुरो ! इतने सुख मैंने वेदमें श्रवण करेहैः—समग्र पृथ्वी सुखकी चक्रवर्ती राजामें समाप्ति है । चक्रवर्तीतैं सौगुण अधिकसुख मानव गंधर्वोंका है । तिनतैं शतगुणाधिक देव-गंधर्वोंका है । तिनतैं शतगुणाधिक पितृदेवनका है । तिनतैं शतगुणाधिक सुख आजान देवनका है । तिनत शतगुणाधिक कर्मदेवनका है । तिनतैं शतगुणाधिक मुख्य[१]देवनकाहै ।तिनतैं शतगुणाधिक इंद्रका है । इंद्रतैं शतगुणाधिक देवगुरु बृहस्पतिका है । तिसतैं शतगुणाधिक प्रजापति (विराट्) का है । प्रजापतितैं शतगुणाधिक सुख ब्रह्मा (हिरण्यगर्भ) का है । तिनतैं अपार मोक्षसुख है । सत्संगजन्यसुख किस सुखके तुल्यहै यह आप कहो! या आकांक्षाके होयां इनसंपूर्णोंतैं अधिक है यह गुरु कहे हैंः—

(१) ग्यारा रुद्र, बारा आदित्य, अष्टवसु ये इकतीस मुख्य देव हैं ॥

सत्संगसुखलेशेन न समा मुक्तिरीरिता।
कुतो ब्रह्मादिशक्रादिभूपानां भोगभूमयः ॥ १३ ॥

दोहा–सत्संगति सुख पलक जो, मुक्ति न तास समान॥
ब्रह्मादिक इंद्रादिभू,निपट अल्प ये जान ॥ १३ ॥

टीकाः–हे शिष्य! पलमात्र सत्संगजन्य जो सुखहै तिसके समान मोक्षसुखभी नहीं तो ब्रह्मादिकोंका औ इंद्रादिकोंका औ भू कहिये चक्रवर्तीका सुख तो अतितुच्छहै, तिसके समान कैसें होवै ऐसें जान। ननु, परतंत्र औ परिच्छिन्न औ कदाचित् होनेवाला ऐसा जो सत्संग जन्य सुख तिसके समान सर्ववेदांतोंकर प्रतिपाद्य निरतिशयमोक्ष सुख नहीं है, यह कथन असंगत है तहां सुनोः–सफल पदार्थ स्तुतिके योग्य होवै हैं, निष्फल पदार्थ स्तुतिके योग्य होवै नहीं मोक्षसें मोक्षांतर होवै नहीं यातें निष्फल है, औ सत्संगसें ज्ञानद्वारा अनेकपुरुषोंकूं मोक्षप्राप्त होवैहै यातें बहुसफलहै इसअभिप्रायसें मोक्षतें अधिक कहाहै ॥ १३ ॥

अब शिष्य कहैहैः–हे भगवन्! जगत् अनर्थरूप जोपाशी तिसकी निवृत्तिअर्थ अनेक कर्मका अनुष्ठान मैंने कियाभीहै तथापि निवृत्त न भई यातें कोई अन्य उपाय कहो, या आकांक्षाके होयां शिष्यके उक्तिका अनुवादकरते हुये गुरु कहैहैः–

जगन्मोहमयाः पाशाश्छिद्यंते नान्ययत्नतः।
यः स्वयं कुरुते संगं साधूनां मुक्त एव सः ॥ १४ ॥

दोहा–जगतमोह पाशी अजर, कटै न आन उपाय॥
जो निज सत्संगति करत, सहज मुक्त होजाय ॥ १४ ॥

टीकाः–जगतमोह कहिये अविद्या तत्कार्यरूप पाशी सो यद्यपि अजरहै ओ अन्यकर्म उपासनारूप उपायकर निवृत्त नहीं होवैहै

तथापि जो पुरुष निरंतर सत्संग कर्ताहै सो सत्संगसैं ज्ञानद्वारा अनायासतैं ता पाशीतैं मुक्त होवैहै ॥ १४ ॥

अब शिष्य कहेहैः-सत्संगतैं ज्ञानद्वारा मोक्ष प्राप्त होवैहै यह आपने कहा सो मैंनें निश्चय किया और धर्मादि जो तीन सो सत्संगसैं प्राप्त होवैहैं वा नहीं यह आप कहो, तहां गुरु कहेहैंः-

सेवितौ यत्फलं दत्तः कामधेनुसुरद्रुमौ।
साधूनां संगमाच्छीघ्रं तत्फलं लभते पुमान् ॥ १५ ।

दोहा-कामधेनु अरु कल्पतरु, जो सेवितफल होय ॥
सत्संगत छिनएक में, प्राणी पावे सोय॥ १५ ॥

टीकाः-हे शिष्य ! कामधेनु अरु कल्पतरुके चिरकालपर्यंत सेवन कियेतैं जो धर्म, अर्थ, कामरूप फल प्राप्त होवैहै सो फल सत्संगमें प्राप्त जो पुरुप सो एकछिनमें पावेहै ॥ १५ ॥

पुनः शिष्य कहेहैः-हे गुरो ! कल्पवृक्ष अरु कामधेनु यद्यपि बहुकाल सेवन कियेतैं फल देवैहैं यातैं सत्संगके तुल्य नहीं परंतु पारस मणि तौतत्काल फलप्रद होनेतें सत्संगके तुल्य होवैगा ? या आक्षेपके होयां कहेहैः-

मणेः पार्श्वस्य साधोश्च विद्धि त्वं महदंतरम् ।
स लोहं कुरुते हेम शिष्यं त्वात्मसमं गुरुः॥ १६ ॥

दोहा-पारसमें अरु संतमें, वडो अंतरो जान॥
वहुलोहा कंचन करे, यह करे आपसमान ॥ १६ ॥

टीकाः-हे शिष्य! पारसमें अरु संतमें वडी विषमता है ऐसे तू जान काहेतें वह जो पारसहै सो लोहकूं कंचन तो करेहै, परंतु पारस नहीं करसके है औ महात्मा जो हैं सो जैसे आप ब्रह्मरूपहैं तेसैं जिज्ञासुकूं ब्रह्मरूप करैहैं यातैं पारसतैं अधिकहैं ॥ १६ ॥

शिष्य कहेहैः—हे भगवन् ! सत्संगकी प्राप्ति अर्थ जो क्रियाहै ताकरभी कछु फल होवैहै नवा तहां गुरु कहेहैंः—

सुगोत्रो यो द्विजो यज्ञान्कृत्वांते यत्फलं लभेत् ।
गच्छतः साधुसान्निध्यं तत्फलं स्यात्पदेपदे ॥१७॥

दोहा—विधिवत् यज्ञ करत सदा, जे द्विज उत्तमगोत ॥
साधु निकट चलिजातहीं, सो फल पगपग होत ॥ १७ ॥

टीकाः—जौनसैं पौलस्त्यादि गोत्रवाले उत्तम द्विज कहिये अष्टवर्षतैं पूर्व जिनका यज्ञोपवीतरूप संस्कार भयाहै ऐसैं ब्राह्मण जो वेदकी आज्ञापूर्वक सदा यज्ञ कहिये नित्याग्निहोत्ररूप यज्ञ करेहैं तिसका जो फल शास्त्रमें कहाहै सो साधुके समीप गमन करते हुए एक एक चरणकर होवैहै ॥ १७ ॥

दयाजापादिधर्मेभ्यस्तपःसंयमदानतः ।
यत्फलं प्राप्यते तद्धिनिश्चितं साधुसंगतः ॥ १८ ॥

दोहा—दयाआदि ले धर्म सब, जपतप संयमदान ॥
जो प्राप्त इन सबनतैं, सो सत्संग प्रमान ॥ १८ ॥

टीकाः—दयासैं आदिलेकर संपूर्ण धर्म औ जप कहिये गायत्री औ प्रणवादिकोंका यथाविधि पुनः पुनः उच्चारणरूप औ तप कहिये स्वधर्मका अनुष्ठानरूप, संयम कहिये निषिद्ध औ उदासीन क्रियातें कर्मेंद्रियोंका निरोधरूप, औ दान कहिये प्रतिदिन द्रव्यादिकोंका परित्याग एतद्रूप सर्वधर्मके किये जो फल प्राप्त होवैहै सो सत्संगते प्राप्तभया जान । काहेतें दयादिक सर्वधर्मोंकी प्राप्ति सत्संगतैं होवैहै ॥ १८ ॥

अब शिष्य कहेहैः—हे भगवन् ! अंतःकरणकी शुद्धि अर्थ सत्संग भिन्न तीर्थोंका सेवन कर्तव्यहै ? या आकांक्षाके होयां कहेहैंः—

गंगाद्यखिलतीर्थानि नियतं सेवितानि यत् ।

प्रयच्छंति फलं लभ्यं तत्सुखं साधुसंगतः ॥ १९

दोहा-तीर्थ गंगादिक सबै, कर निश्चय सेवेजु ॥
सो केवल सत्संगमें, प्राणी फल लेवेजु ॥ १९ ॥

टीकाः-अंतःकरणकी शुद्धिकी इच्छाकरके गंगादि तीर्थनके सेवन
किर्येसैं जो फल प्राप्त होवैहै सो अंतःकरणकी शुद्धिरूप फल सत्संग
करनेमात्रसैं यह पुरुष पावैहै ॥ १९ ॥

हे भगवन्! चित्तकी एकाग्रता अर्थतो हिरण्यगर्भादिदेवनकी उपासना करणीयहै तहां गुरु कहेहैः-

ब्रह्मविष्ण्वादिदेवानां भजनाद्यत् फलं भवेत्।
अनायासेन सत्संगात्तत्फलं समुदेत्यलम् ॥ २० ॥

दोहा-ब्रह्मादिक देवा सकल, तिन भजि जो फल होत ॥
सत्संगतमें सहजहीं, वेगहि होत उद्योत ॥ २० ॥

टीकाः-हिरण्यगर्भसें आदिलेकर देवनकी उपासनातें चित्तकी
एकाग्रतारूप जो फल होवैहै सो चित्तकी एकाग्रतारूप फल सत्सं-
गमें अनायासतें उदय होवैहै ॥ २० ॥

पुनःशिष्य कहेहैः-ब्रह्मात्माके अभेदअर्थ बहुविद्याका अध्ययन कर्तव्य है? या शंकाके होयां कहेहैः-

वेदाद्यखिलविद्यानां पठनाद्यत्फलं स्मृतम्।
साधूनां समचित्तानां संगात्तदनुभूयताम् ॥ २१ ॥

दोहा-वेदादिक विद्या सबै, पावै पढै जु कोय ॥
सत्संगत छिन एकमें, होय सुअनुभव लोय ॥ २१ ॥

टीकाः-ऋग्, यजु, साम, अथर्वणरूप वेदहै, तिनसैं आदिलेक
आयुर्वेदादि च्यार उपवेद, षट्व्याकरणादि वेदके अंग, ब्रह्मादि अष्ट

(१) आदि पदकर धनुर्वेद, गांधर्ववेद, अर्थ वेद का, ग्रहण करना ॥
(२) इहांभी, आदिपदकर शिक्षा, कल्प, निरुक्त, ज्योतिष, पिंगलका ग्रहणकरना ॥

। पुराण, न्याय, मीमांसा औ धर्मशास्त्र, इन संपूर्णोंके अवलोकन
येतैं जो ब्रह्मात्माका अभेदनिश्चयरूप फल होवैहै सो सत्संगकर
क क्षणमें पुरुष अनुभव करैहै- सोई अर्थ जनक औ अष्टावक्रके
वादकर स्पष्ट कहाहैः–

(श्लोकार्धेन प्रवक्ष्यामि यदुक्तं ग्रंथकोटिभिः । ब्रह्म सत्यं जग
मथ्या जीवो ब्रह्मैव केवलम् ) अर्थ यहः–कोटिग्रंथोंकर जो ब्रह्मा-
ाका अभेदरूप अर्थ कहाहै सो अर्थ अर्धश्लोककर कहताहूंः–ब्रह्म
त्यहै जगत् मिथ्याहै औ जीव केवल ब्रह्मरूपहै ॥ २१ ॥

अब सत्संगकों सुमेरु अरु कैलासतैं अधिक वर्णन करैहैंः-

किं कैलाससुमेरुभ्यां यत्र वृक्षाः स्थिता द्रुमाः ।
सर्वचंदनकर्त्तासौ सत्संगो मलयाचलः ॥ २२ ॥

दोहा–किं सुमेरु कैलास किं,सब तरु तरै रहंत ॥
सत्संगति गिरि मलयसम, सब तरु मलय करंत ॥ २२ ॥

टीकाः–जैसैं गिरि मलय कहिये सुगंधिवाला पर्वत अपनेमें स्थि-
वृक्षोंकूं मलय कहिये सुगंधिवाले करैहै तैसैं संतभी स्वसमीपवर्त्ती
ोंमें स्ववर्ती श्रेष्ठगुण प्राप्त करैहैं यातैं मलयगिरिके समानहैं,
-सर्वदेवोंका निवासस्थान औ स्वर्णमय मेरु, तैसैंही रजतरूप जो
ास तिनके समान संत क्यों नाहोए? तहां सुनोः–यद्यपि मेरु
र्णमय है तथापि क्याहै औ यद्यपि कैलास रजतमयहै तथापि
ाहै? काहतैं स्ववर्तीवृक्षोंको स्वर्ण किंवा–रजतरूप नहीं करसकैहै
तैं संतोंकी तुल्यताके योग्य नहीं ॥ २२ ॥

उक्त अर्थमें प्रमाणरूप जो वसिष्ठजीके वचन तिसको अर्थतें पढ़े हैं

मुक्तिद्वारस्य चत्वारः प्रतिहाराः स्थिता वहिः ।

(१) श्लोक–मोक्षद्वारे द्वारपालाश्चत्वारः परिकीर्त्तिताः ।
शमो विचारः संतोषश्चतुर्थः साधुसंगमः ॥ १ ॥

शमसंतोषसत्संगविचारा इति निश्चिनु ॥ २३ ॥

दोहा-मुक्तिद्वारपालक चतुर, शमसंतोष विचार ॥
चौथो सत्संगतवरम, महापूज्यनिरधार ॥ २३ ॥

टीकाः-जैसें राजमंदिरमें द्वारपाल अन्यपुरुषका प्रवेश करावै हैं तैसें मुक्तिरूप मंदिरमें प्रवेश करावनेवाले यद्यपि, शम, संतोष विचार, सत्संग यह चारहैं तथापि चतुर्थ जो सत्संगरूप धर्म सो विद्वानोंने महापूज्य निर्णय कियाहै । सोई उत्तरश्लोक तथा दोहेकर दिखावे हं ॥ २३ ॥

मोक्षकर्त्री बंधहरा स्वल्पयतेन भद्रदा ।
उपायकोटिभिरपि कर्तव्या साधुसंगतिः ॥ २४ ॥

दोहा-मुक्तिकरन बंधनहरन, वहुतयतनजगभव्य ॥
पै यह कोटिउपायकरि, सत्संगत कर्तव्य ॥ २४ ॥

टीकाः-यद्यपि मुक्तिके करनेवाले औ बंधनोंके हरनेवाले बहुत यत्न शास्त्रोंमें कहेहैं तथापि भव्य जो विद्वान्हैं तिन्होंने यह निर्णय कियाहैः-अनेक उपायकर मुमुक्षुनें सत्संगही करणीय है ॥ २४ ॥

तामें हेतु कहेहैं।

अन्ये धर्माश्च ये केचित्संतु ते कामरूपिणः ।
ज्ञानोदयेस्ति मूर्द्धन्यं साधनं साधुसंगतिः ॥ २५ ॥

दोहा-और धर्म जेतिक जगत, आँहि सकामस्वरूप ॥
साधन ज्ञान उद्योतको, है सत्संग अनूप ॥ २५ ॥

टीकाः-और यावत् धर्मजगत्में हं सो इसलोक औ परलोकका जो विषयजन्य सुख तिसके देनेवालेहैं यातें सकामरूपहैं औ उपमासें रहित जो सत्संगहै सो ज्ञानकी प्रगटताका साधनहै ॥ २५ ॥

अब ताकी श्रेष्ठतामें प्रमाण कहेहैंः-

**श्रुतिस्मृती ईश्वरश्च प्राहुः सत्संगसारताम्।**
**संतोह्यर्थं निरस्यंति दर्शयंति विचारणाम्॥ २६॥**

**दोहा–श्रुति स्मृति श्रीमुखकह्यो, सत्संगत जगसार॥**
**अनाथ मिटावै विपमता, दरशावै सुविचार॥ २६॥**

**टीकाः–श्रुतिस्मृतिमें औ श्रीमद्भागवतमें श्रीकृष्णदेवनेभी यही**

---

( १ ) श्रुतिः। यं यं लोक मनसा संविभाति विशुद्धसत्वः कामयते यांश्च कामान् तंतं लोकं जयते तांश्च कामांस्तस्मादात्मज्ञं ह्यर्चयेद्भूतिकामः॥ अर्थ यहः–जो क्लेश रहितहै तथा आत्मा विषे निर्मलान्तःकरणवाला पुरुष है सो जिस जिस पित्रादिरूपलोककूं मेरेताई वा अन्यकेताई होवै ऐसें मनसें संकल्प करता है। औ जिन भोगनकूं इच्छताहै। तिस तिस लोककूं औ तिन संकल्पकिये भोगनकूं प्राप्त होवै है तातें। विद्वान्‌कूं सत्यसंकल्पवाला होनेतें विभूतिकी इच्छावाला जो पुरुष है सो आत्मज्ञानीकूं अर्चन करै अर्थात् पादप्रक्षालन, सेवा औ नमस्कार आदिकसें, पूजनकरै इत्यादि। श्रुतियां सत्संगकी श्रेष्ठतामें प्रमाण हैं॥

( २ ) साधूनां दर्शनं पुण्यं तीर्थभूताहि साधवः।
तीर्थीकुर्वंति तीर्थानि स्वांतःस्थेन गदाभृता॥ १॥
नह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः।
ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः॥ २॥

अर्थ यहः–साधुओंका दर्शन पवित्रहै अर्थात् पुण्यका जनकहै। जिसकारणतें, साधु तीर्थरूपही हैं। अतः अपने अंतःकरणमें स्थित गदाधर ( भगवान् ) करके तीर्थोंकोभी पवित्र करैहैं॥ १॥

जलमयतीर्थ औ मृण्मय तथा शिलामय देवते शीघ्र पवित्र नहीं करैहैं किंतु चिरकाल पर्य्यन्त सेवन करनेसें ते तीर्थादि पवित्र करैहैं औ साधुजन तो दर्शनमात्रसेही पवित्र करैहैं। इत्यादि स्मृतियोमें सत्संगकी श्रेष्ठता कथन करीहै॥

( ३ ) नरोधयति मां योगो न सांख्य धर्म एव च। न स्वाध्यायस्तपस्त्यागो नेष्टापूर्तं न दक्षिणा॥ १॥ व्रतानि यज्ञश्छंदांसि तीर्थानि नियमा यमाः। यथाऽवरुंधे सत्संगः सर्वसंगापहो हि माम्॥ २॥ मत्कामारमणंजारमत्स्वरूपविदोऽबलाः। ब्रह्म मां परमं प्रापुः संगाच्छतसहस्रशः॥ ३॥ अर्थ यहः–श्रीकृष्णदेवजी कहतेहैंः–हे उद्धव! संपूर्ण संगको निवृत्त करनेवाला सत्संग हि जिसप्रकार मुझको वशकरताहै इस प्रकारसें योग, तत्वविवेक,

कहाहै, इसजगत्में सत्संगही सारहै काहेतें सुष्ठु जो ब्रह्मविचार ताकूं दिखाइके भेदबुद्धि दूर करेहै ॥ २६ ॥

दोहा—दुतियो मालविचारको, तिलक सहित विश्राम ॥
इति भयो कहि संतगुण, हैं जो आत्मराम ॥ २७ ॥

इति श्रीविचारमालायां सत्संगमहिमावर्णननाम द्वितीयविश्रामः समाप्तः ॥ २ ॥

---

## तृतीय विश्राम ३.

ज्ञानभूमिका वर्णन ।

अब ज्ञानकी सप्तभूमिका दिखावणेकी इच्छाकर तृतीयप्रकरणका आरंभकर्तेहुए ग्रंथकार आदिमें शिष्यकी उक्ति कहैहैंः—

शिष्य उवाच ।

गुरो लिंगानि साधूनां मया ज्ञातानि कृत्स्नशः ।
निरपेक्षा निर्विकल्पाः संतोऽपाराः सुखाब्धयः ॥ १ ॥

दोहा—भोभगवन् गुन साधुके, मैं जाने निर्धार ॥
निरपेच्छक संकल्पगत, हैं सुखसिंधु अपार ॥ १ ॥

टीकाः—हे भगवन्! आपने कहा जो संत अपेक्षासे रहितहैं और सुखके समुद्रहैं सो इत्यादि संतोंके लक्षण मैंने निश्चयकर जानेहैं ॥ १ ॥

---

धर्म वेदाध्ययन, तप, सन्यास, यज्ञ, बावली, कूपादि करनेरूप पूर्त, दक्षिणा, व्रत, देवपूजा, मंत्र, तीर्थ, यमनियम, ये सब मुझको वश नहीं करते। इन दोनों २ श्लोकोंका कहा अर्थ है तीसरे श्लोकका अर्थ यह हैः—मेरेमें कामना रखनेवाली सैकडों स्त्रिया तथा हजारों अबला पतिबुद्धि तथा जारबुद्धिसें यद्यपि मेरे स्वरूपको नहीं जानतीथी तथापि सत्संगकी महिमाके प्रभावसें तत्पद लक्ष मुझ परब्रह्मस्वरूपकुं प्राप्त होगई ॥ २ ॥ नरोधयति मा इत्यादि श्लोकसे लेकर ( मत्कामारमण ) इस श्लोकपर्यंत श्रीकृष्ण देवजीने सत्संगकी श्रेष्ठता कथन करीहै ।

अब जिसअभिप्रायकूं चित्तमें धारकर शिष्यने कहा सो अभिप्राय प्रगट करैहैः–

अस्मि कामी द्वैतबुद्धिर्बोधं याति न मे मनः।
गुरो कथं विजानीयामुपदेशं हितं तव ॥ २ ॥

दोहा–हौं कामी वै सुमतिचित, मोहि नआवै बूझ ॥
कैसें हितउपदेशकी, परे गैल निजसूझ ॥ २ ॥

टीकाः–हे भगवन् कामनाम विषयोंकाहै तिनकी इच्छावाला मैंहूं यातें कामीहुं वे महात्मासुमतिचित्तकहियेचेतनमें निष्ठावालेंहैं तातें मेरा औ उनका संबंध कैसेंहोवै? औ जो आप ऐसें कहो संत दयालुस्वभाव हैं तातें तेरी उपेक्षा करेंनहीं, तथापि. मोहिनआवै बूझकहिये मैं प्रश्न नहींकरजाणूहूं तातें किसरीतिसैं निजहितकहिये अपणामोक्ष ताकामारगजो ज्ञान सोकैसै जान्याजावै ॥ २ ॥

अब प्रश्नसें विना संतोंकी समीपतामात्रसैं पुरुषोंको बोध होवैहै यह वार्त्ता दोश्लोक तथा दो दोहोंकर गुरु कहैहैंः–

श्रीगुरुरुवाच ॥

वदंति संतो यत्स्वैरं वार्ताख्यानकगीतकम् ।
तदेव तव दुःखौघनाशकं सुखदायकम् ॥ ३ ॥

दोहा–कहत संत जेसहजहीं, वातगीतरुचि बैन ॥
तेतेरे तन दुःखहरन, वायक सब सुखदैन ॥ ३ ॥

टीकाः–हेशिष्य. संतजो यथारुचि स्वाभाविक परस्पर वात करैहैः–कहोजी भोक्ता कौनहै? चिदाभासहैजी. काहेतैंजी? कर्ता होणेतैंजी इत्यादि। औ गीतकहिये सर्हीहुंमें सचितआनंदरूप. अपनेकर्मकरे सभइंद्रेहों प्रेरकसभकाभूप इत्यादि पदोंकर कदाचित् गायन करैहै औ बैनकहिये शास्त्रोंके वचन कथाके समय उच्चारण

करेहैं औ वाचक कहियेतत्वमस्यादिमहावाक्य शिष्योंके प्रति कहेहैं तेसंपूर्णतेरे हृदेमें होणेवाले जोदुःख तिनके हरणेवाले हैं. औ सब सुखकहिये ब्रह्मसुखतत्वज्ञानद्वारा ताकेदेणेवाले हैं ॥ ३ ॥

मनोहराणि वाक्यानि यानि संतो वदंति हि ।
भूमिका सप्त ज्ञानस्य शिष्यायोपदिशंति तैः ॥ ४ ॥

दोहा—बोलत सहजस्वभाव जे, वचन मनोहर संत ॥
सप्त भूमिका ज्ञानकी, तिनहींमें दरसंत ॥ ४ ॥

टीकाः—हेशिष्य. संत जो मनके हरणेवाले स्वाभाविक वेन बोले हैं तिनवचनोंमेंही ज्ञानकीयां सप्तभूमिका दिखावेंहैं इत्यन्वयः ॥ ४ ॥

शिष्य उवाच ॥

दुःखितोऽस्मि गुरोत्यंतमन्यत् किंचित्सुखं न मे ।
भूमिका सप्त ज्ञानस्य वद विस्तरशो मम ॥ ५ ॥

दोहा—भोभगवन् मैं दुःखित अति, और नकछू सुहाय ॥
सप्तभूमिका ज्ञानकी, कहो मोहि समुझाय ॥ ५ ॥

ऐसे शिष्यके वचनसुनिके श्रीगुरु कहैंहैं:-

श्रीगुरुरुवाच ॥

शुभेच्छाद्यु विचाराख्या चान्यास्ति तनुमानसा ।
सत्त्वापत्तिरसंसक्तिः पदार्थाभावना ततः ॥ ६ ॥
तुरीयेति क्रमात्सप्तज्ञानभूमीर्विचारय ।
वदापरश्चेत्संदेहो वर्णयामि तथा पुनः ॥ ७ ॥

दोहा—शुभइच्छा सुविचारना, तनुमानसा सुहाय ॥
सत्वापत्ति असंसक्ति, पदार्थाभावनी सोय ॥ ६ ॥

तुरिया सप्त भूमिका, हे शिष्यनिर्द्धार ॥
जोकछु अब संशयकरें, वरनों सोइ प्रकार ॥ ७ ॥

शिष्य उवाच ॥

गुरोऽहं लघुबुद्धिस्तद्धस्तामलकवत्स्फुटाः ।
न भवंति ततो ब्रूहि भूमिकास्ताः पृथक् पृथक् ॥ ८ ॥

दोहा–भोभगवन् लघुमति सुमम, रहस्य लह्यो नाँहि जात ॥
भिन्न भिन्न तातें कहो, ज्ञानभूमिका सात ॥ ८ ॥

टीकाः–रहस्यनाम स्वरूपकाहै. अन्यस्पष्ट ॥ ८ ॥

श्रीगुरुरुवाच ॥

अथ ज्ञानभूमिकावर्णनम् ।

द्वेपिता सर्वभोगेषु गुरुतीर्थानुरागिता ।
कथाश्रुतौ मनः प्रीतिः शुभेच्छेतिनिगद्यते ॥ ९ ॥

दोहा–विषयविषे भई द्वेपिता, गुरुतीर्थअनुराग ॥
तातें शुभइच्छा कही, कथाश्रवण मनलाग ॥ ९ ॥

टीकाः–विषयोंमें अनित्यता, सातिशयता, दुःखसाध्यता, औ जिनकास्पर्शमात्रआयु, परिणाममें अतिदुःखप्रद. इत्यादिदूषणोंतें द्वेपिता कहिये त्यागकीइच्छापूर्वक गुरुतीर्थमें प्रीति औपुराणादिकोंके श्रवणमें चित्तकी प्रवृत्ति ॥ ९ ॥

विष्णुप्रेम तदेकाग्र्यचित्तता गुणगातृता ।
सरोमांचद्रवच्चित्तसुहिता सक्ततान्वहम् ॥ १० ॥

दोहा–भगवतरति गतिआनमति, प्रेमयुक्त नितचित्त ॥
गुनगावत पुलकित हृदय, दिनदिन सरस सुहित ॥ १० ॥

टीकाः-तिनपुराणोंके श्रवणतें भगवत्‌विषे प्रीति, भगवतज्ञानतें भिन्न औ किसीतें मोक्षका निश्चय ताकी निवृत्ति, भगवत्‌में प्रेमसहित चित्तकी स्थिति, औपरमेश्वर भक्तवत्सलहै, दयालु है, प्रणतपाल है, पतितपावन है, इत्यादि भगवतगुण गायनकर्तेहुए शरीरमें पुलकावली औ प्रतिदिन हृदयमें भगवतसंबंधी अधिकप्रीति इत्यादि शुभगुणोंकी जिज्ञासाकेसंभवतें प्रथमशुभइच्छानाम भूमिका कही ॥ १० ॥

अब अपरसुविचारना नाम भूमिकाका स्वरूप कहे हैंः-

विचारणा द्वितीयोक्ता विचारो जायते यतः ।
एकांते शोधयेद्यस्तु कोहं च किमिदं जगत् ॥ ११ ॥

दोहा-दूजी कही विचारना, उपज्यो तत्व विचार ॥
एकांतव्है सोधनलग्यो, कोहं को संसार ॥ ११ ॥

टीकाः-जब तत्वविचार उपज्यो तत्व क्याहै. मिथ्या क्याहै यह मैं जानूं तबएकांतमें स्थितिहोइकर विचारकरनेलागाः-मैं कौन हुं. यह स्थूलदेहहीं मैं हूं जेस्थूलदेहहीं मैं होवोंतो याकूं त्यागके परलोकमैं कैसे गमनकरुं तातें स्थूलदेह मैं नहीं. औ परलोकमें गमन औ यालोकमें आगमन लिंगदेहका होवैहै. जे लिंगदेहहीं मैं होवोंतो लिंगदेहका सुषुप्तिअवस्थामें कारणमें लयहोवैहै औमैं सुषुप्तिमैंभी रहहूं तातें मैं लिंगदेहभी नहीं औसुषुप्तिमें कारणदेहरहेहै सोमैं होवोंतो मैं अज्ञहूं याअनुभवतें कारणदेहरूप अज्ञान मेरी दृश्यप्रतीत होवैहै, तातें सोबी मैं नहीं इसरीतिसें त्रितेशरीरोंतें भिन्नभी मैं कर्ताभोक्ताहूं वा, अकर्ताहूं. कर्ता सावयव होवैहै, मेरे अवयव प्रतीत होवैनहीं यातें मैं कर्ता नहीं याहीतें भोक्तानहीं सो अकर्तावीमैं सर्वशरीरोंमें एक हूं वा नाना हूं. वेद जीवब्रह्मका अभेदप्रतिपादन करेहैं जो आत्मा नाना होवैतो अभेद बने नहीं, यातें सर्वशरीरोंमें मैं एकहूं

सो एकवी मैं ब्रह्मसें अभिन्न कैसेहूं इसवार्ताके जानणे वास्ते गुरोंकी शरणकों प्राप्तहोवों इति ॥ को संसार कहिये कौनसंसार मेरेताई दुःखदाई है–ईश्वररचित वा जीवरचित, ईश्वररचित संसार यहहैः– ( तदैक्षत बहुस्यां प्रजायेय ) अर्थयहः–सोपरमेश्वर इच्छा कर्ता भया मैं एकसें बहुतप्रजारूप होवों. यापरमेश्वर इच्छातें जगत्की उपादानरूप प्रकृति तमः प्रधान होवैहे. तिसतें शब्दसहित आकाश की उत्पत्ति होवैहे. आकाशतें वायुकी वायुमें स्वगुणस्पर्श औशब्द गुण कारणका होवैहे. वायुतें अग्नि औअग्निमें अपना रूपगुण औ शब्दस्पर्शकारणोंके होवैहें. अग्नितें जल औ जलमें अपना गुण मधुर रस औशब्द स्पर्श रूप ये तीन गुण कारणोंके होवैहें जलतें पृथ्वी औ पृथ्वीमें अपना गुण गंध औ शब्द स्पर्श रूप रसये चार गुण कारणोंके होवैहें. इसरीतिसें भूतोंकी उत्पत्तितें पश्चात पंच भूतोंके मिले सत्वअंशतें अंतःकरणकी उत्पत्ति होवैहै सो अंतः-करण वृत्तिभेदसें चारप्रकारका हैः–मन, बुद्धि, चित, अहंकाररूप, तैसें भूतोंके मिले रजो अंशतें. प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान-रूप, पंचविध प्राण होवैहे। हृदय [ १ ] गुदा [ २ ] नाभि [ ३ ] कंठ [ ४ ] सर्वशरीर [ ५ ] ये इनके क्रमसें स्थान होवैहैं. औ क्षुधा पिपासा [ १ ] मल मूत्र अधो नयन [ २ ] भुक्त पीत अन्नजलकों पाचन योग्य समकरना [ ३ ] स्वास [ ४ ] रसमेलन [ ५ ] ये पंच इनकी क्रमसें क्रिया होवैहे तैसें एकएक भूतके सत्वअंशतें पंचज्ञानइंद्रयोंकी उत्पत्ति तथा एकएकभूतके रजोअंशतें पंचक-र्मेंद्रियोंकी उत्पत्ति इसरीतिसें होवैहेः–आकाशके सत्वरजोअंशतें श्रोत्रवाककी उत्पत्ति, वायुके सत्वरजोअंशतें त्वक् पाणिकी उत्पत्ति, अग्निके सत्वरजोअंशतें नेत्रपादकी उत्पत्ति, जलके सत्वरजोअंशतें रसन उपस्थकी उत्पत्ति, पृथ्वीके सत्वरजोअंशतें घ्राण गुदाकी उ-

त्पत्ति होवैहे, इसरीतिसैं सूक्ष्मसृष्टिकी उत्पत्तिसैं अनंतर ईश्वरइच्छासैं भूतोंका पंचीकरण इस रीतिसैं होवैहैः—एकएकभूतके तमोअंशके दोदो भाग भये तिनमैं एकएक भाग पृथक् ज्योंका त्योंरहा अपर अर्द्धभागके चारचार भाग किये सो अपने अपने भागकूं छोड़िके पृथक् रहे अर्द्धभागमैं मिलेतैं पंचीकरण होवैहे एकएकमैं पंचपंच मिलनेका नाम पंचीकरणहे तिनतैं स्थूलब्रह्मांडकी उत्पत्ति होवैहे ब्रह्मांडके अंतर चतुर्दशभुवन तथा तिनमैं रहनेवाले देव, दैत्य, मनुष्यादिशरीर तथा तिनके यथायोग्य भोग्य होवैहे । इत्यादि जो ईश्वरसृष्टि सो सुखदुःखकी हेतु नहीं अपर जो जीवसृष्टि सो सुखदुःखकी हेतु है । यामें दृष्टांत ग्रंथांतरमैं इसरीतिसैं लिख्याहैः—जैसैं दो पुरुषनके दोपुत्र विदेशमैं गएहोवैं तिनमैं एकका पुत्र मरजावे और एकका जीवता होवे सो जीतापुत्र वडी विभूतीकूं प्राप्त होयके किसी पुरुषद्वारा अपने पिताकूं अपनी विभूति प्राप्तिका औ द्वितीयके मरणका समाचार भेजे तहां समाचार सुनावनेवाला दुष्ट होवे यातैं जीवते पुत्रके पिताकूं कहे तेरा पुत्र मरगया औ मरे पुत्रके पिताकूं कहे तेरा पुत्र शरीरतैं निरोग है वडी विभूतिकूं प्राप्त हुवाहे थोड़े कालमैं हस्तीपर आरूढ वडेसमाजतैं आवेगा तावंचकवचनकूं सुनिके जीवतेपुत्रका पिता रोवैहे वडेदुःखकूं अनुभव करेहे औ मरेपुत्रका पिता वडेहर्षकूं प्राप्त होवैहे । इसरीतिसैं देशांतरविषे ईश्वररचित पुत्र जीवैहे तौवी मनोमय मरगया यातैं दुःखी होवैहे ईश्वररचित जीवतेका सुख होवे नहीं. तैसैं दूसरेका ईश्वररचित पुत्र मरगयाहे ताका दुःख होवे नहीं मनोमय जीवैहे ताकासुख होवैहे यातैं जीवसृष्टिहीं सुखदुःखकी हेतुहे ननु—ईश्वरसृष्टितैं जीवसृष्टि भिन्नहोवे तो प्रतीति हुई चाहिये औ प्रतीति होवे नहीं यातैं भिन्न नहीं ? सो शंका बने नहीं—काहेतैं जैसैं एकहीं ईश्वर रचितस्त्रीशरीरमैं पतिकूं भार्या

औ भ्राताकों भगिनी तथा पुत्रकों माता प्रतीत होवैहै इत्यादि दश-पुरुषोंकूं भार्याभगिनी आदि शरीर प्रतीत होवैहै । तथा दशोंकोहीं पृथक् पृथक् सुखदुःखका साक्षात्काररूप भोग होवैहै यातें भार्या भगिन्यादिरूप जीवसृष्टि अवश्य मानी चाहिये सोई सुखदुःखका हेतुहै इसरीतिसैं विचारना यह दूसरी सुविचारणानामभूमिका है॥ ११॥

अब तृतीय तनुमानसा भूमिकाका स्वरूप कहेहैं:-

प्रत्याहारश्च चित्तस्य तृतीया तनुमानसा ।
स्थिरोऽहं शुद्धरूपश्च यस्यामेवं प्रपश्यति ॥ १२ ॥

दोहा–तनुमानसा सु तीसरी, मनको प्रत्याहार ॥
थिरहूं शुद्ध स्वरूपकी, राखे नित संभार ॥ १२ ॥

टीकाः–बाह्य अंतर विषयोंतें चित्तका निरोध करके नैरंतर्य्य ब्रह्मरूप धेयकी स्मृति सो तीसरी तनुमानसानाम भूमिका है। मनकी सूक्ष्मता तनुमानसाशब्दका अर्थ है ॥ १२ ॥

अथ चतुर्थीसत्वापत्ति भूमिकाका स्वरूप दिखावैहैं:-

सत्वापत्तिश्चतुर्थी स्यादखंडानुभवो यतः ।
यथा सिंधौ तरंगाद्या आत्मन्येवमिदं जगत् ॥ १३॥

दोहा–चतुर्थी सत्वापत्ति यह, अनुभवउदय अभंग ॥
आतमजगदरस्योभलें, ज्यों मध सिंधुतरंग ॥ १३ ॥

टीकाः–पूर्वोक्तरीतिसें ब्रह्मचिंतन करनेतें उदय भया जो संशय विपर्य रहित तत्वसाक्षात्कार तिसकर आत्मामें नामरूपात्मक प्रपंच-की मिथ्यारूपकर प्रतीति होवैहै। जैसें समुद्रमें मिथ्यारूप करके लहरियोंकी प्रतीति होवैहै यह चतुर्थी सत्वापत्तिरूप भूमिकाहै॥१३॥

अथ पंचमी असंसक्तिनाम भूमिकाका स्वरूप कहे हैं:-

नाहं देहो यतो नित्यं सच्चिदानंदरूपभाग् ।
एवं विचारोऽसंसक्तिभूमिका स्यान्महाद्भुता ॥ १४ ॥

दोहा-छूट्यो तनअभिमान जब, निश्चयकियो स्वरूप ॥
असंसक्ति यह भूमिका, पंचम महा अनूप ॥ १४ ॥

टीका:-चतुर्थभूमिकामें निश्चयकिया जो प्रत्यक् अभिन्नरूप ब्रह्म तिसमें अभ्यासकी अधिकतासें मदीयत्वरूपकर शरीरका अभिमान ताकी निवृत्ति अर्थात् परशरीरवत् शरीरकी प्रतीति । यह उपमासें रहित पंचमी असंसक्तिनाम भूमिका है ॥ १४ ॥

अथ षष्ठी पदार्थाभावनी भूमिका दिखावैहैं:-

स्तंभादिबुद्धिपर्यंतं पदार्थानामभावतः ।
पदार्थाभावनी षष्ठी भूमिका लक्ष्यतां बुधैः ॥ १५ ॥

दोहा-कहे पदार्थबुद्धिलों, सबको होय अभाव ॥
यह पदार्थाभावनी, षष्ठी भूमि लपाव ॥ १५ ॥

टीका:-दृष्टांतः-जैसें स्वर्णवेत्ता पुरुषकूं कटकादिभूषणोंके विद्यमान होतेभी सर्व स्वर्णरूपही प्रतीत होवे है । तैसें देहसें लेकर बुद्धिपर्यंत जे पदार्थ कहेहैं तिन सर्वोंका अभाव कहिये अधिष्ठान ब्रह्मरूपसें प्रतीति यह पदार्थोंकी अनुपलब्धिरूप षष्ठी भूमिका कहीहै ॥ १५ ॥

अथ तुरीयानामक सप्तमी भूमिका दिखावै हैं:-

भावाभावौ तुरीयायां कामाद्याः शत्रवस्तथा ।
त्वत्ताहंतादयो नस्युरस्तिनास्तीति वा कुतः ॥ १६ ॥

दोहा-भावाभाव न तहां कछु, सप्तम तुरिया माँहि ॥
मैं तूं तहां नसंभवे, कहा अहै कहनाहिं ॥ १६ ॥

टीकाः–सप्तम तुरीयानाम भूमिकामैं मैंशब्दका अर्थ प्रमाता, तूं शब्दका अर्थ प्रमेय. इन दोनोंके बननेतैं अर्थसैं सिद्ध हुवा जो प्रमाण. या त्रिपुटीरूप द्वैतकी जैसैं चतुर्थी पंचमी भूमिकामैं भावरूप कर प्रतीति होवेहै औ अभावरूपकर जैसैं षष्ठी भूमिकामैं प्रतीति होवेहै तैसैं बी होवै नहीं जो कहो भाव अभाव पदार्थतें भिन्न शेष रही वस्तु क्याहै ? तहां सुनोः–वाणीका अविषय होनेतैं अवाच्यहै । यामैं श्रुतिप्रमाण हैः–( यतो वाचो निवर्तते अप्राप्यमनसा सह ) अर्थ यहः–मनसहित वाणियां न प्राप्त होइके जातैं निवृत्त होवैहैं । ( यन्मनसा न मनुते ) अर्थयहः–जिसको मनकरके लोक नहीं जानते ॥ १६ ॥

अब ग्रंथ अभ्यासका फल कहेहैंः–

श्रीगुरुणा शुभविधया प्रोक्ता ज्ञानस्य भूमिका सप्त ।
लभते स आत्मतत्त्वं रुद्ध्वा चित्तं य आत्मनीति॥१७॥

सोरठा–प्रगटकरी गुरुदेव, सप्तभूमिका ज्ञानकी ॥
अनाथ लहै निज भेव, चितदै करत विचार जो ॥१७॥

टीकाः–अनाथदासजी कहेहैंः–गुरुने प्रगटकरी जो ज्ञानकी सप्तभूमिका चित्तकों एकाग्रकर जो तिनकों विचारे सो अपने वास्तवस्वरूपको जानलेवे ॥ १७ ॥

दोहा–तृतीयो मालविचारको, हरन सकलसंताप ॥
ज्ञानभूमिका प्रगटकर, भयो शांत अवआप ॥ १८ ॥

इति श्रीविचारमालायां सप्तज्ञानभूमिकावर्णनं नाम तृतीयविश्रामः समाप्तः ॥ ३ ॥

# चतुर्थ विश्राम ४.

ज्ञानसाधनवर्णनम् ।

पूर्वविश्राममें ज्ञानकी सप्तभूमिका कही, अब ज्ञानके साधन जानवेकी इच्छावाला हुवा शिष्य कहेहैः-

शिष्य उवाच ॥

भगवन् भूमिकाः सप्त ज्ञाता ज्ञानस्य वै मया ।
ज्ञानोदये साधनं च किं प्रमाणीकृतं गुरो ॥ १ ॥

दोहा-भगवन् मैं जान्यो भले, सप्त भूमिका ज्ञान ॥
निर्मल ज्ञान उद्योतकूं, साधन कौन प्रमाण ॥ १ ॥

टीकाः-हे भगवन् ! ज्ञानकी सप्तभूमिका मैं भलीप्रकार जानीहैं. अब समष्टिव्यष्टिउपाधिरूप मलसें रहित शुद्धब्रह्मका जो ज्ञान ताकी उत्पत्तिके साधन कौन हैं ? यह कहो याका भाव यहहैः- जिन साधनोंतें ज्ञानमें अधिकार होवैहै सो प्रमातामें होनेवाले साधन कहो औ प्रमाणकहिये प्रत्यक्षादि षट् प्रमाणोंमें किस प्रमाणजन्य तत्त्वज्ञान कहाहै यह कहो ॥ १ ॥

अब शिष्य अपनी उक्तिमें हेतु कथनार्थ प्रथम दृष्टांत कहेहैः-

प्रदीपवार्त्तया यद्वत्तिमिरं नैव नश्यति ।
हार्दं तथा तमो नैव पूर्णज्ञानोदयंविना ॥ २ ॥

दोहा-भगवन् तिमिर नासे नहीं, कहि दीपककी वात ॥
पूरन ज्ञान उदय विना, हृदेभरम नहिं जात ॥ २ ॥

टीकाः-हे भगवन् ! जैसें अंधकारमें स्थित पुरुपका दीप, तेल, वत्ती, जोतिकीयां वातों कियेसें अंधकार दूर नहीं होवैहैं; तद्वत्

ब्रह्मज्ञानके उदयविना हृदेमैं स्थित जो अनात्मामैं आत्मप्रतीति-रूप भ्रम सो दूर नहीं होवैहे यातैं आप ज्ञानके साधन कहो ॥ २ ॥

इसरीतिसैं शिष्यकर पूछेहुए गुरु ज्ञानके साधनकहेहैंः–

ज्ञानसाधनवर्णनम् ॥

श्रीगुरुरुवाच ॥

**आदौ त्यज भवासक्तिं दारान् सुतगृहान् धनम्।**
**विस्मृत्य विषयान् सर्वान् रागद्वेषौ विषं यथा ॥ ३ ॥**

दोहा–प्रथमैं जगआसक्ति तजि, दारासुतगृहवित्त ॥
विषवत् विषय विसार जग, राग द्वेष अतित ॥ ३ ॥

टीकाः–हे शिष्य! प्रथम विषय संपादनका साधनरूप जो जगत् तामैं आसक्तिका त्यागकर काहेतैं संसार आसक्ति ज्ञानकी विरोधि है. यह पंचदशीमैं कहा हैः–

"संसारासक्तचित्तः संश्चिदाभासः कदाचन ।
स्वयं प्रकाशकूटस्थं स्वतत्वं नैव वेत्त्ययम्" ॥

अर्थ यहः–यह चिदाभासरूप जीव विषयसंपादनादि ध्यानरूप जगत्मैं आसक्तचित्त हुवा कदापि स्वतः प्रकाश कूटस्थ स्वस्वरूपकूं नहीं जाने है इति ॥ औ धन, दारा, सुत, गृह, वित्त इनमैं बी आसक्तिका परित्याग कर यातैं ज्ञानके अधिकारी मैं आसक्तिका अभाव गीतामैं कहा हैः–असक्तिरनभिष्वंगः पुत्रदारगृहादिषु। अर्थयहः–पुत्रदारा गृहादिकोंमैं प्रीतिका अभाव औ शब्दादि विषयोंकूं विषकी न्यांई भुलाये काहेतें विषयासक्तिभी ज्ञानमैं प्रति-बंध है सो अष्टावक्रमैं कहा हैः–

(१) अनभिष्वंगशब्दका अर्थ यह है। पुत्रादिकोंके सुखीदुःखीहुए मैं सुखीहूं मैं दुःखीहूं इस प्रकारका जो अभिनिवेश ताका नाम अभिष्वंगहै ताके अभावका नाम अनभिष्वंगहै ॥

"मुक्तिमिच्छसि चेत्तात विषयान्विषवत्त्यज ।
क्षमार्जवदयातोषसत्यं पीयूषवद्भज" ॥

अर्थ यहः–हे तात! जो तूं मुक्तिकूं इच्छताहैं तौ विषयनकूं विषकी न्यांई त्यागकर औ क्षमा, आर्जव, दया, संतोष, अरु सत्यकूं अमृतकी न्यांई सेवन कर इति ॥ औ रागद्वेषका सर्वथा परित्याग कर काहेतैं श्रीभगवान्ने गीतामैं कहाहैः–( इन्द्रियोंके शब्दादि विषयोंमैं रागद्वेष स्थित हैं मुमुक्षु तिनके वश न होवे काहेतैं सो इसके परिपंथीहैं ) ॥ ३ ॥

पूर्वकह्या जो जगदादि पदार्थोंमैं आसक्तिका त्याग ताकी सिद्धिअर्थ प्रत्येक पदार्थमैं दूषण दिखावनेकी इच्छावाले हुए प्रथम स्त्रीमैं दूषण दिखावैहैंः–

नारीं सुप्रेयसीं मत्वा प्रीतिं कुर्वंति ये नराः ।
ते शठा मंदमतयस्ते मुधा नरदेहकाः ॥ ४ ॥

दोहा–तियअतिप्रिय जे जान नर, करत प्रीति अधिकाय ॥
तेशठ अतिमतिमंद जग, वृथा धरी नरकाय ॥ ४ ॥

टीकाः–जे नर स्त्रीकूं अतिप्यारी जानकर तामैं अतिप्रीति करैहैं ते पुरुषशठहैं औ अतिमंदबुद्धिहैं काहेतैं मोक्षका साधन मनुष्यशरीर तिनोंने व्यर्थ खोया है ॥ ४ ॥

समांसरुधिरास्थित्वक्कश्मलैः परिपूरितम् ।
निर्गुणं मलिनं मेध्यं त्यजेत्तद्देहमग्निवत् ॥ ५ ॥

दोहा–अस्थिमांस अरु रुधिर त्वक, कश्मल नप सिपपूर ॥
निरधन अशुचि मलीन तन, त्याग आग जिउ दूर॥५॥

---

( १ ) श्लोक–इंद्रियस्येंद्रियस्यार्थे रागद्वेषौ व्यवस्थितौ ॥ तयोर्न वशमागच्छेत्तौ ह्यस्य परिपंथिनौ ॥ ( २ ) परिपंथिनाम शत्रुकाहै ॥

टीकाः–हे शिष्य! स्त्री शरीर हाड मांस अरु रक्त चमडी इन अशुद्ध पदार्थोंकर नखसैं लेकर शिषा पर्यंत पूरण है औ जातिकरभी नीच श्रीभगवान्‌ने कहीहै औ ऊपरसें शरीरकर अपवित्र औ मलीनहै औ यह स्त्री शरीर करहीं दुष्ट नहीं किंतु स्वभावसैं भी दुष्ट है सो भी कहा हैः–

चौपाई–

नारिस्वभाव सत्यकवि कहहीं। अवगुण आठ सदा उर रहहीं॥
साहस अनृत चपलता माया। भय अविवेक अशौच अदया॥
कोटिवज्रसंघात जु करिये। सबको सार खींच इक धरिये॥
तियहियके सम सो न कठोरा। ऋषिमुनि गण यह देत ढंढोरा॥

यातैं अग्निकी न्यांई दाहका हेतु जानकर ताका त्यागकर॥ ५॥

ननु–जैसें सर्प विछू आदिक स्पर्शसैं अनर्थकर होवैंहैं, तैसैं स्त्री भी स्पर्शद्वारा अनर्थका हेतु है चिंतन ध्यानादिकोंकर नहीं। यह आशंकाकर कहैंहैंः–

संस्पृष्टं दुःखदं चाहेर्विषं नारी तु चिंतिता।
ज्ञानं ध्यानं तथा प्राणान् समूलं हरते पुनः॥ ६॥

दोहा–अहिविष तन काटे चढे, यह चितवत चढिजाय॥
ज्ञान ध्यान पुन प्राणहूं, लेत मूलयुत खाय॥ ६॥

टीकाः–यद्यपि सर्पका विष स्पर्श कियेसैं चढैहै तथापि यह कामरूपविष स्त्रीके चिंतनमात्रसैं शरीरमैं प्रवेश करैहै यातैं चिंतनकूंभी मैथुन कहा है। औ स्पर्श कियेसैं तौ शास्त्रज्ञानकूं दूर करैहै। सोई कहाहैः–जब पंडित पढि तियपै ढिसरे॥ उक्ति युक्ति सबहीं

---

(१) श्लोक–मांहि पार्थ व्यपाश्रित्य येऽपि स्युः पापयोनयः। स्त्रियो वैश्यास्तथा शूद्रास्तेपि यांति परां गतिम्॥ इसवचनसैं स्त्री पापयोनिकर श्रीभगवान्‌ने नीच कहीहै॥

तब विसरे ॥ किंवा-चित्तकी एकाग्रता अर्थ जोध्येयाकारवृत्तिरूप ध्यान औ श्वास इनकूं विचार सहित दूर करेहै. मैथुनकियेसें श्वास अधिक टूटैहै यही प्राणका खाणा है ॥ ६ ॥

या स्त्रीचिंतनकूं मैथुनरूप कहीं कहा है ? या आकांक्षाकेहोयांकहैहैः-

मैथुनं चाष्टधा प्रोक्तं स्मृतौ यन्मुनिभिः पुरा।
विपरीतं यदेतस्माद्ब्रह्मचर्यं प्रकीर्तितम् ॥ ७ ॥

दोहा-मैथुन अष्टप्रकार जो, अनाथकह्यो श्रुतिचाहि ॥
इनतें निजविपरीत जो, ब्रह्मचर्य कहि ताहि ॥ ७ ॥

टीकाः-वक्ष्यमाणश्लोक तथा दोहेमें कहणाजोहै अष्टप्रकारकामैथुन सो श्रुतिमें देखकर कहाहै इनअष्टप्रकारकेमैथुनसें जो विपर्ययहै अर्थात् स्त्रीके श्रवणस्मरणादिका त्यागरूप सो ब्रह्मचर्य कहिये है॥७॥

सो अष्टप्रकारका मैथुन कौनसाहै ? तहां सुनोः-

श्रवणं कीर्तनं चिंता स्मरणं रहसि स्थितिः।
जल्पनं दृढसंकल्पः प्राप्तिश्चेत्यष्टधा स्मृतम् ॥ ८ ॥

---

(१) सोअष्टप्रकारकामैथुनश्रुतिअनुकूलस्मृतिमें कहाहैः-तथाचस्मृतिः ॥ श्लोक-स्मरणं कीर्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम् ॥ संकल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृत्तिरेवच ॥ १ ॥ एतन्मैथुनमष्टांगं प्रवदंति मनीषिणः। विपरीतं ब्रह्मचर्यमनुष्ठेयं मुमुक्षुभिः ॥ २ ॥ अर्थयहः-भोग्यबुद्धिकरके जो स्त्रियोंका चिंतनकरणा ताका नाम स्मरण है औ वाणीसें तिन स्त्रियोंके गुणोंका कथन करणा ताका नाम कीर्तन है औ तिन स्त्रियोंके साथ द्यूतादिक्रीडा करणी ताका नाम केलि है औ भोग्यबुद्धिकरके जो तिन स्त्रियोंका देखणा है ताका नाम प्रेक्षण है औ एकांत देशविषे जो तिन स्त्रियोंके साथ भाषण है ताका नाम गुह्य भाषण है औ तिन स्त्रियोंके प्राप्तिकी जो इच्छा है ताका नाम संकल्पहै औ तिन स्त्रियोंके प्राप्तिका जो बुद्धिविषे निश्चयकरणा है ताका नाम अध्यवसाय है औ तिन स्त्रियोंका जो संभोग है ताका नाम क्रिया निर्वृत्ति है ॥ इन अष्टोंकूं विद्वान् पुरुष अष्टांग मैथुन कहेहैं औ इन अष्टांगमैथुनतें जो रहितपणा है तिसकूं ब्रह्मचर्य कहैहैं सो ब्रह्मचर्य मुमुक्षुजनोंने अवश्य संपादनकरणा इति ॥

दोहा–सरवन सिमरन कीरतन, चितवन बात इकंत ॥
दृढसंकल्प प्रयत्नपुन, प्रापति अष्ट कहंत ॥ ८ ॥

टीकाः–स्त्रीके सौंदर्यादिगुणोंका श्रवण औ कदाचित् अनुभवकीयेका स्मरण औ हर्षपूर्वक तिनका कथन औ तिनका चिंतन औ एकांतस्थलमें स्त्रीसे संभाषण औ ताकी प्राप्तिका दृढसंकल्प पुनः ताकी प्राप्तिअर्थ प्रयत्न औतासे संभोग यह अष्टप्रकारका मैथुन कहाहै ॥ ८ ॥

इस रीतिसें स्त्रीमें दूषण कहकर अबपुत्रमें दूषण दिखावेहैंः–

मधुरं भाषते पुत्रः पितुश्चित्तं प्रमोदयन्।
श्रुत्वा श्रुत्वा च सानंदो वश्यतां याति मूढधीः॥९॥

दोहा–सुत मीठीबातां कहै, मनहु मोहिनी मंत ॥
सुनिसुनि आनंदपावहीं, वसहोत मूढ जगजंत ॥ ९ ॥

टीकाः–पुत्रजो मधुर तोतले वचन कहेहै। सो मानो चित्तके मोहितकरनेवाले मोहिनी मंत्र हैं. तिनोंकूं पुनः पुनः श्रवण करके जे आनंदमग्नहोयके ताके वश होवेहै तेपुरुष मूढहैं। सोई कहाहैः–

दोहा–कर विचार यों देखीये, पुत्र सदा दुःखरूप ॥
सुख चाहत जेपूततें, ते मूढनके भूप ॥ ९ ॥

पुत्रमें आसक्तपुरुषकों मूढकहा तामें हेतु कह्याचाहिये? ऐसें कहो तहां सुनोः–

कार्याकार्यं न जानातिबद्धोऽसौ मोहपाशतः।
न लब्ध्वा सद्गुरोर्मार्गं सिंधौ वहति मूर्खधीः॥ १० ॥

दोहा–काजअकाज लख्यो नहीं, गह्यो मोह दृढबंध ॥
सगुरुखोजमगनाचह्यो, वह्यो सिंधुमति अंध ॥ १० ॥

(१) जैसें दूधको ऊध कहेहै ॥

टीकाः-जातें पुत्रमें आसक्तिरूपदृढबंधनकर बंधायमान होयके जापुरुपने सुष्ठु गुरुका अन्वेषण ( खोज ) करके मेरेतांई मनुष्यशरीर पायके क्याकर्तव्य है ऐसें नहींजान्या. औमोक्षके मार्ग तत्वज्ञानकूं संपादन नहीं किया औविवेकसें रहितहोयकर जन्ममरणरूपसंसारसमुद्रमें निमग्न हुवाहै तातें सो पुरुष मूढहै । सोईकहाहैः-

दोहा-निद्रा भोजन भोग भय, एपशु पुरुष समान ॥
नरनज्ञान निजअधिकता, ज्ञानविना पशुजान ॥ १० ॥

इसरीतिसें पुत्रमें दूषण दिखाइके गृहमें दूषण दिखावैहैः-

गेहेंधकूपसदृशे मग्नोप्येवं नवेत्यसौमूढः ।
बद्धःपशुरिव संगाद्योभूत्क्रीडामृगः स्त्रीणाम् ॥ ११ ॥

सोरठा-अंधकूपसम गेह, पर्‍यो नजान्यो मरम सठ ॥
बंध्योपसुवत नेह, सुत त्रियक्रीडामृग भयो ॥ ११ ॥

टीकाः-जलसें रहित वनके कूपकीन्यांई दुःखदाई जो गृह ताके भरणमें प्रयत्नमान हुवा औगृहमें स्थित जो सुतदारादि तिनमें स्नेहरूप रज्जुकरबंधायमान हुवा तिनकी क्रीडाकामानो मृगभयाहै औ जैसें कोईपुरुप अपने अल्हादकेअर्थ पशुमें प्रीति करेहै तैसें ये सुतदारादि अपने सुखअर्थ मेरेमें प्रीति करेहें याममंकूं नहीं जानेहै यातें शठ है ॥ ११ ॥

अब द्रव्यमें दूषण दिखावैहैः-

द्रव्याणि दुःखरूपाणि मन्यंते संपदोधमाः ।
मूढस्य विस्मृतं चात्मज्ञानं सर्वसुखावहम् ॥ १२ ॥

दोहा-द्रव्य दुःखदतिहुभांतियह, संपत्ति मानत क्रूर ॥
विसर्‍यो आत्मज्ञान धन, सबसुखसंपति मूर ॥ १२ ॥

टीकाः-सुत, दारा, गृह इनतीनोंकी न्यांई जो दुःखदाई धन ताकूं जो संपत्ति माने है सोपुरुष क्रूरकहिये झूठाहै जाधनके संपादन

कर आपणे आत्माका ब्रह्मरूपतासैं जो ज्ञानरूप धनसो विस्मरण भयाहै सोज्ञानकैसाहैः–सब सुखकहिये ब्रह्मसुखताकी संपत्तिकहिये प्राप्तिका हेतुहै ॥ १२ ॥

धन दुःखका हेतु किसप्रकारसैं है ? ऐसैंकहो तहांसुनोः–

**धनार्थं यतते चादौ जीवोसावतिदुःखभाग् ।**
**अर्जने रक्षणे कष्टं गते च मरणं भवेत् ॥ १३ ॥**

दोहा–बहु उद्यम प्राणी करै, अति क्लेशताहेतु ॥
जुरे तुरच्छा निपटदुःख, जायतु प्राणसमेत ॥ १३ ॥

टीकाः–धनकी प्राप्तिअर्थ जोपुरुष कृषिवाणिज्यादि बहुत, उपाय करैहैं. तिनकर तिनकूं अति क्लेशहोवैहै यातैं संग्रहकालमैं दुःखदाईहै औ किसीपुण्यवशतैं इकत्रहोय जावैतौ नृप चौर अग्न्यादिकोंतैं रक्षाकरनेमैं अति क्लेशहोवैहै, औनृप, चौर, अग्न्यादिनिमित्ततैं दूरहोय जावैतौ प्राणवियोगके समान दुःखहोवैहै जातैं धनपुरुषका बाह्यप्राणहै । सोई पंचदशीमैं. कहाहैः–( अर्थोके इकत्रकरणेमैं क्लेशहै तैसैं रक्षाकरणेमैं. तैसैं नाशमैं औ खरचणेमैं क्लेशहै ऐसैं क्लेशकरणेवाले धनोंकूं धिक्कारहै )॥ १३ ॥

पूर्व एकादशश्लोक तथा एकादश दोहोंकरकहे अर्थकूं दृष्टांतसहित एकश्लोक तथा एक दोहेकर कहेहैंः–

**तस्मादेषां त्यजासंगं कुशली त्वं भविष्यसि ।**
**यथा हलाहलात्सर्पाद्वंचकान्मुक्तिभाग्नरः ॥ १४ ॥**

दोहा–तातैं इनको संगतूं, छाड कुशल जीय मान ॥
मानो विषतैं सर्पतैं, ठगतैं छुट्यो निदान ॥ १४ ॥

---

( १ ) श्लोक–अर्थानामर्जने क्लेशस्तथैव परिपालने । नष्टे दुःखं व्यये दुःखं धिगर्थान् क्लेशकारिणः ॥

टीकाः-जातैं सुत, दारा, गृह, धन उक्तरीतिसैं, दुखदाई हैं, तातैं तूं इनके संबंधकूं त्यागकरि अपना कल्याण निश्चय कर यद्यपि कल्याणनाम सुखकाहै सो इष्टकी प्राप्तिसैं होवैहै तथापि अनिष्टकी निवृत्तितैंबी होवैहै । यामैं दृष्टांतकहेहैंः-जैसैं कोई बालक विषसर्पठगके वशहुवा किसीपुण्यवशतैं छूटिकै आपकों सुखीमाने तद्वत् ॥ १४ ॥

पूर्वतृतीय श्लोक तथा तृतीय दोहेके प्रथम पादमैं, जगतमैं आसक्तिका त्यागकर, यहकहा तामैं हेतु कहेहैंः-

मापतजागतेखेदे पतितश्चात्र दुःखितः ।
सत्यं सत्यं ब्रुवे सत्यं सुखं स्वप्नेपि नो भवेत् ॥ १५॥

दोहा-जगत् खेदमैं परे जिन, केवल दुःखतामाहिं ॥
सत्यसत्य पुन सत्यकहुं, सुख स्वप्नेहुं नाहिं ॥ १५ ॥

टीकाः-हेशिष्य ! पूर्वोक्त जगत्का परित्यागकर तामैं आसक्ति मतकर, काहेतें तामैं केवल क्लेशहोहै, इस अर्थकूं प्रतिज्ञाकर कहेहैंः-सत्य इत्यादि पदोंकर ॥ १५ ॥

अथ श्रोतार्की बुद्धिमैं अर्थके आरूढ होणे अर्थ जगत्कों समुद्रके रूपकालंकारसैं कहेहैंः-

दोश्लोक तथा दोदोहोंकरः-

जगदब्धौ जलासंगे कामक्रोधादिजंतुके ।
भ्रमावर्त्तसमायुक्ते सुखदुःखतरंगके ॥ १६ ॥
चिंताख्यवाडवे तृष्णावेगिवायुसमाकुले ॥
यस्यजीवस्य पोतोऽस्मिन् पातस्तस्य धृतिःकुतः १७

दोहा-जगत् समुद्र आसक्ति जल, कामादिक जलजंत ॥
भवर भरम तामैं फिरैं, दुःखसुख लहर अनंत ॥ १६ ॥

दोहा-चिंता वडवा अग्निजहँ, तृष्णा प्रवलसमीर ॥
जिहिं जहाज यामैं पर्यो, तिहिं किम धीरशरीर ॥ १७॥

टीकाः-जिसपुरुषका चित्तरूपीजहाज याजगतरूपससुद्रमें पड्याहै ताके अंतःकरणमैं धैर्यादिदैवीसंपदके गुण कैसें उदय होवैं अर्थात्नहीं अन्यार्थ स्पष्टहे ॥ १६ ॥ १७ ॥

पूर्वोक्त जगत्मैं आसक्ति किसहेतुसैं होवैहै ? या आकांक्षाकेहो-यां शरीरमैं आत्माभिमानतैं होवैहै यहवार्ता सदृष्टांत दोश्लोक तथा दोदोहांकर कहेहैंः-

स्वात्मनश्चित्तदौराश्यादीक्षंते ते परागुणान् ।
स्वकीयदृष्टिदोषेण व्योम्नि चंद्रद्वयं यथा ॥ १८ ॥

दोहा-अपनो चित्त दुरासभयो, परअवगुण दरसंत ॥
दृष्टिदोषतैं प्रगटज्यों, विवशशिगगनलहंत ॥ १८ ॥

टीकाः-जैसैं अपनें चित्तमैं दुराशतारूप दोषकर अन्यपुरुषनिष्ठ दूषण प्रतीतहोवैहैं औनेत्रोंमैं तिमिरादिदोषकर आकाशमैं दोचंद्र प्रसिद्ध प्रतीत होवैहैं इसरीतिसैं दृष्टांतकर कहे अर्थकूं दार्ष्टांतमैं जोडेहैंः- ॥ १८ ॥

ततस्त्यजाध्यासपाशमजरं ज्ञानतस्त्विमम् ।
संसारं लोपयित्वा सः पुनर्भ्रांत्या न गृह्यताम्॥१९॥

दोहा-तातैं तनअभिमान तजि, अजरपाशि चिरआहि ॥
ज्ञानलोभ संसारकर, भूलन गहिये ताहि ॥ १९ ॥

टीकाः-उक्तदृष्टांतोंकीन्यांई शरीरमैं आत्मअभिमानकर जगत्मैं आसक्तिहोवैहै तातैं ताअभिमानका परित्यागकर यद्यपि चिरकाल-की होणेतैं अभिमानरूपपाशी अजरहै तथापि ज्ञानकर ताका बाध-निश्चयरूप लोप होवैहै, तातैं सोतूंकर इसरीतिसैं लोपकीये पुनः संसारमैं भूलकर भी आसक्ति होवै नहीं ॥ १९ ॥

विषवत् विषयविसार यह पूर्वकह्या तामैं हेतु कहे हैंः–

सुखं ब्रह्मेंद्रदेवानां त्यज विष्ठां यथा शुनः ।
किंपुनर्मानुपे सौख्ये नाममात्रेऽनुरज्यसे ॥ २० ॥

दोहा–सुख ब्रह्मा इंद्रादिके, स्वानविष्टवत् त्याग ॥
नाममात्र सुख अवनिके, भूल न इन अनुराग ॥ २० ॥

टीकाः–ब्रह्मा औ इंद्रादिदेवनके जो शब्दादिविषयहैं सो कूकरके विष्टावत् नीरसहैं, तिनमैं सुखनहीं तातैं तिनका परित्याग कर औ पृथ्वीके शब्दादि विषयोंमैं सुख संज्ञामात्रहै जैसैं किसी जन्मांध पुरुषका कमलनयन नामकल्पै सो निरर्थक कथनमात्र है तातैं हे शिष्य! इन पृथ्वीके शब्दादि विषयोंमैं भूलकर भी प्रीति मतकर॥

ननु–विषयोंमैं सुख नहीं यह तुमारी कपोलकल्पना है ? सो शंका बने नहींः–काहेतैं युक्ति प्रमाणकर या अर्थकी सिद्धिहोवैहै, औ जे कहोसो युक्तिप्रमाण कौनहै ? तहां सुनोः–जो विषयमैं आनन्द होवै तो एक विषयसैं तृप्त जो पुरुषताकूं जब दूसरे विषय-की इच्छाहोवै तब बी प्रथमविषयसैं आनंद हुवा चाहिये औ होवै तो नहीं है यातैं विषयमैं आनंद नहीं किंवाः–जो विषयमैंहीं आनंद होवै तो जा पुरुषका प्रिय पुत्र अथवा और कोई अत्यंत प्यारा जो अकस्मात् बहुतकाल पीछे मिल जावै तब वाकूं देखतेहीं प्रथमजो आनंद होवैहै सो आनंद फेर सदा नहीं होता सो सदा हुवा चाहिये काहेतैं आनंदका हेतु जो पुरुष है सो वाके समीप है। यातैं पदार्थ-मैं आनंदनहीं किंवाः–जो विषयमैं आनंदहोवै तो समाधिकालविषै जो योगानंदका भान होवैहै सो नहुवा चाहिये काहेतैं समाधि-मैं किसी विषयका संबंध नहीं है यातैं विषयमैं आनंदनहीं किंवाः–जो विषयमैंही आनंद होवै तो सुषुप्तिमैं आनंदका भान न हुवा चाहिये। काहेतैं सुषुप्तिविषै बी किसी विषयका संबंध नहीं है

यातैं विषयमैं आनंद नहीं इत्यादि युक्ति है औ वेदमैं यह लिख्याहैः–
(इस आत्मस्वरूप आनन्दके लेशकूंलेके सारे आनंदवाले होवै हैं)

ननु–विषयोंमैं आनंद नहीं है तौ भानक्यों होवैहै? तहां सुनोः–विषय उपहित चेतनस्वरूप आनंदकी पुरुषकूं विषयमैं प्रतीति होवैहै–ननु–विनाहोइ वस्तुकी प्रतीति होवै नहीं औ चेतनस्वरूप नित्य आनंदकी विषयमैं अनिर्वचनीय उत्पत्ति होवै यह कहना बनैनहीं औ अन्यदेशमैं स्थित विषयकी अन्यदेशमैं प्रतीति, वा अन्य वस्तुकी अन्यरूपतैं प्रतीतिरूप अन्यथा ख्याति-का अंगीकार नहीं,यातैं विषय उपहितचेतनस्वरूप आनंदकी विषय-मैं प्रतीति होवैहै। यह कहना बनैनहीं, सो शंकावी बनै नहींः–काहेतैं. यद्यपि अन्यथा ख्यातिका सिद्धांतमैं अंगीकार नहीं तथा-पि अधिष्ठान औ आरोप्य जहां एक वृत्तिके विषयहोवैं तहां अन्य-था ख्यातिहीं मानीहै तथाहिः–जैसें रक्तपुष्पसंबंधी स्फटिकरूप अधिष्ठान औ लालीरूप अध्यस्त दोनों एक वृत्तिके विषयहैं यातैं ईहां जैसें स्फटिकमैं रक्तताकी प्रतीति अन्यथा ख्यातिसें होवैहै तैसें ईहां सिद्धांतमैं विषय औ विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंद दोनों एक वृत्तिके विषय होनेतैं विषयमैं विषय उपहितचैतन्यस्वरूपा-नंदकी प्रतीति अन्यथा ख्यातिसें होवैहै तातैं अन्यथा ख्यातिहीं अंगीकारकरीहै औ अन्यथा ख्यातिमैं सर्वथा विद्वेष होवैतौ विषय उपहित चैतन्यस्वरूपानंदका विषयमैं अनिर्वचनीय संबंध उपजैहै विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदका स्वरूप संबंध चेतनमैं है ताकी विषयमैं अनिर्वचनीय उत्पत्ति होवैहै यातैं ईहां अनिर्वचनीयख्याति हीं है अरु जो कहै विषयाकारवृत्तिसें विषय उपहितचैतन्यस्वरूपा-नंदका लाभ होवै तौ मार्गमैं वृक्षाकार वृत्तिसें तथा सर्वज्ञेयाकार

(१) श्रुतिः। एतस्यैवानंदस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति॥

विषवत् विषयविसार यह पूर्वकह्या तामैं हेतु कहे हैंः-

**सुखं ब्रह्मेंद्रदेवानां त्यज विष्ठां यथा शुनः ।**
**किंपुनर्मानुषे सौख्ये नाममात्रेऽनुरज्यसे ॥ २० ॥**

दोहा-सुख ब्रह्मा इंद्रादिके, स्वानविष्टवत् त्याग ॥
नाममात्र सुख अवनिके, भूल न इन अनुराग ॥ २० ॥

टीकाः-ब्रह्मा औ इंद्रादिदेवनके जो शब्दादिविषयहैं सो कूकरके विष्टावत् नीरसहैं, तिनमैं सुखनहीं तातैं तिनका परित्याग कर औ पृथ्वीके शब्दादि विषयोंमैं सुख संज्ञामात्रहै जैसैं किसी जन्मांध पुरुषका कमलनयन नामकल्पै सो निरर्थक कथनमात्र है तातैं हे शिष्य! इन पृथ्वीके शब्दादि विषयोंमैं भूलकर भी प्रीति मतकर॥

ननु-विषयोंमें सुख नहीं यह तुमारी कपोलकल्पना है ? सो शंका बने नहींः-काहेतैं युक्ति प्रमाणकर या अर्थकी सिद्धिहोवैहै, औ जे कहोसो युक्तिप्रमाण कौनहै ? तहां सुनोः-जो विषयमैं आनन्द होवे तो एक विषयसें तृप्त जो पुरुषताकूं जब दूसरे विषयकी इच्छाहोवे तब बी प्रथमविषयसें आनंद हुवा चाहिये औ होवै तो नहीं है यातें विषयमें आनंद नहीं किंवाः-जो विषयमेंहीं आनंद होवै तौ जा पुरुषका प्रिय पुत्र अथवा और कोई अत्यंत प्यारा जो अकस्मात् बहुतकाल पीछे मिल जावे तब वाकूं देखतेहीं प्रथमजो आनंद होवैहै सो आनंद फेर सदा नहीं होता सो सदा हुवा चाहिये काहेतैं आनंदका हेतु जो पुरुष है सो वाके समीप है । यातें पदार्थमें आनंदनहीं किंवाः-जो विषयमें आनंदहोवै तौ समाधिकालविषै जो योगानंदका भान होवैहै सो नहुवा चाहिये काहेतैं समाधिमें किसी विषयका संबंध नहीं है यातें विषयमें आनंदनहीं किंवाः-जो विषयमेंही आनंद होवै तौ सुषुप्तिमें आनंदका भान न हुवा चाहिये। काहेतैं सुषुप्तिविषै बी किसी विषयका संबंध नहीं है

यातें विषयमैं आनंद नहीं इत्यादि युक्ति है औ वेदमैं यह लिख्याहैः–
( इस आत्मस्वरूप आनन्दके लेशकूंलेके सारे आनंदवाले होवै हैं )
नतु–विषयोंमैं आनंद नहीं है तौ भानक्यों होवैहै ? तहां सुनोः–विषय उपहित चेतनस्वरूप आनंदकी पुरुषकूं विषयमैं प्रतीति होवैहै–नतु–विनाहोई वस्तुकी प्रतीति होवै नहीं औ चेतनस्वरूप नित्य आनंदकी विषयमैं अनिर्वचनीय उत्पत्ति होवै यह कहना बनैनहीं औ अन्यदेशमैं स्थित विषयकी अन्यदेशमैं प्रतीति, वा अन्य वस्तुकी अन्यरूपतैं प्रतीतिरूप अन्यथा ख्यातिका अंगीकार नहीं,यातें विषय उपहितचेतनस्वरूप आनंदकी विषयमैं प्रतीति होवैहै । यह कहना बनैनहीं, सो शंकाबी बनै नहीः–काहेतैं. यद्यपि अन्यथा ख्यातिका सिद्धांतमैं अंगीकार नहीं तथापि अधिष्ठान औ आरोप्य जहां एक वृत्तिके विषयहोवैं तहां अन्यथा ख्यातिहीं मानीहै तथाहिः–जैसें रक्तपुष्पसंबंधी स्फटिकरूप अधिष्ठान औ लालीरूप अध्यस्त दोनों एक वृत्तिके विषयहैं यातें ईहां जैसें स्फटिकमैं रक्तताकी प्रतीति अन्यथा ख्यातिसें होवैहै तैसें ईहां सिद्धांतमैं विषय औ विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंद दोनों एक वृत्तिके विषय होनेतें विषयमैं विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदकी प्रतीति अन्यथा ख्यातिसैं होवैहै तातें अन्यथा ख्यातिहीं अंगीकारकरीहै औ अन्यथा ख्यातिमैं सर्वथा विद्वेष होवैतौ विषय उपहित चैतन्यस्वरूपानंदका विषयमैं अनिर्वचनीय संबंध उपजैहै विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदका स्वरूप संबंध चेतनमैं है ताकी विषयमैं अनिर्वचनीय उत्पत्ति होवैहै यातें ईहां अनिर्वचनीयख्याति हीं है अरु जो कहे विषयाकारवृत्तिसें विषय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदका लाभ होवै तौ मार्गमैं वृक्षाकार वृत्तिसें तथा सर्वज्ञेयाकार

( १ ) श्रुतिः । एतस्यैवानंदस्यान्यानि भूतानि मात्रामुपजीवन्ति ॥

वृत्तिसैं ज्ञेय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदका लाभ हुवा चाहिये ? सो बनै नहीं:-काहेतें अभिलखित विषयाकार वृत्तिसैं विषयउपहित चैतन्यस्वरूपानंदका भानहोवैहै अन्यका नहीं ॥ २० ॥

ननु-विषयोंमें सुखनहीं तो पुरुषोंकी प्रवृत्ति क्यों होवैहै याशंकाकि होयां विचार विना होवैहै औ प्रवृत्तिसैं प्रत्युत क्लेशहीं होवैहै यह अर्थ सदृष्टांत तीन श्लोक तथा तीनदोहेंकर दिखावैहैं:-

चातको धावितो धूमं मत्वा स्वातीयविप्रुषम् ।
मौर्ख्याऽविचारात्पतनेदृशोस्तत्रांधताभवत् ॥ २१ ॥

दोहा-धायो चात्रिक धूमलहि, स्वातबूंदको मान ॥
मूरख पर्‍यो विचारविन, भई दृगनकी हान ॥ २१ ॥

टीकाः-जैसें कोई चातकपक्षी दूरसैं धूमकूंदेखकर तामैं मेघबुद्धिसैं स्वातबूंदको निश्चयकरके सोमूरखपक्षी विचारसैंविना ताधूममें प्रवेशकरे तौ बूंदका अलाभ औ नेत्रोंकी हानीहोवैहै ॥ २१ ॥

अन्य दृष्टांतः-

परकीयां स्त्रियं स्वप्ने भुक्त्वा लब्धं सुखं किमु ।
धर्मवीर्ये गते वक्त्रश्यामत्वाशौच आगते ॥ २२ ॥

दोहा-नारि पराई स्वप्नमें, भुगती अतिसुखपाय ॥
धर्मगयोकंद्रपगयो, अशुचिभयो रुखसाय ॥ २२ ॥

टीकाः-जैसें किसीविचारशून्यपुरुषनें परस्त्री वा स्वप्नस्त्री अतिसुखमानके भोगी तातें संतानका अलाभ औधर्मकी हानी होवैहै । कंद्रपगयो कहिये वीर्यकी हानी अरु रुखसाय कहिये वीर्यपाततें अशुचिहोवैहै ॥ २२ ॥

---

( १ ) नरबिंदु ॥

अन्यदृष्टांतकहेहैं:–

यथा खगो बलिं दृष्ट्वा स्वयं बंधाय गच्छति ॥
तथा भोगसुखं लब्ध्वा वश्यतां याति मूढधीः ॥ २३ ॥

दोहा–चोग देखिज्यूं परतखग, आप बंधावत जार ॥
ऐसें सुखसों जानि जग, वसभये हीन विचार ॥ २३ ॥

टीका:–जैसें विचारशून्यपक्षी जालवाले स्थानमें चोगकोदेख-के तृप्तिकेअर्थ प्रवृत्तहोवे तहां तृप्तिका अलाभहोवैहै औंमत्युत अप-णेआपको जालमें बंधायमानकरेहै इसरीतिसें दृष्टांतकहकर अब दार्ष्टांत कहेहैं:–सोपूर्वोक्त विषयसुखरहितहैं। परंतु विचारशून्यपुरुष तिनके वशहोयके केवल दुःखहीकूं अनुभवकरेहैं ॥ २३ ॥

अब तिन विचारशून्य विषयिपुरुषोंकी निर्लज्जताकूं स्वानदृष्टांतसैं प्रगटकरेहैं:–

शून्या सहैकां घटिकां रमते श्वा च कर्हिचित्।
दृष्ट्वा जनस्तं हसते तत्कुर्वन्प्रत्यहं स्वयम् ॥ २४ ॥

दोहा–स्वानस्वतियकोसंगकर, रहितघरी उरझाय ॥
जगप्रानी ताकोंहसें, अपनो जन्म विहाय ॥ २४ ॥

टीका:–कूकरजो अपनें पशुस्वभावसैं स्वकूकरीसें ग्राम्यधर्म-करके एकघटिकाभर फसरहेहैं ताकूंजो विचारशून्यजगत्के जीव हसैंहैं सोतिनकी निर्लज्जताहै. काहेतें ऐसें विचार नहीं करेहैं जोय-हस्वान षट्मासपश्चात् एकवार संभोगकरणेतें क्लेशकूं अनुभवकरेहैं हमारातो इसकर्ममें जन्म व्यतीतहोवैहै हमकूं परिणाममें केता क्लेश होवैगा ॥ २४ ॥

---

(१) षण्मासानन्तरम् ॥

वृत्तिसें ज्ञेय उपहितचैतन्यस्वरूपानंदका लाभ हुवा चाहिये ? सो बनै नहीं:-काहेतें अभिलखित विषयाकार वृत्तिसें विषयउपहित चैतन्यस्वरूपानंदका भानहोवैहै अन्यका नहीं ॥ २० ॥

ननु-विषयोंमें सुखनहीं तौ पुरुषोंकी प्रवृत्ति क्यों होवैहै याशंकाके होयां विचार विना होवैहै औ प्रवृत्तिसें प्रत्युत क्लेशहीं होवैहै यह अर्थ सदृष्टांत तीन श्लोक तथा तीनदोहांकर दिखावैहैं:-

चातको धावितो धूमं मत्वा स्वातीयविप्रुषम्।
मौर्ख्योऽविचारात्पतनेद्दशोस्तत्रांधताभवत् ॥ २१ ॥

दोहा-धायो चात्रिक धूमलहि, स्वातबूंदको मान ॥
मूरख पऱ्यो विचारविन, भई दृगनकी हान ॥ २१ ॥

टीका:-जैसें कोइ चातकपक्षी दूरसें धूमकूंदेखकर तामैं मेघबुद्धिसें स्वातबूंदको निश्चयकरके सोमूर्खपक्षी विचारसैंविना ताधूममें प्रवेशकरे तौ बूंदका अलाभ औ नेत्रोंकी हानीहोवैहै ॥ २१ ॥

अन्य दृष्टांत:-

परकीयां स्त्रियं स्वप्ने भुक्त्वा लब्धं सुखं किमु।
धर्मवीर्ये गते वक्रश्यामत्वाशौच आगते ॥ २२ ॥

दोहा-नारि पराई स्वप्नमें, भुगती अतिसुखपाय ॥
धर्मगयोकंद्रपगयो, अशुचिभयो रुखसाय ॥ २२ ॥

टीका:-जैसें किसीविचारशून्यपुरुषनें परस्त्री वा स्वप्नस्त्री अतिसुखमानके भोगी तातें संतानका अलाभ औधर्मकी हानी होवैहै। कंद्रपगयो कहिये वीर्यकी हानी अरु रुखसाय कहिये वीर्यपाततें अशुचिहोवैहै ॥ २२ ॥

(१) जलबिंदु ॥

अन्यदृष्टांतकहेहैंः–

यथा खगो बलिं दृष्ट्वा स्वयं बंधाय गच्छति ॥
तथा भोगसुखं लब्ध्वा वश्यतां याति मूढधीः ॥ २३ ॥

दोहा–चोग देखिज्यूं परतखग, आप बंधावत जार ॥
ऐसें सुखसों जानि जग, वसभये हींन विचार ॥ २३ ॥

टीकाः–जैसें विचारशून्यपक्षी जालवाले स्थानमें चोगकोदेखके तृप्तिकेअर्थ प्रवृत्तहोवे तहां तृप्तिका अलाभहोवैहै औप्रत्युत अपणेआपको जालमें बंधायमानकरेहे इसरीतिसें दृष्टांतकहकर अब दार्ष्टांत कहेहैंः–सोपूर्वोक्त विषयसुखरहितहैं। परंतु विचारशून्यपुरुष तिनके वशहोयके केवल दुःखहीकूं अनुभवकरेहैं ॥ २३ ॥

अब तिनविचारशून्य विषयिपुरुषोंकी निर्लज्जताकूं स्वानदृष्टांतसें प्रगटकरेहैंः–

शून्या सहैकां घटिकां रमते श्वा च कर्हिचित्।
दृष्ट्वा जनस्तं हसते तत्कुर्वन्प्रत्यहं स्वयम् ॥ २४ ॥

दोहा–स्वानस्वतियकोसंगकर, रहितघरी उरझाय ॥
जगप्रानी ताकोंहसें, अपनो जन्म विहाय ॥ २४ ॥

टीकाः–कूकरजो अपनें पशुस्वभावसें स्वकूकरीसें ग्राम्यधर्मकरके एकघटिकाभर फसरेहेहैं ताकूंजो विचारशून्यजगत्के जीव हसें हैं सोतिनकी निर्लज्जताहै. काहेतें ऐसें विचार नहीं करेहैं जोयहस्वान पद्मासपश्चात्[1] एकवार संभोगकरणेतें क्लेशकूं अनुभवकरेहै हमारातो इसकर्ममें जन्म व्यतीतहोवैहै हमकूं परिणाममें केता क्लेश होवेगा ॥ २४ ॥

---

(१) षण्मासानन्तरम् ॥

औजेकहौ पूर्वोक्तविषयोंके त्यागमैं कौन प्रमाणहै ? तहांसुनोः-यद्यपि श्रुतिस्मृतिरूप प्रमाण बहुत हैं तथापि ज्ञानी अज्ञानीके वैराग्यके भेददिखावणेअर्थ महात्माका आचाररूपप्रमाण कहेहैंः-

सद्भिर्विचार्य मलिनास्त्यक्ता वैषयिका रसाः ।
उच्छिष्टैस्तैस्तु रमते कामी काको वशः सदा ॥२५॥

दोहा–अनाथ विसारे विषयरस, संतन जान मलीन ॥
तांउचिष्टसों रतिकरैं, कामी काकअधीन ॥ २५ ॥

टीकाः–स्वामीअनाथदासजीकहेहैंः–संतोनें विषयोंकूं अविद्याके कार्य औअनित्यतादिदूषणोंसहित जानकर त्यागेहैं औजेपुरुष प्रथम-भुक्त औत्यक्तपदार्थोंसैं प्रीतिकरेहैं औकामीहुये तिनके आधीनहोवैहैं सेपुरुष काककहियेकौवा जैसैं पक्षीयोंमैं नीचहै तैसैं अधमहैं. भाव यहहैः–अज्ञानीकूं जोवैराग्यहोवैहै सोविषयोंमैं दोषदृष्टिसैं होवैहै सो कालांतरमैं पुनःविषयोंमैं सम्यक्बुद्धिसैं दूरहोवैहै जैसैं मैथुनकेअंत मैं सर्वपुरुषोंकूं स्त्रीमैं ग्लानीहोवैहै औकालांतरमैं शोभनबुद्धि होवैहै यातैं अज्ञानीकावैराग्यमंदहै औ ज्ञानवानकूं जो वैराग्यहोवैहै सो विषयोंमैं दोषदृष्टि औ मिथ्यात्वनिश्चयपूर्वक होवैहै यातैं त्यक्तविषयोंकूं पुनःग्रहण करे नहीं जैसैं आपणेवमनकूं फेर पुरुष ग्रहण नहीं करता तैसैं ॥ यातैं ज्ञानीका वैराग्य दृढहै ॥ २५ ॥

---

(१) भोजनान्ते श्मशानान्ते मैथुनान्ते च या मतिः ।
सा मतिश्चेत्सर्वदास्यात्को न नारायणो भवेत् ॥

अर्थ यहः–भोजनखाणेके पश्चात् तथा शव ( मुडदे ) के दाहकरणेके पश्चात् तथा स्त्रीभोगके पश्चात् जैसी पुरुषोंकी बुद्धि वैराग्यवती होवैहै तैसी बुद्धि जब सर्वदा काल वैराग्यवती होवै तौ नर (मनुष्य) नारायणरूप होयजावै परन्तु सो बुद्धि सर्वदा काल वैराग्यवती होती नहीं किंतु कालांतरमैं विषयोंमैं सम्यक् बुद्धिसैं वैराग्य दूर होयजावैहै यातैं अज्ञानीका वैराग्य मन्दहै यह भावहै इति ॥

इसरीतिसें दोषदृष्टिरूपवैराग्यका हेतु औत्यागरूपवैराग्यकास्वरूप कहा अब वैराग्यका फल कहेहैंः–

जगदाडंबराद्यस्य यदा वैराग्यमागतम्।
तदा स जागतात् खेदान्मुच्यतेऽहिस्त्वचो यथा॥२६॥

दोहा–जगडंबरसौं जगजहां, उपजे निज निरवेद॥
पाककाचरी सर्पज्यों, छुटे सहज जगखेद॥ २६॥

टीकाः–जहांपर्यंत यहजगत्‌रूप अडंबर हे अर्थयहः–प्रत्यक्ष प्रमाणके विषय याजगत्‌में औशब्दादिप्रमाणजन्यज्ञानके विषय स्वर्गादिजगत्‌में जब पुरुषकों वैराग्य उत्पन्नहोवे तब अनाया-सतेंही ज्ञानद्वारा जन्ममरणरूपखेदकी निवृत्ति होवेहै जैसें पक्की त्वचाकूं अनायासतें सर्प त्यागेहै तैसें॥ २६॥

ज्ञानकेअधिकारीमें एक वैराग्य नहींहोवेहै किंतु अपर साधनबी होवेहैं यह कहेहैंः–

तपोदानादिनष्टाघो नीरागो हृदि शीतलः।
भोगानां वासनां हित्वा मुमुक्षुर्बहुभाग्यवान्॥ २७॥

दोहा–पापछीन तपदानबल, ह्वे शांत गतराग॥
विषयवासना त्यागकरि, भयो मुमुक्षु बडभाग॥ २७॥

टीकाः–जापुरुषनें दानबल कहियेईश्वरार्थ शुभकर्मोंकर पाप निवृत्तकीयेहैं अर्थात्–जोशुद्धहृदयहै औउपासनारूप तपके बलकर शांतहृदयकहिये एकाग्रचित्तहै औगतरागकहिये वैराग्य संयुक्तहै औ विषयोंकी वासनात्यागकर अर्थात् षट्‌संपत्तियुक्त होयकर जोबडे भागवाला कहिये अविद्या तत्कार्यरूपबंधकी निवृत्ति औपरमानंदकी प्राप्तिरूप मोक्षकी इच्छावालाहै. इहां

विवेकका अध्याहार करणा । इसरीतिसैं शुद्धहृदय औ एकाग्रचित्त औ चतुष्टयसाधनसंपन्न जोपुरुष सो तत्व ज्ञानका अधिकारी है इतिभावः ॥ २७ ॥

अब ज्ञानके अधिकारीकूं कर्तव्य कहैहैं:-

भूत्वाधिकारी ज्ञानस्य ग्रन्थान् ज्ञानमयान् शृणु ।
श्रवणस्यावधिर्ज्ञेयो मार्गामार्गविचारणम् ॥ २८ ॥

दोहा-सोअधिकारी ज्ञानको, श्रवण ज्ञानमय ग्रंथ ॥
सो तबलग जबलग भलै, समुझे पंथअपंथ ॥ २८ ॥

टीका:-सोअधिकारीपुरुष पट्लिंगोंसैं वेदांतवाक्यनका तात्पर्यनिश्चयरूपश्रवण करे सो पट्लिंग यहहैं:-उपक्रम संहारकी एकरूपता [ १ ] अभ्यास [ २ ] अपूर्वता [ ३ ] फल [ ४ ] अर्थवाद [ ५ ] उपपत्ति [ ६ ] अब इनके अर्थसुनो:-जोअर्थ आरंभमें होवे सोई समाप्तिमें होवैतहां उपक्रमउपसंहारकी एकरूपता कहियेहैं । जैसें छांदोग्यके पष्ठाध्यायके उपक्रमकहिये आरंभमें अद्वितीयब्रह्महै औउपसंहार कहिये समाप्तिमें अद्वितीयब्रह्महै [ १ ] पुनःपुनःकथनका नाम अभ्यासहै छांदोग्यके पष्टअध्यायमें नववारतत्वमसिवाक्यहैं यातैं अद्वितीयब्रह्ममें अभ्यासहै [ २ ] प्रमाणांतरतैं अज्ञातताकूं अपूर्वता कहैहैं-उपनिपद्रूप शब्दप्रमाणतैं और प्रमाणका अद्वितीय ब्रह्मविषयनहीं यातैं अद्वितीयब्रह्ममें अज्ञातताारूप अपूर्वताहै [ ३ ] अद्वितीयब्रह्मके ज्ञानतैं मूलसहित

( १ ) (अर्थवशात् विभक्तेः विपरिणामः) अर्थयहः-अर्थके बलतैं विभक्तिका विशेष कर परिणाम होवै है इस न्यायमें शृणुका शृणुयाव ऐसा परिणामकरणा अर्थात् ज्ञानमयग्रंथोंकूं अधिकारी पुरुष श्रवण करे ( २ ) श्लोक-उपक्रमोपसंहारावभ्यासोपूर्वता फलम् ॥ अर्थवादोपपत्ती च लिंगं तात्पर्यनिर्णये ॥

शोकमोहकी निवृत्तिरूप फल कह्याहै [ ४ ] स्तुति अथवा निंदाका बोधकवचन अर्थवाद वाक्य कहियेहैं अद्वितीयब्रह्मबोधकी स्तुति उपनिषदनमैं स्पष्टहै [ ५ ] कथनकरे अर्थके अनुकूल युक्तिकूं उपपत्ति कहेहैं छांदोग्यमैं सकलपदार्थनका ब्रह्मसैं अभेदकथनके अर्थकार्यका कारणतैं अभेदप्रतिपादन अनेकदृष्टांतोंसैं कह्याहै [ ६ ] इसरीतिसैं षट्लिंगनतैं सकल वेदांतनका तात्पर्य जानियेहै । सो श्रवणज्ञानमय ग्रंथ जोउपनिषद्ग्रंथहैं तिनसैं सिद्धहोवैहै तातैंतिनकूं श्रवणकरेसो तिनकूं तवलग श्रवणकरे जवलगश्रवणका फलप्रमाणगत संशयकी निवृत्ति होवै। सो फल यह है:–पंथ कहिये वेदांतवाक्य अद्वितीय ब्रह्मके प्रतिपादकहैं–अपंथ कहिये अन्य स्वर्गादि अर्थके प्रतिपादक नहीं इस रीतिसैं समुझे कहिये निश्चयकरे ॥ २८ ॥

जौजेकहो अद्वितीय ब्रह्ममैं वेदांतवाक्योंकेतात्पर्यका निश्चयषट् लिंगोंतैं होवैहै परंतु ब्रह्मात्माका अभेद निश्चय काहेतैं होवैहै ?

तहां सुनो:–

तत्वमस्यहंब्रह्मेति महावाक्यानि सर्वशः ।
सारासारविवेकायश्रृणुयाद्गुरुवक्त्रतः ॥ २९ ॥

दोहा–तत्त्वमसि अहंब्रह्मास्मि, इत्यादिकमहावाक्य ॥
गुरुमुखश्रवणकरे भले, सारासारहताक ॥ २९ ॥

टीका:–गुरुमुखात् तत्त्वमसि महावाक्यके श्रवणकरणैतें अहंब्रह्मास्मि मैं ब्रह्महुं यह ज्ञान होवैहे सो यारीतिसैं होवैहै:"–तत्त्वमसि" यावाक्यमैं 'तत, त्वं, असि' ये तीन पद हैं तिनमैं प्रथम तत्पदका

(१) भेदके निषेधका नाम निंदा है सो निंदाका बोधकवचन यह है:– उदरमंतरंकुरुतेऽथतस्य भयं भवति । द्वितीयाद्वै भयं भवति ॥ इत्यादि । (२) येनाश्रुतं श्रुतं भवत्यमतं मतमविज्ञातं विज्ञातम् ॥ अर्थयह–जिस एकवस्तुके श्रवणकरके अश्रुतवस्तुभी श्रुत होवैहै जिसएक वस्तु के मननकरके अमतवस्तुभी मननका विषय होवैहै। जिस एक वस्तुके विज्ञानकरके अविज्ञातवस्तुभी विज्ञात होवैहै इत्यादि वचनकर अद्वितीयवस्तुकी स्तुति उपनिषदनमें स्पष्टहै ॥

वाच्य कहैहैं:-मायाविशिष्ट जगत्का कारण सर्वज्ञतादि धर्मवान परोक्षताविशिष्ट सत्यज्ञान अनंतस्वरूप जोईश्वरचैतन्य सो तत्पदका वाच्यहै। अब त्वंपदका वाच्य कहैहैं:-जो अंतःकरणविशिष्ट अहं शब्द अहंवृत्तिकी विषयताकरप्रतीत होवैहै. सो जीवचेतन त्वंपदका वाच्यहै औ असिपद दोनोंकी एकताका बोधकहै । अब वाक्यार्थ कहैहैं:-जो सर्वज्ञतादिगुणवान् परोक्ष ईश्वरचेतन सो अंतःकरण विशिष्टअल्पज्ञतादिधर्मवान् नित्यअपरोक्ष तूंहैं यहकहना विरुद्ध है बनैनहीं। काहेतें विरुद्धअर्थमें वक्ताकातात्पर्य होवैनहीं यातें सार असारहताक कहिये असार जो जीव ईश्वरके स्वरूपमें उपाधिभाग ताका लक्षणासें परित्यागकरिकें सारजो जीवईश्वरके स्वरूपमें चैतन्यभागताकूं एकजान। महावाक्योंमें लक्षणा अंगीकारकरी है यातें लक्षणाका हेतु औ स्वरूप कहैहैं:-वक्ताके तात्पर्यकी अनुपपत्ति लक्षणाका बीज (हेतु) है औनैयायिक अन्वयकी अनुपपत्ति लक्षणाका बीज कहैहैं सो बनैनहीं:-काहेतें यह तिनका अभिप्राय है. जहां वाक्यमें स्थितिपदोंके अर्थोंका परस्परसंबंध नबनै तहां लक्षणा होवैहै. जैसें-( गंगायां ग्रामः ) यावाक्यमैं स्थितजोगंगा औग्रामपद तिनके अर्थजो नगरऔदेवनदीकाप्रवाह तिनका परस्पर संबंध बनै नहीं यातें लक्षणा मानीहै। यानैयायिक उक्तिका ( यष्टीः प्रवेशय ) यावाक्यमैं व्यभिचारहै काहेतें भोजनके समय उत्तमपुरुषनें अन्यपुरुषको कहा-यष्टीका प्रवेशकरावो ईहां यष्टीपदका अर्थ जोदंड ताका प्रवेशपदार्थसें संबंध संभवैभीहै तथापि वक्ताके तात्पर्यके अभावतें लक्षणाहोवैहै । यातें तात्पर्यानुपपत्तिहीं लक्षणामें बीज है औलक्षणाके ज्ञानमें शक्यका ज्ञान उपयोगीहै काहेतें शक्यसंबंध लक्षणाका स्वरूपहै शक्यजानेबिना शक्यसंबंधरूपलक्षणाका ज्ञान होवै नहीं यातें शक्यका लक्षण कहैहैं:-जापदमें जाअर्थकी शक्ति-

होवै तापदका सो अर्थ शक्यजान॥ औशक्यअर्थकूंही वाच्यअर्थ-
वी कहेहैं। जैसेंअग्निपदमेंअंगाररूपअर्थकीशक्तिहैयातेंअग्निपदकाअं-
गारशक्यअर्थ औवाच्यअर्थ कहियेहै अव लक्षणाका स्वरूप कहेहैं:–
( शक्यसंवंधो लक्षणा ) अर्थयह:–शक्यका जो लक्ष्यार्थसैं संवंध
सो लक्षणाका सामान्य लक्षण है अव लक्षणाके जहतीआदिभेद औ
तिनके लक्षण कहेहैं:–( शक्यार्थपरित्यागेन तत्संवंध्यर्थांतरे वृत्तिः
जहल्लक्षणा ) अर्थयह:–पदके वाच्यार्थका परित्यागकरके वाच्यार्थ
का संवंधी जो अन्यार्थ तामैं जोपदका संवंध सो जहतीलक्षणाकहिये
हैं। जैसें( गंगायां ग्रामः ) यावाक्यमैं गंगापदका वाच्य जोप्रवाह ताकूं
त्यागके ताकासंवंधी जो तीर तामैं गंगापदकी जहतलक्षणा है।
अव अजहतीलक्षणाका स्वरूप:–(शक्यार्थापरित्यागेन तत्संवंध्य-
र्थांतरे वृत्तिः अजहल्लक्षणा ) अर्थयह:–पदके वाच्यार्थकों नत्यागके
वाच्यार्थका संवंधीजो अन्यार्थ तामैं जो पदका संवंध सो अजह-
तील्लक्षणा कहियेहैं । यथा ( काकेभ्यो दधि रक्षतां ) अर्थयह:–
किसीनैंकहा काकोतैं दधिकी रक्षाकरना। सो मार्जारादिकोतैं संरक्षण
विना दधिकी रक्षावनेनहीं यातैं काकपदका शक्यजो वायसपक्षी
ताके संवंधीजो दधि उपघातकमार्जारादि तामैं काकपदकी अजहत्
लक्षणाहै । अथ भागत्यागलक्षणाका स्वरूप:–(शक्यैकदेशपरि-
त्यागेनैकदेशे वृत्तिर्भागत्यागलक्षणा ) अर्थयह:–पदके शक्यअर्थ
के एकभागका परित्यागकरके शक्यार्थके एकभागमैंजो पदका
संवंध सो भागत्यागलक्षणा कहियेहैं । जैसें प्रथमदृष्ट देवदत्तकूं
अन्यदेशमैं देखकर कहै:–( सोऽयंदेवदत्तः )अर्थयह:–सो यह
देवदत्त है-तहां भागत्यागलक्षणा है काहेतैं परोक्षदेश अतीतकाल
सहित देवदत्तशरीर सो पदकाअर्थ है–समीपदेश औवर्तमानकाल
सहित देवदत्तशरीर यह पदका अर्थ है औअतीतकालसहित अन्य

देशसहित जो वस्तु सोई वर्त्तमानकाल औ समीपदेशसहितहै यह समुदायका वाच्यार्थहै । सो संभवै नहीं:-काहेतें अतीत कालका औवर्तमानकालका विरोधहै तथा अन्यदेशका औ समीपदेशका विरोध है यातें परोक्षदेश अतीतकालरूप एकभागका त्यागकरके एकभाग देवदत्तशरीरमात्रमैं सोपदकी भागत्याग लक्षणाहै औसमीपदेश औवर्त्तमानकालरूप एक भागका त्यागकरके एकभाग देवदत्तशरीरमात्रमें यह पदकी भागत्यागलक्षणाहै यारीतिसैं लक्षणाके तीन भेदहैं । तिनमैंसैं महावाक्यमें जहती अजहती संभवैनहीं औभागत्याग यारीतिसैं है:-पूर्वोक्तवाक्यार्थके विरोधतें तत्पदके वाच्यमैं जोमाया औ मायाकृतसर्वशक्ति सर्वज्ञतादि सर्वधर्म इतनेवाच्यभागकूं त्यागके चेतनभागविषे तत्पदकी भागत्यागलक्षणाहै तैसैं त्वंपदके वाच्यमें जोअविद्याअंश औ अविद्याकृतअल्पशक्ति, अल्पज्ञतादि, सर्वधर्म ताकूं त्यागके चेतनभागमैं त्वंपदकी भागत्यागलक्षणाहै । इसरीतिसैं भागत्यागलक्षणातें ईश्वर औ जीवके स्वरूपमैं लक्ष्यजो चेतनभाग तिनकी एकता तत्त्वमसिमहावाक्यबोधन करेहै । मूलमें आदिपदसैं ग्रहणकीयेजो ( अहंब्रह्मास्मि ) ( अयमात्माब्रह्म ) ( प्रज्ञानमानंदंब्रह्म ) येतीनमहावाक्य तिनमैंबी यहीरीति जानलेनी ॥ २९ ॥

अब मननका स्वरूप औफल कहेहैं:-

जगज्जीवास्तु विक्षिप्तास्तेषां संगं त्यजेद्बुधः ।
स्थित्वैकांते स्वतंत्रोसौ मनुयात्सर्वरूपिणम् ॥ ३० ॥

दोहा-जगप्रानीविक्षेपचित्त, तजै दूर तिनसंग ॥
बैठि इकंत स्वतंत्रव्हे, करे मननसर्वंग ॥ ३० ॥

टीका:-यद्यपि महावाक्योंसैं अभेदनिश्चयतें पश्चात् कर्तव्य नहीं तथापि पूर्वोक्तरीतिसैं कहेअर्थमें जाकूं संशयहोवे सो जगत्

मैं विक्षिप्तचित्तपुरुषोंका संग दूरतें त्यागकरे एकांतस्थानमैं स्थित होयकरके औसर्वओरतें स्वतंत्रहोयके जीवब्रह्मके अभेदकी साधकऔ भेदकीबाधक युक्तियोसैं अद्वितीयब्रह्मका चिंतनरूपमनन करे सोयुक्तियां यहहैः–जैसें सच्चितआनंदलक्षण श्रुतिमैं आत्मा कहाहे तैसेंही सच्चिदानंदलक्षण श्रुतिमैं ब्रह्म कहाहे यातें ब्रह्मरूप आत्माहे किंवाः–ब्रह्मनाम व्यापकका है देशतें जाका अंतनहींहोवे सो व्यापक कहियेहै तासें जो आत्मा भिन्न होवैतो देशतें अंतवाला होवैगा जाका देशतें अंतहोवे ताका कालतैंबी अंत होवैहै यह नियमहै यातें आत्मा अनित्यहोवैगा जाका कालतें अंतहोवे सो अनित्य कहियेहैं यातें ब्रह्मसैं भिन्न आत्मानहीं–किंवाः-आत्मासैं भिन्नजो ब्रह्महोवैतो सोअनात्मा होवैगा जोअनात्मा घटादिकहै सोजडहै यातें आत्मासैं भिन्न ब्रह्मबी जडहीं होवैगा यातें आत्मासैं भिन्न ब्रह्मबीनहीं किंवाः–जो आत्मा ब्रह्मसैं भिन्नहोवैतो अभेदप्रतिपादक महावाक्य व्यर्थहोवैंगे किंवाः–अनुमानरूपयुक्ति कहेहै तहां अनुमान–( जीवोब्रह्माभिन्नःचेतनत्वात् यत्र यत्र चेतनत्वं तत्र ब्रह्माभेदः यथा ब्रह्मणि ) इसअनुमानमैं, जीवपक्षहै, ब्रह्माभेदसाध्यहै, चेतनत्वहेतुहै, ब्रह्मदृष्टांतहै। ईहां प्रतिवादीजो ऐसें कहेः–जीवरूपपक्षमैं चेतनत्वहेतुतौ है परंतु ब्रह्माभेदरूप साध्यनहीं है ? इसरीतिसैं जीवरूपपक्षमैं चेतनत्वहेतुका ब्रह्माभेदरूप साध्यसैं व्यभिचारशंका करैतो याशंकाका तर्कसैं प्रहारकरणा ( अनिष्टप्रसंजकस्तर्कः ) अर्थयह–अनिष्ट आपादनकानाम तर्कहै ईहां तर्कका यह स्वरूपहैः–

( १ ) ( अविनाशीवाअरेऽयमात्मा ) यहश्रुति आत्माकी सत्यरूपता कहेहै ( अत्रायंपुरुषः स्वयं ज्योतिर्भवति ) यह श्रुतिआत्माकी चैतन्यरूपता कहेहै–कोह्येवान्यात्कः प्राण्यात्यदेषआकाश आनंदोनस्यात् ) अर्थयहः–जो कदाचित् यह आत्मा आनंदरूपनहींहोवे तौ अपानके व्यापारकूं तथा प्राणके व्यापारकूं कौनकरेगा किंतुकोईभी नहींकरेगा यहश्रुति आत्मासैं आनंदरूपताकूं कहेहै ( २ ) ( सत्यंज्ञानमनंतं ब्रह्म ) ॥

जीवरूपपक्षमैं चेतनत्वरूपहेतु मानके ब्रह्माभेदरूप साध्यनहीं मानै-तो ब्रह्मके अद्वितीयताकी प्रतिपादक (एकमेवाद्वितीयंब्रह्म) या श्रुति-सैं विरोधहोवैगा श्रुतिसैं विरोध आस्तिक अधिकारीकूं इष्टनहीं। याअनिष्टआपादनरूपतर्कके भयतैं ब्रह्मा भेदरूपसाध्यका अभाव वादी कहेनहीं इस रीतिसैं व्यभिचारशंका निवृत्तहोवैहै इत्यादियुक्ति-योसैं मनन होवैहै। मननसैं निवृत्तनीयसंशयशास्त्रांतरमें इसरीतिसैं कहेहैः-संशयदोप्रकारकाहै. एक प्रमाणगत संशयहै-द्वितीय प्रमेयगत संशयहै. प्रमाणगत संशयपूर्वकहाहै. प्रमेयगतसंशयबी आत्मसंशय औअनात्मसंशयभेदसैं दोप्रकारकाहै. अनात्मसंशय अनंतवि-धहैं ताके कहनेमैं उपयोगनहीं। आत्मसंशयबी अनेकप्रकारकाहैः-आत्माब्रह्मसैं अभिन्नहै अथवा भिन्नहै-अभिन्नहोवैहै तौबी सर्वदा अभिन्नहै अथवा मोक्षकालमैंही अभिन्नहोवैहै सर्वदा अभिन्न नहीं सर्वदा अभिन्न होवैतौ बी आनंदादिऐश्वर्यवान् है अथवा आनंदादि ऐश्वर्यरहित है. आनंदादिऐश्वर्यवान् होवैतौआनंदादिकगुण हैं अथवा ब्रह्मात्माका स्वरूपहैं, इसतैं आदिलेके तत्पदार्थाभिन्न त्वं-पदार्थविषे अनेकप्रकारका संशयहै। तैसैं केवलत्वंपदार्थगोचरसं-शयभी आत्मगोचर संशयहैः-आत्मा देहादिकोंतैं भिन्नहैवानहीं भिन्नकहैतोभी अणुरूपहै वा मध्यमपरिमाणहै वा विभुपरिमाणहै विभुकहैतोबी कर्त्ताहै अथवा अकर्त्ताहै. अकर्त्ताकहैतोबी परस्परभिन्न अनेकहै अथवा एकहै इसरीतिके अनेक संशय केवल त्वंपदार्थगो-चर हैं तैसैं केवल तत्पदार्थगोचरबी अनेकप्रकारके संशयहैंः-वैकुंठादिलोकविशेषवासी ईश्वर परिच्छिन्नहस्तपादादिकअवयवसहित शरीरीहै अथवा शरीररहित विभुहै जो शरीररहित विभुहै तौभी प्रमाणु आदिक सापेक्षजगत्का कर्त्ताहै अथवा प्रमाणुआदिकनिर-पेक्षकर्त्ताहै जोप्रमाणुआदिक निरपेक्षकर्त्ताकहै तौबी केवलकर्त्ताहै

अथवा अभिन्ननिमित्तोपादानरूप कर्त्ताहै- जोअभिन्ननिमित्तोपादानरूप कर्त्ताकहैतौवी प्राणी कर्मनिरपेक्षकर्त्ताहोणेतैं विषमकारितादिक दोषवालाहै अथवा प्राणीकर्मसापेक्ष कर्त्ताहोणेतैं विषमकार्त्ताआदिक दोषरहित है. इत्यादि अनेकप्रकारके ततपदार्थगोचर संशयहैं सोसकल संशय प्रमेयगत संशय कहियेहैं तिनकी निवृत्ति मननसैं होवैहै ॥ ३० ॥

अब पूर्वकहे मननके फलकूं पुनः स्पष्ट करैहैं:-

चित्तमात्मस्थितिं याति विचारं कुर्वतोन्वहम् ।
वर्द्धतानुक्षणं बोधो नित्यानित्यविवेचनात् ॥ ३१ ॥

दोहा-नितप्रति करत विचारको, थिरतापावै चित्त ॥
बोधबढे छिनछिनकरे, जान्यो नित्यअनित्य ॥ ३१ ॥

टीकाः-नितप्रति युक्तियोंसैं ब्रह्मके चिंतनरूपविचारके कियेतैं प्रतिक्षण बोधकी निःसंदेहता होवैहै तातैं ब्रह्मात्माका अभेदरूपजो प्रमेय तामैं चित्तकी स्थिति होवैहै. काहेतैं जातें ऐसैं जान्याहैः- नित्यकहिये ब्रह्मात्माका नित्यहीं अभेदहै औ अनित्य कहिये ब्रह्मात्माका भेद उपाधिकृत होनेतैं अनित्यहै औ नित्यअर्थमैंहीं मुमुक्षुकी स्थितिहोनेहै यह नियमहै ॥ ३१ ॥

अब जगत् सत्यहै आत्मा कर्त्ता भोक्ता है औ ब्रह्मात्माका भेद सत्यहै इसविपरीतज्ञानरूप विपर्ययकेहुये कर्तव्यकहैहैः-

सुखरूपे प्रकाशेपीपत्प्रवेशो भवेद्यदि ।
प्रौढेषु साधनेष्वेवं निदिध्यासनमीर्य्यते ॥ ३२ ॥

दोहा-शुद्धस्वरूपप्रकाशमैं, कछु प्रवेशता होइ ॥
साधनपाई प्रौढता, निदिध्यासन कहिसोइ ॥ ३२ ॥

टीकाः—यद्यपि श्रवणमननरूप साधनकी दृढतासैं प्रमेय औ प्रमाणगतसंशयतो संभवेनहीं तथापि पूर्वअभ्यस्त वासनाके वशतैं प्रकाशरूपप्रत्यक्‌आत्मामैं जाकूं कर्तृत्वभोक्तृत्वकी प्रतीतिरूप विपर्ययहोवै सो पुरुष अनात्माकारवृत्तिरूप व्यवधानरहित ब्रह्माकार वृत्तिकी स्थितिरूप निदिध्यासनकरै ॥ ३२ ॥

अब निदिध्यासनका अवांतरफल कहैहैंः—

एवमात्मस्थिते चित्ते कामक्रोधादयोऽरयः ।
भवेयुरल्पसंचारा यथा रात्र्यागमे जनाः ॥ ३३ ॥

दोहा—कामादिकसमताउदै, भयेसुयहप्रकार ॥
निस आगम प्रानीसबैं, होत अल्प संचार ॥ ३३ ॥

टीकाः—व्यवधानरहित ब्रह्माकारवृत्तिरूप समताकेउदयभये जो फलहोवैहै सोकहैहैंः—जौनसीयां कामक्रोधरूपवृत्तियां पुरुषकेहृदेमैं पूर्वनिरंतर होतीयांथीयां सोनिदिध्यासनके कीये कदाचित्होवैहै । दृष्टांतः—जैसें रात्रके आगमनसें पुरुषोंका गमनागमनरूप संचार स्वल्पहोवैहै तैसें ॥ ३३ ॥

अब संशयविपर्ययसें रहित तत्वज्ञानके उदयभयेकर्त्तव्यका अभाव कहैहैंः—

यदा शनैःशनैरात्मसाक्षात्कारोदयो भवेत् ।
तदा शुभाशुभं सौख्यं दुःखं नास्ति न भासते ॥ ३४ ॥

दोहा—सनैसनै साक्षातता, उदयभई जब जांहि ॥
हैनाहीं सुभअसुभसुख, दुःख नहीं दरसैंतांहि ॥ ३४ ॥

टीकाः—श्रवण मनन निदिध्यासनके करतेहुये जब जिसमहात्माकूं तत्वज्ञान उदयभया तब ताकूं विधिनिषेध नहींहै । सोईकहाहैः-

( १ ) ( निस्त्रैगुण्ये पथि विचरत. को विधि. को निषेध. ) ॥

(निस्त्रैगुण्यमार्गमें जोविचरताहै ताको कोविधिहै कोनिषेधहै) औताकूं सुखदुःखवी अपणेआत्मामें प्रतीत होवै नहीं। यद्यपि अहंसुखी अहं दुःखी, यहअहंकार विद्वानमैंवी प्रतीतहोवैहै तथापि अहंशब्दके तीन अर्थ हैं एक मुख्य अर्थ है औ दो अमुख्य अर्थहैं- तहां पदकी शक्ति वृत्तिकर जोअर्थ प्रतीतहोवै सो मुख्यअर्थ कहियेहै औ लक्षणाकर जोअर्थ प्रतीतहोवै सो अमुख्यअर्थ कहियेहै। तथाहिः-आभाससहित कूटस्थ अहंशब्दका मुख्य अर्थहै इस अर्थमैं अहंशब्दकूं मूढपुरुष जोडतेहैं औ अंतःकरणसहित आभास अरु कूटस्थ ये दोनों भिन्न-भिन्न अहंशब्दके अमुख्यार्थहैं इनमें लौकिक अरु शास्त्रीय व्यवहारमैं अहंशब्दकूं विद्वान् क्रमकर जोडतेहैं जैसैं ( अहंगच्छामि, अहंतिष्ठामि, अहंसुखी, अहंदुःखी ) यालौकिकव्यवहारमैं अहं शब्दकूं विद्वान् साभास अंतःकरणमें जोडीताहै तैसैं ( असंगोऽहं, निर्विकारोऽहं, चिदात्माऽहं ) या शास्त्रीयव्यवहारमैं अहंशब्दकूं विद्वान् कूटस्थात्मामें जोडीताहै। यद्यपि साभास अंतःकरण अध्यस्थहै सो सुखदुःखका आश्रय वनेनहीं काहेतें जो अध्यस्तहोवै सो अन्यका आश्रय होवैनहीं यह नियमहै। जैसैं रज्जुमें अध्यस्त सर्प अपनीगमनादिक्रियाका आश्रय वनैनहीं तैसैं। तथापि अज्ञानतो शुद्धचेतनमें अध्यस्तहै औ अज्ञानउपहितमैं अंतःकरण अध्यस्तहै औ अंतःकरण उपहितजीवसाक्षीमें सुखदुःखादि अध्यस्त हैं इसरीतिसें अध्यस्त जो धर्मादिक तिनका अधिष्ठान आत्माहै अध्यासके अधिष्ठानपनेका अंतःकरण उपाधिहै यातैं साभास अंतःकरणके धर्महैं यहकहा। धर्मादिक अंतःकरणके धर्म होवैं अथवा अंतःकरणविशिष्ट प्रमाताके धर्महोवैं अथवा रज्जुसर्प स्वप्नपदार्थोंकी न्यांई किसीके धर्म नहोवैं परंतु सर्वप्रकारसैं आत्माके धर्मनहीं यातैं विद्वानकूं सुखदुःख आत्मामें प्रतीत होवैनहीं यह कहा॥ २४॥

अब ग्रंथाभ्यासका फल कहेहैंः-

पुत्रिका लवणस्याब्धेरंतं द्रष्टुं यदा गता ।
सा सिंधुतो बहिःस्थातुमशक्ता किं वदिष्यति ॥ ३५ ॥

दोहा-चली पूतरी लवनकी, थाह सिंधुको लैन ॥
अनाथ आप आपे भई, पलटि कहेको बैन ॥ ३५ ॥

टीकाः-जैसें कोई पुरुष लवणकी पुतरीकूं रसीसें बांधके समुद्रकेजल मापणे अर्थ फैंके सो जलरूप हुई पुनः जलसें बाहिर नहीं आवैहै तैसें या ग्रंथके अभ्यासकीयेतें ज्ञानद्वारा ब्रह्मकूं प्राप्तहोइके पुनः जीवभावकूं प्राप्त नहीं होवैहै । यह गीतामें कहाहैः-( यद्गत्वा न निवर्तंते ] अर्थ यहः-जिस ब्रह्ममें प्राप्तहोइके पुनः नहीं निवृत्तहोवैहै । यद्यपि मूलमें दार्ष्टांत नहीं तथापि दृष्टांतके बलतें ताकी कल्पना करीहै ॥ ३५ ॥

दोहा-अलं तुरियविश्राम यह, साधन ज्ञानअलाप ॥
पढै याहअभ्यासही, लखे ब्रह्म चिद आप ॥ ३६ ॥

इति श्रीविचारमालायां ज्ञानसाधनवर्णनं नाम चतुर्थविश्रामः समाप्तः ॥ ४ ॥

---

## पंचम विश्राम ५.

जगदात्मवर्णनम् ।

शिष्य उवाच ॥

साधनानां मया सिद्धिर्लब्धा देवप्रसादतः ।
विपण्णमिति मे चेतः कथं स्याज्जगदात्मनि ॥ १ ॥

दोहा-साधनज्ञान लह्यो भले, भगवन तुमप्रसाद ॥
किहप्रकार आतमजगत, मोमन अधिक विषाद ॥ १ ॥

टीकाः–अर्थ स्पष्ट भाव यहहैः–हे भगवन् आत्मामें जगत् सत्यहै अथवा असत्यहै जेसत्यकहो तौ ब्रह्मज्ञानसें ताकी निवृत्ति नहीं चाहिये औ असत्य कहो तौ प्रतीत हुवानहीं चाहिये। इस आकांक्षाके भयां द्वितीयपक्षकूं अंगीकारकर कहेहैं ॥ १ ॥

श्रीगुरुरुवाच ॥

अहो पुत्र भ्रमोऽल्पोपि क्रियतां न स दुःखदः।
जगत्कुत्र क जीवेशौ सर्वेयं मानसी क्रिया ॥ २ ॥

दोहा–अहोपुत्र कीजेनहीं, रंचकऐसो भर्म ॥
कहां जगत ईश्वर कहां, यह सब मनके धर्म ॥ २ ॥

टीकाः–हे शिष्य। आत्मामें जगत् सत्यहै ऐसा भ्रम भूलकरबी नहींकरणा. काहेतें जगत् स्वरूपतें हेहीनहीं तो तामें सत्ताका ज्ञान कैसाहोवे जातें कार्यरूप जगतका अभावहै तातें ताका कर्तारूप ईश्वर कहांहै. ईश्वर जीव दोनो कल्पितहैं। यह पंचदशीमें कहाहैः–(मायाआभासकरके जीव ईश्वर दोनोंकूं करेहै याश्रुतिके श्रवणतें तिनदोनोंने सर्वप्रपंचको कल्प्याहै) औ कल्पितवस्तु अधिष्ठानमें अत्यंत असत् होवेहै यातें जगत् औ ईश्वरका अभाव कहाहै इनमें सत्ताकी प्रतीति मनकृतहै ॥ २ ॥

रागद्वेषौ मनोधर्मौ त्वं मनो नासि चामलः।
निर्विकल्पो व्यापकश्च सुखरूपः सदा भवान् ॥ ३ ॥

दोहा–रागद्वेष मनकेधर्म, तूंतो मन नहिं होइ ॥
निर्विकल्प व्यापक अमल, सुखस्वरूप तूं सोइ ॥ ३ ॥

टीकाः–जैसें जगतमें सत्ताकी प्रतीति मनका धर्महै तैसें तामें रागद्वेषवी मनके धर्महैं सो मन तूंनहीं. जे तूंकहै मनसें भिन्नमेरा

(१) मायाभासेन जीवेशौ करोतीति श्रुतत्वतः। कल्पितावेव जीवेशौ ताभ्यां सर्वं प्रकल्पितम् ॥

क्यास्वरूपहै? तहां सुनोः-निर्विकल्प कहिये तर्कसें रहित व्यापक मलसें रहित सुखरूप जो चेतनब्रह्म सो तूंहै ॥ ३ ॥

पूर्वशिष्यने कहा जगत असत होवैतौ प्रतीतनहुवाचाहिये याकाउत्तर कहैहैंः-

त्वयि विश्वं भवान् विश्वे इत्यवेक्ष्यहमं त्यज ।
अहं ममेति संकल्पं त्यक्त्वानंदी क्षितौ चर ॥ ४ ॥

दोहा-जगतोमैं तूं जगतमैं, योंलहि तज हंकार ॥
मैं मेरो संकल्प तजि, सुखमय अवनि विहार ॥ ४ ॥

टीकाः-यह जगत् संपूर्णतेरेस्वरूपमैं कल्पितहै। जातैं कल्पितकी प्रतीति अधिष्ठानविना होवैनहीं तातै जगत्मैं अधिष्ठानरूपतै तूंहीं स्थितहैं. ऐसैं जानकर मै कर्त्ता भोक्ताहुं अरु यह वस्तुमेरीहै औ मैंसंकल्पका कर्त्ताहुं या परिच्छिन्न अहंकारकूं त्यागकर शांतचित्तहुवा प्रारब्धके अनुसार पृथ्वीपर चेष्टाकर ॥ ४ ॥

औ जेकहोमिथ्या जगत्की प्रतीतिकर तत्वज्ञानकी हानी होवैगी तहांसुनोः-

स्वप्ने ह्यज्ञाननिद्रायां क्वचित् त्रासः क्वचित् सुखम्।
ज्ञानजागरितेनैव दृष्टृदर्शनदृश्यकाः ॥ ५ ॥

दोहा-अज्ञाननींदस्वप्नोजगत, भयोसुखदकहुंत्रिस्य ॥
ज्ञान भयो जाग्यो जबै, दृष्टादृष्टि न दृश्य ॥ ५ ॥

टीकाः-जैसैं निद्रा समय स्वप्नजगत् कहुंसुखदाई प्रतीत होवैहै कहुं दुःखदाई प्रतीत होवैहै परंतु जब पुरुष जाग्या तब स्वप्नजगत् की स्मृतिकर जाग्रतबोधकी हानी होवैनहीं तैसैं अज्ञानरचित द्रष्टादृष्टिदृश्यरूप जगत तत्वज्ञानके हुयेप्रतीतबी होवैहै तौबी ताकर ज्ञा

नका बाध होवैनहीं ॥ यह पंचेदशीमें लिख्याहैः–( बोधकर मारेहुवे अज्ञानतत्कार्यरूप शवस्थितबी हैं तथापि बोधरूप चक्रवर्तीराजाकूं तिनतें भयनहीं प्रत्युततातिसकर्ताकी कीर्ति होवैहै ) ॥ ५ ॥

अरु जोकहो पूर्वरीतिसें बोधकी हानी काहेतें नहीं होवैहै ? तहां सुनोः–

क्षुत्पिपासाशोकमोहमृतिसंजननाभिधाः।
षडूर्मयः प्राणचित्तदेहधर्मास्तु नात्मनः ॥ ६ ॥

दोहा–छुधा पिपासा शोक पुन, हरप जन्म अरु अंत ॥
ये षट् उर्मीधर्मतन, आत्मरहित अनंत ॥ ६ ॥

टीकाः–ये षट् उर्मी स्थूलसूक्ष्मशरीरका धर्महैंः–क्षुधा पिपासा प्राणके धर्महैं. शोक हर्ष मनके धर्महैं. जन्म मृत्यु स्थूलशरीरके धर्महैं औ अनंत आत्मा इनषट्उर्मीतें रहित विद्वान्कूं प्रतीत होवैहै यातें आत्माका असंगब्रह्मरूपसें जो ज्ञान सो निवृत्त होवैनहीं देश काल वस्तुकृत प्रच्छेदतें रहितकूं अनंत कहेहैंः–ब्रह्मरूप आत्मा श्रुतिमें व्यापक कहाहै यातें देशकृत परिच्छेदतें रहित है औ अनित्य वस्तुका कालतें अंत होवैहै आत्मा नित्यहै यातें कालकृत परिच्छेदतें रहितहै औ आत्मा सर्वरूपहै यातें वस्तुकृत परिच्छेदतें रहितहै परिच्छेद नाम अंतका है ॥ ६ ॥

अब प्रसंगप्राप्त केवल स्थूलशरीरके धर्म दिखावैहैंः–

जन्मास्तिवृद्धिविपरिणामापक्षयनाशकाः।
विकाराः षट् शरीरस्य नात्मनस्तस्वभावतः ॥ ७ ॥

दोहा–जनम अस्ति अरु वृद्धपुनि, विप्रनमछ्यतननास ॥
षट् विकार यह देहके, आत्मस्वयंप्रकाश ॥ ७ ॥

टीकाः–अर्थ स्पष्ट ॥ ७ ॥

---

( १ ) श्लोक–तिष्ठं त्वज्ञानतत्कार्यशवा बोधेन मारिताः । न भीर्निर्बोधसम्राजः, कीर्तिः प्रत्युत तस्य तैः । ( २ ) श्रुतिः ( आत्मानन्तःगतअनित्यः ) ॥

हे भगवन् मैं जन्मता मरता हुं इस रीतिसें जन्मादि षट्[1]विकार मुझमें प्रतित होवैंहैं आप कैसें इनका निषेध करोहो ! तहां गुरुकहैंहैं:-

चिदाकाशोऽद्वयः शांतो रूपमेकोऽमलस्तव ।
जनिर्मृतिः कुतस्तेस्यात्कुतोहंकार इत्यपि ॥ ८ ॥

दोहा-चिदाकाश अद्वय अमल, शांत एकतवरूप ॥
जन्ममरण कित संभवै, कितहंकार अनूप ॥ ८ ॥

टीका:-हे शिष्य। जो चेतन आकाश द्वैतसें रहित औ मलसैं रहित औ सृष्टिआदिकोंके क्षोभतें रहित औ सजातीय विजातीय स्वगत भेदसें रहित एक चिदवस्तु है सो तेरा आत्माहै तामें जन्म मरणका संभव कैसें होवे औ उपमासैं रहित तेरे आत्मामें मैं जन्मता मरता हुं यह अहंकार कैसें संभवै इहां जन्म मरणके निषेधतें समग्र विकारोंका निषेधकीया ॥ ८ ॥

हे भगवन्! येपट्विकार स्थूलदेहके धर्महैं मेरे नहीं परंतु मैं सुखी मैं दुःखी यारीतिसें सुखदुःखकी प्रतीति मेरे आत्मामें होवैहै यातें मैं भोक्ता हुं तहां गुरु कहैहैं:-

दृश्यभोगास्पदं देहः साधकानींद्रियाणि तु ।
भोक्त्री बुद्धिर्मनश्चापि न ते तद्रूपमिष्यते ॥ ९ ॥

दोहा-विषयभोग अस्थानतन, साधक इंद्रिय जोय ॥
आहभोक्ता बुद्धिमन, तूं न चतुष्टय होय ॥ ९ ॥

टीका:-शब्दादि पंच विषयरूप भोग्यहैं औ तिनके भोगणेका स्थान स्थूलशरीरहै औ भोक्ताके प्रति तिन भोगोंके निवेदन करणेवाले चक्षुरादि इंद्रिय हैं औ मन बुद्धि उपलक्षित लिंगशरीर

( १ ) नाम षट्विकारोंका ॥

रूप भोक्ताहै तूं इनसर्वका प्रकाशक चिदात्मा इनतैं भिन्नहैं यातैं भोक्ता नहीं ॥ ९ ॥

औ जेकहो बोधितअनुवृत्तिकर प्रतीयमान जो आत्मसंबंधीस्थूल सूक्ष्मशरीरादितिनमैं पुनः आत्मप्रतीति होवैगी यह आशंका-कर आत्माअनात्माके सादृश्यके अभावतैं होवै नहीं यहकहेहैंः–

कारणाद्यास्त्रयो देहा मनोबुद्धींद्रियाण्यपि ।
प्राणाश्चेति जडाः सर्वे प्रेरकश्चेतनो भवान् ॥ १० ॥

दोहा–कारणलिंग स्थूलतन, मनबुद्धि इंद्रियप्रान ॥
एजड तोहि लहैनहीं, तू चैतन्य प्रमान ॥ १० ॥

टीकाः–अनिर्वचनीय अनादिअविद्यारूप कारणशरीर औ दशइंद्रिय औ पंचप्राण औ मनबुद्धि एसप्तदश अवयवरूप लिंगशरीर औ अन्नमयकोशरूप स्थूलशरीर ये तीनो शरीर तेरी सादृश्यताकूं पावैनहीं जातैं यह जडहैं औ तूं चैतन्यहैं यातैं सादृश्यताके अभावतैं पुनः इनमैं आत्मप्रतीति होवैनहीं जेकहो आत्मा चैतन्यहै यामैं क्या प्रमाणहै तहांसुनोः–(यएष हृद्यंतर्ज्योतिः पुरुषः) यह श्रुतिप्रमाणहै अर्थयहः–यह सर्वके अपरोक्षहृदयके अंतर पुरुष प्रकाशरूप है ॥ १० ॥

ननु अनात्मामैं आत्मप्रतीति ज्ञानवानकूं मतहोवै परंतु आत्मामैं त्रितेशरीररूप अनात्मा कौनसंबंधकर प्रतीतहोवैहै यहकहो।
तहां सुनोः–

त्रिगुणत्वं यथा तंतौ ग्रंथिश्च प्रतिबद्धता ।
तथा शुद्धस्वरूपेस्मिन्दृश्यते सकलं जगत् ॥ ११ ॥

---

(१) (विषयाभावभ्रमाबाधः । वा मिथ्याऽपरोक्षनिश्चयो बाध.) अर्थ यहः–विषयके अभावकी जाभ्रमाहै ताका नाम बाधहै वा मिथ्याऽपरोक्षनिश्चयका नाम बाध है। ताबाधकरि जो विषय होव ताकानाम बाधित है ताबाधितकीजोहोवे अनुवृत्तिकहिये प्रतीति सो बाधितानुवृत्ति कहिये है ॥

दोहा-एकतंतुमें त्रिगुनता, उरझ ग्रंथि बहु भाय॥
ऐसें शुद्धस्वरूपमें, अनाथ जगत दरसाय॥ ११॥

टीकाः-जैसें एकतंतुमें प्रथम तीन तागे बनायके पुनः तिनकूं उरझायके ग्रंथकहिये मणके बनावैहैं सो मणके जैसें नामरूपसें तंतुमें कल्पितसंबंधसें प्रतीतहोवैहैं तैसें शुद्धस्वरूपचिदात्मामें त्रिते-शरीररूप जगत् कल्पिततादात्मसंबंधसें प्रतीतहोवैहै॥ ११॥

ननु लिंगशरीरादि रूपउपाधिनौं मिथ्यासंबंधसें प्रतीतहोवैहै परंतु तामें आभासतौ सत्यहै? तहां सुनाः-

वस्त्रमूर्तिर्यथा वस्त्रे स्यान्नानावयवान्विता।
तंतुंविना न किंचित्सा शुद्धरूपे तथा जगत्॥ १२॥

दोहा-वसनपूतरी वसनमय, नानाअंग अनूप॥
एकतंतुविन नहिं वियो, त्यों सब शुद्ध स्वरूप॥ १२॥

टीकाः-नानाकरचरणादिअंगोंसहित वस्त्ररूप मूर्ति औ ताके शरीरपर श्वेतपीतरूपवस्त्रहैं सो दोनों तंतुमें कल्पितहैं काहेतें विचारकीये तंतुसें भिन्नप्रतीतहोवैनहीं तैसें सबकहिये त्रितेशरीर औ आभास कल्पितहोणेतें शुद्धस्वरूप आत्मासें अतिरिक्त नहीं॥ १२ ॥

ननुएसैंहै तौ पदार्थोंसें हर्षशोक क्युहोवैहै? एशंकाकरवि-चारविनाहोवैहैं यहकहेहैंः-

दृष्ट्वा क्रीडनकान् खंडमयान् सौख्यं समुद्भवेत्।
भक्षितुं चोद्यते पुंसि सर्वं चित्ते विलीयते॥ १३॥

दोहा-देखि खिलोने खांडके, अनंदभयो मनमांहि॥
चाहकरी जब वस्तुकी, तब सब लयहुइ जांहि॥ १३॥

टीकाः-गजरथादिरूप खिलोन्योंकूं देखिकर विनाविचारसें पुरुषके चित्तमें आनंद होवैहै पुनः एखांडहीहै ऐसा विचारकीयेसें खां-

इमैं लयहुए खिलोने आनंदके जनक होवै नहीं तैसें विचारविना देहादिपदार्थ आनंदकर होवैहैं विचारकर आत्मवस्तुरूप अधिष्ठानकूं जब जान्या तब अध्यस्तपदार्थ सर्वअधिष्ठानमैं लयहुए आनंदके जनक होवै नहीं ॥ १३ ॥

अब अधिष्ठानज्ञानशून्यपुरुषोंकी निंदा करैहैं:-

**शुद्ध आत्मा न यैर्लब्धः किं तैर्लब्धं न किंचन ।**
**शाखादलानि निर्मूलं सिंचयद्भिर्यथा नरैः ॥ १४ ॥**

दोहा-लह्यो न सुद्धस्वरूप जिन, कहां लह्यो तिनकूर ॥
शाखादलसींचत रह्यो, जो नहीं सींच्यो मूर ॥ १४ ॥

टीकाः-जिनपुरुषोंने निरावर्णब्रह्मरूप अधिष्ठानकूं नजानके यज्ञादिकर्मोंमैं वा-ब्रह्माभिन्नदेवनकी उपासनामैं निश्चयकीया तोतिनपुरुषोंने क्यानिश्चयकीया (जातें कर्मउपासनाका फल कृषीआदिकोंकीन्याई विनाशीकहाहै ) जेकहो ब्रह्मकूं सर्वरूपहोणेतें ब्रह्मादिदेवभी ब्रह्मरूपहीं हैं यातें देवनकी उपासनाका निषेध बनै नहीं तथापि अविद्यातत्कार्यकी निवृत्ति औ आनंदावाप्तिरूप मोक्ष शुद्धब्रह्मके ज्ञानतेंहीं होवैहै। यह पंचदशीमैं लिख्याहै तीमैं दृष्टांत कहैहैं:-जैसें पुरुषकूं वृक्षकेमूलमैं जलका नासिंचनकरके शाखा औ पत्योंमैं जल सिंचनतें फलकी प्राप्ति होवै नहीं तैसें ब्रह्मादिदेवनकी उपासनासैं अविद्यातत्कार्यकी निवृत्ति औ परमानंदकी प्राप्तिरूप मोक्षफलकी प्राप्ति होवै नहीं ॥ १४ ॥

---

(१) श्रुतिः (तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते । एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते ) अर्थयहः-जैसें कर्मकरके प्राप्तहोणेवाले इसलोकके कृषीआदिपदार्थ नाशकूं प्राप्तहोवैहैं तैसें पुण्यकर्मोंकरके प्राप्तहोणेवाले स्वर्गादिलोकोंके पदार्थभी नाशकूं प्राप्तहोवैहै । (२) श्लोक-मुक्तिस्तु ब्रह्मतत्त्वस्य ज्ञानादेव नचान्यथा॥ स्वप्नबोधंविना नैव, स्वस्वप्नो नश्यते यथा॥ अर्थयहः-मुक्तितो ब्रह्मतत्त्व (शुद्धब्रह्म) के ज्ञानतैंहीं होवे है, औरप्रकारसै नहीं, जैसें अपनेजागरणविना अपनास्वप्न नाश नहीं होवेहै। (३) मूलमैं ॥

ननु-देवादिरूपजगतब्रह्ममें स्वाभाविकप्रतीतहोवैहै वा नैमित्तिकहै स्वाभाविककहो तौ निवृत्त नहुवाचाहिये औ निवृत्तहोवैहै यातै स्वाभाविकनहीं। औ नैमित्तिकहै यहकहोतौ सोनिमित्त कौनहै यह कह्या चाहिये ? तहांसुनोः-

**मूषासंगाद्यथा स्वर्णं बह्वंगं कटिकादिना।**
**तथा ब्रह्म भवेन्नानारूपं स्वोपाधिसंगतः॥ १५॥**

दोहा-जैसें सांचैमेंपर्‌यो, होत कनक बहुअंग॥
नानावत यों ब्रह्ममै, लै उपाधिको संग॥ १५॥

टीकाः-जैसें मूषेके संबंधसैं कटिकादिरूप नानात्व कंचनमैं प्रतीतहोवैहै तैसें ब्रह्ममैं नानात्वकी प्रतीति मायारूपउपाधिके संबंधसे होवैहै॥ १५॥

ननु-यहकहनेमैं परिणामवाद प्रतीतहोवैहै-काहेतें ( पूर्वरूपपरित्यागेन रूपांतरप्राप्तिः परिणामः ) अर्थ यहः-वस्तुकूं आपणे पूर्वरूपका परित्यागकरके जारूपांतरकी प्राप्तिहै ताकूंपरिणाम कहहै। जैसे शीतरूपउपाधिके संबंधसें जलभावकूं त्यागके जल पापाणरूप होवैहै औ खटाईरूपउपाधिके संबंधसें दुग्धरूपताकूं त्यागकै दुग्ध दधिरूप होवैहै तैसें ब्रह्मभी मायारूपउपाधिके संबंधसें ब्रह्मभावकूं त्यागके जगत्‌रूपपरिणामकूं प्राप्तहोवै तौ दुग्धादिकोंकीन्यांई विकारीहुवा चाहिये ? यह शंका सिद्धांतके अज्ञानतें होवैहै काहेतें सिद्धांतमें विवर्त्तवाद अंगीकार कीयाहे ( पूर्वरूपापरित्यागेन रूपांतरप्राप्तिः विवर्त्तः ) अर्थयहः-वस्तुकूं आपणे पूर्वरूपका नत्यागकरक जा रूपांतरकी प्राप्तिहै ताकूं विवर्त्तकहैहै। ब्रह्म अपने सत्यादिलक्षणरूपस्वरूपकूं नत्यागके आकाशादिजगत्‌रूपसें प्रतीतहोवैहै याअर्थके साधक दृष्टांतोंकूं पंचश्लोक तथा पंचदोहाकर कहेहैं:-

यथा मृद्धेमतंतूनां विकाराः स्युस्त एवहि।
तथेदं जगदात्मैव स्यात्ततो न बहिः पृथक्॥ १६॥
भ्रांत्या रज्जौ यथा सर्पात् स्थाणौ चौराद्भवेद्भयम्।
शुक्तौ रजतमध्यस्य ग्रहणाय यथेच्छति॥ १७॥
आवर्त्तश्च यथा वायौ वह्नेश्च विस्फुलिंगता।
बीजे वृक्षोऽर्णवे चोर्मिस्तथा सर्वं भवेत्परे॥ १८॥
तुंब्यां भ्रमात्सितामय्यां भासते रंगरूपिता।
भ्रमंत्यक्तोद्यते चात्तुं कटुता नात्र विद्यते॥ १९॥
वह्नौ दीपावली व्योम्नि घटाकाशादिकल्पनाः।
करकाख्या यथा नीरे तथा स्याज्जगदात्मनि॥ २०॥

दोहा–मृदविकार मृदमय सकल, हिमविकार हिम जान॥
तंतुविकार सुतंतुमय, यौंआत्म जगमान॥ १६॥
देखि रज्जुमैं सर्पता, ठूंठ चोरके भाय॥
रजतविचार्यो शुक्तिमें, आयो मन ललचाय॥ १७॥
भयो वघूरा वायुमें, अग्नि चिनग वहु अंग॥
बीजहिमें तरुवर यथा, जलनिधिमध्य तरंग॥ १८॥
मिश्रीकी तूंबी रचि, रंगरूपिता मांहि॥
खानलग्यो जब भ्रमतजि, सोतवकर बीनांहि॥ १९॥
पावकमें दीपक घने, नभमें घटमठ नाम॥
नीरमाझ ओरा भयो, यौंजग आत्मराम॥ २०॥

टीकाः–पांच श्लोक तथा पांच दोहोंका अर्थ स्पष्टहै भाव यहहैः– जैसें घटादि मृदादिकोंका विवर्त्त होनेतें मृदादिरूप हैं तैसें सर्व जगत् ब्रह्मका विवर्त्तहोनेतें ब्रह्मरूप है॥ १६॥ १७॥ १८॥ १९॥ २०॥

सत्यं ब्रुवे जगन्नास्ति मिथ्या वच्मीह विद्यते ।
अचिंत्येयं महामायाऽनिर्वाच्या कथ्यतां कथं॥ २१॥

दोहा—सत्यकहों तो है नहीं, मिथ्या कहोंतो आहि ॥
कहि अनाथ आश्चर्य महा, अकहकहकहिये काहि॥२१॥

टीकाः—पूर्वोक्त विवर्त्तरूप जगत् सत्यकहैंतो बनैनहीं काहेतें तीनकालमैं जाका बाध नहोवै सोसत्यकहियेहै प्रपंचका अधिष्ठान ज्ञानतें बाध निश्चय होवैहै यातें मिथ्याकहना संभवैहै मिथ्याकूंहीं अनिर्वचनीय कहैहैं जो किसीवचनका विषय न होवै ताकूं अनिर्वचनीय नहीं कहैहैं किंतु, सत्यअसत्यतें विलक्षणका नाम अनिर्वचनीय है। रूपवान्, औ प्रातीतक, तथा व्यवहारकसत्ताका आश्रय असत्यविलक्षणशब्दका अर्थहै औ सद्विलक्षण कहिये बाधकेयोग्य ऐसा घटादिसर्व प्रपंचहै। जेकहो अधिष्ठानका स्वरूप कह्या चाहिये तहांसुनोः—सोआश्चर्यरूप है काहैतें सर्वकूं प्रकाशताहुवाबी आप किसीका विषय होवैनहीं यातें वाणीकर कह्याजावैनहीं ॥ २१ ॥

सोरठा—भयो सुपंचम सांत, जगदात्मक एकत्वकहि ॥
पढे होइ हतभ्रांतजगदात्मचिद एकलहि ॥ २२ ॥

इति श्रीविचारमालायां जगदात्मवर्णनं नाम पंचमविश्रामः समाप्तः ॥ ५ ॥

---

# षष्ठ विश्राम ६.

जगन्मिथ्यावर्णनम् ।

अब षष्ठम विश्राममैं जगत्का अत्यंताभाव दिखायवैंअर्थ
प्रथमशिष्यकाप्रश्न लिखैहैः–

शिष्य उवाच ॥

**भगवन्संशयं छिंधीत्येवमुत्कंठते मनः ।**
**कथमुक्तं जगन्मिथ्या ब्रूहि मां तद्विचारतः ॥ १ ॥**

दोहा–भोभगवन् मोमनभयो, संशयदेहु निवार ॥
जगमिथ्या किहिविध कह्यो, मोप्रति कहोविचार ॥ १ ॥

टीकाः–हे भगवन् ! पूर्व आपनैं जगतकूं मिथ्या जिसरीतिसैं कहाहै यह अर्थ मेरी बुद्धिमैं आरूढ भयानहीं यातैं मेरेचित्तमैं संदेहहै ताकी निवृत्तिअर्थ आप पुनः सोविचारकहो जातैं संदेह दूर होवै ॥ १ ॥

अब शिष्यके संदेह दूर करणेअर्थ विद्वान्की दृष्टिमैं अविद्यात्कार्यरूपजगत् अत्यंतअसत्यहै यह कहैहैं काहेतैं यह शास्त्रमैं कहाहैः–( गुरुमुखात् तत्वमस्यादिमहावाक्यके श्रवणकीये उदय भईजो ब्रह्माकारवृत्ति तावृत्तिके उदयमात्रतैंहीं कार्यसहित अविद्या नपूर्वथी नअबहै नभविष्यत होवैगी ) यह विद्वान्कूं प्रतीत होवैहै याअर्थके साधक दृष्टांतोंकूं कहैहैः–

(१) श्लोक–तत्वमस्यादिवाक्योत्थसम्यग्धीजन्ममात्रतः । अविद्या सह कार्येण, नासीदस्ति भविष्यति ॥

सत्यं ब्रुवे जगन्नास्ति मिथ्या वच्मीह विद्यते ।
अचिंत्येयं महामायाऽनिर्वाच्या कथ्यतां कथं ॥ २१ ॥

दोहा–सत्यकहों तो है नहीं, मिथ्या कहोंतो आहि ॥
कहि अनाथ आश्चर्य महा, अकहकहकहिये काहि॥२१॥

टीका:–पूर्वोक्त विवर्त्तरूप जगत् सत्यकहेंतो बनैनहीं काहेतें तीनकालमें जाका बाध नहोवै सोसत्यकहियेहै प्रपंचका अधिष्ठान ज्ञानतें बाध निश्चय होवैहै यातें मिथ्याकहना संभवेहै मिथ्याकूंहीं अनिर्वचनीय कहेहैं जो किसीवचनका विषय न होवै ताकूं अनिर्वचनीय नहीं कहेहैं किंतु, सत्यअसत्यतें विलक्षणका नाम अनिर्वचनीय है। रूपवान्, औ प्रातीतक, तथा व्यवहारकसत्ताका आश्रय असत्यविलक्षणशब्दका अर्थहै औ सद्विलक्षण कहिये बाधकेयोग्य ऐसा घटादिसर्व प्रपंचहै। जेकहो अधिष्ठानका स्वरूप कह्या चाहिये तहांसुनोः–सोआश्चर्यरूप है काहेतें सर्वकूं प्रकाशताहुवाबी आप किसीका विषय होवैनहीं यातें वाणीकर कह्याजावैनहीं॥ २१ ॥

सोरठा–भयो सुपंचम सांत, जगदात्मक एकत्वकहि ॥
पढै होइ हतभ्रांतजगदात्मचिद् एकलहि ॥ २२ ॥

इति श्रीविचारमालायां जगदात्मवर्णनं नाम पंचमविश्रामः समाप्तः ॥ ५ ॥

# षष्ठ विश्राम ६.

जगन्मिथ्यावर्णनम् ।

अब षष्ठम विश्राममैं जगत्का अत्यंताभाव दिखायवैअर्थ प्रथमशिष्यकाप्रश्न लिखैहै:-

शिष्य उवाच ॥

भगवन्संशयं छिंधीत्येवमुत्कंठते मनः ।
कथमुक्तं जगन्मिथ्या ब्रूहि मां तद्विचारतः ॥ १ ॥

दोहा—भोभगवन् मोमनभयो, संशयदेहु निवार ॥
जगमिथ्या किहिविध कह्यो, मोप्रति कहोविचार॥ १ ॥

टीकाः—हे भगवन्! पूर्व आपनैं जगतकूं मिथ्या जिसरीतिसैं कहाहै यह अर्थ मेरी बुद्धिमैं आरूढ भयानहीं यातैं मेरेचित्तमैं संदेहहै ताकी निवृत्तिअर्थ आप पुनः सोविचारकहो जातैं संदेह दूर होवै ॥ १ ॥

अब शिष्यके संदेह दूर करणेअर्थ विद्वान्की दृष्टिमैं अविद्यात-त्कार्यरूपजगत् अत्यंतअसत्यहै यह कहेहैं काहेतें यह शास्त्रमैं कहाहैः—( गुरुमुखात् तत्वमस्यादिमहावाक्यके श्रवणकीये उदय भईजो ब्रह्माकारवृत्ति तावृत्तिके उदयमात्रतैंही कार्यसहित अविद्या नपूर्वथी नअबहै नभविष्यत होवैगी ) यह विद्वान्कूं प्रतीत होवैहै याअर्थके साधक दृष्टांतोंकूं कहेहैं:—

( १ ) श्लोक—तत्वमस्यादिवाक्योत्थसम्यग्धीजन्ममात्रतः । अविद्या सह कार्येण, नासीद-स्ति भविष्यति ॥

श्रीगुरुरुवाच ॥

जगन्मिथ्या दरसावतहैं:-

**शैत्यवन्मृगतृष्णाप्सु नभोंबुजसुगंधवत्।**
**वंध्यासूनोश्च सौंदर्य्यवज्जगद्भासतेऽखिलम्॥ २॥**

दोहा-सीतलजल मृगतृष्णको, गगन कमलकी वास॥
सुंदर अति वंध्यासुवन, ऐसैं जगत् प्रकाश॥ २॥

टीका:-जैसें वासिष्ठमैं मूर्ख वालककी प्रसन्नता अर्थ धात्रीने भविष्यत्नगरकी कथा श्रवणकरवाईहै। तैसें किसीने कहाम-रूस्थलका जल अतिशीतल है औ आकाशके कमलोंमैं अति सुगंधिहै औ वंध्याकापुत्र वस्त्रोंभूषणोंके सहित सुंदरस्वरूपवान्है हे शिष्य! ए पदार्थ जैसें अत्यंतअसत्भी अर्थाकार प्रतीतहोवैहैं तैसें अत्यंतअसत् जगत् अर्थाकार प्रतीत होवैहैं॥ २॥

अब पूर्वोक्तअर्थके साधक दृष्टांतोंको सप्तश्लोक तथा सप्तदोहाकर कहेहैं:-

**आकाशे कल्पिताः पुत्र्यो ह्यनेकावयवान्विताः।**
**यथा क्रुद्धा मिथो युध्यंत्येवं विश्वं विचारय॥ ३॥**
**यथा स्वप्ने नरस्यास्य कदाचिद्दिक्षु विभ्रमे।**
**पूर्वां त्यक्त्वा परां यातीत्येवं विद्धि जगद्भ्रमम्॥ ४॥**

---

(१) वहकथासंक्षेपसे लिखतेहैं-वसिष्ठमहाराजजी कहतेहैं:-हेरामजी जैसे किसी धात्रीने बालकको कह्या-कि हे पुत्र! कोई देशविषे तीन सुंदर राजपुत्रहैं तिनविषै दोनो राजपुत्र जन्मकूं पायेनहीं औ एकजो गर्भविषैभी स्थित भयानहीं सो धर्मयुक्त तीन राजपुत्र अत्यंत असत्नगरविषै वरतेहैं निर्मलहै अंतःकरणजिनके ऐसे जो राजपुत्र सो अपने शून्यनगरतैं निकसिके जातेहुये आकाशविषै फलयुक्तवृक्षनकूं देखतेभये हे पुत्र! सो तीनोराजपुत्र शशशृंगके धनुषसे शिकारकर व्यवहारकरतेहुये तहां भविष्यत्नाम (आगेहोनेवारे) नगरविषै सुखसैं स्थितहैं। जैसे यहकथाहै॥

एकीकृत्य रवेःरश्मीन्गुंफिता स्रक्मनोहरा।
बंध्यासुतेन सा कंठे धृता सत्यतिराजते ॥ ५ ॥
शशशृङ्गधनुः कृत्वा दृढंयाति नभः पुमान्।
दृष्ट्वा तस्य स्रजंलोभा द्याचते तंच तां मुहुः ॥ ६ ॥
स याचते सनोदत्ते मिथोयुद्धं प्रवर्त्तते।
नकिंचिदासीन्नाप्यस्ति तथा विश्वं विचारय ॥ ७ ॥
आकाशसिंधुलहरी निर्मिता लयवज्जगत्।
पूर्णऽद्वये चिदाकाशे कल्पितं नतुवस्तु सत् ॥ ८ ॥
मृगतृष्णाजलभरै निंषिक्ताद्वियदंबुजात्।
नासागृहीतसौगंधवदसौ जागतो भ्रमः ॥ ९ ॥

दोहा—ज्यों नभमै कल्पीवनी, पुतरी विविध अनेक ॥
करत युद्ध अतिक्रोधयुत, ऐसो जगत् विवेक ॥ ३ ॥
अनाथस्वप्नकाहूनरहिं, दिसनविषे भ्रमहोय ॥
पूर्व तजि पश्चिमगयो, तिहविषाद जग सोय ॥ ४ ॥
रविकी रश्मि समेटिकै, करी गुंथ रुचिमाल ॥
पहिरे वंध्याको सुवन, सोभा वनी विसाल ॥ ५ ॥
ससेशृंगको धनुषकरि, गगन पुरुष लियेजांहि ॥
देखि माल लालच लग्यो, पुनपुन मांगत तांहि ॥ ६ ॥
वहु मांगत वहु देतनहिं, वढी परस्पर रार ॥
नाकछुभयो नहै कछू, ऐसो जगत् विचार ॥ ७ ॥
गगनसिंधुकी लहरिले, आन वनायो धाम ॥
ऐसें पूरनब्रह्ममें, देखुजगत अभिराम ॥ ८ ॥

मृगतृष्णाको नीरलै, सींच्यो नभअंभोज ॥
तासुगंध आईसरस, आहिंजगत् यह खोज ॥ ९ ॥

टीका:–अर्थ स्पष्टहै भाव यहहैः–जैसैं आकाशादिकोंमैं पुरुष कल्पित पुतलीआदि पदार्थ अत्यंत असत् हैं तैसैं ब्रह्ममैं आकाशादिप्रपंच अत्यंत असत्यहैं ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८ ॥ ९ ॥

अब स्थूणाखननन्यायकर पूर्वोक्तअर्थके दृढकरनेकों तामैं शिष्यशंका करेहैः–

शिष्य उवाच ॥

इदं विश्वमिदं विश्वमिति प्राहुश्चदृश्यते ।
तत्कथं कथ्यते मिथ्येत्यार्त्तसौख्यदहेगुरो ॥ १० ॥

दोहा–जगतजगत सबको कहे, अरु पुनि देखिय नैन ॥
सो मिथ्या किहविध कहो, आरत जन सुखदैन ॥ १० ॥

टीका:–हेआरतजनोंकूंसुखदेनेवाले श्रीगुरो ! संपूर्णश्रुतिस्मृति वचन जगत्का सद्भाव कहेहैं । पुनः प्रत्यक्षादि प्रमाणोंकरभी जगत् प्रतीतहोवैहै. आप जगत्कूं अत्यंत असत्य किसरीतिसैं कहोहो जो जगत् अत्यंत असत्य होवैतो उत्पत्तिप्रतिपादक ( यतोवा इमानि भूतानिजायंते येन जातानि जीवंति तस्माद्वा एतस्मा दात्मन आकाशः संभूत आकाशाद्वायुर्वायोरग्निरग्नेरापःअद्भ्यःपृथ्वी ) तथा ( जन्माद्यस्ययतः ) इत्यादि वाक्य हैं, वे विषयके अभावतैं व्यर्थ होवैंगे । अर्थयहः–जिसब्रह्मतैं निश्चयकरके सर्वभूतउत्पन्न होवैहैं ( औ उत्पन्नहुए सर्वभूत जिसब्रह्मकरके जीवनकूं प्राप्तहोवैहैं इति ) ॥ ब्राह्मणप्रतिपाद्य वा मंत्रप्रतिपाद्य आत्मातैं आकाश उत्पन्न होता भया आकाशतैं वायु, वायुतैं अग्नि, अग्नितैं जल, जलोंतैं पृथिवीइति जिसब्रह्मतैं इसआकाशादिप्रपंचके जन्मादि होवैहैं इतिऔमातवस्तुका निषेध होवैहै, जोजगत् अत्यंत असतहोवैतो निषेध प्रतिपादक

( एकमेवाद्वितीयं, नेहनानास्ति किंचन, तरति शोकमात्मवित् ) इत्यादि वाक्यवी व्यर्थहोवेंगे औ कार्यके अभावतें कारणरूपईश्वरका अंगीकारवी निष्फल होवेगा इत्यादि अनेक शंका मेरेतांई होवेंहैं सो आप निवृत्तकरो ॥ १० ॥

जगत्का अत्यंताभावरूप जो उत्तम सिद्धांत ताकूं हृदयमें धरके गुरु जगत्का अनिर्वचनीयत्व ( मिथ्यात्व ) दिखावतेंहुए दोश्लोक तथा दोदोहोंकर शिष्यकी शंकाका समाधान करेंहैंः–

श्रीगुरुरुवाच ॥

रज्जुं दृष्ट्वा प्राणिनो वैवहुधा कल्पयंत्यमी ।
केचिच्छाखां तरोः केचित्सर्पं भूच्छिद्रमेवके ॥ ११ ॥
निरीक्ष्य शुक्तिकां जीवा वहुधा कल्पयंति तां ।
रजतं वा भ्रकं केचित्केचित्कागलमेवच ॥ १२ ॥

दोहा–रज्जु देखि प्रानी घने, कलपैं वहु प्रकार ॥
कोतरु जरको सर्पकहि, कोकहि पुहुमि दरार ॥ ११ ॥
शुक्ति निरखि वहुभेद लहि, प्राणी कल्पें तांहि ॥
को भोडर को रजत कहि, कोकहि कागर आंहि ॥ १२ ॥

दोश्लोक तथा दोदोहोंकी इकट्ठी टीकाः–हेशिष्य. जैसें रज्जुका सामान्यरूप इदंताकूं देखिके वहुतपुरुष वहुतअनिर्वचनीय पदार्थों की कल्पना करेंहैंः–कोऊकहेहै यह वृक्षकी जडहै, कोऊ सर्प कहेहै, काहूकूं पृथिवीकी रेखा प्रतीत होवेहै तथा शुक्तिके सामान्य इदंअंशकूं देखिके स्वस्वसंस्कारके अनुसार अनेकपदार्थोंकी कल्पनाकरेंहैंः–कोऊ अवरक कल्पेंहै, कोऊ रजत, कोऊ कागदकी कल्पनाकरेंहै, यह सर्प रजतादि समग्रपदार्थ अनिर्वचनीय उत्पन्न होवेंहैं अनिर्वचनीयख्यातिका संक्षेपतें यह प्रकारहैः–सर्पसंस्कार सहित

पुरुषके दोषसहित नेत्रका रज्जुसैं संबंध होवैहै औ रज्जुका विशेषधर्म रज्जुत्वभासे नहीं औ रज्जुमैं जो मुंजरूप अवयव हैं सो भासैंनहीं किंतु रज्जुमैं सामान्य इदंता भासैहै । तैसैं शुक्तित्व औ नीलपृष्ठतात्रिकोणता भासैनहीं किंतुसामान्यधर्म इदंता भासैहै यातैं नेत्रद्वारा अंतःकरण रज्जुकूं प्राप्तहोइके इदमाकारपरिणामकूं प्राप्तहोवैहै ताइदमाकारवृत्ति उपहितचेतननिष्ठअविद्याकेसर्पाकार औ ज्ञानाकार दोपरिणाम होवैहैं तैसैं दंडसंस्कार सहित पुरुषके दोषसहित नेत्रका रज्जुके संबंधसैं जहां वृत्तिहोवै तहां दंड औताका ज्ञानअविद्याके परिणाम होवैहैं औमालासंस्कारसहित पुरुषके सदोष नेत्रकारज्जुसैं संबंधहोइके इदमाकारवृत्तिहोवै ताकी वृत्ति उपहितचेतनमैं स्थित अविद्याका माला औ ताकाज्ञान परिणामहोवैहै जहाँ एकरज्जुसैं तीन पुरुषनके सदोषनेत्रका संबंधहोइकेसर्प, दंड, माला, एकएककातिन्हकूं भ्रमहोवै तहां जाकी वृत्ति उपहितचेतनमैं जोविषय उपज्याहै सोताहीकूंही प्रतीतहोवैहै अन्यकूं नहीं । इसरीतिसैं रज्जुशुक्ति आदिकोमैं सर्प रजतादि औतिनके ज्ञान अनिर्वचनीय उत्पन्नहोवैहैं ११।१२

अबदृष्टांतकर कहे अर्थकूं दार्ष्टांतमैं जोडैहैं:-

पूर्णोद्वयश्चिदाकाश आत्माऽपारोऽचलः सदा ।
अज्ञात्वा कल्पयंत्यस्मिन्संसाराडंबरं मुधा ॥ १३ ॥

दोहा-पूरन अद्वय आत्मा, अव्यय अचल अपार ॥
मिथ्याहिकल्प्यो बनो, तामैं यह संसार ॥ १३ ॥

टीकाः-व्यापक द्वैतसैंरहित, नाशतैं रहित क्रियासैंरहित, देशपरिच्छेदतेरहित जोआत्मा ताके बोधअर्थश्रुतियोंनैं तामैं यह नानारूपसंसार मिथ्या कल्प्याहै मिथ्याकूंहीं अनिर्वचनीयकहैहैं ।

( १ ) यतो वा इमानि भूतानिजायंते आत्मनआकाशः संभूतइत्यादि )

यापक्षकूं अंगीकारकीयेसें पूर्वोक्त सर्वशंका निवृत्त होवैहै काहेतें अनिर्वचनीय जगत्की उत्पत्ति कथन संभवैहै यातें उत्पत्ति बोधकवाक्य निष्फल होवैनहीं तथा अधिष्ठानज्ञानसें ताकीनिवृत्तिबी संभवैहै यातें निवृत्तिबोधकवाक्य निष्फल होवैनहीं औ अनिर्वचनीय जगत्की अनिर्वचनीयकारणताके संभवतें ईश्वरका अंगीकारबी संभवैहै ॥ १३ ॥

यथानतोयतो भिन्नास्तरंगाः फेनबुद्बुदाः ।
तथात्मनोऽखंडरूपात्संसारोयमितीक्ष्यतां ॥ १४ ॥

दोहा–आनभिन्न नहिं तोयतें, बुदबुद फेन तरंग ॥
यापकार संसार यह, शुद्धस्वरूप अभंग ॥ १४ ॥

टीकाः–बुदबुदे फेनलहरी यह जैसें जलतें भिन्न सत्यनहीं, तैसें यहसंसारबी शुद्धस्वरूप अधिष्ठान आत्मातें भिन्नसत्तावाला नहीं काहेतें अध्यस्तकी सत्ता अधिष्ठानतैं भिन्नहोवैनहीं यहनियमहै॥१४॥

ननुअधिष्ठानतैं अध्यस्तकी भिन्नसत्तानहोवैतौ देहादि अध्यस्तपदार्थों मैं गमनागमनादिव्यवहार नहुवाचाहिये ? यह आशंका कर कहेहैंः–

स्वर्णनिष्कन्यायेन जगदात्मनि विद्यते ।
स्वर्णमात्मा द्वयो नित्योजगन्निष्कमसारवत् ॥ १५॥

दोहा–पूरनआत्मामें जगत, कंचन मुहरप्रकार ॥
अद्वय अमल अनूप अज, मुद्रानाम असार ॥ १५ ॥

टीकाः–यद्यपि पूर्णात्मासें जगत् अनन्यरूपबीहै तथापि जैसें कंचनमें अनन्यरूप मुहरतें संख्या परिमाण त्याग आदानादिव्य

(१) स्वर्णमें मुहरके दृष्टांतकरिके।

वहारकीसिद्धिहोवैहै तैसें आत्मासें अनन्यरूप देहादिसर्वपदार्थोंमें गमनागमन त्यागआदानादिव्यवहारकीसिद्धिहोवैहै अन्यस्पष्ट१५॥

ननु-अधिष्ठानसें अनन्यरूप देहादिपदार्थोंसें व्यवहारसिद्धहोवै तौ अधिष्ठान विकारीहुवा चाहिये ? सोशंकाबनैनहींकाहेतेंशुद्ध ब्रह्मरूपअधिष्ठानसें देहादिकोंका संबंधनहीं यह तीनश्लोक तथा तीन दोहोंकर कहैहैं:-

तर्कुयंत्रं भवेत्काष्ठाद्यंत्रेच भ्रमणं भवेत् ।
तत्रचस्थापितं तूलं तूलात्सूत्रं समुद्भवेत् ॥ १६ ॥
सूत्राच्च जायते वस्त्रं लिख्यंते तत्रपुत्रिकाः ॥
लिखिताः पुत्रिका स्तत्र युध्यंते च परस्परम् ॥१७॥
काष्ठसंग्रामयो योगः कोपि नैवेहविद्यते ॥
तनोविकारान् जीवांधाः कल्पयंति तथात्मनि ॥ १८॥

दोहा-काष्ठमें रहिटा भयो, रहिटामें भयो फेर ॥
पऱ्यो तूल ताफेरमें, भयो सूतको ढेर ॥ १६ ॥
वसनभयो ता सूतमें, पुतरी वसनमझार ॥
आपसमें पूतरि सबै, करत परस्पर रार ॥ १७ ॥
काष्ठको अरुरारको, कहो कहा संबंध ॥
तनविकारयों ब्रह्ममें, कल्पै प्राणी अंध ॥ १८ ॥

टीकाः-तीनश्लोक तथा तीनदोहोंका अर्थ स्पष्टभाव यहहै:- जैसें काष्ठका औवस्त्रमें पूतलियोंके युद्धका परस्पर कछु संबंध नहीं तैसें काष्ठस्थानापन्नशुद्धब्रह्ममें काष्ठमें चरखेकीन्याई कल्पित माया औ तामें कार्यकी अभिमुखतासें तमोप्रधानतारूपफेर औ तामें तूल-स्थानीय पंचआकाशादिसूक्ष्मभूततिनतें सूतस्थानीय पंचस्थूलभूत

तिनमैं ताणे पेटे स्थानी पचीसंप्रकृति,[1] तिनतैं चतुर्दशलोकरूप वस्त्र. तामैं पूतलियांस्थानीयदेव मनुष्यादि चारखाणी[2] मैंहोणेवाले शरीर. तिनशरीरोंके जन्मादि विकार असंगब्रह्ममैंसंभवैनहीं जेकहो अज्ञानी तामैं कल्पना करेहैं। तहां सुनोः—जैसैंसूर्यमैं उलूककर कल्पे-अंधकारसैं सूर्यकी क्षिति नहीं, तैसैं अज्ञोंकर कल्पित विकारोंसैं ब्रह्मकी शुद्धता विगरे नहीं॥ १६॥ १७॥ १८॥

ननु जगत् हैही नहीं तो अधिष्ठानज्ञानसैं निवृत्तक्युंहोवैहै तहांसुनोः—

ब्रह्मण्यनर्घ्यरत्नेस्मिन्ननेकाः कांतयो निजाः।
अस्तिनास्तीत्यनिर्वाच्यंदृश्यते सकलं जगत्॥१९॥

दोहा—ब्रह्मरतन निर्मोल निज, तामैं क्रांत अनंत॥
हैनाहीं कहतन वनै, ऐसो जग दरशंत॥ १९॥

टीकाः—जैसैं अमोलिक जो रत्नमणितामैं जो अनंत क्रांति प्रतीत होवैहै सो ता रत्नमणितैं भिन्न हैहींनहीं तो तिनकी निवृत्ति कहिना कैसैं वनै। तैसैं ब्रह्ममैं जगत् हैहींनहीं तो ताकी निवृत्ति कैसे कहैं। जे कहो वेदांतशास्त्रमैं तत्त्वज्ञानसैं जगत्‌की निवृत्ती कहीहै सो नित्य निवृत्तिकी निवृत्ति कहीहै जैसैं रज्जुमैं सर्प नित्य निवृत्तहै तथापि ताके ज्ञानसैं नित्य निवृत्त सर्पकी निवृत्ति होवैहै॥ १९॥

पूर्व कहे अर्थकूं अन्य दृष्टांतकर दृढ़ करेहैः—

आदिमध्यावसानानिवक्तुं कः क्षमआत्मनः॥
यथानलभ्यते सूर्येनिशावासरसंततिः॥ २०॥

(१) पचीस प्रकृति यहहैः—काम. क्रोध. शोकमोह भय. येपांच आकाशके हैं—प्रसारण. धावन. वल्गन. चलन आकुंचन. येपांच वायुकेहैं—निद्रा तृषा क्षुधा. कांति. आलस्य. येपांच तेजकेहैं—लाळ. स्वेद. मूत्र. शुक्र. शोणित. येपांच जलके हैं—अस्थि. मांस. नाडी. त्वचा येपांच पृथ्वीके हैं। (२) अंडज१ जरायुज२ स्वेदज३ उद्भिज४ येचारखाणीहै। (३

दोहा-कहि अनाथ कासों कहों, आदिमध्यअरुअंत ॥
ज्योंरविमें नहिं पाइये, निशिवासरका तत ॥ २० ॥

टीकाः-स्वामी अनाथदासजी कहे हैंः-अधिष्ठान चेतनमें जगत स्वरूपसें हैहींनहीं तो ताके उत्पत्ति औ स्थिति औ नाश कैसें कहें। जैसें सूर्यमें रात्रि औ दिनका स्वरूप नहीं पाइता तो तिनकी उत्पत्ति आदिक कैसें बनै ॥ २० ॥

दोहा-षष्टमजगतअसतकहत, भयो सुअंतरध्यान ॥
सहविलासअज्ञानहत, नष्टहोत जिमज्ञान ॥ २१ ॥

इति श्री विचारमालायां जगत् मिथ्यावर्णन नाम षष्ठे विश्रामः समाप्तः ॥ ६ ॥

## सप्तम विश्राम ७.

शिष्यअनुभव वर्णन ।

अब सप्तमविश्राममें गुरुके प्रति नमस्कारकरके शिष्यगुरुकृत उपकारकूं सूचनकरताहुवा गुरुद्वारा ज्ञातअर्थकूं प्रगटकरेहैः--

शिष्यउवाच ॥

मुहुर्मुहुर्नमस्तुभ्यं दयालोदेव सद्गुरो ।
जगद्भ्रमोयं नष्टो मे शृण्वतो वचनावलिं ॥ १ ॥

दोहा-वारंवार प्रणाम मम, श्रीगुरु दीनदयाल ॥
जगतभ्रमवडनाश्यो, सुनि तव वचन रसाल ॥ १ ॥

टीकाः-हेदयालो श्रीगुरो. करुणारसके सहित आपके वचनन कूंश्रवणकरके जगतरूप भ्रम मेरानिवृत्तभयाहै तातेंआपके प्रति वारंवारमेरा नमस्कारहै। ननु-गुरुद्वाराअमोलकतत्त्वज्ञानकूंपाईकर कोईअपूर्वपदार्थभेटधऱ्याचाहिये केवलनमस्कारउचित नहीं सो

शंका बनैनहीं:–काहेतें याप्रपंचमैंदो पदार्थ हैं:–एक अनात्म पदार्थहै अपर आत्मपदार्थहै तिनमें अनात्मपदार्थ असत जड़दुःखरूप होनेतें अतितुच्छहै देने योग्य नहीं अपर जो आत्मपदार्थहै सो गुरोंके प्रसादतें प्राप्तभया है तामें प्रदानादिक्रियाके अभावतैंवी दियाजावै नहीं यातें नमस्कारहीं बनैहै ॥ १ ॥

पुनः गुरुकृत उपकारकूं शिष्य प्रगट करैहैं:–

भगवंस्त्वत्प्रसादेन विसंदेहो भवाम्यहं ।
लब्धं शुद्धस्वरूपं मे देहादेहौच विस्मृतौ ॥ २ ॥

दोहा–भोभगवन् तुम मयातैं, भयो विगतसंदेह ॥
शुद्धस्वरूप लह्यो भलै, विसऱ्यो देहअदेह ॥ २ ॥

टीका:–हेभगवन् आपके प्रसादतें प्रमाण प्रमेय गत संदेहतैं रहित सर्वविकार शून्य चेतन्य आनंद रूप आत्माकूं भलीप्रकार मैंने जान्याहै जो पूर्व विस्मरण भयाथा । अब देहमैं स्थितहुवाभी देह संबंधतें रहितहूं जैसें मंथनकर दधिसैं पृथक् कीया नवनीत तक्रमैं स्थितहुवावी तासैं भिन्न रहैहैं ॥ २ ॥

अब शिष्य अपना अनुभव प्रगट करै हैं:–

अज्ञतज्ज्ञौच मे नस्तईशजीवौ शुभाशुभे ।
सत्यासत्येन मे संतिसमलामलपुंस्त्रयः ॥ ३ ॥

दोहा–अज्ञतज्ञनहिंशुभाशुभ, नाहिंईश्वर नहिं जीव ॥
सत्यजूठ मोमैं नहीं, अमल समल त्रिय पीव ॥ ३ ॥

टीका:–हेभगवन् नामैं अज्ञानीहूं नामैं ज्ञानीहूं काहेतें अज्ञान जाकूंहोवै सो अज्ञकहियेहैं औ ज्ञान जाकूंहोवै सो ज्ञानीकहियेहैं

सो अज्ञानादि सप्तअवस्था आभासकीहैं सो चिदाभासरूपजीवमैं नहीं यातैं विधिनिषेधवी मुझपरनहीं जीवत्वके अभावतैं मायामैं आभासरूप इश्वरभी मुझपर नहीं काहेतैं सत्स्वरूप मुझमैं मिथ्यापदार्थ कैसैंबनैशुद्धअंतःकरणरूप जिज्ञासु औमलिनअंतः करणरूप विषयीवीमैं नहीं और स्त्रीपुरुष भावभी मुझमैं नहीं स्थूल शरीरका धर्म होनेतैं ॥ ३ ॥

पुनःस्थूलशरीरनिष्ट धर्मोंका आत्मामैं अभाव दिखावैहैंः–

**वर्णाश्रमौ देवनरौ गुरुशिष्यौ विधेतरे ।**
**न मे पूर्णस्य मेयत्वा मेयत्वाधिक्यरिक्तता ॥ ४ ॥**

दोहा–आश्रमवरनन देवनर, गुरुशिष धर्म नपाप ॥
पूरन आतमा एकरस, नहींघटवढ माप अमाप ॥ ४ ॥

टीकाः–ब्रह्मचर्य. गृहस्थ. वानप्रस्थ. संन्यास. ये चतुरआश्रम औब्राह्मणादि चारवर्ण औदेवभाव तथा मनुष्यभाव औ गुरुशिष्य भाव औपुण्यपापरूपक्रिया एसमग्रअस्थूलशरीरका धर्महोणेतैंमुझ मैं नहीं काहेतैं मैं पूर्णआत्मा औ अविकारी हूं औ वृद्धि तथा क्षयतैं रहितहूं औ ऱ्हस्वदीर्घ भावतैंभीरहितहूं । यहीध्यानदीपमैंकहाहैः– ( वर्णाश्रमादिधर्मदेहविषे मायाकर कल्पितहैं बोधरूप आत्माके नहीं यही विद्वानका निश्चयहै ) ॥ ४ ॥

अथसूक्ष्मशरीरादिप्रपंचकाआत्मामैं अभाव दिखावैहैंः–

**मनोबुद्धींद्रियप्राणानाहंभूतानि पंचनो ।**
**ज्ञात्रादित्रिपुटी नाहं नसर्वं सर्वतः स्थितः ॥ ५ ॥**

---

( १ ) श्लोक–अज्ञानमावृत्तिस्तद्वद्विक्षेपश्च परोक्षधीः । अपरोक्षमतिः शोकमोक्षस्तृप्तिर्निरंकुशा सप्तावस्था इमाः सन्ति चिदाभासस्य ॥ अर्थयह–अज्ञान । आवरण । तैसैविक्षेप । परोक्षज्ञान । अपरोक्षज्ञान । शोकनिवृत्ति । औनिरंकुशातृप्ति । ये सप्त अवस्था आभासकीहै ॥

( २ ) श्लोक–वर्णाश्रमादयोदेहे, मायया परिकल्पिताः । नात्मनो बोधरूपस्ये, त्येवं तस्य विनिश्चयः ॥

दोहा–मनबुद्धिइंद्रियप्राणनहिं, पंचभूतहूंनांहि ॥
ज्ञाताज्ञान नज्ञेयकछु, नांहिंसबहूं सबमांहि ॥ ५ ॥

टीकाः–मनादि सप्तदशअवयवरूप लिंगशरीर औ आकाशादि पंचभूत औ साभासअंतःकरणरूप ज्ञाता औ अंतःकरणका परिणाम साभासवृत्तिरूपज्ञान औघटादिविषयरूप ज्ञेय एसंपूर्ण मेरे आत्मामें वास्तव नहीं औ मैं सर्वमें स्थित हूं सो गीतामें कहाहैः– (योगकर जीत्याहै मन जिसनें सो महात्मा सर्वभूतोंमें आपणे आत्माकूं स्थित देखताहै औ सर्वभूतोंकूं आपणे आत्मामें अभिन्न देखता है) ॥ ५ ॥

अब पूर्वकहे अर्थकूं पुनः दृढ करेहैंः–

सच्चै तन्यघनोऽहं मिथ्येदं त्विंद्रजालवन्निखिलं ।
त्वमहं यदिदं तदसावित्याद्या गीर्न संभवत्यस्मिन् ६

सोरठा–मैं चैतन्यस्वरूप, इंद्रजालवत जगत यह ॥
मैं तूं कथा अनूप, यह वह कहत नसंभवै ॥ ६ ॥

टीकाः–जातें म चैतन्य आत्माहूं औ यह जगत् इंद्रजालकी न्यांई मिथ्याहै तातें मैं पंडितहूं तूं मूर्खहै यहहमारा शत्रुहै वो मित्रहै यहजो उपमासें रहित जगत्संबंधी कथाहै सो मेरे आत्मामें कैसें बनें ! यहजगत् इंद्रजालकीन्यांई मिथ्याहै यह तृप्तिदीपमें कहाहैः– ( यह द्वैत अचिंत्यरचनारूपहोनेतें मिथ्याहै ॥ ६ ॥

(१) तहांश्लोक–सर्वभूतस्थमात्मानं, सर्वभूतानि चात्मनि । ईक्षते योगयुक्तात्मा सर्वत्र समदर्शनः ॥ (२) श्लोक–स्वप्नेंद्रजालसदृशमचिंत्यरचनात्मकं । दृष्टनष्टं जगत्पश्यन्कथंतत्रानुरज्यति ॥ अर्थयहः–स्वप्न और इंद्रजालके तुल्य अचिंत्यरचनारूप नाम अनिर्वचनीय रूप अरु देखतेहीं नष्टहोवैहै ऐसे जगत्कूं देखताहुवाज्ञानी तिसविषे अनुराग ( आसक्ति ) कैसे करैगा अर्थात् नहीं करैगा ॥

पुनः तीनश्लोक तथा तीनदोहोंकर आत्मामें देहादिपदार्थोंका अभाव कहेहैंः-

मुक्तिबंधौ देहिदेहौनभोगी न यतेंद्रियः ।
तपोतपश्च मे नास्तिद्वित्वैकत्वे तथा न मे ॥ ७ ॥
पूर्वान पश्चिमा नोदिक् नाधऊर्द्ध न दक्षिणा ।
लघुदीर्घौ वहिश्चांत युंक्तायुक्तौ नमे गुरो ॥ ८ ॥
उत्पत्तिवृद्धिविलया रूपरंगभिदारसाः ।
नमे योगश्च भोगश्च स्थितिः खेदो न विद्यते ॥ ९ ॥

दोहा-देही देह नहींकछु, मुक्तबद्ध नहिं होय ॥
यती न विषयी तप अतप, नाहीं एक नदोय ॥ ७ ॥
पूर्व पश्चिम उर्द्ध अध, उत्तर दक्षिण नांहिं ॥
लघु दीर्घ न्यारो मिल्यो, नहिं बाहिर नहिं मांहिं ॥ ८ ॥
नहि उत्पत्ति न वृद्धलय, रूपरंग रसभेद ॥
नहिं योगी भोगी नहीं, नहिं स्थिर नहिं खेद ॥ ९ ॥

टीकाः-तीन श्लोक तथा तीनदोहोंका अर्थ स्पष्टभावयहहैः-यद्यपि देहादि पदार्थ सर्वकूं आपणे आत्मामें प्रतीतहोवैहैं तथापि उत्तमभूमिकामें आरूढविद्वानकूंआपणेआत्मामेंप्रतीतहोवैनहीं ॥ ७॥८॥९ ॥

ननु-एकहीआत्मामें विद्वानतें भिन्नअन्योंकूं देहादि पदार्थ प्रतीत होवैहैं औ विद्वानकूं नहींप्रतीत होवैहैं यह कथन असंगतहै तहांसुनो

मलीननेत्रदृष्टंस न्मलिनंदृश्य तेजगत् ।
निर्मलोदृश्यतेरवि र्निर्मलाक्ष्यवलोकितः ॥ १० ॥

दोहा-मलिननयनकरिदेखिये, सबकछुसबहीभाय ॥
अमल दृष्टिजबरविलख्यो, तबरविहीं दरशाय ॥ १० ॥

टीकाः–जैसें जलादि उपाधिदृष्टिकर देखिये तब प्रतिबिंबता कर आदित्यमैं अनेकता औ चंचलतादि सर्वविकार प्रतीत होवैहैं जब उपाधि दृष्टिकूं त्यागके सूर्य ओर देख्या तब अद्वितीय प्रकाशरूप आदित्य प्रतीतहोवैहै ॥ १० ॥

सब दृष्टांतकर कहे अर्थकूं दार्ष्टांतमैं जोडेहैं:–

उच्चैस्त्वनीचतेरंक भूपौसगुणनिर्गुणौ ।
वृद्धचवृद्धौनमेकस्मै वच्मिविश्वंमदात्मकम् ॥ ११॥

दोहा–ऊचनीचनिर्गुनगुनी, रंगनाथ अरुभूप ॥
हूंघटवढकासों कहूं, सब आनंदस्वरूप ॥ ११ ॥

टीकाः–वर्णाश्रमकर यह ऊचहै तथा यह नीचहै तथा दैवी संपत्तिसैं रहितपामरहै. यह उत्तम जिज्ञासुहै यह धनके अभावतैं कंगालहै यह ग्रामाधीशहै औ यह राजा हमारे करपूज्यहै. ऐसी प्रतीति अज्ञानरूप उपाधिके बलकर अज्ञोंकूं होवैहै परंतु निरावर्ण आत्माके साक्षात्कार वाला जोमैं सो पूर्वोक्त रीतिसें किसके प्रति अधिक न्यून कहूं जातें सर्व मोकूं आनंद स्वरूप प्रतीत होवैहैं। सो शास्त्रमैं कहाहैः–(परमात्माके ज्ञानसें देहअभिमानके निवृत्तभए जहांजहां विद्वान्‌कामन जावैहै तहां तहां समाधिहै अर्थात् अद्वितीय ब्रह्मही देखेहै)॥ ११ ॥

जगत् प्रतीतमैं मुख्यकारण अज्ञान कहा अब अवांतर कारण मनकहैहैः–

चित्तोन्मेषभवेद्विश्वं तदभावेविनश्यति ।
वदविश्वंकुतस्तत्र मनोयत्र विलीयते ॥ १२ ॥

(१) श्लोक–देहाभिमाने गलिते ज्ञानेनपरमात्मनः। यत्रयत्रमनो याति तत्रतत्र समाधयः॥

दोहा-मनउन्मेपजगतभयो, विनउन्मेपनशाय ॥
कहोजगतकितसंभवै, मनहींजहांविलाय ॥ १२ ॥

टीकाः-मनकेफुरनेसें जगत् प्रतीतहोवैहै औ मनके शांतभये जगत् प्रतीत होवै नहीं जेकहो यह कैसें निश्चयहोवै ? तहां सुनोः-जाग्रत् स्वप्नमें मनके सद्भावतें स्थूल सूक्ष्म जगत् प्रतीत होवैहै औ सुषुप्तिमें मनके विलयतें जगत् प्रतीत होवै नहीं या अन्वयव्यतिरेक युक्तिसें जगत् प्रतीतिमें मनकी कारणता निश्चय होवैहै। औ जहां ब्रह्मरूप ज्ञातअधिष्ठानमें मनकाहीं अभाव निश्चय होवैहै तहां जगत्की प्रतीति कैसे संभवै ॥ १२ ॥

पूर्वकहे अर्थकूं पुनः प्रगट करैहैंः-

नकारणंनमेकार्यं कालदेशौचमेनहि ।
सुखरूपेऽद्वयेपूर्णे नसाजात्यविजातिते ॥ १३ ॥

दोहा-नहींकारनकार्यकछु, नहिनकालनहिंदेश ॥
शिवस्वरूपपूरनअचल, सजातिविजातिनलेश ॥ १३ ॥

टीकाः-कल्याणस्वरूप. विभुक्रियासें रहित मेरे आत्मामें कार्य कारण भाव नहीं काहेतें मृत्तिकादिकोंकी न्यांई कारण सावयवही होवैहै. मैं निरावयवहूं यातें कारण नहि औ घटादिकोंकी न्यांई जोकार्य होवै सो अनित्य होवैहै मैं नित्यहूं यातें कार्यनहीं तथा सजातीय विजातीय स्वगत भेद ब्रह्मरूप आत्मामें नहीं काहेतें जैसें पटकापटमें भेद सो सजाति कृत भेदहै. तेसें ब्रह्मके सदृश अन्यब्रह्म होवै तव सजाति कृत भेद ब्रह्ममें होवै ब्रह्मके सदृश अन्य ब्रह्म नहीं यातें ब्रह्ममें सजातिकृत भेद नहीं. जैसें पटमें घटका भेदहै सो विजातिकृत भेद है तेसें ब्रह्मके समान सत्तावाला कोऊ विजाति नहीं यातें ब्रह्ममें विजातिकृत भेद नहीं यद्यपि जीवईश्वर ब्रह्मसें विजातिहैं

तिनोका भेद ब्रह्ममें बनेहै तथापि जीव ईश्वर मायिक होणेतें मिथ्या-हैं यातें तिनोंका भेद ब्रह्ममें नहीं यहपंचदशीमें कहाहै औ जैसें पटमें तंतुका भेदहै सो स्वगत भेदहै तैसें ब्रह्म सावयव नहीं यातें ब्रह्ममें स्वगत भेद नहीं ॥ १३॥

ननु-तो अधिष्ठानका स्वरूप कहा चाहिये ? तहां सुनोः-

नैकत्वंवक्तुमुचितंभाति मेद्वैततताकुतः।
पूर्णरूपंपरित्यज्य नवृद्धिर्नचन्यूनता ॥ १४ ॥

दोहा-एकहुंकहतवनैनहीं, दोइकहोंकिहभाय॥
पूरनरूपविहायसी, घटवढकह्योनजाय ॥ १४ ॥

टीकाः-एकत्व संख्यावाचक एक शब्दकी हीं नाम जाति गुण क्रिया संबंधके अभावतें ब्रह्ममें प्रवृत्ति बनै नहीं तो द्वित्व संख्या वाचक दोशब्दकी प्रवृत्ति कैसें बनै काहेतें नाम जाति गुण क्रियादिकहीं शब्द प्रवृत्तिके निमित्तहैं सो ब्रह्ममें नहीं यातें जैसें होवै तैसें पूर्ण रूपकूं त्याग कर अधिकन्यून भावब्रह्ममें कह्याजावै नहीं॥१४॥

अब विनै शरीर औ अवस्थाके अभिमानी विश्वादिकोंका आत्मामें निषधकरे हैंः-

विश्वश्च तैजसः प्राज्ञस्तुरीयं नात्र विद्यते।
विज्ञानघनरूपस्य नचाहं त्वं न चाद्विता ॥ १५ ॥

(१) श्लोक-मायाभासेनजीवेशौकरोतीतिश्रुतत्वतः। मायिकावेवजीवेशौस्वच्छौतौकाचकुंभवत्।
(२) नाम. जाति. गुण. क्रिया. आदिपदकरसंबन्ध. यह पांचो शब्द प्रवृत्तिके निमित्त (कारण) शास्त्रमें कहेंहै यातें संक्षेपमें तिनके उदाहरण लिखेंहैः—यथा (देवदत्तोऽयंयज्ञदत्तोऽयं) इत्यादिशब्दोंकी प्रवृत्तिकानिमित्तनामहैं १ औ (ब्राह्मणोऽयं. क्षत्रियोऽयं) इत्यादिशब्दोंकी प्रवृत्तिके निमित्तब्राह्मणत्व क्षत्रियत्वादिजातिहै २ औ (श्यामोयंशुक्लोयं) इत्यादिशब्दोंकीप्रवृत्तिकेनिमित्त श्यामशुक्लादिगुणहैं ३ औ (पाचकोयं. पाठकोऽयं) इत्यादि शब्दोंकीप्रवृत्तिकानिमित्तक्रियाहै ४ औ (राज्ञः पुरुषः) राजाकापुरुषहै इत्यादिशब्दोंकी प्रवृत्तिकानिमित्त संबन्धहै; ५ इसरीतिके उदाहरण शास्त्रमें कहेंहे सोयथाक्रमसे लिखदीयेसोपांचाहींब्रह्ममेंनहीं इति भावः-

दोहा-विश्वनतैजसप्राज्ञकछु, नहिंतुरियातामांहि ॥
शिवस्वरूपनिजज्ञानघन, मैंतूंविवतहनांहि ॥ १५ ॥

टीकाः-तुरीयानाम साक्षीकाहै अन्य स्पष्ट ॥ १५ ॥

अब उक्त अर्थमें शंका कहेहैं:-

जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तीनां संतियेह्यभिमानिनः ।
यः सर्वान्भासयत्यात्मा शिवरूपःसउच्यते ॥ १६ ॥

दोहा-जाग्रतस्वप्नसुषुप्तिके,अभिमानीजेआंहि ॥
जोसबकोंअनुभवकरे, शिवस्वरूपकहितांहि ॥ १६ ॥

टीकाः-ननु-पूर्व साक्षीका निषेध कीया सो बनै नहीं-काहैतैं जाग्रतका अभिमानी विश्व स्वप्नका अभिमानी तैजस. सुषुप्तिका अभिमानी प्राज्ञ. जाग्रतादि अवस्थाके सहित सर्वकूं जो प्रकाशै ताकूं शास्त्रोंमें शिव स्वरूप कहा है यातें ताका निषेध बनैनहीं॥१६॥

अब वक्ष्यमाण श्लोक तथा दोहाकर या शंकाका समाधान करैहैं:-

साधकः साधनं सिद्धिर्नसाध्याभावतो मम ॥
प्रमाणं प्रमितिर्माता प्रमेयाभावतस्तथा ॥ १७ ॥

दोहा-साधन साध्य कछू नहीं, नाथ सिद्ध नाहिं कोय ॥
प्रमाण प्रमाताको कहे, अनाथ प्रमेय नहोय ॥ १७ ॥

टीकाः-जाकरसाध्यकी सिद्धिहोइ सो साधन औ साधनकर सिद्ध होयवैयोग्य सो साध्य औ साधनकर साध्यकी प्राप्तिवाला सो सिद्ध औ प्रमाता प्रमाण प्रमेयरूप त्रिपुटी था साक्ष्यके अभावतें साक्षीधर्मका निषेधकियाहै स्वरूपसैंचैतन्यका निषेधनहींकिया१७॥

तीनश्लोक दोदोहे तथा एक सोरठा कर पुनः वही अपवाद कहैहैं-

शास्त्रभैक्षुकदानानां त्रिपुटी नैवनो गुणाः ॥
देशकालौ नवस्तूनि वादिवादौ न च क्षितिः ॥ १८ ॥

विधिर्निषेधो न स्थाप्यास्थाप्यौ न प्रभुदासकौ ।
केवलः शुद्धरूपोस्मि पूर्णानंदः स्वयं प्रभुः ॥ १९ ॥
ध्याता ध्यानं ध्येयं सत्ये शुद्धे चिदात्मके रूपे ।
दानादानविहीने नस्यादेवं परावरे नित्ये ॥ २० ॥

दोहा–शास्ताशास्त्र मुको नहीं, नहिं भिक्षुक नहिंदान ॥
देशनकालनवस्तुगुन, वादीवादनहान ॥ १८ ॥
विधिनिषेध नहिं थप अथप, नहिं प्रभु नहिं को दास ॥
केवलशुद्धस्वरूपहों, पूरन स्वतःप्रकाश ॥ १९ ॥

सोरठा–ध्याताध्यान न ध्येय, मम निजशुद्धस्वरूपमैं ॥
उपादेय नहिं हेय, सर्व रूप सर्वतैं परे ॥ २० ॥

टीकाः–अज्ञानके अभावतैं मुझपर शिक्षाकरणेवाला तथा शास्त्र नहीं औ जिज्ञासाके अभावतैं मैं भिक्षुवी नहीं औ उदारताके अभावतैं दानी नहीं औ हृदय, कंठ, नेत्ररूपदेश । जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति रूपकाल, औ स्थूलसूक्ष्म कारणशरीररूपवस्तु, औ सत्वादितीन गुणवी मुझमैं नहीं औ वादकरनेवाला तथा अध्यात्मवाद वितंडावाद, जल्पवाद, औ ताकर होवै जय पराजय सोवीनहीं१८॥१९॥२०॥

शिष्येणानुभवे चोक्ते परं मौनमुपाश्रिते ।
गुरुः शिष्यपरीक्षार्थं पुनरग्रे वदिष्यति ॥ २१ ॥

---

(१) (तत्त्वबुभुत्सोः कथा अध्यात्मवादः) अर्थयहः–तत्त्ववस्तुके बोधनकी इच्छावाले दोपुरुषोंकी जा परस्पर प्रश्नउत्तररूप कथाहे ताकानाम अध्यात्मवादहै । (२) स्वपक्षस्थापनहीना विजिगीषुकथावितंडा ) अर्थयहः–आपणेपक्षके स्थापनतैरहित ऐसी जाजीतणेकी इच्छावाले पुरुषोंकी परस्परकथाहे ताका नाम वितंडाहे । (३) उभयपक्षस्थापनवती विजिगीषुकथा जल्पः ) अर्थ यहः–दोनोंपक्षोंके स्थापन करणेहारी ऐसी जा परस्परजीतणेकी इच्छावान्वाप्रतिवादी दोनोंकी प्रश्नउत्तररूपकथाहैं ताका नाम जल्पहै ॥

दोहा-कह्यो शिष्य अनुभव सबै, रह्यो मौन गहिसोय ॥
बोलेदास अनाथकहि, सुगुरु शिष्यतनजोय ॥ २१ ॥

टीका:-स्वामी अनाथदासजी कहैहैं:-शिष्य गुरुद्वारा अनुभव करे समग्रअर्थकूं कहिकर सो मौनकूं अंगीकारकर स्थित भया तब गुरु शिष्यकी ओर देखकर शिष्यकी परीक्षाके अर्थ वक्ष्यमाणरीतिसैं बोलतेभये ॥ २१ ॥

दोहा-स्वतेशिष्य अनुभवभयो, इति अष्टम प्रतिआख ॥
गुरुयामैं शंकाकरैं, उत्तर तिन प्रतिभाख ॥ २२ ॥

इति श्रीविचारमालायां शिष्यअनुभववर्णनं नाम सप्तम विश्रामः समाप्तः ॥ ७ ॥

---

## अष्टम विश्राम ८.

आत्मवानस्थितिवर्णनम् ।

अथ अष्टमविश्राममैं कथनकरणा जो अर्थ ताकीसूचकग्रंथकारकी उक्ति आदिमैं लिखेहैं:-

स्वात्मानुभवपीयूषाच्छिष्यचिते स्थितिं गते ।
शिष्यज्ञानपरीक्षार्थं गुरुराह दयानिधिः ॥ १ ॥

दोहा-अनुभवअमृत शिष्यके, उदयभयो चितचैन ॥
लेन परीक्षाको कहै, गुरु करुणारसऐन ॥ १ ॥

टीका:-अद्वितीय निश्चयरूप अमृतके उदय भयेसैं शिष्यके हृदयमें आनंदका आविरभाव भयाहै वा नहीं या संदेहकी निवृत्तिरूप परीक्षाके अर्थ गुरु करुणारससैं मिले वक्ष्यमाणवचनकहैहैं । ननु महावाक्यरूप प्रमाणजन्यज्ञानके उदयभये आनंदका

आविरभाव अवश्य होवैहै तामैं संदेह संभवै नहीं। तहांसुनोः- जैसैं नवीन कंटकका आकार यथावत् प्रतीत होवैहै तोवी कोमलतारूप प्रतिवंधके सद्भावतैं ताकंटकसैं वेधनादिरूप कार्य होवैनहीं तैसैं एकवार महावाक्यके श्रवणकर उदयभये तत्त्वज्ञानसैं संश्यादिरूप प्रतिवंधके सद्भावतैं आनंदाविर्भावरूप कार्यकी सिद्धि होवैनहीं यातैं तामैं संदेह संभवैहै ॥ १ ॥

अब परीक्षाका प्रकार कहैहैंः-

निजज्ञानपरीक्षार्थं व्यवहारनिरासतः।
स्थितिरात्मज्ञानवतो गुरुणात्रोपदिश्यते ॥ २ ॥

दोहा-परीक्षा निजविज्ञानकी, लेतखंडव्यवहार ॥
इस्थिति आत्मवानकी, उपदेशत निरधार ॥ २ ॥

टीकाः-विद्वान्की प्रवृत्तिरूप व्यवहारके निषेधद्वारा गुरु शिष्य-के ज्ञानकी परीक्षाकरैहैंः-काहेतैं भिक्षाभोजन औ कौपीनआच्छा-दनके ग्रहणतैं अधिक प्रवृत्ति विद्वान्की भोग्योंमैं होवैनहीं यह पक्ष वहुत ग्रंथोंमैं लिख्याहै या पक्षकूं आश्रयकरके श्रीगुरु ज्ञानवान्की उदासीनतारूप स्थितिकूं अज्ञ औ मुमुक्षु औ वद्धेज्ञानीतैं भिन्नकर उपदेश करैहैं ॥ २ ॥

श्रीगुरु वक्ष्यमाण वचनकहैहैंः-

श्रीगुरुरुवाच ॥

ज्ञाने ममोदिते भोगाः किं कुर्वंतीति ये विदुः।
भोगे संगं मतेर्भंगं ज्ञानशैथिल्यमाप्नुयुः ॥ ३ ॥

---

(१) शास्त्रमे वद्धज्ञानीकानाम हीं ज्ञानवंधुहै यातैं [illegible]
श्लोक-व्याचष्टे यः पठति च शास्त्रं, भोगाय शिल्पिवत्। यत्नं न [illegible]
अर्थयहः-जो पुरुष शिल्पिकीन्याईं विषयभोगार्थ शास्त्रकूं [illegible]
औ सर्वसाधनानुष्ठानमें यत्ननहीं करना सो पुरुष ज्ञानवंधु [illegible]

दोहा—जोकहि करहिं कहां विषय, भयो ज्ञान उद्योत ॥
विषयसंग मतिभंगहै, ज्ञानसिथिलता होत ॥ ३ ॥

टीकाः—हेशिष्य! जेकर तूं ऐसे कहै एकवार महावाक्यके श्रवणतैं ज्ञानके उदयभये पुनः विषयोंमैं प्रवृत्तिसैं मेरी क्याहानीहै. यह तेरा कथनसंभवैनहीं काहेतें विषयोंके संबंधमैं तत्त्वविचारवती बुद्धि नष्ट होवैहै औ विचारके अभावतैं ज्ञातवस्तुमैं संदेहरूप शिथिलता ज्ञानमैं होवैहै ॥ ३ ॥

अब योग्यताके अभावतैं विद्वान्की प्रवृत्तिका अभाव दिखावैहैं:-

अविनाशिनमात्मानमपारमजराद्वयम् ।
जानतस्ते जगत्सक्तिर्नोचिता शृणु तत्त्वतः ॥ ४ ॥

दोहा—जान्यो अविनाशी अजर, अद्वयरूप अपार ॥
जगआसक्ति नसंभवै, सुन शिष्य सत्यविचार ॥ ४ ॥

टीकाः—हेशिष्य महावाक्यके श्रवणकर नित्यनवीन औ नाशतैं रहितप्रत्यक्‌आत्माकूं जब परिच्छेदतैं रहित अद्वयआनंदरूप जान्यातबभोगरूप जगतमैं आसक्तिसंभवैनहीं जैसैंचक्रवर्ती राजाको ग्रामाध्यक्षके भोगकीइच्छाबनैनहीं तैसैं जेकहो चित्त निरालंब रहेनहीं तो सत्यवस्तुके चिंतनरूप विचारकूं निरंतरकर ॥ ४ ॥

अब व्यतिरेकमुखसैं ज्ञानवानकी प्रवृत्तिका अभाव कहैहैं:-

यावदात्मा न लब्धोऽयं शुद्धो ज्ञानं च नोदितम् ।
मलीनविषये रागस्तावदज्ञानिनो भवेत् ॥ ५ ॥

दोहा—शुद्धस्वरूप लह्योनहीं, उद्योनानिर्मलज्ञान ॥
मलिनविषय व्यवहाररति, तवलग होतअजान ॥ ५ ॥

टीकाः—तवलगहीं अज्ञपुरुषकी अविद्याके कार्यशब्दादिविषयोंमैं औ कायिक वाचिक मानसिक क्रियामैं प्रीतिहोवैहै जवलग

संशयविपर्ययसैंरहित तत्त्वज्ञानकर अपने आत्माकूं ब्रह्मरूप नहीं जानै है । जैसें खलखाणेमें पुरुपकी रुचि तवलग होवैहै जवलग यथारुचि पायसादि उत्तमभोजनोंकी प्राप्ति नहीं होवैहै ॥ ५ ॥

पुनः विधिमुखकर विद्वान्‌की प्रवृत्तिका अभाव कहेहैं:–

**येन लब्धोऽद्वयश्चात्मा तस्य भोगरतिः कुतः ।**
**तद्ब्रह्माहमितिज्ञात्वा दीनतां स किमावहेत् ॥ ६ ॥**

दोहा–जो पूरन आतमलह्यो, तौक्यों रतिव्यवहार ॥
सोहं जानसो होतक्यों, जगजन दीनप्रकार ॥ ६ ॥

टीकाः–हेशिष्य! जेतूं ऐसें कहै मैंनेआत्माकूं पूरनब्रह्मरूप जान्या है मुझपर विधिनिषेध कहांहै तौ प्रवृत्तिरूपव्यवहारमें बी प्रीतिवनै नहीं काहेतें जाके आनंदके लेशतें सारा विश्व आनंदित है सो आनंदस्वरूप ब्रह्म मैं हूं ऐसें जिसने जान्याहै सो महात्मासंसारी जीवोंकी न्यांई दीन क्यूं होवैहै अर्थात् नहीं होवैहै ॥ ६ ॥

ऐसें ज्ञानके साधनोंपर ग्रंथोंका तात्पर्य कहकर अब शिष्यके प्रतिविषयोंतें उपराम करेहैं:–

**मुक्तिं ददाति वैराग्यं रागो यच्छति बंधताम् ।**
**मतं वै सर्वशास्त्राणां यथेच्छसि तथा कुरु ॥ ७ ॥**

दोहा–मुक्तिविपय वैराग्यजो, वंधन विपयस्नेह ॥
यह सब ग्रंथनको मतो, मनमानेसुकरेह ॥ ७ ॥

टीकाः–हेशिष्य विपयोंमें जो वैराग्यहै सो मोक्षका साधन होनेतें मोक्षदाहै ओ विपयोंमें जो स्नेहहै सो वंधनकाहेतु होनेतें वंधनदहै सो

(१) सूत्रम् वीतराग जन्मादर्शनात ॥ अर्थयह:–वीतराग पाहिंय [illegible] पुनर्जन्म नहीं होता अर्थात् मुक्त होवैहै इति । (२) स्नेहमूलानि दुःखानि, स्नेहजातानि भयानिच । अर्थयह:–स्नेह मूलकहां दुःखहै तथा स्नेहसेंही जन्ममरणादि भय उत्पन्न होतेहैं इति इत्यादिशास्त्रप्रमाणहै ॥

मणिरत्नमालामें कहाहैः—( बन्धोहि को यो विषयानुरागः का वा विमुक्तिर्विषये विरक्तिः ) अर्थयहः—जो स्त्रीआदि विषयोंमें अनुरागहै सोई बन्धहै औ स्त्री आदि विषयोंमें जो वैराग्यहै सोई मोक्षहै । औ (रागो लिंगमबोधस्य चित्तव्यायामभूमिषु) अर्थयहहैः-चित्तके विचरणेकीयांभूमियां जोशब्दादिकविषय, तिनमें जो रागहै सो अज्ञानका चिह्नहै इति यातें बी ज्ञानवान्की प्रवृत्तिका अभावहीं निश्चय होवैहै । सर्व ग्रन्थोंका याअर्थमें ही तात्पर्यहै इनमेंसें जामें तेरी रुचिहोवै सो कर यद्यपि पूर्वोक्तसर्वग्रंथ ज्ञानके मुख्यसाधन वैराग्यकी प्रधानताके कहनेतें मुमुक्षुपरहैं औ शिष्य अद्वैतनिष्ठाकूं प्राप्तभयाहै यातें ताप्रति यहकथनसंभवेनहीं तथापि ( वादी भद्रं न पश्यति ) अर्थयहः—वादी पुरुष कल्याणकूं नहींदेखैहै, या न्यायकर गुरुने शिष्यके सिद्धांतमें आशंका करीहै यातें यह कथन संभवैहै ॥ ७ ॥

अब गुरूकी दयालुताकूं प्रगटकरतेहुये ग्रंथकार कहैहैंः—

शिष्योपरि कृपां कृत्वा शरण्यो गुरुरात्मवान् ।
ज्ञानिनः स्थितिमाचष्टे विनिश्चित्य पुनःपुनः ॥ ८ ॥

दोहा—कृपाकरतशिष्यपरघनी, गुरुसरनाईराय ॥
इस्थितिआत्मवान्की,कहिपुनपुन दरशाय ॥ ८ ॥

टीकाः—जातें गुरु शरणागतपालकोंमें मुख्यहैं तातें शिष्यपरबी बहुतसी कृपाकरतेहुए ज्ञानवान्की उदासीनतारूप स्थितिकूं दृष्टांतोंसें वारंवार कहैहैं ॥ ८ ॥

अब अधिष्ठानतें भिन्नजगतमें सत्यत्वबुद्धिके अभावतैंबी विद्वान्की प्रवृत्तिसंभवेनहीं यह कहैहैंः—

यथा भर्जितबीजस्य प्ररोहित्वं विनश्यति ।
तथात्मज्ञानिनो नित्यं जगद्बुद्धिर्विलीयते ॥ ९ ॥

दोहा-जैसें भूजे अन्नमें, उद्भवता भई छीन ॥
तैसें आत्मवानकी, भई जगत् मति लीन ॥ ९ ॥

टीकाः-जैसें केवल वह्निकर पक्वअन्नमें अंकुरउत्पन्नकरनेका सामर्थ्य रहे नहीं तैसें अधिष्ठानके ज्ञानकर ज्ञानवान्की जगत्में सत्यत्व बुद्धिके अभावतें प्रवृत्ति संभवैनहीं ॥ ९ ॥

ननु-ज्ञानवानोंकी निष्ठाभिन्नभिन्नहोनेतें काहूंकी प्रवृत्तिमें निष्ठा-होवैहै काहूंकी निवृत्तिमें निष्ठा होवैहै यातें केवलनिवृत्ति-कथनज्ञानवान्का संभवै नहीं यह कहैहैं:-

**निश्चयो वर्त्तते ह्येकः कोटिज्ञानिषु बुद्धिषु ।**
**विद्यंतेऽनेकमतयो हृदयेऽज्ञानिनः सदा ॥ १० ॥**

दोहा-अनाथसुज्ञानीकोटिको, निश्चय निजमत एक ॥
एकअज्ञानीके हिये, वर्ततमते अनेक ॥ १० ॥

टीकाः-अनंतज्ञानीयोंका स्वरूपमें निष्ठारूप निजमतनिश्चयकर एकहीहै अरु जेकहो सो निष्ठारूपमत कवनहै? तहां सुनोः-( किंकरोमि क्वगच्छामि किंगृह्णामि त्यजामि किं । आत्मनापूरितं सर्वमहाकल्पांबुनायथा ) ॥ अर्थयहः-जैसें महाकल्पमें जलकर सर्वस्थान पूर्णहोवैहै तैसें मेरे आत्माकर सर्वपूर्णहै तातैमें क्याकरों कहांजावों क्यागृहणकरों औ किसका त्यागकरों इति यहीसर्वविद्वानोंका निश्चयहै औ एक अज्ञानीके हृदयमें अनेक निश्चयहोवैहै सो कहेजावैं नहीं काहेतें- वसिष्ठजीने रामचंद्रजीकेप्रति कहाहैः-( हेरामजी मुझसें

(१) श्लोक-अस्तिचित्तादिदेहादि, तद्धीनचनाद्धिदां। यादृक्ज्ञानिनामस्माकं विषये न तत्॥ भजस्यो निश्चयोऽस्माकं नकदाचन गोचरः ॥ अर्थयहः-हेरामजी मुझसेलेकर सर्व ब्रह्मवेत्ता पुरुषों को चित्तदेहादि दृश्यजातब्रह्मरूपहीं प्रतीतिहोवैहै अर्थात् सर्व ज्ञानवानोंको अद्वितीय निश्चयहीहै औ जैसे अज्ञानीयोंको चित्तदेहादि विषयकज्ञानि होवैहै सो हमारे विषयमें होवै नहीं। यातें अज्ञानीयोंके निश्चयको हमनहीं जानते ॥

आदिलेके सर्वज्ञानवानोंका अद्वितीय निश्चयहै औ अज्ञानीयोंके निश्चयकूं हम नहींजानते ) ॥ १० ॥

नतु-स्वकृतज्ञानवान्की प्रवृत्तिमतहोवो परंतु परकृतप्रवृत्ति संभवैहै यह आशंकाकर कहेहैः-

बहुधा सेवते कश्चिज्ज्ञानिनं त्रासयेत्परः ।
द्वयं स वेत्यात्मरूपं न हृष्यति न कुप्यति ॥ ११ ॥

दोहा-सेवा बहुतप्रकारपुनि, अंगत्रासकरे कोय ॥
ज्ञानी आपन पोलहै, तृप्तकुपन होय ॥ ११ ॥

टीकाः-ननुस्वकृतविद्वान्की प्रवृत्ति मतहोवो परंतु कोऊ श्रद्धालुपुरुष वस्त्रभोजनादिकोंकर विद्वान्के शरीरकी सेवाकरे पुनः कोऊ निर्दयपुरुष अपनेस्वभावके वशतें यष्टिकादिकोंके प्रहारतें विद्वान्के शरीरमें पीडाकरे तिनकेप्रति वरशापके अर्थप्रवृत्ति संभवैहै ? सो शंका बनेनहीं:-काहेतें जैसें पुरुषका हस्तरूपअवयव मुखरूपअवयवकी पालना करेहै औ दंतरूपअवयव जिह्वारूपअवयवकूं काटेहै तव पुरुष सबकूं अपनेअवयवजानके क्रोधादि करे नहीं तैसें ज्ञानवान्बी सेवाकरनेवालेकूं औ पीडाकरनेवालेकूं अपने अवयवजानेहै यातें तृप्तकुपित होवै नहीं अथवा आपनपोलहै याका यह अर्थहैः- ज्ञानवान् सुखदुःख अपने पूर्वकृतका फल जानेहै यातें तृप्तकुपितहोवै नहीं सोई अध्यात्ममें कहाहैः-( नकोई किसीको सुखदेताहै नकोई किसीको दुःख देताहै अपने पूर्वलेकर्महीं सुखदुःखके कारणहैं दूसराकोई सुखदुःखका कारण नहीं । दूसराकोइ सुखदुःखदेताहै यह ज्ञान भ्रमात्मकहै औ मैं करताहूं यहभी वृथा अभिमानहै काहेतें लोग अपने २ कर्मको डोरीमें गूंथेहुएचेष्टाकरेंहै ) ॥ ११ ॥

(१) सुखस्य दुःखस्य न कोऽपि दाता परो ददातीति कुबुद्धिरेषा । अहं करोमीति वृथाऽभिमानः स्वकर्मसूत्रग्रथितो हि लोकः ॥

ननु-अध्यात्मादितीनतापोंकी निवृत्तिके अर्थ विद्वान्‌की प्रवृत्ति संभवे है ? तहां सुनोः-

शांतिरूपं जगत्तेषां भवेद्ये शांतिशालिनः।
तापत्रयाऽतितप्ता ये तेषां तापमयं जगत्॥ १२॥

दोहा-शांतरूप तिनकों जगत, जेउरशांत महंत॥
त्रिविध तापजिनउर जरत, तेजग जरत लहंत॥ १२॥

टीकाः-अज्ञानके सद्भावतैं अध्यात्मादितीनोतापोंकर जिनके चित्त तपायमानहैं ते अज्ञपुरुष सर्वजगतकूं तपायमान देखेहैं तिनकोहीं तापोंकी निवृत्तिअर्थ प्रवृत्ति संभवैहै औ जेमहान् भाव-अज्ञानकीनिवृत्तिद्वारा सर्वइच्छाओंकी निवृत्तितैं शांतचित्तहैं तिनवि-द्वानोंको सर्वजगत् सुखरूप प्रतीतहोवैहै यातैं तापोंकी निवृत्तिअर्थ विद्वान्‌की प्रवृत्ति होवै नहीं। सोई तृप्तिदीपमैं कहाहैः-(जब यहवि-द्वान् आपणे आत्माकूं इसरीतिसैं जानताहै यह प्रत्यक् अभिन्न-ब्रह्म मैंहूं तब किसकी इच्छाकरताहुवा औ किसकी कामनाअर्थ शरीरकूं आश्रयकरके तपायमानहोवै)[१]॥ १२॥

ननु-अंतरसुखकी उपलब्धीसैंविद्वान्‌कूं सर्वजगत सुखरूप प्रतीतहोवै तो विषयीउपासककूंबी सुखकी उपलब्धीसैं सर्वजगत सुखरूप प्रतीतहुवा चाहिये तहां सुनोः-

संसृतिर्विषयानंदो भक्त्यानंदो हरेः कथा।
जीवन्मुक्तौभवेद्ब्रह्मानंदो दुर्वासनाक्षये॥ १३॥

दोहा-विषयानंद संसारहै, भजनानंद हरिदास॥
ब्रह्मानंद जीवन्मुक्ति, भई वासना नास॥ १३॥

टीकाः-विषयीपुरुषोंको स्रक्चंदनवनितादिविषयोंकी समीपतासैं आनंदहोवैहै यातैं क्षणएकहै औ उपासकपुरुषकूं वीधेयाकारवृत्तिरूप

(१) आत्मानं चेद्विजानीयादयमस्मीति पूरुषः। किमिच्छन्कस्य कामाय शरीरमनुसञ्ज्वरेत्॥

भजनद्वारा आनंदका लाभहोवैहै सोबीप्रयत्नसाध्यहोनेतें सदारहैनहीं यातें तिनदोनोंकूं सुखअभावकालमें जगत् सुखरूप प्रतीत होवै नहीं औ जीवन्मुक्तविद्वान्कूं सर्ववासनाके अभावतें ब्रह्मानंद निरावरण प्रतीत होवैहै आनंदस्वरूप ब्रह्मकूं सर्वरूपहोनेतें विद्वान्कूं सर्व जगत् सुखरूप प्रतीत होवैहै ॥ १३ ॥

पूर्वकहे अर्थकूं पुनः प्रपंचन करैहैं:–

मोक्षादीच्छयारहितो निस्पृहः परमः पुमान् ।
नित्यात्मानंदतृप्तोयस्तत्समोऽन्यो न विद्यते ॥ १४ ॥

दोहा:–मुक्त्यादिक इच्छानहीं, निस्पृह परम पुमान ॥
आत्मसुखनिततृप्तजे, तिनसमान नहिं आन ॥ १४ ॥

टीका:–जेमहात्मा मुक्तिकीइच्छातें रहितहैं आदिशब्दकर ज्ञान औ ज्ञानके साधन श्रवणादिकोंकी इच्छातें रहित हैं औ निस्पृहकहिये यालोकपरलोकके भोगोंकी इच्छातें रहितहैं जातें आत्मानंदकर नित तृप्तहैं परमपुमान्काहिये तेसर्वोत्कृष्ट पुरुषहैं यातें आनजेविषयी औ उपासक हैं ते तिनके तुल्य नहीं ॥ १४ ॥

पूर्वकहीजो विद्वान्की निस्पृहता तामें हेतु कहैहैं:–

येषां जनानां दृश्यस्याभावो भूयात्स्वभावतः ।
किं गृह्णियुस्त्यजेयुः किमिच्छानिच्छे उभे गते १५ ॥

दोहा–दृष्टपदार्थको भयो, जिनके सहज अभाव ॥
कहागहै त्याग कहा, छूट्यो चाव अचाव ॥ १५ ॥

टीका:–जिनमहात्मोंकी अधिष्ठानकेज्ञानकर दृश्यपदार्थोंके अभाव निश्चयतें गृहणत्यागकी इच्छा निवृत्तभई है तेविद्वान् किसकागृहण करैं औ किसका त्यागकरैं ॥ १५ ॥

ननु–बाधितानुवृत्तिकर विद्वान्को पदार्थोंकी प्रतीति नहोवै तोजीवनउपयोगीभिक्षाऽशनादि व्यवहारकी सिद्धिहोवै नहीं बाधितपदार्थोंकी प्रतीति स्वीकारहोवैतोप्रतीतिकेविषयपदार्थमैं इच्छा अवश्यहोवैगी ताका अभावसंभवैनहीं या शंकाके उत्तरकाश्लोक तथा दोहाः–

भास्करस्योदये यद्वद्दीपकांतिस्तिरोहिता।
ब्रह्मानंदे तथा लब्धे सर्वानंदा गता लयम् ॥ १६ ॥

दोहा–जैसें दिनकरकेउदे, दीपकद्युति दुरजात ॥
तैसें ब्रह्मानंदमें, आनंद सबै विलात ॥ १६ ॥

टीकाः–जैसें आदित्यके उदेभये कोटिदीपकोंका प्रकाश आदित्यप्रकाशके अवांतरवर्त्तैहै तैसें विषयानंदादिसमग्रआनंद विद्वान्कूं ब्रह्मानंदके अवांतर प्रतीन होवैहैं याअभिप्रायतें ब्रह्मभिन्नपदार्थोंमें इच्छाका अभाव कहाहै बाधितअनुवृत्तिकर पदार्थोंकी अप्रतीतिसें इच्छाका अभावनहीं कहा ॥ १६ ॥

ननु–परमतनिश्चयकरणे अर्थन्यायादिशास्त्रोंमैं विद्वान्की प्रवृत्ति संभवैहै तहां सुनोः–

यथाऽन्यपक्षिणस्तार्क्ष्ये रसाश्चामृतसन्निधौ।
दीपायंते मताः सर्वास्तथा ज्ञानदिवाकरे ॥ १७ ॥

दोहा–गरुड तहांवाहनसर्व, रससब अमी समीप ॥
ज्ञानदिवाकरके उदे, सबमत ह्वैगये दीप ॥ १७ ॥

टीकाः–जातें गरुडकावेग अश्वादिसर्ववाहनोंसें अधिकहै तातें सर्व वाहनगरुडके अवांतरहैं औ चंद्रद्वारा अमृतके अंशकीप्राप्तिसें औषधियोंमें मधुरादिरस होवैहै यातें सर्वरस अमृतके अंतरभूतहैं (आदित्य औ दीपकका दृष्टांत पूर्वकोल्याहै) तैसें न्यायादिसर्व मतोंका पर्य-

वसान अद्वैतनिश्चयरूपज्ञानसैं इसरीतिसैं विद्वान्नें निश्चयकीयाहैः-पूर्वमीमांसा यज्ञादिकर्मोंके उपदेशतैं अंतःकरणकी शुद्धिद्वाराज्ञानका हेतुहै औ सांख्यशास्त्रत्वं पदार्थके शोधनद्वारा ज्ञानमैं उपयोगीहै औ न्यायवैशेषिक बुद्धिकी सूक्ष्मतासैं मननद्वारा ज्ञानमैं उपयोगीहै औ चित्तकी एकाग्रताद्वारा पातंजलशास्त्र ज्ञानकाहेतुहै औ उत्तरमीमांसातत्त्वज्ञानकी उत्पत्तिमैं साक्षात् हेतुहै इसरीतिसैं साक्षात वापरंपरासैं सर्वमतोंका पर्यवसान तत्वज्ञानमैं विद्वान्ने सारग्राही दृष्टिसैं निश्चयकीयाहै यातैं ताकी ज्ञानसैं उत्तर कर्तव्यबुद्धिकर किसीशास्त्रमें प्रवृत्ति संभवैनहीं ॥ १७ ॥

अथ प्रसंगकूं समाप्त करते हुये ग्रंथकार कहेहैंः-

गुरुणात्र परीक्षार्थं व्यवहारो निषेधितः ।
वक्ति शिष्योऽथ सानंदः प्रारब्धाधीनमेव तत् ॥ १८ ॥

दोहा-हेतुपरीक्षाके सुगुरु, खंड्यो जगव्यवहार ॥
कहत शिष्यआनंदयुत, वसप्रारब्धअधार ॥ १८ ॥

टीकाः-ग्रंथकारउक्तिः-सुगुरुनें शिष्यके निःसंदेह तत्वज्ञानकी परीक्षार्थ विद्वान्के भिक्षाआच्छादनग्रहणतैं अधिकव्यवहारकानिषेधकीया तबप्रसन्नमनवालाहुवा शिष्य वक्ष्यमाण वचनोंसैं कहेहैः-प्रारब्धाधीन विद्वान्के शरीरकी स्थिति औ भोग्य होवैहै. याका यह अभिप्रायहैः-विद्वान्पर वेदकी आज्ञातो है नहीं जातैं विद्वान्के व्यवहारका नियम होवै किंतु प्रारब्धकर्मके अनुसार विद्वान्का व्यवहार होवैहै सो प्रारब्धअनेक विध हैः-किसी विद्वान्का अधिक प्रवृत्तिका हेतुप्रारब्धहै जैसें जनकादिकोंका औ किसी विद्वान्का निवृत्तिका हेतु प्रारब्धहै यथावामदेवादिकोंका । इसरीतीसें विद्वान्के व्यवहारमें नियमनहीं ॥ १८ ॥

आसक्तिपूर्वक क्रियाबंधनका हेतु होवैहै सोज्ञानीके हैनहीं यातेंज्ञान-
वान्की प्रवृत्ति स्वाभाविक होनेतें बंधनका
हेतुनहीं याअर्थकूं शिष्यकहेहैः-

शिष्य उवाच ॥

भगवन् ज्ञानिनः सर्वे भोगं कुर्वंति लीलया ।
वस्तुबुद्ध्या न गृह्णंति किंचित् धीरा ह्यरोगकाः ॥१९॥

दोहा-भगवन् आत्मवान्जे, लीलावत करेंभोग ॥
वस्तु बुद्धि कछु नागहैं, धीरजवान अरोग ॥ १९ ॥

टीकाः-हेभगवन् जेज्ञानवान्हैं, सो पूर्वले अदृष्टजन्य स्वभावके वशतें कर्तृत्वअभिमानतें विना भोगोंमें प्रवृत्तहोवैहैं औ चिद्जड ग्रंथिके अभावतें सत्य बुद्धिकर प्रवृत्तहोवैंनहीं काहेतें धैर्यादिगुण संयुक्तहै औ अविद्यारूपरोगसें रहितहैं ॥ १९ ॥

ननु मिथ्याबुद्धिसें ज्ञानवान्की प्रवृत्तिबी अज्ञानीकी प्रवृत्तिकीन्याई
बंधनका हेतुहै यह शंका होवैहै ? ताकाउत्तरकहैं तहांसुनोः-

आसक्तमतिरज्ञानी भुंक्ते बंधाय केवलम् ।
ज्ञानिनोऽसक्तमतयो न गृह्णंति त्यजंति न ॥ २० ॥

दोहा-अज्ञानी आसक्तमति, करे सुबंधन हेत ॥
ज्ञानीके आसक्तनहिं, तजेनकछुगहिलेत ॥ २० ॥

टीकाः-अज्ञानी सर्वव्यवहार कर्तृत्व अभिमानकर करेहै यातें ताको बंधनका कारणहै औ ज्ञानवान्को कर्तृत्व अभिमाननहिं है यातें स्वरूपदृष्टिसें नाकिसीका गृहणकरेहै औ नत्यागकरेहै यातें ताकी प्रवृत्ति संभवे नहीं तो बंधनकी शंका कैसें बनै ॥ २० ॥

ननु- कर्तृत्वअभिमान ज्ञानीकूं काहेतैं नहीं ? याशंकाके होयविद्वान्की दृष्टिमें कर्त्ताभोक्ता जीव नहीं या अर्थकों दोश्लोक तथा दोदोहाकर दिखावैहैः—

चिदानंदसमुद्रोहं चित्तमारुतसंगतः ।
नानारूपाणि देहानि जातानि मयि वीचयः ॥ २१ ॥
चित्तमारुतसंशांतौ लीनास्ता मयि वीचयः ।
अधुना पूर्णरूपोहं शुभाशुभविवर्जितः॥ २२ ॥

दोहा—हौंअंबोध अनंतगति, परस्योचित्तसमीर ॥
बहुकलोल तामें उठें, नानारूप शरीर ॥ २१ ॥
चित्तवातभयोशांतअब, जीवलहरि भई लीन ॥
केवलरूपअनंतहौं, रह्यो शुभाशुभ हीन ॥ २२ ॥

टीकाः—देशपरिच्छेदतें रहितसमुद्ररूप स्वमहिमामें स्थित मेरे आत्मामें (अघटनघटनपटीयसी माया) कर चित्तरूपवायुके संबंधसें देवतिर्यक् मनुष्यादिशरीररूप बहुतलहरियां तामें उत्पन्नभई याका यह अभिप्रायहैः-शरीरोंके अभिमानी चिदाभासरूपजीव उत्पन्नभये अब गुरुमुखात विचारत महावाक्यतें तत्वज्ञानकर चित्तरूपवातकी निवृत्तितें चिदाभासजीवरूपलहरियोंकी निवृत्तिकर पूर्वोक्तदेश परिच्छेदतें रहित शुद्धात्मा स्वमहिमामें स्थितहूं इसरीतिसें कर्त्ता भोक्ताके अभावतें ज्ञानवान्कीशुभाशुभमें प्रवृत्ति होवैनहीं २१॥२२

औ जेकहो विद्वानकी दृष्टिमें कर्ताभोक्ताकाअभावकाहेतैं है? तहां सुनोः—

इंद्रादयोपि वांच्छंति स्थितिं यस्मिन्पदेऽचले ।
ज्ञानिनोऽस्तिस्थितिस्तस्मिन्नहं त्वमितिशून्यके२३॥

दोहा—इंद्रादिक इच्छाकरैं, निश्चलपदजु अगाध ॥
तहांज्ञानीकी स्थितिसदा, मैं तूं यह वह बाध ॥ २३ ॥

टीकाः—जाअक्रिय औ अगाधपदकी प्राप्तिकी इंद्रादिक देवता वी इच्छाकरैंहैं औ जामें मैं गुरुहों तूं शिष्यहैं यह तुजकूं कर्तव्यहै यह याकाफलहै इत्यादि प्रत्ययोंकावी बाधहै तहां ज्ञानवान्‌की निरंतर स्थितिहोणेतें विद्वान्‌कूं कर्ताकर्मक्रियारूप त्रिपुटीप्रतीत होवैनहीं॥ २३॥

पुनः चिद्वस्तुकेही विशेषण कहैहैं:—

जाग्रत्स्वप्नौ तत्र न स्तः सुषुप्तिर्यत्र नैवहि।
अहं त्वं संभवेन्नात्र कृते ब्रह्मात्मनिश्चये॥ २४॥

दोहा—जाग्रत स्वप्न तहांनहीं, जहां सुषुप्ति मनलीन॥
मैं तूं तहां नसंभवै, आत्मनिश्चय कीन॥ २४॥

टीकाः—जापूर्वोक्तचिद्वस्तुमैं जाग्रत् स्वप्न अवस्थाका अभावहै औ जा सुषुप्तिअवस्थामें मनका विलय होवैहै ताकावी अभावहै औ जामें मैं तूं यह भावनावी होवै नहीं ताहीं चिद्वस्तुको विद्वान्‌ने अपना आत्मा निश्चय कीयाहै॥ २४॥

ननु-ज्ञानवान् अनेकतरहके व्यवहार करतेहुये प्रतीतहोवैहैं यातें तिनके फलकरवी बंधायमान होवैगे? तहां सुनोः—

ज्ञानिनः कर्म कुर्वंति व्यवहारं यथाविधि।
फलेन न च लिप्यंते धूमेनेव महानभः॥ २५॥

दोहा—ज्ञानी करे अनेक कर्म, विधिवत् जगव्यवहार॥
लिपे न धूमाकासज्यों, जान्यो जगतअसार॥ २५॥

टीकाः—ज्ञानवान् यद्यपि देहइंद्रियमनके धर्मजानकर विधिपूर्वक अनेक यज्ञादिकर्मकरेंहै औ खान, पान, लेन, देनादिक लौकिकव्यवहार करेंहै तथापि जैसें धूमादिकोंकर आकाश मलिन

होवैनहीं तैसें ज्ञानवान् कर्मोंके फलकर बंधायमान होवैनहीं काहेतैं जातें सर्वजगत्को मिथ्या जान्याहै ॥ २५ ॥

अब योगीज्ञानीकी निष्ठा कहेहैं:–

क्रीडेयं मतियुक्तस्य जाग्रत्यपि सुषुप्तवत् ।
चेष्टते बालवद्ज्ञानी ब्रह्मानंदेन तोषितः ॥ २६ ॥

दोहा–जाग्रतमांहिसुषुप्तिसी, मतवारेकी केल ॥
करे चेष्टा बालज्यों, आत्मसुख रह्यो झेल ॥ २६ ॥

टीका:–अष्टांगयोगके[1] अभ्यासकर उपरतिकी दृढतातें विद्वान्कों जाग्रत्व्यवहारमें इष्टानिष्टकी विस्मृति सुषुप्तिके तुल्य होवैहै। जेकहो इष्टानिष्टके ज्ञानविना विद्वान्का व्यवहार कैसें सिद्धहोवैहै ? तहां सुनोः–जैसें उन्मत्तपुरुष क्रीडाकरैहै औ बालक जैसें इष्टानिष्टके ज्ञानविना चेष्टाकरैहै तद्वत् विद्वान्भी प्रवर्त्तेहै। उन्मत्त औ बालकतें विद्वान्का भेद कहेहैं:–विद्वान् निरावरण आत्मानंदकूं अनुभव करेहै ॥ २६ ॥

अब विद्वान्कूं इष्टानिष्टपदार्थकी प्राप्तिसें हर्षशोकका अभाव कहेहैं:–

स्वप्ने राजा भूत्वा रंको यद्वद्विचेष्टते क्षुधितः ।
जाग्रत्तिष्ठति तल्पे कः शोकस्तत्र को हर्षः ॥ २७ ॥

सोरठा–स्वप्नरावभयो रंक, प्राणतजैतहक्षुधावस ॥
जागेनहीप्रयंक, कहविस्मय कह हर्ष पुनि ॥ २७ ॥

---

(१) तहां सूत्र (यमनियमासनप्राणायामप्रत्याहारधारणाध्यानसमाधयोऽष्टावङ्गानि) अर्थ- यहः–यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान, समाधि यह अष्टौ आठ (अंगानि) योगके अंग है ॥

टीकाः–जैसें कोऊ राजा सेजापे शयनकरे तहां निद्रामें ऐसा स्वप्नादेखे में कंगालहों अन्नके अलाभतें क्षुधाकर मेरे प्राणजावैहें तब अदृष्टवलतें जागकर देखे में राजाहों सेजापर पऱ्याहों तब सोराजा जैसें राज औ कंगालताके लाभतें हर्षशोककूं नहीं भजेहै तद्वत् विद्वान्बी जानलेना ॥ २७ ॥

अब प्रकरणकी समाप्ति करतेहुवेग्रंथकाराशिष्यका सिद्धांतकहेहैंः–

ऐक्यद्वैतौ दीर्घलघू सत्वासत्वे गुणागुणौ ।
नैते संति ब्रह्मरूपे समे चिद्रूपकेऽव्यये ॥ २८ ॥

दोहा–आस्तिक नास्ति नहीं कछू, नहिं तहँ एक नदोय ॥
लघुदीर्घनहिं गुणअगुण, चिद्स्वरूपमम सोय ॥ २८ ॥

टीकाः–अर्थस्पष्ट ॥

अगाधे गोचरे तस्मिन् न ध्यानं नैव वाग्भवेत् ।
भूमिका नात्र काचिन्न वक्तव्यमवशिष्यते ॥ २९ ॥

दोहा–अगह अगोचर एकरस, निरवचनी निरवान ॥
अनाथ नहीं को भूमिका, जापर कथियेज्ञान ॥२९॥

टीकाः–ग्रंथकार उक्तिः–शिष्यकहेहैंः–मेरास्वरूप कर्मेंद्रियों कर ग्रहणहोवैनहीं तथा ज्ञान इंद्रियोंका विषयनहीं इसीतें एक रसहै औ किसी वचनका विषय नहीं औ जामें सर्व दुःखोंका अभाव है ऐसा है औ किसी भूमिकाका क्रमहोवै तौ तिसमें कथनभी संभवै ज्ञानकी सप्तभूमिकाकी कल्पना तामें नहीं यातें तहां प्रश्न उत्तररूप कथन संभवैनहीं ॥ २९ ॥

अब शिष्यके सिद्धांतकों श्रवण करके गुरु शिष्यकी प्रशंसा करेहैंः–

श्रीगुरुरुवाच ॥

धन्योसि शिष्य धन्योसि प्राप्ता ते मतिरुत्तमा ।
त्वया लब्धो गुरुः श्रेष्ठो भवाञ्छुद्धस्वरूपवान् ॥३०॥

दोहा-धनधन शिष्य उदारमति, पायो मतो अनूप ॥
सुगुरु खोज लीनोभले, भयो सुशुद्धस्वरूप ॥ ३० ॥

टीकाः-ग्रंथकार उक्तिः-सुद्धगुरोंने शिष्यके सिद्धांतमैं शंका करके भलीप्रकार निश्चय कीया जो शिष्यकी ब्रह्मरूपसें स्थिति भईहै तब गुरु कहेहैं:-हेशिष्य जातें तैंने अनूपब्रह्ममैं स्थिति पाई है तातें तूं धन्य कहिये कृतकृत्यहै याहितें उदार बुद्धिहै ॥ ३० ॥

अब समग्रग्रंथकर कहे समग्रअर्थको संग्रहकर दो श्लोक तथा दोदो-होंकर कहेहैं:-

विचारं शृण्वतश्चित्तं स्थित्वानंदे विलीयते ।
जानंत्यात्मविदो नान्ये नटभावं यथा नटः ॥ ३१ ॥

दोहा-सुनिविचार ठहराइहो, विसरवाक्य थकिजाय ॥
अनाथविवेकी जानिहै, गायववाजी पाय ॥ ३१ ॥

टीकाः-ग्रंथकार उक्तिः-विवेकी कहिये चतुष्टय साधनसंपन्न अधिकारी जब श्रवण करे औ मननकरे औ श्रवणकरेअर्थमैं वृत्तिकी स्थितिरूप निदिध्यासन करे औ विसरवाक्यथकिजाय कहिये निदिध्यासनकी परिपाक अवस्थारूप समाधिकरे तब वाजीपाय कहिये जैसें बाजीगर अपनी मायाकर छपन होवैंहै तैसें गायव कहियेसविलास अज्ञानकर आच्छादित चैतन्यकूं जानैहै ॥ ३१ ॥

अस्यां विचारमालायां विचारा बहुकीर्त्तिताः ।
ससाधना सिद्धिरुक्ता मोक्षदा प्रस्फुटं शुभा ॥ ३२ ॥

दोहा-यह विचारमाला सरस, बहुविध रच्यो विचार ॥
साधन सिद्ध प्रगट किये, अनाथभले प्रकार ॥ ३२ ॥

टीकाः-यह तत्त्वका विचारमालाके सादृश्य मुमुक्षुकर निरंतर करणीयहै. अर्थ यहहैः-जैसें जपकर्त्ता पुरुषने निरंतर माला फेरीतिहै तैसें मुमुक्षुने तत्त्वका विचार करणा. याहीतैं सोविचार नाना

युक्तियोंसें कहाहै जो कहो सो विचार कह्या चाहिये ? तहां सुनोः– साधन कहिये विवेक, वैराग्य, षट्संपत्ति, मुमुक्षुता, श्रवण, मनन, निदिध्यासन, तत्त्वंपदार्थोंकाशोधन, औ श्रोत्रसंबंधी महावाक्य, अरु सिद्धकहिये तिनोंकाफल ब्रह्मात्माका अभेदनिश्चयरूप विचार सो याग्रंथमें हमनें भलीप्रकार कह्याहै ॥ ३२ ॥

अब ग्रंथका असाधारण अधिकारी कहैहैं:–

बद्धोहं च कथं मोक्ष इति निश्चयवान् जनः ।
अधिकारी भवेन्नाज्ञो नापि ब्रह्मविचारवान् ॥ ३३ ॥

दोहा–बन्ध्यो मान चाहत छुट्यो, यह निश्चय मनमांहि ॥
विचारमाल तापर रची, अज्ञतज्ञपर नांहि ॥ ३३ ॥

टीकाः–यद्यपि अधिकारीपूर्वकहाहै ईहां कहणेका कछु प्रयोजन नहीं तथापि सो भाषा औ शारीरकादि संस्कृतवेदांतग्रंथोंका साधारण कहाहै औ ईहां वक्ष्यमाणअभिप्रायसें या भाषाग्रंथका असाधारण अधिकारीके कथन अभिप्रायसें पुनः कहाहै सो अभिप्राय यहहैः–मैं अविद्या तत्कार्यकर बन्धायमान हूं यातें किसीप्रकारसें छूटूं यह निश्चय जाके अंतःकरणमैंहै औ शारीरका-दिसंस्कृतग्रंथोंके विचारणेमें सामर्थ्यनहीं ऐसा जो मंदबुद्धिवाला मुमुक्षुहै तापर यह विचारमालाग्रंथ है अज्ञजोविषयी औ पामरहैं औ तज्ञजो ज्ञातज्ञेयविद्वान्हैं तिनपर नहीं ॥ ३३ ॥

अब मुमुक्षुकी प्रवृत्तिअर्थ तीनश्लोक तथा तीनदोहोंकर याग्रंथकी प्रशंसा करैहैं:–

रत्नादिनिर्मिता माला या तां मुष्णंति तस्कराः ।
अद्भुतेयं विचारस्रक् स्वयं चोराञ्जिहीर्षति[1] ॥ ३४ ॥

---

(१) स्वयंचोरसैंहरनेकी इच्छाकर्ती है ॥

माला षड्विधशास्त्राणां स्वपक्षानाश्रयंति ताः ।
विचारमाला सर्वस्य हृदये राजतेतराम् ॥ ३५ ॥
वर्णाश्रमाणां सुखदा राजरंकमनोहरा ।
विचारमाला रुचिरा चिंतिता चित्तधैर्यदा ॥ ३६ ॥

दोहा-और माल रतनादिजे, चातहोत तिनहेत ॥
अद्भुत माल विचारयह, तस्कर वश करलेत ॥ ३४ ॥
षट्दर्शनकी मालजे, अपनों पच्छलीयेजु ॥
द्वैतरहित रुचिमालयह, सोभतसभनहियेजु ॥ ३५ ॥
रावरंक मनभावती, वरनाश्रम सुखदैन ॥
रुचिविचारमाला रची, चितवत आतिचित चैन ॥ ३६ ॥

टीकाः-जोगी जंगम सेवड़े विप्र सन्यासी औ दरवेष ये षट्द-र्शनहैं. अन्यार्थ स्पष्ट ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

अब तत्त्वविचारका माहात्म्य कहेहैं:-

श्रवणानि कृतान्यत्र वहुधा कथितानिच ।
विचारश्चाधुना सम्यक् न पुनः क्रियतां मया ॥ ३७ ॥

दोहा-अनाथश्रवणवहुतेकिये, कह्योवहुतप्रकार ॥
अवसुविचारविचारपुनि, करननपरेविचार ॥ ३७ ॥

टीकाः-स्वामी अनाथदासजी कहेहैं:-वहुतेग्रंथोंका श्रवणवी कीया औ वहुतप्रकारसें कथनवीकीया तथापि कृतकृत्यता नभई अव सुष्ठुतत्त्वविचारकूं विचारके वहुतविचारकरणापरेनहीं ॥ ३७ ॥

( १ ) योगी कहिये कानफटेनाथ २ जंगम कहिये शिवके बानाधारी दोकानोपर घंटाबा-धनेवाले ३ सेवडे कहिये श्रावक, पूज्यजिसकोकहतेहैं ४ सन्यासी कहिये दंडकमंडलु आदिलिंगधारी ५ दरवेषकहिये फकीर जिनोंने फिकरकाफाकाकियाहै ६ विप्र कहिये वैदिकसंस्कारयुक्तभूदेव ॥ इनसर्वकी भिन्नभिन्नमालापक्षपातवाली है औ यहविचाररूपमाला पक्षपातसें रहित है इतिभावः ॥

अब अपनी नम्रता सूचनकरते हुये ग्रंथकार दोश्लोक तथा दो दोहें–करकवियोंसें प्रार्थना करेहैं:–

क्षमध्वं मां शिशुं मत्वा कवयो भोप्रबोधिनः।
शुद्धाशुद्धाक्षराण्यत्र शोधयध्वं विचार्य च ॥ ३८ ॥
मया विचारमालेयं वर्णिताऽद्य यथामति।
हेतुः श्रीरामसद्गुर्वोः साधूनांच दयैवहि ॥ ३९ ॥

दोहा–क्षमाकरो शिशुजानकै, हे कवि महाप्रबुद्ध ॥
लेहु सुधार विचारकै, अच्छर शुद्धअशुद्ध ॥ ३८ ॥
हौं अनाथकेतिकसुमति, वरनोमालविचार ॥
राममया सद्गुरुदया, साधुसंग निरधार ॥ ३९ ॥

टीकाः–अर्थस्पष्ट ॥ ३८ ॥ ३९ ॥

अब ग्रंथके रचनेमें हेतु कहेहैं:–

नरोत्तमादिपुर्यंत नाम सद्गुरुणेरितः।
विचारमालां चक्रेहं जिज्ञासुजनसौख्यदाम् ॥४० ॥

दोहा–पुरि नरोत्तम मित्रवर, परोअतिथि भगवान् ॥
वरनी मालविचारमें, तिहि आज्ञापरमान ॥ ४० ॥

टीकाः–अब परंपरासें श्रुतकथा लिखेहैं:–अनाथदासजी औ नरोत्तमपुरीजी जो परस्परस्नेहकेवशतें विरक्तहुये साथ विचरतेभये कछुक काल पीछे अदृष्टवशतें वियुक्तहुये अनाथदासजी काश्मीरमें प्राप्तभये औ नरोत्तमपुरीजी विचरतेहुवे गुजरात देशमें वडोदे नाम नगरमें प्रारब्धवशतें राज्योंकर पूज्य होतेभये तव नरोत्तमपुरीजीने विचारकीया हमारे मित्र अनाथदासजी यद्यपि विरक्तहुये काश्मीरमें विचरेहैं तथापि पूर्वसंप्रदाय उक्त भेदवादके संस्कारतें अद्वैतानिष्ठातें

च्युंत भये हैं वा अद्वैतमें निष्ठावान् हैं या परीक्षाके अर्थ पत्रिका लिखके ताके समीप पहुँचाई तापत्रिकामें यहलिख्याः-परमेश्वर चिंतनअर्थ बहुत मोलवाली एक माला हमारे समीप भेजो ताकों पढिके औ ताके अभिप्रायकूं जानके अनाथदासजीने यह विचारमाला रची सो कहेहैंः-नरोत्तमपुरीजी जोहमारे श्रेष्ठ मित्र हैं पुनः कैसें हैं, एक परमेश्वरहीं अतिथिवत् भलीप्रकारजिनकापूज्यहै ताकी आज्ञा स्वीकार करके हमनें यह विचारमाला नाम ग्रंथ रचाहै ॥ ४० ॥

अब याग्रंथका माहात्म्य कहेहैंः-

इमां लिखेत्पठेद्वापि प्रीत्या युक्तो विचारयेत् ।
क्षणे क्षणे भवेत् ज्ञानं तस्याज्ञानतमोरविः ॥ ४१ ॥

दोहा-लिखेपढे अतिप्रीतियुत, अरु पुनि करेविचार ॥
छिनछिन ज्ञानप्रकाश तिहि, होय सुरविप्रकार ॥ ४१ ॥

टीकाः-जो पुरुष या ग्रंथकूं लिखे औ प्रीतिपूर्वक गुरुमुखात् श्रवणकरे तथा एकांतमें स्थितहोयके विचारे तापुरुषकों प्रतिक्षण प्रकाशरूप ब्रह्मनिष्ठा दृढहोवे । जैसें उदयसें लेके मध्यान्हपर्यंत प्रतिक्षण सूर्यका प्रकाश वृद्धहोवेंहै तसें ॥ ४१ ॥

अब जिन ग्रंथोंका अर्थ संग्रहकर या ग्रंथमें लिख्याहै तिनके नाम कहेहैंः-

भर्तृहरिभागवतगीतावासिष्ठयुक्तयः ।
अष्टवक्रीययुक्तिश्च किंचित्स्वोक्तिर्हि विद्यते ॥ ४२ ॥

दोहा-गीता भरथरिको मतो, एकादशकी युक्ति ॥
अष्टावक्र वसिष्ठमुनि, कछुक अपनी उक्ति ॥ ४२ ॥

---

( १ ) रहित ॥

टीकाः–कबहूं न मन थिरतागही, औ निहशंसय मन है चपल इत्यादिवाक्योंकर गीताउक्तअर्थ कहा ॥ औ नंदी आशाइत्यादि वाक्योंकर भर्तृहरिका मतकहा ॥ औ अतिकृपालुनहींद्रोहचित इत्यादिवाक्योंकर भागवत (एकादश) की युक्तिकही ॥ औ विपवतविषयविसारजगइत्यादिवचनोंकर अष्टावक्रउक्तअर्थ कहा ॥

---

(१) श्लोक–चंचलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि बलवद्दृढम् ॥ तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥ १ ॥ अर्थयहः–हे कृष्ण यहमन प्रसिद्ध चंचलहै तथा प्रमाथिहै तथा बलवानहै तथा दृढहै तिसमनके निग्रहकूं मैं अर्जुन वायुके निग्रहकी न्याई अत्यंत कठिन मानताहूं ॥१॥ श्रीभगवानुवाच ॥ असंशयं महाबाहो मनो दुर्निग्रहं चलम् ॥ अभ्यासेन तु कौन्तेय वैराग्येण च गृह्यते ॥२॥ अर्थ यहः–हेमहाबाहो यह मन दुर्निग्रहहै तथा चंचलहै यह वार्त्ता संशयतें रहितहै तौभि हेकौंतेय सो मन अभ्यासकरकै तथा वैराग्यकरकै निग्रह कर्‌या जावै है ॥ २ ॥ इत्यादि वाक्योंकर गीता उक्त अर्थ कहा ॥ (२) श्लोक–आशानाम नदी मनोरथजला तृष्णातरङ्गाकुला रागग्राहवती वितर्कविहगा धैर्यद्रुमध्वंसिनी ॥ मोहावर्त्तसुदुस्तराऽतिगहना प्रोत्तुङ्गचिन्तातटी तस्याः पारगता विशुद्धमनसो नन्दन्ति योगीश्वराः ॥ १ ॥ अर्थ यहः–आशानाम एकनदीहै मनोरथरूप जलसे भरीहै तृष्णारूपी तरंगोंसें पूर्ण है रागरूपी जिसमें मगरहैं नानाविधकी तर्कही जिसमें पक्षीहैं, धैर्यरूपी वृक्षको ढाहनेवालीहै, मोहरूपी जिसमें चक्रहैं, इस हेतुसें बडी दुस्तर औ कठिन है, बडी चिन्ताही जिसके तटहैं, तिसनदीसें पारहोकर विशुद्धमनवाले योगीश्वरही आनंदको प्राप्तहोतेहैं ॥ १ ॥ इत्यादिवाक्योंकर भर्तृहरिका मत कहा ॥ (३) श्लोक–श्रीभगवानुवाच ॥ कृपालुरकृतद्रोहस्तितिक्षुः सर्वदेहिनाम् ॥ सत्यसारोऽनवद्यात्मा समः सर्वोपकारकः ॥ १ ॥ अर्थयहः–श्रीकृष्णजी कहतेहैं:–हेउद्धव परदुःखके नसहारनेवाला तथा सर्वप्राणियोंमें द्रोहरहित, तथा क्षमावान, तथा स्थिरबलवाला औ असूयारहित तथा हर्ष विषादरहित औ सर्वोपकारक ऐसें लक्षणवालेका नाम साधुहै ॥ १ ॥ इत्यादिवाक्योंकर भागवत (एकादश) की युक्तिकही ॥ (४) श्लोक–मुक्तिमिच्छसि चेत्तात विषयान्विषवत्त्यज ॥ क्षमार्जवदयातोषसत्यं पीयूषवद्भज ॥ १ ॥ अष्टावक्रजी कहतेहैं–हेतात जो तूं मुक्तिकूं इच्छताहै तौ विषयनकूं विषकीन्याई त्यागकर औ क्षमा, आर्जव, दया, संतोष, अरु सत्यकूं अमृतकीन्याई सेवनकर ॥ १ ॥ इत्यादिवचनोंकर अष्टावक्र उक्तअर्थकहा ॥

औ सप्तभूमिकों तथा प्रपंचका अपवाद प्रतिपादक वचनोंकर वसिष्ठ उक्तअर्थकहा ॥ इनवचनोंका संबंध प्रतिपादक कछु इक अपनी उक्तिहै ॥ ४२ ॥

ऋतु लोचन नग चंद्र प्रमितशरदि माधवे मासि ।
यावन्मत्युल्लासस्तावन्मे वर्णितं प्रकटम् ॥ ४३ ॥

सोरठा-सत्रहसैं छवीस । संवत माधव माससुभ ॥
मोमति जितिकहुतीस, ते तिकवरनि प्रगटकरी ॥४३ ॥

टीकाकारकी उक्तिः-

दोहा-बालबोधनी नाम यह, करो सारथिकसोच ॥
मूल सिंधुमो बिंदुसम, लिख्यो अर्थ संकोच ॥ १ ॥
कह्योजुकिंचित अरथ मैं, सोवेदांतको सार ॥
भलेविचारे याहजो, संसृतिनसै अपार ॥ २ ॥
संवत ससि गुन ग्रह ससी, गती अंकलिखवाम ॥
ज्येष्टमास पपक्षश्रसुभ, तीज सोम सुख धाम ॥ ३ ॥

---

( १ ) श्लोक-ज्ञानभूमिः शुभेच्छाख्या प्रथमा परिकीर्तिता ॥ विचारणा द्वितीया स्यात्तृतीया तनुमानसा ॥ १ ॥ सत्वापत्तिश्चतुर्थी स्यात्ततोऽसंसक्तिनामका ॥ पदार्थाभावनी षष्ठी सप्तमी तुर्यगा स्मृता ॥ २ ॥ अर्थ यहः-शुभइच्छा १ विचारणा २ तनुमानसा ३ सत्वापत्ति ४ असंसक्ति ५ पदार्थाभावनी ६ तुरीया ७ यह सप्तज्ञानकी भूमिका कही जावैहैं ॥ २ ॥ तथा प्रपंचके अपवादका प्रतिपादकवचनयहहैः-श्लोक-इदं नासीन्न चोत्पन्नं न चास्ति न भविष्यति ॥ जगद्ब्रह्मैव सद्रूपमिदमित्थमवस्थितम् ॥ १ ॥ अर्थयह-वसिष्ठमहाराजनो कहतेहैंः-हेरामजी यह जगत न होताभया औ न उत्पन्न भयाहै तथा नआगे होवैगा इसप्रकार यह जगत सद्रूप ब्रह्मही होइकर स्थितहै ॥ १ ॥ इत्यादिवचनोंकर वसिष्ठउक्तअर्थकहा ॥ इस रीतिसें श्रीस्वामी अनाथदासजीने पूर्वोक्त सर्वसंस्कृतग्रंथोंके अर्थका संग्रहकरकेही यह विचारमालानामक ग्रंथरचाहै यातें संस्कृतग्रंथोंके अनुसार यह ग्रंथ है विरुद्ध नहीं इतिभावः-इन पूर्वोक्तश्लोकोंका संक्षेपसें अर्थलिख्याहै ग्रंथविस्तारभयसें अधिकलिख्यानहीं । ( २ ) शरदऋतु कार्तिकमासमें ॥

कवित्त–मायिकप्रपंचमाहिं सिंधुनाम देस आहि,
तामेंसाधुवेलानाम साधुजनगावहीं ॥
तासमें निवासकरे ब्रह्मानंदमांहि चरे,
पालकप्रसाद हरिसंत मनभावहीं ॥
संतजे समीप वसें तपकरतनुकसें,
इंद्रियमनरोक ध्यान ब्रह्ममें लगावहीं ॥
अष्टमविश्रामजोई इतिभयो तामें सोई,
लिख्यो आयारामदास गोविंद सुनावहीं ॥ ४ ॥

श्लोक–न्यूनतां परिपूर्य्यात्र संशोध्याऽशुद्धतामियम् ।
विचारकुसुमानां च माला श्रीगुरवेऽर्पिता ॥ १ ॥
श्रीमद्गुरुकृपाप्राप्तबुद्ध्येयं संस्कृता मया ।
अस्यां कुत्राप्यशुद्धिश्चेद्धीमन्तः शोधयंतु ताम् २॥

इति श्री विचारमालायां आत्मवान्स्थितिवर्णनंनाम अष्टमविश्रामः समाप्तः ॥ ८ ॥

( इति श्रीसटीका सटिप्पण विचारमाला समाप्ता )

---

( १ ) अन्वयार्थ ॥ ( अत्र ) अत्रकहिये इसविचारमालामें ( न्यूनतां ) न्यूनताको कहिये कमतिपणेको ( परिपूर्य ) सर्वतरहसें पूर्ण करके ( संशोध्याशुद्धतां ) तथा अशुद्धताकोसम्य-कशोधनकरके ( इयंविचारकुसुमानां च ) यह विचाररूपी पुष्पोंकीमाला ( श्रीगुरवेर्पिता ) देवी संपदरूप लक्ष्मीवान् गुरुवनखण्डि महाराजकेताईं अर्पण करी ॥ १ ॥ (श्रीमद्गुरुकृपाप्राप्तबुध्या) देवीसंपदरूप लक्ष्मीवान् गुरुवनखण्डिजीकी कृपासे प्राप्तहुई बुद्धी करके (इयम) यहविचारमाला ( संस्कृतामया ) मे गुरुप्रसादने संस्कारयुक्त कियी (करी) ( अस्यां ) इस विचारमालामें ( कुत्रापि ) कहींभि ( अशुद्धिश्चेद् ) यदि अशुद्धि होय तब ( धीमन्तः ) बुद्धिमान् पुरुष ( शोधयतुतां ) तिसको शोधनकरें ॥ भावार्थ ॥ इसविचारमालामें न्यूनताको सर्वतरहसें पूर्ण करके तथा अशुद्धिपणेको सम्यक्शोधनकरके यह विचाररूपी पुष्पोंकी माला लक्ष्मीवान् गुरुवनखण्डिमहाराजजीकेताईं में गुरुप्रसादनें अर्पणकरी ॥ १ ॥ तथा लक्ष्मीवान गुरुवनखण्डिजीकी कृपासे प्राप्तहुईबुद्धिकरके यह विचारमाला मैने संस्कारयुक्त कियी इस विचारमालामें कहींभी यदि अशुद्धि होयतो बुद्धिमान् पुरुष तिसको शोधन करें यहप्रार्थना है ॥

इति श्रीमत्परमानंदोदासीनशिष्यगुरुप्रसादविरचिताऽष्टमविश्रामटिप्पणिका समाप्ता ॥

ॐ श्रीगणेशायनमः ।

( अथ सामवेदस्य सहस्रोपनिषन्मध्ये प्रतीमोपनिषल्लिख्यते )

अथातो वसिष्ठः स्वयम्भुवम्परिपृच्छति पृच्छामि त्वां भगवन्तं देवप्रतिमां तामनुब्रूहीति अथ प्राणजं पुत्रꣳस्वयम्भूः प्रत्युवाच देवप्रतिमां व्याख्यास्यामः एको महापुरुषस्तस्मादहमजायꣳहिरण्यगर्भं मां ब्रुवन्ति स महापुरुषस्तेनाङ्गुल्या मथ्यमानायाः सलिलमभवत् सलिलात्फेनमभवत् फेनाद्बुद्बुदमभवत् बुद्बुदादण्डमभवत् अण्डाद्ब्रह्माऽभवत् ब्रह्मणो वै वैराज्यात्प्रतिमाभवत् तस्या अग्निरभवत् अग्नेरोङ्कारोऽभवत् ओंकाराद् व्याहृतयोऽभवन् व्याहृतिभ्यो गायत्र्यभवत् गायत्र्याः सरस्वत्यभवत् सरस्वत्याः सर्ववेदा अभवन् सर्ववेदैः सर्वे देवा अभवन् सर्वदेवैः सर्वे लोका अभवन् सर्वलोकैः सर्वे प्राणिनश्चाऽभवन् इति विद्वान् वसिष्ठः स्वयम्भुवं पितरं पुनरुपससार का प्रतिमा कस्याः देवतायाः कतिविधाः कियल्लक्षणाः कस्य द्रव्यस्यैपाराधनेन कान् काँल्लोकाल्लोकेभ्यो यच्छति अथात्मजं ब्रह्मा प्रियं पुत्रम्पुनरुवाच जानीहि भो प्रतिमा ब्रह्ममूर्तिर्गणपतिप्रतिमा, शिवप्रतिमा, शक्तिप्रतिमा, सूर्य्यप्रतिमा, यावत्यो देवता वै तावत्य एव देवप्रतिमास्तद्रूपास्तदायुधास्तद्वाहनास्तद्वर्णास्तद्वसनाभरणा भौमैः सप्तविकारैर्मनसासहाष्टविधाः प्रतिमाभेदा भवन्ति । तस्याराधनेन सनियमेन यमेनेन्द्रियनिग्रहेण यान् यानिहामुत्र च कामान्कामयेत् ताँस्तान् प्राप्नोति विद्वानिह वै आनन्दमयो मुक्तिं चाप्नोति या या मूर्तिः पाषाणदार्वादिधातुजा सप्तविधा भूमिविकारैर्निर्मिता मनसासह कल्पितास्तास्ताःअस्मै जनायायुष्यं पुण्यम्प्रभूतं प्रयच्छन्ति प्रतिमाः सौम्याः सुनयनाः स्निग्धाः अरौक्षाः संस्का-

रिताः सवस्त्राः सायुधाः सभूषणाः सपत्राः सगणाः पूज्याः प्रतिमा-पूजनाद्ब्रह्महत्यायाः पूतो भवति, सुरापानात्पूतो भवति, अगम्यागमनात्पूतो भवति, अभक्ष्यभक्षणात्पूतो भवति, अब्रह्मचारीब्रह्मचारी भवति अपंक्तिभोजनात्पूतो भवति, पंक्तिसहस्रलक्षपावनोभवति, यः प्रतिमोपनिषदमधीते सः सर्वेभ्योऽघोभ्योमुक्तो भवति सर्वान् दिव्याँल्लोकान् प्राप्नोति ब्रह्मत्वं च गत्वा अमृतत्वं च गच्छति ।

इति श्रीसामवेदसहस्रोपनिषन्मध्ये प्रतिमोपनिषत्समाप्ता—शुभम्भूयात् ॥

सर्वआस्तिकजनोंकेसमीप सविनय निवेदन यहहे कि, उपासनाके अर्थ भगवत्प्रतिमा कितने प्रकारकी चाहियें औ किस धातुकी चाहिये इत्यादि निर्णायक वेदवाक्य अभीतक किसीने प्रायःसमुद्धृतनहीं कीयाथा इसअभावके दूरिकरणार्थ सामवेदीय सहस्रउपनिषद्मेंसे प्रतिमोपनिषद्, उक्तविषयगर्भित प्रकाशित कीयाहे तिसको अवलोकन करके आस्तिकजन निरतिशय आनन्दके भागिहोंव इति॥

